इस ग्रन्थमें पीछेसे कुछ मिलावट की गई है। पं० फूलचन्दजी सिद्धान्तशास्त्रीने इस ग्रन्थकी भीतरी जाँच करके जैनसिद्धान्तभास्कर ( भाग ११, अंक १ ) में ‘ वर्तमान तिलोयपण्णत्ती और उसके रचनाकालका विचार ’ नामका एक लेख लिखा है। उससे मालूम होता है कि यह ग्रन्थ अपने असल रूपमें नही रहा है। उसमें न केवल वहुतसा--लगभग एक अष्टमांश–प्रक्षिप्त है, वल्कि वहुतसा परिवर्तन और संशोधन भी किया गया है जो मूल ग्रन्थकर्त्ताके अनुकूल नहीं है।

१–पं० फूलचन्दजीका एक तर्क यह है कि लोकके उत्तर-दक्षिण सर्वत्र सात राजूकी मान्यताको स्थापित करनेवाले धवलाकर्त्ता वीरसेन ही हैं। उनसे पूर्व वैसी मान्यता नही थी और यह धवलासे पूर्वके राजवार्तिक आदि ग्रन्थोंसे स्पष्ट है। धवलाकारके सम्मुख ति० प० सूत्र उपस्थित था, फिर भी उन्होंने दो प्राचीन गाथाओंके आधारसे अपने युक्तिबलसे लोकको आयत चतुरस्राकार सिद्ध करनेका स्पष्ट उल्लेख किया है। यदि उनके सम्मुख उपस्थित ति० प० सूत्रमें यह मान्यता स्पष्ट होती जैसी कि वर्तमान ति० प० में है, तो न तो उन्हें उक्त विषयकी उतने विस्तारसे विवेचना करनेकी आवश्यकता पड़ती जैसी कि जीवट्ठाण क्षेत्रानुगमके पृ० १० से २२ तक की गई है और न उन्हें स्पर्शानुगमके पृ० १५७ पर यह कहनेका साहस होता कि रज्जुच्छेदोंके प्रमाणकी परीक्षाविधि उन्होंने उसी प्रकार युक्तिबलसे स्थापित की है, जिस प्रकार असंख्येयावलिप्रमाण अन्तर्मुहूर्तकी और आयतचतुरस्रलोककी। रज्ज्जुच्छेदोंके सम्बन्धमें उन्हें अपने मतानुकूल ति० प० सूत्र प्राप्त हो गया है, अतएव उन्होंने उसका स्पष्ट उल्लेख भी कर दिया है। तब कोई कारण नही कि यदि उन्हें उसी सूत्रग्रन्थमें आयतचतुरस्र लोकका भी कोई संकेत या आधार मिलता तो वे उसका प्रमाण न देते। क्योंकि उस प्रमाणकी उन्हें वड़ी आवश्यकता थी जिसकी कि पूर्ति उन्होंने केवल यह कहकर की है कि ‘ ण च सत्तरज्जुबाहल्लं करणाणिओगसुत्तविरुद्धं, तस्स तत्थ विधिप्पडिसेधाभावादो। ’ ( धवला भाग ४, पृ० २२ ) अर्थात् लोकके उत्तर-दक्षिण भागमें सर्वत्र सात राजुका बाहल्य करणानुयोग सूत्रके विरुद्ध नहीं है, क्योंकि सूत्रमें न तो उसका विधान है और न निषेध। इससे विल्कुल स्पष्ट है कि धवलाकारके ज्ञात साहित्यमें उक्त मान्यताका सर्वथा अभाव था। आज भी

वीरसेनसे पूर्वका निश्चितकालीन एक भी उल्लेख उस मान्यताका हमें प्राप्त नहीं है और इसमें तो कोई सन्देह ही नहीं रहता कि उनके सम्मुख उपस्थित ति० प० सूत्रमें आयत चतुरस्राकार लोकका समर्थन करनेवाला कोई उल्लेख नहीं था।

२—पं० फूलचन्दजीने बतलाया है कि ति० प० के प्रथम अधिकारके आदिमें जो मंगल आदि छह अधिकारोंका वर्णन है वह ग्रन्थकारके कथनानुसार विविध ग्रन्थ-युक्तियोंद्वारा किया गया है और यह धवला टीकाके आदिके वर्णनसे मिलता है और वहींसे लिया गया है। दोनोंमें इतनी अधिक समानता है कि एकमें दूसरेकी छाया होना अनिवार्य है। वास्तवमें ति० प० के मंगलविषयक पाठका संशोधन धवलाकी सहायतासे ही संभव हुआ है।

३—पं० फूलचन्दजी कहते हैं कि 'ज्ञानं प्रमाणमात्मादेः' आदि श्लोक भट्टाकलंकके लघीयस्त्रयका है और यही श्लोक कुछ पाठभेदसहित धवलामें भी है जहाँ उससे पूर्व 'प्रमाणनयनिक्षेपैः' आदि और भी एक श्लोक पाया जाता है जो लघीयस्त्रयमें नहीं है। ये दोनों ही श्लोक प्राकृत रूपमें ति० प० (१, ८२–८३) में भी पाये जाते हैं और संभवतः धवलापरसे ही लिये गये हैं। यदि ये गाथायें धवलाकारके सम्मुख ति० प० सूत्रमें थीं तो कोई कारण नही कि वे उसे उसी रूपमें ही उद्धृत न कर उनका संस्कृत रूपान्तर करके लिखते और जब उनसे पूर्वरचित लघीयस्त्रयमें वह एक संस्कृत श्लोक पाया जाता है तब उनके संस्कृत रूपान्तर करनेकी बात सर्वथा निराधार हो जाती है। साथका जो श्लोक लघीयस्त्रयमें नही पाया जाता उसका अनुमान तो यही किया जा सकता है कि वह भी धवलाकारने बिना अनुवादके जैसा कही उन्हें प्राप्त हुआ वैसा ही प्रसंगोपयोगी जान उद्धृत कर दिया है। अतएव जान पड़ता है कि वर्तमान ति० प० में वे गाथायें धवलामें संगृहीत श्लोकोंपरसे लिखी गई हैं।

४—पं० फूलचन्दजी लिखते हैं कि धवला, द्रव्यप्रमाण, (पु. ३) पृ० ३६ पर जो ति० प० का 'दुगुणदुगुणो दुवग्गो णिरंतरो तिरियलोगोत्ति' आदि गाथांश

---

१ प० जुगलकिशोरजी मुख्तारने हरिवंशपुराण, जंबूदीवपण्णत्ती और स्वामिकार्तिकेयानुप्रेक्षाको वीरसेन स्वामीसे पूर्वकालीन माना है, परन्तु यथार्थमें ये ग्रन्थ उनसे पहलेके सिद्ध नही होते। हरिवंशपुराणकार समकालीन है।

—देखो, ति० प० की प्रस्तावना पृ० १६-१७

उद्धृत किया गया है, वह वर्तमान ति० प० में नहीं है। इससे यह सिद्ध होता है कि वर्तमान ति० प० ठीक वही नहीं है, जो धवलाकारके सम्मुख थी।

५—पं० फूलचन्दजीके मतानुसार ति० प० का बहुत-सा गद्याग धवलान्तर्गत पाठसे मिलता जुलता है। यहाँ तक कि स्पर्शानुयोगद्वार (पृ० १५७) में जो ति० प० सूत्रका उल्लेख किया गया है, वह भी वर्तमान ति० प० में पाया जाता है। अन्तर केवल इतना है कि धवलामें जहाँ "एसा...परिक्खाविही—अम्हेहिं परूविदा" रूप वाक्य-रचना है वहाँ ति० प० मे पाठ है, "एसा...परिक्खाविही...एसा परूवणा परूविदा।" इससे स्पष्ट है कि यह पाठ धवलासे लिया गया है, क्योंकि ति० प० में ही ति० प० का प्रमाण नहीं दिया जा सकना और धवलामें 'अम्हेहि' पद द्वारा जो ग्रन्थकर्त्ताने अपना उल्लेख किया है उसे दूर करनेके लिए उसके स्थानपर "एसा परूवणा" पद रक्खा गया है। पर वह वाक्यरचना ही बिगड़कर अशुद्ध हो गई है।

जयधवलाकी प्रस्तावना (पृ० ६६–६७) के लेखकोंने लिखा है कि वर्तमानमे ति० प० जिस रूपमें पाई जाती है उसी रूपमें यतिवृषभने उसकी रचना की थी, इसमें सन्देह है। हमें लगता है कि यतिवृषभकृत ति० प० में कुछ अश ऐसा भी है जो बादमें सम्मिलित किया गया है और कुछ अंश ऐसा भी है जो किसी कारणसे उपलब्ध प्रतियोंमें लिखनेसे छूट भी गया है। यथा—

१ ति० प० के अन्तकी एक गाथामें उसका परिमाण आठ हजार बतलाया है, पर वर्तमान प्रतिमें ९३४० श्लोक हैं। इतनेपर भी उसमें देवलोकप्रज्ञप्ति और सिद्धलोकप्रज्ञप्तिका कुछ भाग छूटा हुआ है।

२ ज्योतिर्लोकप्रज्ञप्तिके अन्तमे मनुष्य-लोकके बाहरके ज्योतिर्बिम्बोंका परिमाण निकालनेका वर्णन गद्यमें किया गया है और वह गद्यभाग धवलाके चतुर्थ खण्डमे अक्षरशः पाया जाता है और उसमें कुछ इस प्रकारकी चर्चा है जो ति० प० कारकी अपेक्षा धवलाकारकी दृष्टिसे अधिक संगत प्रतीत होती है[1]।...

३ ति० प० में लिखा है वीरनिर्वाणसे ४६१ वर्ष पश्चात् शक राजा हुआ और उसके पश्चात् तीन मत और दिये हैं जिनके अनुसार ९७८५ वर्ष ५ मास बाद अथवा १४७९३ वर्ष बाद अथवा ६०५ वर्ष ५ मास बाद

---

१ इस चर्चाको देखिए, जयधवलाकी प्रस्तावना पृ० ६६ पर।

शककी उत्पत्ति बतलाई है। धवलाके वेदना-खण्डमें भी शकका उत्पतिकाल बतलाया है, किन्तु उसमें ६०५ वर्ष ५ मासवाली मान्यताको ही प्रथम स्थान दिया गया है और उसके सिवा दो मत और दिये हैं। एकके अनुसार वी० नि० से १४७९३ वर्ष बाद शक राजा हुआ। यह मत ति० प० में भी दिया है और दूसरेके अनुसार ७९९५ वर्ष ५ मास बाद शक राजा हुआ। यह मत ति० प० मे नही है तथा ति० प० के शेष दो मत भी यहाँ तक कि ४६१ वर्ष वाला वह मत भी जो ति० प० के कर्ताको मान्य है उसमे नहीं है तथा तीनों मतोंके लिए जो गाथाएँ उद्धृत की गई हैं वे भी ति० प० की नहीं हैं, किन्तु बिल्कुल जुदी ही हैं। इस परसे अनेक विकल्प उठते हैं। ति० प० के सामने होते हुए भी धवलाकारने उस मतको स्थान क्यों नहीं दिया जो उसके आदरणीय कर्ताको इष्ट था? क्या ति० प० में उक्त मत प्रक्षिप्त है? आदि।

इस तरह पं० फूलचन्दजीके लेखसे और जयधवलाकी प्रस्तावनासे मालूम होता है कि उपलब्ध ति० प० अपने असल रूपमें नही है। धवला टीकाके बाद किसी समय उसमें संस्कार—सशोधन परिवर्तन, मिलावट—की गई है।

## किसने की?

अब प्रश्न होता है कि यह किसने की?

ति० प० के चौथे अध्यायका १२११ वॉ पद्य इस प्रकार है—

घोरट्ठकम्मणियरे दलिदूण लद्धणिस्सेयसा जिणवरा जगवंदणिज्ज्जा।
सिद्धिं दिसंतु तुरिदं सिरिबालचंदसिद्धतियप्पहुदिभव्वजणाण सव्वे॥

अर्थात् अष्ट कर्मोंका दलन करके निःश्रेयस प्राप्त करनेवाले सर्व जिनेन्द्र श्री बालचन्द्र सैद्धान्तिक आदि भव्य जनोंको सिद्धि प्रदान करें।

जिस स्थानपर यह पद्य आया है, वहाँ इसका कोई प्रसंग नहीं है। तीर्थंकरोका मोक्ष कहाँ कहाँसे किस किस अवस्थामें हुआ, इसका प्रकरण चल रहा है आर्या छन्दोंमें और फिर उक्त एक वसन्ततिलका छन्दके बाद फिर आर्या छन्दोंमें अनुबद्ध केवलियोंका वर्णन चलने लगता है। अवश्य ही ये बालचन्द्र कोई ग्रन्थ लिखने लिखानेवाले होंगे जिन्होंने भक्तिवश यह पद्य बनाकर बीचमे शामिल कर दिया है।

परन्तु इनके सैद्धान्तिक विशेषणसे मालूम होता है कि ये कोई साधारण प्रतिलेखक नहीं हो सकते। सिद्धान्त शास्त्रोंके ज्ञाताओंकी ही यह पदवी होती है। इससे आश्चर्य नहीं जो ये बालचन्द्र सैद्धान्तिक वीरसेन-जिनसेनके अनुयायी हों और इन्होंने ही तिलोयपण्णत्तिमें कुछ बातें धवलादिसे अन्यथा देखकर उसका संशोधन परिवर्धन करके उसे वर्तमान रूप दे दिया हो और फिर उनके इस संस्कार किये हुए ग्रन्थकी ही प्रतिलिपियाँ सर्वत्र पहुँच गई हों।

बालचन्द्र सैद्धान्तिक नामके अनेक विद्वान् हो गये हैं। उनमेंसे एकका उल्लेख कम्बदहल्लीमें कम्बदराय स्तंभमें मिलता है। उनका समय श० सं० १०४० (वि० सं० ११७५) है। उनके गुरुका नाम राद्धान्तार्णवपारग अनन्तवीर्य और शिष्यका नाम सिद्धान्तांभोनिधि प्रभाचन्द्र था[1]।

एक और बालचन्द्र मुनि हुए हैं जो भावत्रिभंगीके कर्त्ता श्रुतमुनिके गुरु और अभयचन्द्र सैद्धान्तिकके शिष्य थे। कर्नाटक कविचरितके कर्त्ताने इनका समय विक्रमकी १४ वीं शताब्दि बतलाया है। इन्होंने द्रव्यसंग्रहकी टीका श० सं० ११९५ (वि० सं० १३३०) में लिखी है और अपने गुरुका नाम अभयचन्द्र बतलाया है।

उपलब्ध प्रतियोंसे अतिरिक्त प्राचीन प्रतियोंकी खोजकी बहुत जरूरत है। प्राचीन भंडारोंमें ताडपत्रकी प्रतियोंमें शायद असल तिलोयपण्णत्तीकी प्राप्ति हो जाय।

सुना है कि लाला राजकृष्णजी जैन देहलीके पास एक पुरानी ताडपत्रकी (कनड़ी लिपि) प्रति है, जो शक सं० १३०५ की लिखी हुई है।

इस ग्रन्थमे भगवान् महावीरके बादके इतिहासकी बहुत सामग्री है, जो यहाँ दे दी जाती है। एक तो श्रुतपरम्परासे सम्बन्ध रखती है और दूसरी राजवंशोंसे।

## वीरनिर्वाणके बादकी श्रुतपरम्परा

इस ग्रन्थमें भगवान् महावीरके बादके इतिहासकी बहुत सामग्री है जो यहाँ बहुत संक्षेपमें दे दी जाती है। उसमें एक तो श्रुतपरम्परासे सम्बन्ध रखती है और दूसरी राजवंशोंसे। तिलोयपण्णत्ती चूँकि प्रकाशित हो चुकी है, इसलिए अबकी बार इस लेखमें मूल गाथायें नहीं दी जातीं। पाठक वहाँसे देख सकते हैं।

---

१ देखो, जैन शिलालेखसंग्रह भाग २, नं० २६९ का लेख।

जिस दिन वीर भगवान्‌का मोक्ष हुआ उसी दिन गौतम गणधरको परम ज्ञान हुआ और उनके सिद्ध होने पर सुधर्मस्वामी[1] केवली हुए। उनके कृत कर्मोंका नाश कर चुकनेपर जम्बूस्वामी केवली हुए। उनके बाद कोई अनुबद्ध केवली नहीं हुआ। इन तीनोंका धर्मप्रवर्तनकाल बासठ वर्ष है ॥ गाथा १४७६–७८

केवलज्ञानियोंमें अन्तिम श्रीधर[2] हुए जो कुण्डलगिरिसे मुक्त हुए और चारण-ऋषियोंमें अन्तिम सुपार्श्वचन्द्र हुए। प्रज्ञाश्रमणोमें अन्तिम वइरजस या वज्रयश[3] और अवधिज्ञानियोंमें श्री । मुकुटधर राजाओंमें अन्तिम चन्द्रगुप्तने जिनदीक्षा धारण की। इसके बाद मुकुटधरोंमें किसीने प्रव्रज्या या दीक्षा ग्रहण नहीं की ॥ १४७९–८१

नन्दि, नन्दिमित्र, अपराजित, गोवर्द्धन और भद्रबाहु ये पाँच चौदहपूर्वी और बारह अगोंके धारण करनेवाले हुए। इनका एकत्र काल सौ वर्ष है। पंचम कालमें इनके बाद और कोई श्रुतकेवली नहीं हुआ ॥ १४८२–८४

विशाख, प्रोष्ठिल, क्षत्रिय, जय, नाग, सिद्धार्थ, धृतिसेन, विजय, बुद्धिल, गंगदेव और सुधर्म ये ग्यारह दशपूर्वके धारी हुए। परम्परासे प्राप्त इन सबका काल १८३ वर्ष है ॥ १४८५–८७

नक्षत्र, जयपाल, पाण्डु, ध्रुवसेन और कंस ये पाँच आचार्य ग्यारह अंगधारी हुए। इनका एकत्र परिणाम २२० वर्ष है ॥ १४८८–८

सुभद्र, यशोभद्र, यशोबाहु, और लोह ये आचारांगके धारक हुए। इनके सिवाय शेष ग्यारह अंग चौदह पूर्वके एक अशके ज्ञाता थे। इनके अतीत होनेके बाद भरतक्षेत्रमें कोई आचारागधारी नही हुआ। गौतम आदिके बाद यहाँ तक ६८३ वर्ष हुए ॥ १४९०-९२

---

१ सुधर्मका दूसरा नाम लोहार्य है।

२ पहले जो अनुबद्ध केवली हुए वे लगातार एकके बाद एक हुए। श्रीधर अनुबद्धोंमें नहीं थे। पूर्वोक्त तीनके बाद और भी समय समयपर केवली हुए होंगे उनमें श्रीधर सबसे पीछेके है।

३ कल्पसूत्र-स्थविरावलीके अनुसार ये आर्य सिंहगिरिके शिष्य और तपागच्छ पट्टावलीके अनुसार दशपूर्ववित् थे। ये दक्षिणापथको गये थे।—देखो, धवला द्वि० भा० भूमिका पृ० ३६

( पंचमकाल २१ हजार वर्षका है। इसमें ६८३ वर्ष तक श्रुतज्ञान रहा। शेष ) २०३१७ वर्ष तक धर्मप्रवृत्तिका हेतु श्रुततीर्थ कालदोषसे विच्छिन्न हो जायगा। इतने कालमें चातुर्वर्ण संघमें अविनीत, दुर्बुद्धि, एवं ईर्षालु जन्म लेंगे और सात भय, आठ मद, तथा शल्यादिसे युक्त, कलहप्रिय, रागी, क्रूर, क्रोधी और लोभी होंगे ॥ १४९३–९५

## राज-कालगणना

वीर भगवानके निर्वाणके बाद जब ४६१ वर्ष बीत गये तब यहाँ शक नामका राजा उत्पन्न हुआ। अथवा भगवानके मुक्त होनेके बाद ९७८५ वर्ष ५ महीने बीतनेपर शक राजा हुआ ( पाठान्तर )। अथवा वीरेश्वरके सिद्ध होनेके १४७९३ वर्ष बाद शक राजा हुआ। * ( पाठान्तर ) अथवा वीरनिर्वाणके ६०५ वर्ष ५ महीने बाद शक नृप हुआ। १४९६–९९

वीरनिर्वाणके ४६१ वर्ष बीतनेपर शक नरेन्द्र हुआ और इसका राज्य २४२ वर्ष रहा। गुप्त वंशका राज्य २५५ वर्ष रहा और चतुर्मुख ( कल्कि ) का ४२ वर्ष। इस तरह ( ४६१+२४२+२५५+४२=१००० ) एक हजार वर्ष कोई कोई प्ररूपण करते हैं। १५०३–४ *

जिस समय वीरनिर्वाण हुआ, ठीक उसी समय अवन्तिसुत ( चण्डप्रद्योत) पालक नामा राजा अभिषिक्त हुआ। उसका राज्य ६० वर्ष रहा। फिर १५५ वर्ष विजय वंशका, ४० वर्ष मुरुण्डोंका और ३० वर्ष पुष्यमित्रका राज्य रहा। फिर ६० वर्ष वसुमित्र अग्निमित्रका, १०० वर्ष गर्दभिल्लोंका और ४० वर्ष

---

* अर्थात् इस समयसे लगभग १४०० वर्ष पहले भी महावीरके निर्वाण-कालके विषयमें मतभेद थे और वे मतभेद उल्लेख योग्य समझे गये।

१ तपागच्छपट्टावली और मेरुतुंगकी विचारश्रेणीमें पालकके बाद १५५ वर्ष राज्यकाल नन्द राजाओंका बतलाया है—'सट्ठी पालयरण्णो पणवण्णसय तु होइ णंदाणं'। जान पडता है यहाँ नन्दवंशको ही विजयवंश कहा है।

२ मुरुण्ड राजवंश विदेशी था। प्रभावकचरितमें पाटलिपुत्रके मुरुण्ड राजवंशका वर्णन है और चीनी इतिहासके अनुसार यह वंश भारतके पूर्व भागमें राज्य करता था।

३ विचार-श्रेणीमें वसुमित्र अग्निमित्रके बदले बलमित्र भानुमित्र और गद्धवयाकी

नरवाहनका राज्य रहा। उसके बाद भृत्यान्ध्र राजा हुए जिनका राज्य २४२ वर्ष रहा। इनके बाद गुप्तोंका राज्य २३१ वर्ष तक रहा और तब कल्कि हुआ। वह इन्द्रका पुत्र था और चतुर्मुख उसका नाम था। वह ७० वर्ष तक जिया और ४२ वर्ष राज्य किया॥ (इस तरह ६०+१५५+४०+३०+६०+१००+४०+२४२+२३१+४२ =१००० एक हजार वर्ष होते हैं।) १५०५-९

आचारागधारियोंके २७६ वर्ष बीतनेपर कल्कि राजाको पट्ट बाँधा गया और अर्थात् ६८३+२७५=९५८ में कल्कि राज्यके ४२ वर्ष जोड़नेसे पूरे एक हजार वर्ष होते हैं॥ १५१०

जब कल्किने अपने योग्य देशोंको यत्नपूर्वक जीत लिया, तब वह अतिशय लुब्ध बनकर जिस तिस श्रमण (जैनमुनि) से अग्रपिंडका शुल्क या कर माँगने लगा। इसपर श्रमण अपना पहला ग्रास देकर भोजनमें अन्तराय हो जानेसे जाने लगे। उन मुनियोंमेंसे किसी एकको अवधिज्ञान हो गया। फिर कोई असुर अवधिज्ञानसे यह जानकर कि मुनियोंको उपसर्ग हो रहा है, आया और उसने धर्मद्रोही कल्किको मार डाला। तब अजितंजय नामका उसका पुत्र, 'मुझे बचाओ' इस प्रकार कहकर उसके चरणोंमें झुक गया। तब उस असुरने 'धर्मपूर्वक राज्य करो' कहकर उसको बचा दिया है। इसके बाद दो वर्ष तक लोगोंमें धर्मकी प्रवृत्ति अच्छी तरह होती रही, परन्तु फिर दिनोंदिन कालके माहात्म्यसे उसकी हीनता होने लगी। आगे इसी तरह प्रत्येक एक एक हजार वर्षमें एक एक कल्कि और प्रत्येक पाँच पाँच सौ वर्षमें एक एक उपकल्कि होगा॥ १५११-१६॥

---

जगह गर्दभिल्ल है। मुनि कल्याणविजयजी बलमित्र और विक्रमादित्यको एक ही अनुमान करते हैं। बल=विक्रम और मित्र= आदित्य। हरिवंशपुराणमे गर्दभिल्लको गर्दभ मानकर उसके पर्यायवाची शब्द 'रासभ' का प्रयोग किया गया है। गर्दभिल्ल एक राजवंश था जिसकी स्व० जायसवालने खारवेलके राजवंशसे एकता सिद्ध की है। (—देखो, सितम्बर १९३० का विहारउडीसा-रिसर्च सोसायटीका जर्नल।)

१ 'नहपान' को ही यहाँ नरवाहन लिखा है। मूलमें शायद 'नहवाण' हो

२ हरिवंशपुराणमें 'भत्थट्ठाण'का अनुवाद 'भट्टवाणस्य' किया है जो ठीक नहीं प० भगवद्दत्तजी इसके पाठको 'भच्चट्ठाण'—भृत्य-चष्टन मानकर शक नरेन्द्र अर्थ करते हैं। देखो, उनका भारतवर्षका इतिहास पृ० ३२२

कल्कि एक ऐतिहासिक राजा हुआ है। इसके विषयमें स्वर्गीय महामहोपाध्याय काशीप्रसाद जायसवालने हिन्दू पुराणों और जैन ग्रन्थोके आधारसे एक विस्तृत लेख लिखा है और उसमें बतलाया है कि मालवाधिपति विष्णुयशोधर्मा ही कल्कि है जिसका विजयस्तंभ मन्दसौर ( ग्वालियर ) में खड़ा है और जिसने मिहिरकुलको काश्मीरमें पराजित किया था। मन्दसौरका विजयस्तंभ ईस्वी सन् ५५५–३४ में स्थापित किया गया था। जैन ग्रन्थोंके समयके साथ भी यह समय मिल जाता है। इसी तरह स्व० डा० काशीनाथ बापूजी पाठकने भी अपने एक लेखमें कल्किको ऐतिहासिक राजा बतलाया था, परन्तु वे विष्णुयशोधर्माको नहीं किन्तु मिहिरकुलको कल्कि मानते थे, जिसने ४० वर्ष राज्य किया और जो ७० वर्षकी अवस्थामें मरा। इस राजाका वर्णन चीनी यात्री हुएन्त्सागने विस्तारसे लिखा है। राजतरंगिणीमें भी इस दुष्ट राजाका वृत्तान्त दिया है।

कल्कि विष्णुयशोधर्मा था या मिहिरकुल, इसमें मत-भेद है परन्तु कल्कि ऐतिहासिक पुरुष है, यह निश्चित है।

## परिशिष्ट

इस लेखकी समाप्तिके बाद शिवार्यकी आराधनाकी नीचे लिखी गाथापर और उसकी टीकापर मेरा ध्यान गया—

> अहिमारएण णिवदिम्मि मारिदे गहिसमणलिंगेण।
> उड्डाहपसमणत्थं सत्थग्गहणं अकारि गणी ॥ २०७५ ॥

टीका—अहिमारएण अहिमारकनाम्ना बुद्धोपासकेन। णिवदिम्मि स्रावस्तिकानगरीनाथे जयसेनाख्ये। गणी यतिवृषभाचार्यः ॥

यह प्रसंग समाधिमरण या सल्लेखनाका है। हरिषेणके बृहत्कथाकोशकी १५६ वीं और नेमिदत्तके आराधनाकथाकोशकी ८१ वीं कथामें इसका विवरण मिलता है, जो संक्षेपमें इस प्रकार है—

---

१ देखो जैनहितैषी भाग १३, अक १२ में 'कल्कि अवतारकी ऐतिहासिकता' और 'गुप्त राजाओंका काल, मिहिरकुल और कल्कि' शीर्षक लेख।

राजा जयसेन पहले बौद्ध भिक्षु शिवगुप्तका शिष्य था। एक बार यतिवृषभ अपने सघके साथ श्रावस्ती आये और उनका उपदेश सुनकर जयसेन जैनधर्मका श्रद्धालु हो गया। यह शिवगुप्तको अच्छा नहीं लगा। उसने पड़ोसी बौद्ध राजा सुमतिको भड़काया और उसने जयसेनके पास पत्र भेजा कि तुम पुनः बौद्ध हो जाओ। पर जयसेन न माना और तव सुमतिने आकर श्रावस्तीको घेर लिया और अपने स्कन्धावारमे बैठकर कहा कि मेरी सेनामें कोई ऐसा है, जो जयसेनको मार दे। तव अहिमारक नामक बुद्धोपासकने कहा कि हाँ, मैं यह काम करूंगा और उसने कपटसे यतिवृषभके पास जाकर जिनदीक्षा ले ली और वह उन्हींके साथ रहने लगा। दूसरे दिन राजा जयसेन जव जिनमन्दिरमें यतिवृषभ और इस नवीन मुनिकी वन्दनाके लिए आया और वह ज्यों ही सिर झुकाकर चरण-वन्दना करने लगा त्यों ही अहिमारकने खड्गसे उसका सिर उतार लिया। यतिवृषभ स्तम्भित हो रहे। तत्काल ही उन्होंने सोचा कि यह उपप्लव विना आत्मघातके शान्त न होगा और उन्होने राजाके रक्तसे वही दीवालपर लिख दिया कि एक मुनिवेषीने यह जो अपकर्म किया हैं उससे जो अपवाद होगा उसे धोनेका इसके सिवाय और कोई मार्ग नही है और उन्होंने उसी समय तलवारसे अपना वध कर लिया।

हो सकता है कि उक्त कथाके यतिवृषभ कोई दूसरे ही हों, परन्तु ति० प० में इनके लिए जो 'दुसहपरीसहवसहं' या 'दुट्ठपरीसहवसहं' विशेषण दिया है, वह इसी कठिन परीषहकी ओर संकेत करता-सा दिखता है, इसलिए इसपर विचार होना चाहिए।

यद्यपि मूलमें केवल 'गणी' शब्द है और उसका टीकाकारने यतिवृषभाचार्य अर्थ किया है, फिर भी टीकाकारके सम्मुख इसके लिए कोई आधार होगा।

उपलब्ध ति० प० के अनुसार यतिवृषभका समय वि० सं० ५३५ के लगभग ठहरता है, परन्तु अनुपलब्ध असल ति० प० से शायद यह समय और भी पहलेका हो, विशेषकर इसलिए कि इन्द्रनन्दिके श्रुतावतारके अनुसार गुणधरने आर्यमंक्षु और नागहस्तिके लिए कषायप्राभृत सूत्रोंकी रचना की और उन दोनोंके पास ही अध्ययन करके यतिवृषभ शास्त्रार्थनिपुणमति हुए। १०-१२-५५

# देवनन्दिका जैनेन्द्र व्याकरण

## जैनेन्द्र और ऐन्द्र

मुग्धबोधकर्ता बोपदेवने जिन आठ वैयाकरणोंके नामोंका उल्लेख किया है, उनमें एक 'जैनेन्द्र' भी है[1]। ये जैनेन्द्र अथवा जैनेन्द्र-व्याकरणके कर्त्ता कौन थे, इस विषयमें इतिहासज्ञोंमें कुछ समय तक बड़ा विवाद चलता रहा। डॉ० कीलहार्नने इसे जिनदेव अथवा भगवान् महावीरद्वारा इन्द्रके लिए कहा गया बतलाया[2] और इसके सुबूतमें उन्होंने कल्पसूत्रकी समयसुन्दरकृत टीका और लक्ष्मीवल्लभकृत उपदेशमाला-कर्णिकाका यह उल्लेख पेश किया था कि जिनदेव महावीर जिस समय आठ वर्षके थे उस समय इन्द्रने शब्दलक्षणसंबंधी कुछ प्रश्न किये और उनके उत्तररूप यह व्याकरण बतलाया गया, इसलिए इसका नाम जैनेन्द्र पड़ा[3]।

श्वेताम्बर सम्प्रदायके और भी कई ग्रन्थोंमें इस प्रकारके उल्लेख मिलते हैं। कल्पसूत्रकी विनयविजयकृत सुबोधिका[4] टीकामें लिखा है कि भगवानको माता-

---

१ इन्द्रश्चन्द्रः काशकृत्स्नापिशलीशाकटायनाः।
पाणिन्यमरजैनेन्द्रा जयन्त्यष्टौ च शाब्दिकाः॥—धातुपाठ

२ इंडियन एण्टिक्वेरी १०, पृ० २५१

३ यदिन्द्राय जिनेन्द्रेण कौमारेपि निरूपितम्।
ऐन्द्रं जैनेन्द्रमिति तत्प्राहुः शब्दानुशासनम्॥

४ (शक्रः) यत्र भगवान् तिष्ठति तत्र पण्डितगेहे समाजगाम। आगत्य च पण्डित-योग्ये आसने भगवन्त उपवेश्य पण्डितमनोगतान् सन्देहान् पप्रच्छ, श्रीवीरोऽपि बालोऽयं किं वक्ष्यतीत्युत्कर्णेषु सकललोकेषु सर्वाणि उत्तराणि ददौ, ततो 'जैनेन्द्र-व्याकरण' जज्ञे। यतः—

सक्को य तस्समक्खं भगवंतं आसणे निवेसित्ता।
सद्दस्स लक्खणं पुच्छे वागरणअवयवा इंदं॥

पिताने पाठशालामें गुरुके पास पढनेके लिए भेजा है, यह जानकर इन्द्र स्वर्गसे आया और पण्डितके घर, जहाँ भगवान् थे वहाँ, गया। उसने भगवानसे पण्डितके मनमें जो जो सन्देह थे, उन सबको पूछा। जब सब लोग यह सुननेके लिए उत्कर्ण हो रहे थे कि देखें यह बालक क्या उत्तर देता है, तब भगवान् वीरने सब प्रश्नोंके उत्तर दे दिये, और तब 'जैनेन्द्र व्याकरण' वना।

परन्तु इस प्रसंगके वे सब उल्लेख अपेक्षाकृत अर्वाचीन ही हैं जिनमें भगवानके उत्तररूप इस व्याकरणका नाम 'जैनेन्द्र' वतलाया है। प्राचीन उल्लेखोंमें इसका नाम जैनेन्द्रकी जगह 'ऐन्द्र' प्रकट किया है, जैसा कि आवश्यकसूत्रकी हारिभद्रीय वृत्तिके पृष्ठ १८२ में लिखा है[1]।

इसी प्रकार सुप्रसिद्ध आचार्य हेमचन्द्रने अपने योगशास्त्रके प्रथम प्रकाशमें लिखा[2] है कि भगवानने इन्द्रके लिए जो शब्दानुशासन कहा, उपाध्यायने उसे सुनकर लोकमें 'ऐन्द्र' नामसे प्रकट किया। अर्थात् इन्द्रके लिए जो व्याकरण कहा गया, उसका नाम 'ऐन्द्र' हुआ[3]।

प्राचीन कालमें इन्द्रनामक आचार्यका वनाया हुआ एक संस्कृत व्याकरण था[4]। उसका उल्लेख अनेक ग्रन्थोंमें मिलता है। ऊपर दिये हुए वोपदेवके श्लोकमें भी

---

१ शक्र तत्समक्ष लेखाचार्यसमक्ष भगवन्त तीर्थंकर आसने निवेश्य शब्दस्य लक्षणं पृच्छति। भगवता च व्याकरण अभ्यधायि। व्याक्रियन्ते लौकिक-सामायिका शब्दा. अनेन इति व्याकरण शब्दशास्त्रम्। तदवयवा. केचन उपाध्यायेन गृहीताः, ततश्च ऐन्द्रं व्याकरणं संजातम्।

२ मातापितृभ्यामन्येद्यु. प्रारब्धेऽध्यापनोत्सवे।
आ सर्वज्ञस्य शिष्यत्वमितीन्द्रस्तमुपास्थितः ॥ ५६ ॥
उपाध्यायासने तस्मिन्वासवेनोपवेशित.।
प्रणम्य प्रार्थित. स्वामी शब्दपारायणं जगौ ॥ ५७ ॥
इद भगवतेन्द्राय प्रोक्त शब्दानुशासनम्।
उपाध्यायेन तच्छ्रुत्वा लोकेष्वैन्द्रमितीरितम् ॥ ५८ ॥

३ कल्पसूत्र (१-४) के अनुसार इन्द्रने प्रजापतिसे शब्दशास्त्रका अध्ययन किया था और यह उसीका अनुकरण मालूम होता है।

४ डॉ० ए० सी० वर्नेलने इन्द्रव्याकरणके विषयमें चीनी तिव्वतीय और भारतीय साहित्यमें जो जो उल्लेख मिलते हैं उनका संग्रह करके 'ऑन दि ऐन्द्रस्कूल ऑफ संस्कृत ग्रामेरियन्स' नामकी एक वड़ी पुस्तक लिखी है।

उसका नाम है । हरिवंशपुराणके कर्त्ताने देवनन्दिको 'इन्द्रचन्द्रार्कजैनेन्द्रव्यापिव्याकरणेक्षिणः' विशेषण दिया है। शब्दार्णवचंद्रिकाकी ताड़पत्रवाली प्रतिमें, जो १२ वी शताब्दिके लगभगकी लिखी हुई मालूम होती है, 'इन्द्रश्चन्द्रः शाकटतनयः' आदि श्लोकमें इन्द्रके व्याकरणका उल्लेख किया है। बहुत अधिक समय हुआ यह नष्ट हो गया है[1]। जब यह उपलब्ध ही नहीं है तब इसके विषयमें कुछ कहनेकी आवश्यकना प्रतीत नहीं होती। यद्यपि आजकलके समयमें इस बातपर कोई भी विद्वान् विश्वास नही कर सकता है कि भगवान् महावीरने भी कोई व्याकरण बनाया होगा और वह भी मागधी या प्राकृतका नहीं, किन्तु संस्कृतका। तो भी यह निस्सन्देह है वह व्याकरण 'जैनेन्द्र' नहीं था। यदि बनाया भी होगा तो वह 'ऐन्द्र' ही होगा। क्योंकि हरिभद्रसूरि और हेमचन्द्रसूरि उसीका उल्लेख करते हैं, जैनेन्द्रका नही। जान पड़ता है, विनयविजय और लक्ष्मीवल्लभने पीछेसे 'ऐन्द्र' को ही 'जैनेन्द्र' बना डाला है। उनके समयमें भी 'ऐन्द्र' अप्राप्य था, इसलिए उन्होंने प्राप्य 'जैनेन्द्र' को ही भगवान महावीरकी कृति बतलाना विशेष सुकर और लाभप्रद सोचा।

हरिभद्रसूरि विक्रमकी आठवी शताब्दिके और हेमचन्द्रसूरि तेरहवी शताब्दिके विद्वान् हैं जिन्होंने 'ऐन्द्र' को भगवानका व्याकरण बतलाया है; परन्तु 'जैनेन्द्र' को भगवत्प्रणीत बतलानेवाले विनयविजय और लक्ष्मीवल्लभ विक्रमकी अठारहवीं शताब्दिके हैं।

## भगवद्वाग्वादिनी

विनयविजयजीके इस उल्लेखका अनुसरण करके उनके कुछ समय बाद वि० सं० १७९७ में किसी विद्वान्ने साक्षात् महावीर भगवानका बनाया हुआ व्याकरण तैयार कर दिया और उसका दूसरा नाम 'भगवद्वाग्वादिनी' रक्खा।

इस भगवद्वाग्वादिनीकी एक प्रति भाण्डारकर रिसर्च इन्स्टिटयूटमें है, जो तक्षक[2] नगरमें रत्नर्षि नामक लेखकद्वारा वि० सं० १७९७ में लिखी गई थी। इसकी पत्रसंख्या ३०, और श्लोकसंख्या ८०० है। प्रति बहुत शुद्ध है। जैनेन्द्रका सूत्रपाठ मात्र है और वह सूत्रपाठ है जिसपर शब्दार्णवचन्द्रिका टीका

---

१ "तेन प्रणष्टमैन्द्रं तदस्माद्व्याकरणं भुवि"—कथासरित्सागर, तरंग ४

२ जयपुर राज्यके 'टोडा रायसिंह' का पुराना नाम तक्षक नगर है।

लिखी गई है। इस वाग्वादिनीके आविष्कारकने शक्ति-भर इस बातको सिद्ध करनेका प्रयत्न किया है कि इसके कर्त्ता साक्षात् महावीर भगवान् हैं, देवनन्दि नहीं। उनकी सब युक्तियाँ हमने इस लेखके अन्तमें उद्धृत कर दी हैं। उन सबपर विचार करनेकी यहाँ आवश्यकता प्रतीत नहीं होती।

हमारा अनुमान है कि डॉ० कीलहार्नके हाथमें यही 'भगद्वाग्वादिनी' की प्रति पड़ी होगी और इसीकी कृपासे प्रेरित होकर उन्होंने अपना पूर्वोक्त लेख लिखा होगा। उनके लेखमें जो श्लोकादि प्रमाणरूप दिये गये हैं वे भी सब इसी परसे लिये गये जान पड़ते हैं।

डॉ० कीलहार्नके इस भ्रमको सबसे पहले स्व० डॉ० के० बी० पाठकने दूर किया और अब तो जैनेन्द्र व्याकरण काफी प्रसिद्ध हो गया है।

## देवनन्दि और पूज्यपाद

श्रवणबेल्गोलके शिलालेख नं० ४० (६४) में लिखा है कि उनका पहला नाम देवनन्दि था, बुद्धिकी महत्ताके कारण वे जिनेन्द्रबुद्धि कहलाये और देवोंने उनके चरणोंकी पूजा की, इस कारण उनका नाम पूज्यपाद हुआ[1]।

मंगराज कविके श० सं० १३६५ के शिलालेखसे भी यही दो नाम प्रकट होते हैं[2]।

---

१ यो देवनन्दिप्रथमाभिधानो बुद्ध्या महत्या स जिनेन्द्रबुद्धिः ॥ २ ॥
श्रीपूज्यपादोऽजनि देवताभिर्यत्पूजित पादयुग यदीयम् ॥ ३ ॥
जैनेन्द्र निजशब्दभागमतुल सर्वार्थसिद्धिः परा
सिद्धान्ते निपुणत्वमुद्धकविता जैनाभिषेक स्वक ।
छन्द सूक्ष्मधिय समाधिशतक स्वास्थ्य यदीय विदा—
माख्यातीह स पूज्यपादमुनिप. पूज्यो मुनीना गणे ॥ ४ ॥

२ श्रीपूज्यपादोद्धृतधर्मराज्यस्तत सुराधीश्वरपूज्यपाद. ।
यदीयवैदुष्यगुणानिदानीं वदन्ति शास्त्राणि तदुद्धृतानि ॥ १५ ॥
धृतविश्वबुद्धिरयमत्र योगिभि कृतकृत्यभावमनुबिभ्रदुच्चकै. ।
जिनवद्बभूव यदनङ्गचापहृत्स जिनेन्द्रबुद्धिरिति साधुवर्णित ॥ १६ ॥
श्रीपूज्यपादमुनिरप्रतिमौषधर्द्धिर्जीयाद्विदेहजिनदर्शनपूतगात्र ।
यत्पादधौतजलसस्पर्शप्रभावात् कालायस किल तदा कनकीचकार ॥ १७ ॥

जिनेन्द्रबुद्धि नामके एक और वैयाकरण हो गये हैं जिनका बनाया हुआ पाणिनि व्याकरणकी काशिका-वृत्तिपर एक न्यास है। वे बोधिसत्त्वदेशीयाचार्य या बौद्ध साधु थे।

देवनन्दिका संक्षिप्त नाम 'देव' भी था। जिनसेन[1] और वादिराजने[2] इन्हें इसी संक्षिप्त नामसे स्मरण किया है।

अनेक लेखकोंने उन्हें केवल देवनन्दि नामसे और पूज्यपाद नामसे भी स्मरण किया है और दोनों नामोंसे उन्हें वैयाकरण माना है।

महाकवि धनंजयकी नाममालामें एक श्लोक है जिसमें पूज्यपादको लक्षण-ग्रन्थ (व्याकरण) का कर्त्ता माना है[3]।

जैनेन्द्रकी प्रत्येक हस्तलिखित प्रतिके प्रारंभमें जो श्लोक मिलता है, उसमें ग्रन्थकर्त्ताने 'देवनन्दितपूजेशं' पदमें जो कि भगवानका विशेषण है अपना नाम भी प्रकट कर दिया है[4]। संस्कृत प्राकृत ग्रन्थोंके मंगलाचरणोंमें यह पद्धति अनेक विद्वानोंने स्वीकार की है[5]। इससे भी जैनेन्द्रके कर्ता देवनन्दि ठहरते हैं।

गणरत्न[6]महोदधिके कर्ता वर्धमान और हैम शब्दानुशासनके लघुन्यास

---

१ कवीनां तीर्थकृद्देवः किं तरां तत्र वर्ण्यते।
विदुषां वाङ्मलध्वंसि तीर्थं यस्य वचोमयम्॥ ५२॥ —आदिपुराण प्र० पर्व

२ अचिन्त्यमहिमा देवः सोऽभिवद्यो हितषिणा।
शब्दाश्च येन सिद्धयन्ति साधुत्वं प्रतिलंभिताः॥ १८॥
—पार्श्वनाथचरित प्र० सर्ग

३ प्रमाणमकलंकस्य पूजपादस्य लक्षणम्।
धनंजयकवेः काव्यं रत्नत्रयमपश्चिमम्॥ २०॥

४ लक्ष्मीरात्यन्तिकी यस्य निरवद्याऽवभासते।
देवनन्दितपूजेशं नमस्तस्मै स्वयंभुवे॥

५ क—नीतिवाक्यामृतके मंगलाचरणमें सोमदेव कहते है—
सोमं सोमसमाकार सोमाभ सोमसभवम्।
सोमदेव मुनिं नत्वा नीतिवाक्यामृत ब्रुवे।

ख—आचार्य अनन्तवीर्य लघीयस्त्रयकी वृत्तिके प्रारभमें कहते है—
जिनाधीश मुनिं चन्द्रमकलंक पुनः पुनः।
अनन्तवीर्यमानौमि स्याद्वादन्यायनायकम्॥

६ शालातुरीय-शकटाङ्गज-चन्द्रगोमि-दिग्वस्त्र-भर्तृहरि-वामन-भोजमुख्याः।

बनानेवाले कनकप्रभ भी जैनेन्द्र व्याकरणके कर्ताका नाम देवनन्दि ही बतलाते हैं। अतः इस विषयमें कोई सन्देह बाकी नहीं रह जाता कि यह व्याकरण देवनन्दि या पूज्यपादका बनाया हुआ है।

## दो तरहके सूत्र-पाठ

जैनेन्द्र व्याकरणके मूल सूत्र-पाठ दो प्रकारके उपलब्ध हैं—एक तो वह जिसपर अभयनन्दिकी 'महावृत्ति' तथा श्रुतकीर्तिकृत 'पंचवस्तु' नामकी प्रक्रिया है; और दूसरा वह जिसपर सोमदेवकृत 'शब्दार्णव-चन्द्रिका' और गुणनन्दिकृत 'प्रक्रिया' है। पहले प्रकारके पाठमें लगभग ३००० और दूसरेमें लगभग ३७०० सूत्र हैं, अर्थात् एकसे दूसरेमें कोई ७०० सूत्र अधिक हैं, और जो ३००० सूत्र हैं वे भी दोनोंमें एकसे नहीं हैं। अर्थात् दूसरे सूत्र-पाठमें पहले सूत्र-पाठके सैकड़ों सूत्र परिवर्तित और परिवर्धित भी किये गये हैं। पहले प्रकारका सूत्र-पाठ पाणिनीय सूत्र-पाठके ढंगका है, वर्तमान दृष्टिसे वह कुछ अपूर्ण-सा जान पड़ता है और इसीलिए महावृत्तिमें बहुतसे वार्तिक तथा उपसंख्यान आदि बनाकर उसकी पूर्णता की गई दिखलाई देती है, जब कि दूसरा-पाठ प्रायः पूर्ण-सा जान पड़ता है और इसी कारण उसकी टीकाओंमें वार्तिक आदि नहीं दिखलाई देते। दोनों पाठोंमें बहुत-सी संज्ञायें भी भिन्न प्रकार की हैं।

इन भिन्नताओंके होते हुए भी दोनों पाठोंमें समानताकी भी कमी नहीं है। दोनोंके अधिकाश सूत्र समान हैं, दोनोंके प्रारंभका मंगलाचरण बिलकुल एक है और दोनोंके कर्ताओंका नाम भी देवनन्दि या पूज्यपाद लिखा हुआ मिलता है।

## असली सूत्रपाठ

अब प्रश्न यह है कि इन दोनोंमेंसे स्वयं देवनन्दि या पूज्यपादका बनाया हुआ असली सूत्र-पाठ कौन-सा है?

हमारे खयालमें देवनन्दि या पूज्यपादका बनाया हुआ सूत्र-पाठ वही है जिसपर अभयनन्दिने अपनी महावृत्ति लिखी है। यह सूत्रपाठ उस समय तक तो ठीक समझा जाता रहा जब तक शाकटायन व्याकरण नही बना। शायद शाकटायनको भी जैनेन्द्रके होते हुए एक जुदा जैन व्याकरण बनानेकी आवश्यकता इसीलिए महसूस हुई कि जैनेन्द्र अपूर्ण है, और इसलिए बिना वार्तिकों और उपसख्यानों आदिके उससे काम नहीं चल सकता। परन्तु जब

शाकटायन जैसा सर्वाङ्गपूर्ण व्याकरण बन चुका, तब जैनेन्द्र व्याकरणके भक्तोंको उसकी त्रुटियाँ खटकने लगीं और उनमेंसे गुणनन्दिने उसे सर्वांगपूर्ण बनानेका प्रयत्न किया। इस प्रयत्नका फल ही यह दूसरा सूत्र-पाठ है जिसपर सोमदेवकी शब्दार्णव-चन्द्रिका रची गई है। इस सूत्र-पाठको बारीकीके साथ देखनेसे मालूम पड़ता है कि गुणनन्दिके समय तक व्याकरण-सिद्ध जितने प्रयोग होने लगे थे उन सबके सूत्र उसमें मौजूद हैं और इसलिए उसके टीकाकारोंको वार्तिक आदि बनानेके झंझटोंमें नही पड़ना पड़ा है। अभयनन्दिकी महावृत्तिके ऐसे बीसों वार्तिक हैं जिनके इस दूसरे पाठमें सूत्र ही बना दिये गये हैं।

१—शब्दार्णव-चन्द्रिकाके अन्तिम पद्यमे सुप्रसिद्ध गुणनन्दिके शब्दार्णवमें प्रवेश करनेके लिए सोमदेवकृत वृत्तिको नौकाके समान बतलाया है।[1] इससे जान पड़ता है कि गुणनन्दिके बनाये हुए व्याकरण ग्रन्थकी यह टीका है और इसका नाम शब्दार्णव है। इस टीकाका 'शब्दार्णव-चन्द्रिका' नाम भी तभी अन्वर्थक होता है, जब मूल सूत्र-ग्रन्थका नाम शब्दार्णव हो। हमारे इस अनुमानकी पुष्टि प्रक्रियाके अन्तिम श्लोकसे और भी अच्छी तरहसे हो जाती है[2] जिसका आशय यह है कि गुणनन्दिने जिसके शरीरको विस्तृत किया है, उस शब्दार्णवको जाननेकी इच्छा रखनेवालोंके लिए तथा आश्रय लेनेवालोंके लिए यह प्रक्रिया साक्षात् नावके समान काम देगी। इसमें 'शब्दार्णव' को जो 'गुणनन्दितानितवपुः' विशेषण दिया है, वह विशेष ध्यान देने योग्य है। उससे साफ समझमें आता है कि गुणनन्दिके जिस व्याकरणपर ये दोनों टीकायें—शब्दार्णव-चन्द्रिका और प्रक्रिया—लिखी गई हैं उसका नाम 'शब्दार्णव' है और वह मूल (असली) जैनेन्द्रके संक्षिप्त शरीरको तानित या विस्तृत करके बनाया गया है।

शब्दार्णवचन्द्रिकाके प्रारम्भका मंगलाचरण भी इस विषयमें ध्यान देने योग्य

---

१ श्रीसोमदेवयतिनिर्मितिमादधाति या नौ· प्रतीतगुणनन्दितशब्दवार्धौ।
सेयं सताममलचेतसि विस्फुरन्ती वृत्तिः सदा नुतपदा परिवर्तिषीष्ट॥

२ सत्संधिं दधते समासमभितः ख्यातार्थनामोन्नत,
निर्ज्ञात बहुतद्धितं कृतमिहाख्यात यश शालिनम्।
सैषा श्रीगुणनन्दितानितवपु· शब्दार्णव निर्णयं,
नावित्याश्रयतां विविक्षुमनसां साक्षात्स्वयं प्रकिया॥

है[1] जिसमें ग्रन्थकर्त्ताने भगवान् महावीरके विशेषणरूपमें क्रमसे पूज्यपादका, गुणनन्दिका और अपना ( सोमामर या सोमदेवका ) उल्लेख किया है और इससे वे निस्सन्देह यही ध्वनित करते हैं कि मुख्य व्याकरणके कर्ता पूज्यपाद हैं, उसको विस्तृत करनेवाले गुणनन्दि हैं और फिर उसकी टीका करनेवाले सोमदेव ( स्वय ) हैं। यदि यह चन्द्रिका टीका पूज्यपादके व्याकरणकी ही होती, तो मंगलाचरणमें गुणनन्दिका नाम लानेकी कोई आवश्यकता नहीं थी। गुणनन्दि उनकी गुरु-परम्परामें भी नहीं हैं, जो उनका उल्लेख करना आवश्यक होता। अतः यह सिद्ध है कि चन्द्रिका और प्रक्रिया दोनोंके ही कर्त्ता यह समझते थे कि हमारी टीकायें असली जैनेन्द्रपर नहीं किन्तु उसके 'गुणनन्दि-तानितवपुः' शब्दार्णवपर बनी हैं।

२—शब्दार्णव-चन्द्रिका और जैनेन्द्र-प्रक्रिया[2] इन दोनों ही टीकाओंमें 'एकशेष' प्रकरण है; परन्तु अभयनन्दिकृत 'महावृत्ति' वाले सूत्रपाठमें एकशेषको अनावश्यक बतलाया है—"स्वाभाविकत्वादभिधानस्यैकशेषानारम्भः।" ( १-१-९९ ) और इसी लिए देवनन्दि या पूज्यपादका व्याकरण 'अनेकशेष' कहलाता है। चन्द्रिका टीकाके कर्त्ता स्वयं ही "आदावुपज्ञो क्रमम्" ( १-४-११४ ) सूत्रकी टीकामे उदाहरण देते हैं "देवोपज्ञमनेकशेषव्याकरणम्।" यह उदाहरण अभयनन्दिकृत महावृत्तिमें भी दिया गया है। इससे सिद्ध है कि शब्दार्णव-चन्द्रिकाके कर्त्ता भी उसी व्याकरणको देवोपज्ञ या देवनन्दिकृत मानते हैं, जो अनेकशेष है, अर्थात् जिसमें 'एकशेष' प्रकरण नहीं है और ऐसा व्याकरण वही है जिसकी टीका अभयनन्दिने की है।

३—आचार्य विद्यानन्दि अपने तत्त्वार्थश्लोकवार्तिक पृष्ठ २६५ में 'नैगमसंग्रह—' आदि सूत्रकी व्याख्या करते हुए लिखते हैं, "नयश्च नयौ च नयाश्च नया इत्येकशेषस्य स्वाभाविकस्याभिधाने दर्शनात् केषांचित्तथा वचनोपलम्भाच्च न विरुद्ध्यते।" इसमें स्वाभाविकताके कारण, एकशेषकी अनावश्यकता प्रतिपादन की है और यह अनावश्यकता जैनेन्द्रके वास्तविक सूत्र-पाठमें ही उपलब्ध होती है। "स्वाभाविकत्वादभिधानस्यैकशेषानारम्भः" ( १-१-९९ ) यह सूत्र

---

१ श्रीपूज्यपादममल गुणनन्दिदेव सोमामरव्रतिपपूजितपादयुग्मम्।
सिद्ध समुन्नतपद वृषभ जिनेन्द्र सच्छब्दलक्षणमह विनमामि वीरम्॥

२ इस प्रक्रियाका भी नाम 'शब्दार्णव-प्रक्रिया' होगा, जैनेन्द्र-प्रक्रिया नहीं।

शब्दार्णववाले पाठमें नहीं है, अतः विद्यानन्द भी पूर्वोक्त सूत्रवाले जैनेन्द्र-पाठके माननेवाले थे। पाठकोंको यह स्मरण रखना चाहिए कि उपलब्ध व्याकरणोंमें 'अनेकशेष' व्याकरण केवल देवनन्दिकृत ही है, दूसरा नहीं [१]।

४—तत्त्वार्थ-टीका 'सर्वार्थसिद्धि' के कर्ता स्वयं पूज्यपाद या देवनन्दि हैं। इस टीकामें अध्याय ५, सूत्र ३४ की व्याख्या करते हुए वे लिखते हैं, "'अन्यतोऽपि' इति तसि कृते सर्वतः।" और इसी सूत्रकी व्याख्या करते हुए राजवार्तिककार लिखते हैं, "'दृश्यतेऽन्यतोऽपीति' तसि कृते सर्वेषु सर्वत इति भवति।" जान पड़ता है कि या तो सर्वार्थसिद्धिकारने इस सूत्रको संक्षेप करके लिखा होगा, या लेखकों तथा छपानेवालोंने प्रारंभका 'दृश्यते' शब्द छोड़ दिया होगा। वास्तवमें यह पूरा सूत्र 'दृश्यतेऽन्यतोपि' ही है और यह अभयनन्दि-वाले सूत्र-पाठके अ० ४ पा० ७ का ७५ वाँ सूत्र है। परन्तु शब्दार्णववाले पाठमें न तो यह सूत्र है और न इसके प्रतिपाद्यका विधानकर्ता कोई दूसरा सूत्र।

५—भट्टाकलंकदेवने तत्त्वार्थराजवार्तिकमें 'आद्ये परोक्षं' (अ० १, सू० ११) की व्याख्यामें "सर्वादि सर्वनाम" (१-१-३५) सूत्रका उल्लेख किया है, इसी तरह पण्डित आशाधरने अनगारधर्मामृतटीका (अ० ७ श्लो० २४) में "स्तोके प्रतिना" (१-३-३७) और "भार्थे" (१-४-१४) इन दो सूत्रोंको उद्धृत किया है और ये तीनों ही सूत्र जैनेन्द्रके अभयनन्दिवृत्ति-वाले सूत्रपाठमें ही हैं। शब्दार्णववाले पाठमें इनका अस्तित्व ही नहीं है। अतः अकलंकदेव और पं० आशाधर इसी अभयनन्दिवाले पाठको ही माननेवाले थे। अकलंकदेव वि० की आठवीं नौवीं शताब्दिके और आशाधर १३ वीं शताब्दिके विद्वान् हैं।

६—पं० श्रीलालजी शास्त्रीने शब्दार्णव-चन्द्रिकाकी भूमिकामें लिखा है कि "आचार्य पूज्यपादने स्वनिर्मित 'सर्वार्थसिद्धि' में 'प्रमाणनयैरधिगमः' (अ० १ सू०) की टीकामें यह वाक्य दिया है—'नयशब्दस्याल्पाच्तरत्वात्पूर्वनिपातः प्राप्नोति ? नैष दोषः, अभ्यर्हितत्वात्प्रमाणस्य तत्पूर्वनिपातः।' और अभयनन्दिवाले पाठमें इस विषयका प्रतिपादन करनेवाला कोई सूत्र नहीं है। केवल अभयनन्दिका 'अभ्यर्हितं पूर्वं निपतति' वार्तिक है। यदि अभयनन्दिवाला सूत्र-पाठ ठीक

१ 'संस्कृत व्याकरण शास्त्रका इतिहास' में श्री युधिष्ठिर मीमांसकने लिखा है कि जैनेन्द्रसे कई शताब्दि पूर्वके चान्द्र व्याकरणमें भी 'एकशेष' प्रकरण नहीं है।

होता तो उसमें इस विषयका प्रतिपादक सूत्र अवश्य होता जो कि नही है। पर शब्दार्णववाले पाठमें 'अर्च्यं' (१-३-११५) ऐसा सूत्र है जो इसी विपयको प्रतिपादित करता है। इसलिए यही सूत्र-पाठ देवनन्दिकृत है।" इसपर हमारा निवेदन यह है कि 'अल्पाच्तरम्' (२-२-३४) यह सूत्र पाणिनिका है और इसके ऊपर कात्यायनका 'अभ्यर्हितं च' वार्तिक तथा पतंजलिका 'अभ्यर्हितं पूर्वं निपतति' भाष्य[1] है। इससे मालूम होता है कि पूज्यपादने अपनी सर्वार्थसिद्धि-टीकाके इस स्थलमें पाणिनि और पतंजलिके ही सूत्र तथा भाष्यको लक्ष्य करके उक्त विधान किया है। यह निश्चय है कि उन्होंने अपनी सर्वार्थसिद्धिमें अन्य वैयाकरणोंके भी मत दिये हैं और अनेक बार पतजलिके महाभाष्यके वाक्य[2]।

सर्वार्थसिद्धि अ० ४ सूत्र २२ की व्याख्यामे लिखा है—"यथाहुः—द्रुताया तपरकरणे मध्यमविलम्बितयोरुपसंख्यानमिति।" इसकी अन्य पुरुषकी 'आहुः' क्रिया ही कह रही है कि ग्रन्थकर्ता यहाँ किसी अन्य पुरुपका वचन दे रहे हैं। अब पतंजलिका महाभाष्य देखिए। उसमें १-२-१ के ५ वें वार्तिकके भाष्यमें बिलकुल यही वाक्य दिया हुआ है—एक अक्षरका भी हेरफेर नही है। इससे स्पष्ट है कि सर्वार्थसिद्धिके कर्त्ताने अन्य व्याकरण-ग्रन्थोंके प्रमाण दिये हैं।

सर्वार्थसिद्धि अ० ७ सूत्र १६ की व्याख्यामें लिखा है, "शास्त्रे[3]ऽपि 'अश्ववृषयोर्मैथुनेच्छायाम्' इत्येवमादिषु तदेव गृह्यते।" यह पाणिनिके ७-१-५१ सूत्रपर कात्यायनका पहला वार्तिक है। वहाँ "अश्ववृषयोर्मैथुनेच्छायाम्" इतने शब्द हैं और इन्हींको सर्वार्थसिद्धिकारने लिया है। यहाँ कात्यायनके वार्तिकको उन्होंने 'शास्त्र' शब्दसे व्यक्त किया है।

सर्वार्थसिद्धि अ० ५ सूत्र ४ की व्याख्यामें 'नित्य' शब्दको सिद्द करनेके लिए पूज्यपाद लिखते हैं, 'नेः ध्रुवे त्यः इति निष्पादितत्वात्।' परन्तु

---

१ तत्त्वार्थराजवार्तिकमें इसी 'प्रमाणनयैरधिगमः' सूत्रकी व्याख्यामें पतजलिका यह भाष्य ज्योंका त्यों अक्षरशः दिया है। अभयनन्दिका भी यही वार्तिक है। परन्तु तब तक अभयनन्दिका अस्तित्व ही न था।

२ राजवार्तिक और श्लोकवार्तिकमें भी यह वाक्य उद्धृत किया गया है।

३ तत्त्वार्थराजवार्तिकमें भी है "शास्त्रेऽपि अश्ववृषयोर्मैथुनेच्छायामित्येवमादौ तदेव कर्माख्यायते।"

जैनेन्द्रमें 'नित्य' शब्दको सिद्ध करनेवाला कोई सूत्र ही नहीं है, इस लिए अभयनन्दिने अपनी वृत्तिमें 'ध्येस्तुट्' (३-२-८१) सूत्रकी व्याख्यामें 'नेर्ध्रुवः इति वक्तव्यम्' यह वार्तिक बनाया है और 'नियतं सर्वकालं भवं नित्यं' इस तरह स्पष्ट किया है। जैनेन्द्रमें 'त्य' प्रत्यय ही नहीं है, इसके बदले 'य' प्रत्यय है। अतः सर्वार्थसिद्धिकारने पूर्वोक्त बात स्वनिर्मित व्याकरणको लक्ष्यमें रखकर नही कही है। अन्य व्याकरणोंके प्रमाण भी वे देते थे और यह प्रमाण भी उसी तरहका है।

कुछ स्थानोंमें उन्होंने अपने निजके सूत्र भी दिये हैं। जैसे पाँचवें अध्यायके पहले सूत्रके व्याख्यानमें लिखा है "'विशेषणं विशेष्येण' इति वृत्तिः।" यह जैनेन्द्रका १-३-५२ वाँ सूत्र है। यह सूत्र शब्दार्णव-चन्द्रिका (१-३-४८) वाले पाठमें भी है।

इन सब प्रमाणोंसे यह बात अच्छी तरह सिद्ध होती है कि जैनेद्रका असली सूत्र-पाठ वही है जिसपर अभयनन्दिकृत वृत्ति है। शब्दार्णव-चन्द्रिकावाला पाठ असली सूत्र-पाठको संशोधित और परिवर्धित करके बनाया गया है और उसका यह संस्करण गुणनन्दि आचार्यकृत है।

अब प्रश्न यह है कि जब गुणनन्दिने मूल ग्रंथमें इतना परिवर्तन और संशोधन किया, तब उस परिवर्तित ग्रन्थका नाम जैनेन्द्र ही क्यों रक्खा? इसके उत्तरमें निवेदन है कि एक तो शब्दार्णव-चन्द्रिका और जैनेन्द्र-प्रक्रियाके पूर्वोल्लिखित श्लोकोंसे गुणनन्दिके व्याकरणका नाम 'जैनेन्द्र' नही, किन्तु 'शब्दार्णव' मालूम होता है। सम्भव है कि अर्ध-दग्ध लेखकोंकी कृपासे इन टीका-ग्रंथोंमें 'जैनेन्द्र' नाम शामिल हो गया हो। दूसरे यदि 'जैनेन्द्र' नाम हो भी, तो कुछ अनुचित नहीं है; क्योंकि गुणनन्दिका प्रयत्न कोई स्वतन्त्र ग्रंथ बनानेकी इच्छासे नहीं किन्तु पूर्वनिर्मित 'जैनेन्द्र'को सर्वांगपूर्ण बनानेकी सदिच्छासे है और इसीलिए उन्होंने जैनेन्द्रके आधेसे अधिक सूत्र ज्योंके त्यो रहने दिये हैं, तथा मंगलाचरण आदि भी उसका ज्योंका त्यों रक्खा है।

## जैनेन्द्रकी टीकायें

पूज्यपादस्वामीकृत असली जैनेन्द्रकी इस समय तक केवल चार ही टीकायें उपलब्ध हैं—१ अभयनन्दिकृत 'महावृत्ति,' २ प्रभाचन्द्रकृत 'शब्दांभोजभास्कर

न्यास,' ३ श्रुतकीर्तिकृत 'पंचवस्तु-प्रक्रिया', और ४ पं० महाचन्द्रकृत 'लघु जैनेन्द्र'। परन्तु इनके सिवाय इसकी और कई टीकाएँ होनी चाहिए। पंच-वस्तुके अन्तके श्लोकमें जैनेन्द्र शब्दागम या जैनेन्द्र व्याकरणको महलकी उपमा दी है। वह मूलसूत्ररूप स्तम्भोंपर खड़ा किया गया है, न्यासरूप उसकी भारी रत्नमय भूमि है, वृत्तिरूप उसके किवाड़ हैं, भाष्यरूप शय्यातल है, टीकारूप उसके माल या मंजिल हैं, और यह पंचवस्तु टीका उसकी सोपानश्रेणी है। इसके द्वारा उक्त महलपर आरोहण किया जा सकता है[1]। इससे मालूम होता है कि पंचवस्तुके कर्त्ताके समयमें इस व्याकरणपर १ न्यास, २ वृत्ति, ३ भाष्य और ४ कई टीकाएँ, इतने टीका-ग्रन्थ मौजूद थे।

**न्यास**—उक्त टीकाओंमेंसे 'न्यास' तो शायद स्वयं पूज्यपादका ही होगा जो अभी तक अनुपलब्ध है। शिमोगा जिलेकी नगर तहसीलके ४६ वें शिलालेखमें लिखा है कि पूज्यपादने एक तो (अपने व्याकरणपर) 'जैनेन्द्र' न्यास और दूसरा पाणिनि व्याकरणपर 'शब्दावतार' नामक न्यास बनाया। इसके सिवाय वेद्यकशास्त्र और तत्त्वार्थ-टीका भी लिखी[2]।

यह निश्चय है कि पूज्यपाद केवल सूत्र-ग्रन्थ बनाकर ही न रह गये होंगे। अपनी मानी हुई अतिशय सूक्ष्म संज्ञाओं और परिभाषाओंका स्पष्टीकरण करनेके लिए उन्हें कोई टीका या वृत्ति अवश्य बनानी पड़ी होगी जिस तरह कि शाक-टायनने अपने व्याकरणपर अमोघवृत्ति नामकी स्वोपज्ञटीका बनाई।

विद्यानन्दने अष्टसहस्री (पृष्ठ १३२) में 'प्यखे कर्मण्युपसंख्यानात्' वचन उद्धृत किया है। यह किसी व्याकरण ग्रन्थका वार्तिक है; परन्तु पाणिनिके किसी भी वार्तिकमें यह नहीं मिलता। अभयनन्दिकी महावृत्तिमें अवश्य ही "प्यखे

---

१ सूत्रस्तम्भसमुद्धृत प्रविलसन्न्यासोरुरत्नक्षिति-
श्रीमद्वृत्तिकपाटसपुट्युत भाष्योऽथ शय्यातलम्।
टीकामालमिहारुरुक्षुरचित जैनेन्द्रशब्दागम
प्रासाद पृथुपचवस्तुकमिद सोपानमारोहतात्॥

२ न्यास जैनेन्द्रसंज्ञ सकलबुधनुत पाणिनीयस्य भूयो
न्यास शब्दावतार मनुजततिहितं वैद्यशास्त्र च कृत्वा।
यस्तत्त्वार्थस्य टीकां व्यरचयदिह तां भात्यसौ पूज्यपाद-
स्वामी भूपालवन्द्य· स्वपरहितवच· पूर्णदृग्बोधवृत्त·॥

कर्मणि का वक्तव्या" (४-१-३८) इस प्रकारका वार्तिक है; परन्तु अभयनन्दिकी वृत्ति विद्यानन्दसे पीछेकी बनी हुई है, इसलिए विद्यानन्दने यह वार्तिक अभयनन्दिकी वृत्तिसे नहीं किन्तु अन्य ही किसी ग्रन्थसे लिया होगा और वह स्वयं पूज्यपादकृत होगा।

**भाष्य**—जैनेन्द्रके भाष्यका अभी तक पता नहीं।

आगे हम उपलब्ध टीकाग्रन्थोंका परिचय देते हैं—

१—**महावृत्ति**। इसकी एक प्रति पूनेके भाण्डारकर रिसर्च इन्स्टिटयूटमें मौजूद है और एक प्रति बम्बईके सरस्वती भवनमें भी। पूनेकी प्रतिमें इसकी श्लोक-संख्या १२००० के लगभग है। प्रारंभके ३१४ पत्र एक लेखकके लिखे हुए और शेष ७४ पत्र, चैत्र सुदी २ सं० १९३३ को किसी दूसरे लेखकके लिखे हुए हैं। प्रतिके दोनों ही भाग जयपुरके लिखे हुए मालूम होते हैं। कई स्थानोंमें कुछ पंक्तियाँ छूटी हुई हैं और अन्तमें कोई प्रशस्ति आदि नही है[२]।

इस महावृत्तिके कर्ता अभयनन्दि मुनि हैं। उन्होंने न तो अपनी गुरुपरम्पराका ही परिचय दिया है और न ग्रन्थ-रचनाका समय ही। परन्तु सूत्र ३-२-५५ की टीकामें एक जगह उदाहरण दिया है—"तत्त्वार्थवार्तिकमधीयते।" इससे मालूम होता है कि अकलंकदेवके बाद अर्थात् वि० की आठवी नवीं शताब्दिके बादकी यह वृत्ति है और पंचवस्तुके पूर्वोल्लिखित श्लोकमें इसी वृत्तिका उल्लेख जान पड़ता है, इसलिए श्रुतकीर्तिके अर्थात् विक्रमकी बारहवीं शताब्दिके पहले किसी समयमें वे हुए हैं। जैनेन्द्रकी उपलब्ध टीकाओंमें यही टीका सबसे प्राचीन मालूम होती है।

---

१ नं० ५९० A और B सन् १८७५-७६ की रिपोर्ट।

२ ॐ नमः। श्रीमत्सर्वज्ञवीतरागतद्वचनतदनुसारिगुरुभ्यो नमः।
देवदेवं जिन नत्वा सर्वसत्त्वाभयप्रदम्।
शब्दशास्त्रस्य सूत्राणां महावृत्तिर्विरच्यते ॥ १ ॥
यच्छब्दलक्षणमसुव्रजपारमन्यैरव्यक्तमुक्तमभिधानविधौ दरिद्रैः।
तत्सर्वलोकहृदयप्रियचारुवाक्यैर्व्यक्तीकरोत्यभयनन्दिमुनिः समस्तम् ॥ २ ॥
शिष्टाचारपरिपालनार्थमादाविष्टदेवतानमस्कारलक्षण मगलमिदमाहाचार्य.।
इत्यभयनन्दिविरचिताया जैनेन्द्रव्याकरणमहावृत्तौ पञ्चमाध्यायस्य चतुर्थः पादः, समासश्चाय पञ्चमोऽध्यायः।

**२ शब्दांभोजभास्कर न्यास।** बम्बईके सरस्वती-भवनमें इसकी दो अपूर्ण प्रतियाँ मौजूद हैं। एक प्रतिमें १४ वें पत्रसे २९९ तक और फिर ६२० वें पत्रसे ७०३ तकके ही पत्र हैं। १४ वें पत्रपर पहले अध्यायके पहले पादका १९ वाँ सूत्र है। यह प्रति बहुत प्राचीन और शुद्ध है, परन्तु आगसे झुलसी हुई है। दूसरी प्रतिमें केवल तीन अध्याय हैं। इसकी श्लोकसंख्या १२००० है। इससे जान पड़ता है कि सम्पूर्ण ग्रन्थ १६००० के लगभग होगा।

अभयनन्दिकी वृत्तिसे यह बड़ा है और उससे पीछे बना है। इसमें महावृत्तिके शब्द ज्योंके त्यों ले लिये गये हैं और तीसरे अध्यायके अन्तके एक श्लोकमें[1] अभयनन्दिको नमस्कार भी किया है।

इसके कर्त्ता प्रभाचन्द्र हैं और वे प्रमेयकलमार्तण्ड और न्यायकुमुदचन्द्रके ही कर्त्ता मालूम होते हैं, क्योंकि इसके प्रारंभमें ही यह कहा गया है कि अनेकान्तकी चर्चा उक्त दोनों ग्रन्थोंमें की गई है, इसलिए यहाँ नहीं करते। अवश्य ही इसमें उन्होंने अपने ही ग्रन्थोंको देखनेके लिए कहा है, "अथ कोऽयमनेकान्तो नामेत्याह—अस्तित्वनास्तित्वनित्यत्वानित्यत्वसामान्यासामान्याधिकरण्यविशेषणविशेष्यादिकोऽनेकान्तःस्वभावो यस्यार्थस्यासावनेकान्तः,अनेकान्तात्मक इत्यर्थः। तत्र च प्रतिष्ठिनमिथ्याविकल्पकल्पिताशेषविप्रतिपत्तिः प्रत्यक्षादिप्रमाणमेव प्रत्यस्तमयतीर्ति (?) तद्धिततया तदात्मकत्वं चार्थस्य अध्यक्षतोऽनुमानादेश्च यथा सिद्ध्यति तथा प्रपंचतः प्रमेयकमलमार्तण्डे न्यायकुमुदचन्द्रे च प्रतिरूपितमिह द्दष्टव्यम्।"

इसके मंगलाचरणमे पूज्यपाद और अकलंकको नमस्कार किया गया है।

**३—पंचवस्तु।** भाडारकर रिचर्स इन्स्टिटयूटमें इसकी दो प्रतियाँ मौजूद हैं, जिनमें एक ३००-४०० वर्ष पहलेकी लिखी हुई और बहुत शुद्ध है[2] और दूसरी सवत् १९२० की। पहलीपर लेखकका नाम और प्रति लिखनेका समय आदि नही

---

१ नम श्रीवर्धमानाय महते देवनन्दिने।
प्रभाचन्द्राय गुरवे तस्मै चाभयनन्दिने॥

२ न० १०५९ सन् १८८७-९१ की रिपोर्ट। ३ नं ५९० सन् १८७५-७६ की रिपोर्ट। इस ग्रन्थकी एक प्रति परतापगढ (मालवा) के पुराने दि० जैन मन्दिरके भंडारमें भी है। देखो जैनमित्र ता० २६ अगस्त १९१५।

है। इसके अन्तमें केवल इतना लिखा हुआ है—" कृतिरियं देवनंद्याचार्यस्य परवादिमथनस्य ॥ छा ॥ शुभं भवतु लेखकपाठकयोः ॥ श्रीसंघस्य ॥"

दूसरी प्रति रत्नकरण्डश्रावकाचारवचनिका आदि अनेक भाषाग्रन्थोंके रचयिता सुप्रसिद्ध पण्डित सदासुखजीके हाथकी संवत् १९१० की लिखी हुई है[1]।

यह टीका प्रक्रिया-बद्ध है और बड़े अच्छे ढंगसे लिखी गई है। इसकी श्लोक-संख्या ३३०० के लगभग है। प्रारम्भके विद्यार्थियोंके लिए बड़ी उपयोगी है।

इस ग्रन्थके आदि-अन्तमें कहीं भी कर्त्ताका नाम नहीं है। केवल एक जगह पाँचवें पत्रमें नाम आया है, जिससे मालूम होता है कि इसके रचयिता श्रुतकीर्ति हैं[2]।

कनड़ी भाषाके चन्द्रप्रभचरित नामक ग्रन्थके कर्त्ता अग्गल कविने श्रुतकीर्तिको अपना गुरु बतलाया है—" इदु परमपुरुनाथकुलभूभृत्समुद्भूतप्रवचनसरित्सरिन्नाथ–श्रुतकीर्तित्रैविद्यचक्रवर्तिपदपद्मनिधानदीपवर्तिश्रीमदग्गलदेवविरचिते चन्द्रप्रभचरिते—" इत्यादि। और यह चरित शक संवत् १०११ (वि० सं० ११४६) में बनकर समाप्त हुआ है। अतएव यदि श्रुतकीर्ति और श्रुतकीर्ति त्रैविद्य चक्रवर्ती एक ही हों तो पंचवस्तुको भी अभयनन्दि महावृत्तिके पीछेकी—विक्रमकी बारहवीं शताब्दिके प्रारंभकी—रचना समझना चाहिए। नंदिसंघकी गुर्वावलीमें श्रुतकीर्तिको वैयाकरण-भास्कर लिखा है।

---

१ अब्दे नभश्चन्द्रविधिस्थिरांके शुद्धे सहस्यंम (?) युक् चतुर्थ्याम्।
सत्प्रक्रियाबन्धनिबन्धनेयं सद्वस्तुवृत्तीरदनात्समाप्ता (?)॥
श्रीमन्नराणामधिपेशराज्ञि श्रीरामसिंहे विलसत्यलेखि।
श्रीमद्बुधेनेह सदासुखेन श्रीयुक्फतेलालनिजात्मबुद्ध्यै॥
शाब्दीयशास्त्रं पठितं न यैस्तैः स्वदेहसंपालनभारवद्भिः।
किं दर्शनीयं कथनीयमेतद् वृथागसधावपलापवद्भिः॥
यह प्रति भी प्रायः शुद्ध है।

२ याम-वैर-वर्ण-कर-चरणादीनां सधीना बहूनां संभवत्वात् संशयानः शिष्यः संपृच्छति स्म—कस्सन्धिरिति।

सञ्ज्ञास्वरप्रकृतिहल्जविसर्गजन्मा सधिस्तु पंचक इतीत्थमिहाहुरन्ये।
तत्र स्वरप्रकृतिहल्जविकल्पतोऽस्मिन् सधिं त्रिधा कथयति श्रुतकीर्तिरार्यः॥

३ त्रैविद्यः श्रुतकीर्त्याख्यो वैयाकरणभास्करः।

४—लघु जैनेन्द्र । इसकी एक प्रति अंकलेश्वर (भरोंच) के दिगम्बर जैन-मन्दिरमें है और दूसरी अधूरी प्रति परतावगढ़ (मालवा) के पुराने दि० जैनमन्दिरमें । यह अभयनन्दिकी वृत्तिके आधारसे लिखी गई है। पण्डित महाचन्द्रजी विक्रमकी इसी बीसवीं शताब्दिमें हुए हैं[२]। इन्होंने संस्कृत, प्राकृत और भाषामें कई ग्रन्थ लिखे हैं ।

६—जैनेन्द्र-प्रक्रिया। यह न्यायतीर्थ न्यायशास्त्री पं० वंशीधरजीने हाल ही लिखी है। इसका केवल पूर्वार्ध ही छपकर प्रकाशित हुआ है।[३]

## शब्दार्णवकी टीकायें

जैनेन्द्र-सूत्र-पाठके संशोधित परिवर्धित संस्करणका नाम—जैसा कि पहले लिखा जा चुका है—शब्दार्णव है। इसके कर्ता गुणनन्दि हैं। यह बहुत संभव है कि सूत्र-पाठके सिवाय उन्होंने इसकी कोई टीका या वृत्ति भी बनाई हो जो कि उपलब्ध नहीं है।

गुणनन्दि नामके कई विद्वान् हो गये हैं। एक गुणनन्दिका उल्लेख श्रवण-बेल्गोलके ४२, ४३ और ४७ वें नम्बरके शिलालेखोंमें मिलता है। ये बलाक-पिच्छके शिष्य और गृध्रपिच्छके प्रशिष्य थे। तर्क, व्याकरण और साहित्य शास्त्रोंके बहुत बडे विद्वान् थे। इनके ३०० शास्त्रपारंगत शिष्य थे और उनमें ७२ शिष्य

---

१ देखो जैनमित्र ता० २६ अगस्त १९१५।

२ महावृत्तिं शुंभत्सकलबुधपूज्यां सुखकरी,
विलोक्योद्यद्ज्ञानप्रभुविभयनन्दिप्रवहिताम्।
अनेकै सच्छब्दैर्भ्रमविगतकै सद्दृढभूता (?)
प्रकुर्वेऽह (टीकां) तनुमतिमहाचन्द्रविबुध (?)

३ जैनेन्द्रकी एक टीका प्रक्रियावतार नामकी और है जिसके कर्त्ता नेमिचन्द्र है। डिस्क्रिप्टिव कैटलाक आफ दि स० मे० गवर्नमेंट ओरियंटल मेनु० लायब्रेरी मद्रास, वोल्यूम III में उसका परिचय दिया है—

सर्वज्ञाय नमस्तस्मै वीतक्लेशाय शान्तये।
येन भव्यात्मनश्चेतस्तमस्तोमश्चिकित्सित.॥
किं वाणीचतुरानन· किमथवा वाचस्पति· किं न्वसौ,
विधाना विभवास्सहस्रवदनस्साक्षादनन्त किमु।
इत्थ संसदि साधव· समुदितास्संशेरते सादर
विद्वत्पुगवनेमिचन्द्रभवति व्याख्यानमातन्वति॥

सिद्धान्तशास्त्री थे। आदि पंपके गुरु देवेन्द्र भी इन्हींके शिष्य थे[1]। कर्नाटक-कवि-चरितके कर्त्ताने इनका समय वि० संवत् ९५७ निश्चय किया है, क्योंकि इनके प्रशिष्य और देवेन्द्रके शिष्य आदि पंपका जन्म वि० सं० ९५९ में हुआ था और उसने ३९ वर्षकी अवस्थामें अपने सुप्रसिद्ध कनड़ी काव्य भारतचम्पू और आदिपुराण निर्माण किये हैं। हमारा अनुमान है कि ये ही गुणनन्दि शब्दार्णवके कर्त्ता हैं।

चन्द्रप्रभचरित महाकाव्यके कर्त्ता वीरनन्दिका समय शक संवत् ९०० के लगभग निश्चित होता है, क्योंकि वादिराजसूरिने अपने पार्श्वनाथचरितमें उनका स्मरण किया है और वीरनन्दिकी गुरुपरम्परा इस प्रकार है—१ श्री गुणनन्दि, २ विवुध गुणनदि, ३ अभयनन्दि और ४ वीरनन्दि। यदि पहले गुणनन्दि और वीरनन्दिके बीचमें हम ७८ वर्षका अन्तर मान लें, तो पहले गुणनन्दिका समय वही शक संवत् ८२२ या वि० स० ९५७ के लगभग आ जायगा। इससे यह निश्चय होता है कि वीरनन्दिकी गुरुपरम्पराके प्रथम गुणनन्दि और आदि पम्पके गुरु देवेन्द्रके गुरु गुणनन्दि एक ही होंगे

गुणनन्दि नामके एक और आचार्य शक संवत् १०३७ ( वि० सं० ११७२ ) में हुए हैं जो मेघचन्द्र त्रैविद्यके गुरु थे।

शब्दार्णवकी इस समय दो टीकायें उपलब्ध हैं और दोनों ही सनातन जैनग्रन्थमालामें छप चुकी हैं—१ शब्दार्णवचन्द्रिका, और २ शब्दार्णव-प्रक्रिया।

**१ शब्दार्णव-चन्द्रिका।** इसकी एक बहुत ही प्राचीन और अतिशय जीर्ण प्रति भाण्डारकर[2] रिसर्च इन्स्टिटयूटमें है। यह ताड़पत्रपर नागरी लिपिमें है। इसके आदि-अन्तके पत्र प्रायः नष्ट हो गये हैं। छपी हुई प्रतिमें जो गद्य-प्रशस्ति है, वह इसमें नहीं है और अन्तमें एक श्लोक है जो पूरा नहीं पढ़ा जाता—

इन्द्रश्चन्द्रः शकटतनयः पाणिनिः पूज्यपादो
यत्प्रोवाचापिशलिरमरः काशकृत्स्न......शब्दपारायणस्येति।

इसके कर्त्ता सोमदेव मुनि हैं। ये शिलाहार वंशके राजा भोजदेव (द्वितीय)

---

१ तच्छिष्यो गुणनन्दिपण्डितयतिश्चारित्रचक्रेश्वरः,
तर्कव्याकरणादिशास्त्रनिपुणः साहित्यविद्यापतिः।
मिथ्यात्वादिमदान्धसिन्धुरघटासंघातकण्ठीरवो,
भव्याम्भोजदिवाकरो विजयतां कन्दर्पदर्पापहः॥

२ नं० २५ सन् १८८०-८८ की रिपोर्ट।

के समयमें हुए हैं और अर्जुरिका नामक ग्रामके त्रिभुवनतिलक नामक जैन-मन्दिरमें—जो कि महामण्डलेश्वर गंडरादित्यदेवका बनवाया हुआ था—इसे शक संवत् ११२७ (वि० स० १२७२) में बनाया है। यह ग्राम इस समय आजरें नामसे प्रसिद्ध है और कोल्हापुर राज्यमें है। वादीभवज्रांकुश श्रीविशालकीर्ति पण्डितदेवके वैयावृत्यसे इस ग्रन्थकी रचना हुई है।

इस ग्रन्थके मंगलाचरणके पहले श्लोकमें पूज्यपाद, गुणनन्दि और सोमदेव ये विशेषण वीर भगवानको दिये हैं[1] और दूसरे श्लोकमें कहा है कि यह टीका मूल-संघीय मेघचन्द्रके शिष्य नागचन्द्र (भुजंगसुधाकर) और उनके शिष्य हरिचन्द्र यतिके लिए बनाई गई[2]।

गुणनन्दिकी प्रशंसा चुरादि धातुपाठके अन्तमें भी एक पद्यमें की गई है, जिसका अन्तिम चरण यह है—"शब्दब्रह्मा स जीयाद्गुणनिधिगुणनंदिव्रतीशः सुसौख्यः।" इसमें शब्दब्रह्मा विशेषण देकर गुणनन्दिको शब्दार्णव-व्याकरणका ही कर्ता प्रकट किया है।

ये मेघचन्द्र आचारसारके कर्ता वीरनन्दि सिद्धान्तचक्रवर्तीके गुरु ही मालूम होते हैं। इन्हें श्रवणबेल्गोलके नं. ४७ के शिलालेखमें सिद्धान्तज्ञतामें जिनसेन और वीरसेनके सदृश, न्यायमें अकलंकके समान और व्याकरणमें साक्षात् पूज्यपादसदृश बतलाया है और नं० ५० और ५२ नम्बरके शिलालेखोंसे मालूम होता है कि इनका स्वर्गवास शक संवत् १०३७ (वि० सं० ११७२) में और उनके शुभचन्द्रदेव नामक शिष्यका स्वर्गवास शक संवत् १०६८ (वि० सं० १२०३) में हुआ था। इसके सिवाय उनके दूसरे शिष्य प्रभाचन्द्रदेवने शक सं० १०४१ (वि० सं० ११७६) में एक महापूजाप्रतिष्ठा कराई थी। जब सोमदेवने शब्दार्णवचन्द्रिका मेघचन्द्रके प्रशिष्य हरिचन्द्रके लिए शक सं० ११२७ (वि० सं० १२६२) में बनाई, तब मेघचन्द्रका समय वि० सं० ११७२ के लगभग माना जा सकता है।

---

१ श्रीपूज्यपादममल गुणनन्दिदेव सोमामरव्रतिपपूजितपादयुग्मम्।
सिद्ध समुन्नतपदं वृषभ जिनेन्द्र सच्छब्दलक्षणमह विनमामि वीरम्॥ १॥

२ श्रीमूलसघजलजप्रतिबोधभानोर्मेघेन्दुदीक्षितभुजगसुधाकरस्य।
राद्धान्ततोयनिधिवृद्धिकरस्य वृत्तिं रेमे हरीन्दुयतये वरदीक्षिताय॥ २॥

नागचन्द्र नामके दो विद्वान् हो गये हैं, एक पम्प रामायणके कर्ता नागचन्द्र जिनका दूसरा काम अभिनव पम्प था, और दूसरे लब्धिसारटीकाके कर्ता नागचन्द्र। पहले गृहस्थ थे और दूसरे मुनि। अभिनव पम्पके गुरुका नाम बालचन्द्र था जो मेघचन्द्रके सहाध्यायी थे और दूसरे स्वयं बालचन्द्रके शिष्य थे। इन दूसरे नागचन्द्रके शिष्य हरिचन्द्रके लिए यह वृत्ति बनाई गई है। इन्हें जो 'राद्धान्ततोयनिधिवृद्धिकरं' विशेषण दिया है, उससे मालूम होता है कि ये सिद्धान्तचक्रवर्ती या टीकाकार होंगे।

२—**शब्दार्णव-प्रक्रिया**। यह जैनेन्द्र-प्रक्रियाके नामसे छपी है; परन्तु वास्तवमें इसका नाम शब्दार्णव-प्रक्रिया ही है[१]। हमें इसकी कोई हस्तलिखित प्रति नहीं मिल सकी। जिस तरह अभयनन्दिकी वृत्तिके बाद उसीके आधारसे प्रक्रियारूप पंचवस्तु टीका बनी है, उसी प्रकार सोमदेवकी शब्दार्णव-चन्द्रिकाके बाद उसीके आधारसे यह प्रक्रिया बनी है। प्रकाशकोंने इसके कर्ताका नाम गुणनन्दि प्रकट किया है; परन्तु जान पड़ता है कि इसके अन्तिम श्लोकमें गुणनन्दिका नाम देखकर ही भ्रमवश इसके कर्त्ताको गुणनन्दि समझ लिया है[२]।

इनमेंसे पहले पद्यसे यह स्पष्ट है कि गुणनन्दिके शब्दार्णवके लिए यह प्रक्रिया नावके समान है और दूसरे पद्यमें कहा है कि सिंहके समान गुणनन्दि पृथ्वीपर सदा जयवन्त रहें। यदि इसके कर्त्ता स्वयं गुणनन्दि होते तो वे स्वयं ही अपने

---

१ छपी हुई प्रतिके अन्तमें "इति प्रक्रियावतारे कृद्विधिः समाप्त । समाप्तेय प्रक्रिया।" इस तरह छपा है। इससे भी इसका नाम जैनेन्द्र-प्रक्रिया नही प्रकट होता।

२ सत्सर्धि दधते समासममितः ख्यातार्थनामोन्नतं
निर्ज्ञातं बहुतद्धिन कृतामिहाख्यातं यश.शालिनम्।
सैषा श्रीगुणनन्दितानितवपु' शब्दार्णवं निर्णय
नावित्याश्रयतां विविक्षुमनसां साक्षात्स्वयं प्रक्रिया ॥ १
दुरित-मदेभनिशुंभकुम्भस्थलभेदनक्षमोग्रनखैः।
राजन्मृगाधिराजो गुणनन्दी भुवि चिर जीयात् ॥ २
सन्मार्गे सकलसुखप्रियकरे सज्ञापिते सद्घने
दिग्वासस्सु चरित्रवानमलकः कांतो विवेकी प्रियः।
सोऽय य' श्रुतकीर्तिदेवयतिपो भट्टारकोत्तंसको
ररम्यान्मम मानसे कविपतिः सद्राजहंसश्चिरम् ॥

लिए यह कैसे कहते कि वे गुणनन्दि सदा जयवन्त रहें ? अतः गुणनन्दि ग्रन्थ-कर्त्तासे कोई पृथक् ही व्यक्ति है जिसे वे श्रद्धास्पद समझते हैं।

तीसरे पद्यमें भट्टारकशिरोमणि श्रुतकीर्ति देवकी प्रशंसा करता हुआ कवि कहता है कि वे मेरे मनरूप मानसरोवरमें राजहंसके समान चिरकाल तक विराजमान रहें। इसमें भी ग्रन्थकर्त्ता अपना नाम प्रकट नहीं करते हैं; परन्तु ऐसा जान पड़ता है कि वे श्रुतिकीर्तिदेवके कोई शिष्य होंगे और संभवतः उन श्रुतिकीर्तिके नहीं जो पंचवस्तुके कर्त्ता हैं। ये श्रुतिकीर्ति पंचवस्तुके कर्त्तासे पृथक् जान पड़ते हैं, क्योंकि इन्हें प्रक्रियाके कर्त्ताने 'कविपति' बतलाया है, व्याकरणज्ञ नहीं। ये वे ही श्रुतिकीर्ति मालूम होते हैं जिनका समय प्रो० पाठकने शक संवत् १०४५ या वि० सं० ११८० बतलाया है[1]। श्रवणबेल्गोलके जैन गुरुओंने 'चारुकीर्ति पंडिताचार्य' का पद शक सवत् १०३९ के बाद धारण किया है और पहले चारुकीर्ति इन्हीं श्रुतिकीर्तिके पुत्र थे[2]। श्रवणवेल्गोलके १०८ वें शिलालेखमें[3] इनका जिक्र है और इनकी वहुत ही प्रशंसा की गई है।

प्रक्रियाके कर्त्ताने इन्हें भट्टारकोत्तंस और श्रुतकीर्तिदेवयतिप लिखा है और इस लेखमें भी भट्टारकयति लिखा है। अतः ये दोनों एक मालूम होते हैं। आश्चर्य नहीं जो इनके पुत्र और शिष्य चारुकीर्ति पण्डिताचार्य ही इस प्रक्रियाके कर्त्ता हों।

## देवनन्दिका समय

देवनन्दिने अपने किसी ग्रन्थमें न तो कोई रचना-तिथि दी है और न अपनी गुरुपरम्परा। इसलिए उनके समयका निर्णय उनके ग्रन्थोंके उल्लेखों तथा दूसरे साधनोंसे ही करना पड़ेगा।

जैनेन्द्र व्याकरणके 'वेत्तेः सिद्धसेनस्य' (५-१-७) सूत्रमें सिद्धसेनका मत

---

१ देखो 'सिस्टिम्स आफ सरकृत ग्रामर' पृष्ठ ६७

२ देखो 'कर्नाटक जैन कवि' पृष्ठ २०।

३ तत्र सर्वशरीरिरक्षाकृतमतिर्विजितेन्द्रियः।
सिद्धशासनवर्द्धनप्रतिलब्धकीर्तिकालापकः ॥ २२ ॥
विश्रुतश्रुतकीर्तिभट्टारकयतिस्समजायत।
प्रस्फुरद्वचनामृतांशुविनाशिताखिलहृत्तमाः ॥ २३ ॥

दिया है और प्रज्ञाचक्षु पं० सुखलालजीने सिद्धसेनका समय विक्रमकी पाँचवीं शताब्दि निश्चित किया है[1]। उनके लेखका सारांश आगे दिया जाता है—

"जैसलमेरके जैन भण्डारमें विशेषावश्यक भाष्यकी जो अतिशय प्राचीन प्रति मिली है उसके अन्तमें ग्रन्थकार जिनभद्रगणिने स्वयं ही ग्रंथ-रचना-काल दिया है और उसके अनुसार उक्त ग्रन्थ वि० सं० ६६६ में वलभीमें समाप्त हुआ है। उन्होंने अपने इस विशेषावश्यक भाष्यमें और द्वितीय लघुग्रन्थ विशेषणवतीमें सिद्धसेन और मल्लवादिके उपयोगाभेद-वादकी विस्तृत समालोचना की है। मल्लवादि सिद्धसेनके सन्मति-तर्कके टीकाकार हैं। इससे सिद्ध होता है कि मल्लवादि और सिद्धसेन जिनभद्रगणिसे क्रमशः पूर्व और पूर्वतर हैं। मल्लवादिके विनष्टमूल द्वादशार नयचक्रके जो प्रतीक उसके विस्तृत टीकाग्रन्थमें मिलते हैं उनमें सिद्धसेन दिवाकरके उल्लेख तो हैं, परन्तु जिनभद्रगणिके नहीं है। इससे फलित होता है कि मल्लवादि जिनभद्रसे पहले हुए हैं और मल्लवादिने सिद्धसेनके सन्मतितर्कपर टीका लिखी थी, इसका निर्देश आचार्य हरिभद्रने किया है। अतः यह स्वतः सिद्ध है कि सिद्धसेन मल्लवादिसे पहले हुए हैं। इसलिए मल्लवादिको विक्रमकी छठी शताब्दिके पूर्वार्धमें माना जाय, तो सिद्धसेनका समय पाँचवीं शताब्दि ठीक लगता है।

"सिद्धसेनके मतके अनुसार 'विद्' धातुमें 'र' का आगम होता है, भले ही वह सकर्मक हो। उनकी नवी द्वात्रिंशतिकाके २२ वें पद्यमें 'र' आगमवाला 'विद्रते' प्रयोग मिलता है। अन्य वैयाकरण 'सम्' उपसर्गपूर्वक अकर्मक विद् धातुमें 'र' आगम मानते हैं जब कि सिद्धसेनने अनुपसर्ग और सकर्मक विद् धातुमें 'र' आगमवाला प्रयोग किया है। इसके सिवाय पूज्यपादकी सर्वार्थसिद्धि टीकाके ( अ० ७, सूत्र १३ ) में सिद्धसेनकी तीसरी द्वात्रिंशिकाके १६ वें पद्यकी 'उक्तं च' शब्दके साथ 'वियोजयति चासुभिर्न वधेन संयुज्यते' पंक्ति उद्धृत की है। द्वात्रिंशिकामें यह पूरा पद्य इस प्रकार है—

वियोजयति चासुभिर्न वधेन संयुज्यते,
शिवं च न परोपमर्दपु (प) रुषस्मृतेर्विद्यते।

---

१ देखो भारतीय विद्या, भाग ३, अंक ५ में 'श्री सिद्धसेन दिवाकरनां समयनी प्रश्न' शीर्षक लेख।

वधायतनमभ्युपैति च परानमिघ्नन्नपि,
त्वयाऽयमतिदुर्गमः प्रथ (श) महेतुरुद्योतितः ॥ १६ ॥

"पूज्यपाद देवनन्दिका समय विक्रमकी छठी शताब्दीका पूर्वार्ध माना जाता है। परन्तु मेरी समझमें अभी इसपर और भी गहराईसे विचार होनेकी जरूरत है। यदि सिद्धसेनको देवनन्दिसे पूर्ववर्ती अथवा उनका वृद्धसमकालीन माना जाय, तो भी उनका समय पाँचवीं शताब्दिसे अर्वाचीन नहीं जान पड़ता।"

सिद्धसेनसे देवनन्दि कितने बादके हैं, इसका निर्णय करनेके लिए देवसेनके दर्शनसारसे भी कुछ सहायता मिल सकती है। यह ग्रंथ उन्होंने वि० सं० ९९० में धारा नगरीमें निवास करते हुए पूर्वाचार्योंकी बनाई हुई गाथाओंका एकत्र संचय करके—'पुव्वाइरियकयाइं गाहाइं संचिऊण एयत्थ' लिखा गया है। अर्थात् इस ग्रन्थकी गाथायें देवसेनसे भी पहलेकी हैं और इस दृष्टिसे उनकी प्रामाणिकता अधिक है। उसके अनुसार श्रीपूज्यपादका शिष्य पाहुडवेदी वज्रनन्दि द्राविड संघका कर्ता हुआ और तब दक्षिण मथुरा (मदुरा) में वि० सं० ५२६ में यह महामिथ्याती संघ उत्पन्न हुआ। वज्रनन्दि चूँकि देवनन्दिके शिष्य थे, इसलिए इस संघ स्थापना-कालके लगभग या दस बीस वर्ष पहले देवनन्दिका समय माना जा सकता है। सिद्धसेनके पूर्वोक्त निश्चित किये हुए समयसे भी यह असंगत नहीं जान पड़ता।

पं० युधिष्ठिर मीमांसकने 'संस्कृत व्याकरणशास्त्रका इतिहास' लिखा है। उन्होंने जैनेन्द्रके 'वेत्तेः सिद्धसेनस्य' सूत्रपरसे अनुमान किया है कि सिद्धसेनका कोई व्याकरण ग्रन्थ अवश्य होगा। उज्ज्वलदत्तकी उणादिसूत्र वृत्तिमें 'क्षपणक' के नामसे एक ऐसा सूत्र उद्धृत है जिससे प्रतीत होता है कि क्षपणकने भी उणादिसूत्रोंपर कोई व्याख्या लिखी थी और उससे यह भी संभावना होती है कि क्षपणकने अपने शब्दानुशासनपर भी कोई वृत्ति रची होगी। मैत्रेय-रक्षितने तंत्रप्रदीपमें भी क्षपणकके व्याकरणका उल्लेख किया है।

१ सिरिपुज्जपादसीसो दाविडसंघस्स कारगो दुट्ठो।
णामेण वज्जणंदी पाहुडवेदी महासत्तो ॥
पंचसए छव्वीसे विक्कमरायस्स मरणपत्तस्स।
दक्खिणमहुरा-जादो दाविडसंघो महामोहो ॥

२ प्रकाशक—भारतीय साहित्यभवन, नवाब गंज, दिल्ली।

बहुतसे विद्वानोंकी राय है कि ज्योतिर्विदाभरणमें[1] बतलाये हुए विक्रमके नौ रत्नोंमें जो क्षपणक है, वही सिद्धसेन हैं और गुप्तवंशके चन्द्रगुप्त (द्वितीय) ही विक्रमादित्य हैं। इतिहासज्ञ विन्सेंट स्मिथके अनुसार चन्द्रगुप्तका समय वि० सं० ४३२ से ४७० तक है और इस तरह सिद्धसेनका समय जो पं० सुखलालजीने विक्रमकी पाँचवीं शताब्दि निश्चित किया है, और भी पुष्ट हो जाता है।

हेब्बूरुके दानपत्रमें गंगवंशी महाराजा अविनीतके पुत्र दुर्विनीतको "शब्दावतारकारः देवभारतीनिबद्धबृहत्कथः किरातार्जुनीयपंचदशसर्गटीकाकारः[2]" ये तीन विशेषण दिये हैं जिनका अर्थ होता है—शब्दावतारके कर्त्ता, पैशाचीसे संस्कृतमें गुणाढ्यकी बृहत्कथाको रचनेवाले और किरातार्जुनीय काव्यके पन्द्रह सर्गोंके टीकाकार। इन विशेषणोंमें कोई ऐसी बात नहीं जिससे यह प्रकट हो कि देवनन्दि दुर्विनीतके शिक्षागुरु थे या उनके समकालीन थे। परन्तु चूँकि शिमोगा जिलेके नगर ताल्लुकेके ४६ वें शिलालेखमें[3] पूज्यपादको पाणिनीयके शब्दावतारका कर्त्ता बतलाया है, इसलिए दुर्विनीतके साथ लगे हुए 'शब्दावतारकार' विशेषणसे कुछ विद्वानोंको भ्रम हो गया और उन्होंने दोनोंको समकालीन समझकर गुरु-शिष्यका सम्बन्ध खड़ा कर दिया है। दुर्विनीतका राज्यकाल वि० सं० ५३९ से शुरू होता, इसलिए इसीके लगभग पूज्यपादका समय मान लिया गया, परन्तु मैसूरके आस्थान विद्वान् पं० शान्तिराज शास्त्रीने भास्करनन्दिकृत तत्त्वार्थटीकाकी प्रस्तावनामें इस भ्रमको स्पष्ट कर दिया है। इसलिए भले ही पूज्यपाद देवनन्दि दुर्विनीतके राज्यकालमें रहे हों, परन्तु केवल इस दान-पत्रसे वह सिद्ध नहीं किया जा सकता।

जैनेन्द्र व्याकरणके एक और सूत्र 'चतुष्टयं समन्तभद्रस्य' (५–४–१४०) में

---

१ धन्वन्तरिक्षपणकामरसिंहशकुवेतालभट्टघटखर्परकालिदासाः।
ख्यातो वराहमिहिरो नृपतेः सभायां रत्नानि वै वररुचिर्नव विक्रमस्य ॥

२ मैसूर एण्ड कुर्ग गैजेटियर, प्रथम भाग पृ० ३७३

३ इस शिलालेखका वह 'न्यासं जैनेन्द्रसंज्ञं' आदि पद्य इसके पहले पृष्ठ ३३ पर उद्धृत किया गया है।

सिद्धसेनके ही समान आचार्य समन्तभद्रका[1] उल्लेख है, जिससे समन्तभद्रका देवनन्दिसे पूर्ववर्ती होना सिद्ध होता है, परन्तु साथ ही सर्वार्थसिद्धि टीकाके 'मोक्षमार्गस्य नेतारं' आदि मंगलाचरणपर समन्तभद्रने 'आप्तमीमांसा' नामक ग्रन्थ लिखा है। इससे जान पड़ता है कि दोनों समकालीन एक दूसरेका आदर करनेवाले हैं और एक दूसरेके ग्रन्थोंसे सुपरिचित होनेके कारण ही यह संभव हुआ है कि देवनन्दि अपने जैनेन्द्र व्याकरणमें समन्तभद्रका व्याकरणविषयक मत देते हैं और समन्तभद्र देवनन्दिकी सर्वार्थसिद्धिके मंगलाचरणपर अपनी आप्तमीमांसा निर्माण करते हैं।

आचार्य विद्यानन्दने अपनी आप्तपरीक्षाके अन्तमें लिखा है—

श्रीमत्तत्त्वार्थशास्त्राद्भुतसलिलनिधेरिद्धरत्नोद्भवस्य,
प्रोत्थानारम्भकाले सकलमलभिदे शास्त्रकारैः कृतं यत्।
स्तोत्रं तीर्थोपमानं प्रथितपृथुयशं स्वामिमीमांसितं तत्,
विद्यानन्दैः स्वशक्त्या कथमपि कथितं सत्यवाक्यार्थसिद्ध्यै ॥ १२३

अर्थात् प्रकाशमान रत्नोंके उद्भवस्थान तत्त्वार्थशास्त्ररूप अद्भुत समुद्रके उत्थान या बढावके आरम्भकालमें शास्त्रकार (देवनन्दि) ने तीर्थके तुल्य जो प्रसिद्ध और अति यशस्वी स्तोत्र (मोक्षमार्गस्य नेतारं आदि) बनाया और जिसकी स्वामि (समन्तभद्र) ने मीमांसा की, उसीका अपनी शक्तिके अनुसार सत्यवाक्यार्थसिद्धिके लिए विद्यानन्दने बड़े आदरके साथ कथन किया।

इसमें यह बिल्कुल स्पष्ट रूपसे कह दिया गया है कि 'मोक्षमार्गस्य नेतारं' इस मंगलाचरणपर ही आप्तमीमासा रची गई है और उसीपर विद्यानन्द परीक्षा (आप्तपरीक्षा) लिखते हैं।

परन्तु उक्त पद्यमें जो 'शास्त्रकारैः' पद पड़ा हुआ है, उसपर एक बड़ा भारी विवाद खड़ा कर दिया गया है और उसका अर्थ किया जाता है—तत्त्वार्थसूत्रकार उमास्वाति; जब कि वास्तवमें 'मोक्षमार्गस्य नेतारं' आदि

---

१ बौद्धाचार्य चन्द्रकीर्तिने 'समन्तभद्र' नामका एक व्याकरण लिखा था और चन्द्रकीर्ति धर्मकीर्तिसे भी पूर्ववर्ती है। १४ वीं शताब्दिमें लिखे हुए बौद्ध धर्मके इतिहाससे जो तिब्बती भाषामें है, और जिसका अंग्रेजी अनुवाद हो गया है, इस बातकी सूचना मिलती है। प० श्री दलसुख मालवणियाने अपने एक पत्रमें मुझे यह लिखा है।

मंगलाचरण सर्वार्थसिद्धिका है, मूल तत्त्वार्थसूत्रका नहीं। क्योंकि यदि यह मंगलाचरण तत्त्वार्थसूत्रका होता, तो उसकी टीका सभी दिगम्बर श्वेताम्बर टीकाकार—जो प्राचीन हैं—अवश्य करते[1]। और कोई न करता तो देवनन्दि पूज्यपाद तो (सर्वार्थसिद्धिमें) अवश्य करते। सर्वार्थसिद्धि टीकाका पहला संस्करण स्व० पं० कल्लाप्पा भरमप्पा निटवेने प्रकाशित किया था। उसमें इसे टीकाके मंगलाचरणके रूपमें ही दिया है और भूमिकामें भी उन्होंने इसे टीकाका ही बतलाया है। शोलापुरके पं० वंशीधरजी शास्त्रीके संस्करणमें भी यह टीकाका है और यह संस्करण उन्होंने आगरेकी तीन प्राचीन प्रतियोंके आधारसे संपादित किया है। उनमेंकी एक प्रतिको तो वे ५०० वर्ष पुरानी बतलाते हैं। अकलंकदेव और विद्यानन्दने भी राजवार्तिक और श्लोकवार्तिकमें इसकी टीका नहीं की है, श्वेताम्बर टीकाकार सिद्धसेन और हरिभद्र आदिने भी नहीं की। तत्त्वार्थसूत्रपाठ (मूल) की भी अधिकांश लिखित प्रतियाँ इस मंगलाचरणसे रहित हैं। सनातन ग्रन्थमाला प्रथम गुच्छक, जैन नित्यपाठसंग्रह आदि मुद्रित प्रतियोंमें भी यह नहीं है[2]। तत्त्वार्थसारमें भी, जो तत्त्वार्थका एक तरहसे पल्लवित पद्यानुवाद है, अमृतचन्द्रने इस मंगलपद्यका अनुवाद नहीं किया है। इससे स्पष्ट हो जाता है कि यह मंगलाचरण सर्वार्थसिद्धि-टीकाके कर्त्ता पूज्यपाद देवनन्दिका है, इसीपर समन्तभद्रने आप्तमीमांसा और विद्यानन्दने आप्त-परीक्षाकी रचना की।

अतएव समन्तभद्र और देवनन्दि छठी शताब्दिके हैं और समकालीन हैं।

सिद्धसेन उनके पूर्ववर्त्ती हैं।

---

१ दिगम्बर टीकाकारोंमें श्रुतसागर और भास्करनन्दिने 'मोक्षमार्गस्य' आदिकी टीका की है। इनमें श्रुतसागर विक्रमकी सोलहवीं शताब्दिके अन्तमें हुए हैं और भास्करनन्दि १३-१४ वीं शताब्दिमें।

२ जिन पोथियों या गुटकोंमें मूल तत्त्वार्थसूत्र लिखा मिलता है, उनमें इस मंगलाचरणके साथ ही प्रायः 'त्रैकाल्य द्रव्यषट्कं' आदि संस्कृत पद्य और भगवती आराधनाके प्रारम्भकी 'सिद्धे जयप्पसिद्धे' आदि दो गाथायें भी लिखी रहती हैं और इनके बाद 'सम्यग्दर्शनज्ञानचरित्राणि मोक्षमार्गः' शुरू होता है। वास्तवमें जो लोग नित्यपाठ करते हैं, उन्हींने यह परम्परा चला दी है।

## जैनेन्द्रोक्त अन्य आचार्य

पाणिनि आदि वैयाकरणोंने जिस तरह अपनेसे पहलेके वैयाकरणोंके नामोंका उल्लेख किया है, उसी तरह जैनेन्द्र सूत्रोंमें भी नीचे लिखे पूर्वाचार्योंका उल्लेख मिलता है—

१ राद् भूतबलेः। ३-४-८३, २-गुणे श्रीदत्तस्य स्त्रियाम्। १-४-३४
३-कृवृषिमृजा यशोभद्रस्य। २-१-९८, ४-रात्रेः कृति प्रभाचन्द्रस्य। ४-३-१८०
५-वेत्तेः सिद्धसेनस्य। ५-१-७, ६-चतुष्टयं समन्तभद्रस्य ५-४-१४०।

जहाँ तक हम जानते हैं इन छहों आचार्योंमेंसे शायद किसीने भी कोई व्याकरण-ग्रन्थ नहीं लिखा है। इनके ग्रन्थोंमें कुछ भिन्न तरहके शब्दप्रयोग किये गये होंगे और उन्हींको लक्ष्य करके उक्त सब सूत्र रचे गये हैं। शाकटायनने भी इसीका अनुकरण करके तीन आचार्योंके मत दिये हैं।

**१ भूतबलि**। भूतबलिका ठीक ठीक समय निश्चित करना कठिन है। इतना ही कहा जा सकता है कि वे वीर नि० सं० ६८३ के बाद हुए हैं।[1]

**२ समन्तभद्र**[2] और **३ सिद्धसेन** प्रसिद्ध हैं।

**४ श्रीदत्त**। विद्यानन्दने तत्त्वार्थश्लोकवार्तिकमें श्रीदत्तके 'जल्प-निर्णय' नामक ग्रन्थका उल्लेख किया है मालूम होता है कि वे बड़े भारी वादिविजेता थे[3]। आदिपुराणके कर्ता जिनसेनने भी इनका स्मरण किया है। संभव है[4] ये श्रीदत्त दूसरे हों और जल्प-निर्णयके कर्ता दूसरे, तथा इन्हीं दूसरेका उल्लेख जैनेन्द्रमें किया गया हो।

**५ यशोभद्र**। आदिपुराणमें यशोभद्रका स्मरण करते हुए कहा है कि विद्वानोंकी सभामें जिनका नाम कीर्तन सुननेसे ही वादियोंका गर्व खर्व हो जाता है[5]।

**६ प्रभाचन्द्र**। आदिपुराणमें जिनसेन स्वामीने प्रभाचन्द्र कविकी स्तुति की

---

१-२ इसके लिए धवलाकी डा० हीरालालजीकी 'भूमिका' और प० जुगलकिशोरजी मुख्तारका 'स्वामी समन्तभद्र' देखिए।

३ द्विप्रकारं जगौ जल्पं तत्त्वप्रातिभगोचरम्। त्रिषष्टेर्वादिनां जेता श्रीदत्तो जल्पनिर्णये॥

४ श्रीदत्ताय नमस्तस्मै तपःश्रीदीप्तमूर्तये। कण्ठीरवायितं येन प्रवादीभप्रभेदने॥ ४५

५ विदुष्विणीषु संसत्सु यस्य नामापि कीर्तितम्।
निखर्वयति तद्गर्वं यशोभद्रः स पातु नः॥ ४६॥

है, जिन्होंने चन्द्रोदयकी रचना की थी। हरिवंशपुराणमें भी इनका स्मरण किया गया है। ये कुमारसेनके शिष्य थे।

## उपलब्ध ग्रन्थ

जैनेन्द्रके सिवाय पूज्यपादके केवल पाँच ग्रन्थ उपलब्ध हुए हैं

१—**सर्वार्थसिद्धि**। उमास्वातिकृत तत्त्वार्थसूत्रपर दिगम्बर सम्प्रदायकी उपलब्ध टीकाओंमें सबसे पहली टीका।

२—**समाधितन्त्र**। इसमें लगभग १०० श्लोक हैं, इसलिए इसे समाधिशतक भी कहते हैं।

३—**इष्टोपदेश**। यह केवल ५१ श्लोकोंका छोटा-सा ग्रन्थ है। पं० आशाधरने इसपर एक संस्कृतटीका लिखी है।

४—**दशभक्ति** (संस्कृत)। प्रभाचन्द्रने अपने क्रियाकलापमें इसका कर्त्ता पूज्यपाद या पादपूज्यको बतलाया है। परन्तु इसके लिए और कोई प्रमाण नहीं मिलता।

५—**सिद्धप्रियस्तोत्र**। निर्णयसागरकी काव्यमाला (गत्तमगुच्छ) में छप चुका है। २६ पद्योंमें चौवीस तीर्थंकरोंकी स्तुति है।

## अनुपलब्ध ग्रन्थ

**शब्दावतार न्यास और जैनेन्द्र न्यास**—पाणिनि व्याकरणपर 'शब्दावतार' नामका न्यास और जैनेन्द्रपर स्वोपज्ञ न्यास भी है।

**वैद्यक ग्रन्थ**—शुभचन्द्रकृत ज्ञानार्णवके 'अपाकुर्वन्ति' आदि श्लोकके[१] 'काय' शब्दसे ध्वनित होता है कि पूज्यपादका कोई वैद्यक ग्रन्थ होगा।

**सार-संग्रह**—धवला (वेदनाखण्ड पु. ९ पृ. १६७) के एक उद्धरणके आधारसे 'सारसंग्रह' नामक एक और ग्रन्थके होनेका अनुमान किया जाता है—" तथा

१ अपाकुर्वन्ति यद्वाचः कायवाक्चित्तसम्भवम्।
कलङ्कमङ्गिनां सोऽयं देवनन्दी नमस्यते ॥

सारसंग्रहेऽप्युक्तं पूज्यपादैः "अनन्तपर्यायात्मकस्य वस्तुनोऽन्यतमपर्यायाधिगमे कर्तव्ये जात्यहेत्वपेक्षो निरवद्यप्रयोगो नय इति।" यह कोई न्याय या सिद्धान्तका ग्रन्थ जान पडता है[1]। उक्त वाक्यका 'पूज्यपाद' किसी अन्य पूज्य आचार्यका विशेषण भी हो सकता है।

'जैनाभिषेक' नामके एक और ग्रन्थका जिकर श्रवण-बेल्गोलके शिलालेख न० ४० के 'जैनेन्द्रं निजशब्द-भागमतुलं' आदि श्लोकमें किया गया है।

इस लेखके लिखनेमें हमें श्रद्धेय मुनि जिनविजयजी और पं० बेचरदास जीवराजजी न्याय-व्याकरण-तीर्थसे बहुत अधिक सहायता मिली है। इस लिए हम उक्त दोनों सज्जनोंके अत्यन्त कृतज्ञ हैं। मुनिमहोदयकी कृपासे हमको जो साधन-सामग्री प्राप्त हुई है, वह यदि न मिलती तो यह लेख शायद ही इस रूपमें पाठकोंके सम्मुख उपस्थित हो सकता।

## परिशिष्ट १

## पूज्यपादचरित

कनड़ी भाषाके इस चरितको चन्द्रय्य नामक कविने जो कर्नाटक देशके मलय-नगरकी 'ब्राह्मणगली' के रहनेवाले थे दुःषम कालके परिधावी संवत्सरकी आश्विन शुक्ल ५, शुक्रवार, तुलालग्नमें समाप्त किया है। चरितका सारांश यह है–

(पृ० ४८ के न० १ के टिप्पणका शेषांश)

पूनेके भाण्डारकर रिसर्च इन्स्टिट्यूटमें 'पूज्यपादकृत वैद्यक' नामका एक ग्रन्थ है। परन्तु वह आधुनिक कनडीमें लिखा हुआ कनडी भाषाका ग्रन्थ है। उसमें न कहीं पूज्यपादका उल्लेख है और न वह उनका बनाया हुआ है। 'वैद्य-सार' नामका एक और ग्रन्थ अभी जैनसिद्धान्तभास्करमें प्रकाशित हुआ है, पर वह भी उनका नहीं है।

विजयनगरके राजा हरिहरके समयमें एक मंगराज नामके कनडी कवि हुए है। वि० सं० १४१६ के लगभग उनका अस्तित्व-काल है। स्थावर विषोंकी प्रक्रिया और चिकित्सापर उनका खगेन्द्रमणिदर्पण नामका ग्रन्थ है। वे उसमें अपनेको पूज्यपादका शिष्य बतलाते हैं और यह भी कि यह ग्रन्थ पूज्यपादके वैद्यक ग्रन्थसे संगृहीत है। अभी हाल ही शोलापुरसे उग्रादित्याचार्यका 'कल्याणकारक' नामका ग्रन्थ प्रकाशित हुआ है। उसमें भी अनेक जगह 'पूज्यपादेन भाषित' कहकर पूज्यपादके वैद्यक ग्रन्थका उल्लेख किया गया है। उग्रादित्य राष्ट्रकूट अमोघवर्षके समयके बतलाये गये हैं; परन्तु हमें इसमें सन्देह है। उसकी प्रशस्तिकी भी बहुत-सी बातें सन्देहास्पद हैं जिनपर विचार होनेकी आवश्यकता है।

१ इसके लिए प्रो० हीरालालजी जैन लिखित धवला (पुस्तक १) की भूमिकाके पृष्ठ ६०–६१ देखिए।

कर्नाटक देशके 'कोले' नामक ग्रामके माधवभट्ट नामक ब्राह्मण और श्रीदेवी ब्राह्मणीसे पूज्यपादका जन्म हुआ। ज्योतिषियोंने बालकको त्रिलोकपूज्य बतलाया, इस कारण उसका नाम 'पूज्यपाद' रक्खा गया। माधवभट्टने अपनी स्त्रीके कहनेसे जैनधर्म स्वीकार कर लिया। भट्टजीके सालेका नाम पाणिनि था, उसे भी उन्होंने जैनी बननेको कहा, परन्तु प्रतिष्ठाके खयालसे वह जैनी न होकर मुडीगुंड ग्राममें वैष्णव संन्यासी हो गया। पूज्यपादकी कमलिनी नामक छोटी बहिन हुई, वह गुणभट्टको ब्याही गई, और गुणभट्टको उससे नागार्जुन नामक पुत्र हुआ।

पूज्यपादने एक बगीचेमें साँपके मुँहमें फँसे एक मेंडकको देखा। इससे उन्हें वैराग्य हो गया और वे जैन साधु बन गये।

पाणिनि अपना व्याकरण रच रहे थे। वह पूरा न हो पाया था कि उन्होंने अपना मरण-काल निकट आया जान कर पूज्यपादसे कहा कि इसे तुम पूरा कर दो। उन्होंने पूरा करना स्वीकार कर लिया।

पाणिनि दुर्ध्यानवश मरकर सर्प हुए। एक बार उसने पूज्यपादको देखकर फूत्कार किया, इसपर पूज्यपादने कहा, विश्वास रक्खो, मैं तुम्हारे व्याकरणको पूरा कर दूँगा। इसके बाद उन्होंने पाणिनि व्याकरणको पूरा कर दिया।

इसके पहले वे जैनेन्द्र व्याकरण, अर्हत्प्रतिष्ठालक्षण और वैद्यक ज्योतिष आदिके कई ग्रन्थ रच चुके थे।

गुणभट्टके मर जानेसे नागार्जुन अतिशय दरिद्री हो गया। पूज्यपादने उसे पद्मावतीका एक मन्त्र दिया और सिद्ध करनेकी विधि भी बतला दी। उसके प्रभावसे पद्मावतीने नागार्जुनके निकट प्रकट होकर उसे सिद्ध-रसकी वनस्पति बतला दी।

इस सिद्ध-रससे नागार्जुन सोना बनाने लगा। उसके गर्वका परिहार करनेके लिए पूज्यपादने एक मामूली वनस्पतिसे कई घड़े सिद्ध-रस बना दिया। नागार्जुन जब पर्वतोंको सुवर्णमय बनाने लगा, तब धरणेन्द्र-पद्मावतीने उसे रोका और जिनालय बनानेको कहा। तदनुसार उसने एक जिनालय बनवाया और पार्श्व-नाथकी प्रतिमा स्थापित की।

पूज्यपाद पैरोंमें गगनगामी लेप लगाकर विदेहक्षेत्रको जाया करते थे। उस

समय उनके शिष्य वज्रनन्दिने अपने साथियोंसे झगडा करके द्राविड़ संघकी स्थापना की।

नागार्जुन अनेक मंत्र तन्त्र तथा रसादि सिद्ध करके बहुत ही प्रसिद्ध हो गया। एक बार दो सुन्दरी स्त्रियाँ आईं जो गाने नाचनेमें कुशल थी। नागार्जुन उनपर मोहित हो गया। वे वहीं रहने लगी और कुछ समय बाद ही उसकी रसगुटिका लेकर चलती बनी।

पूज्यपाद मुनि बहुत समयतक योगाभ्यास करते रहे। फिर एक देव-विमानमें बैठकर उन्होंने अनेक तीर्थोंकी यात्रा की। मार्गमें एक जगह उनकी दृष्टि नष्ट हो गई थी, सो उन्होंने एक शान्त्यष्टक बनाकर ज्योंकी त्यों कर ली। इसके बाद उन्होने अपने ग्राममें आकर समाधिपूर्वक मरण किया।

इस चरितपर कोई टीका-टिप्पणी करना व्यर्थ है। इस तरहके न जाने कितने मनगढ़न्त और ऊलजलूल किस्से हमारे यहाँ इतिहासके नामसे चल रहे हैं।

## परिशिष्ट २

### हेब्बूरुका दानपत्र

श्रीमन्माधवमहाधिराजः, तस्य पुत्रः अविच्छिन्नाश्वमेधावभृथाभिषिक्तः श्रीमत्कदम्बकुलगगनगभस्तिमालिनः श्रीमत्कृष्णवर्ममहाराजस्य प्रियभागिनेयः जननीदेवताङ्कपर्यङ्क एवाधिगतराज्यः विद्वत्कविकाञ्चननिकषोपलभूतः असंभ्रावनमितसमस्तसामन्तमण्डलः अविनीतनामा श्रीमत्कोङ्गणिमहाराजः, तस्य पुत्रः पुन्नाडराजप्रियपुत्रिकापुत्रः विजृम्भमाणशक्तित्रयोपनमितसमस्तसामन्तमण्डलः अन्दर्यालत्तूरुपौरुलरेपेर्नगराद्यनेकसमरमुखमखहुतप्रधानपुरुषपशूपहारः विघसविहस्तीकृतकृतान्ताभिमुखः शब्दावतारकारः देवभारतीनिबद्धबृहत्कथः किरातार्जुनीयपञ्चदशसर्गटीकाकारः दुर्विनीतनामा...।—मैसूर एण्डकुर्ग गैजेटियर, प्रथम भाग पृ० ३७३

## परिशिष्ट ३

### [ भगवद्वाग्वादिनीका विशेष परिचय ]

इसके प्रारंभमें पहले 'लक्ष्मीरात्यन्तिकी यस्य' आदि प्रसिद्ध मंगलाचरणका श्लोक लिखा गया था। परन्तु पीछेसे उसपर हरताल फेर दी गई है और उसकी जगह यह श्लोक और उत्थानिका लिख दी गई है—

ओं नमः पार्श्वाय

त्वरितमहिमदूतामंत्रितेनाद्भुतात्मा, विषममपि मघोना पृच्छता शब्दशास्त्रम्।
श्रुतमदरिपुरासीद् वादिवृन्दाग्रणीनां परमपदपटुर्यः स श्रिये वीरदेवः ॥

अष्टवार्षिकोऽपि तथाविधभक्ताभ्यर्थनाप्रणुन्नः स भगवानिदं प्राह—सिद्धिरनेकान्तात्। १-१-१।

इसके बाद सूत्रपाठ शुरू हो गया है। पहले पत्रके ऊपर मार्जिनमें एक टिप्पणी इस प्रकार दी है जिसमें पाणिनि आदि व्याकरणोंको अप्रामाणिक ठहराया है—

"प्रमाणपदव्यामुपेक्षणीयानि पाणिन्यादिप्रणीतसूत्राणि स्यात्कारवादित्रदूरत्वात्परिव्राजकादिभाषितवत् अप्रमाणानि च कपोलकल्पनामलिनानि हीनमातृकत्वात्तद्वदेव।"

इसके बाद प्रत्येक पादके अन्तमें और आदिमें इस प्रकार लिखा है जिससे इस सूत्र-पाठके भगवत्प्रणीत होनेमें कोई सन्देह बाकी न रह जाय—

"इति भगवद्वाग्वादिन्यां प्रथमाध्यायस्य द्वितीयः पादः। ओंनमः पार्श्वाय। स भगवानिदं प्राह।"

सर्वत्र 'नमः पार्श्वाय' लिखना भी हेतुपूर्वक है। जब ग्रन्थकर्ता स्वयं महावीर भगवान् हैं तब उनके ग्रन्थमें उनसे पहलेके तीर्थंकर पार्श्वनाथको ही नमस्कार किया जा सकता है। देखिए, कितनी दूरतक विचार किया गया है!

आगे अध्याय २ पाद २ के 'सहवहूचल्यापतेरिः (६४) सूत्रपर निम्न प्रकार टिप्पणी दी है और सिद्ध किया है कि यदि यह व्याकरण भगवत्कृत न हो तो फिर सिद्धहैमके अमुक सूत्रकी उपपत्ति नहीं बैठ सकती!—

"इदं शब्दानुशासनं भगवत्कर्तृकमेव भवति। 'सहवहचल्यपतेरिर्धावक्रुसजन्नमेः किर्लिट् चवत्-डौ सासहिवावाहचाचलिपापति,॥ सस्त्रिचाक्रिदधिजज्ञिनेमीति सिद्धहैमसूत्रस्याऽन्यथानुपपत्तेः। शर्ववर्मपाणिन्योस्तु 'आदवर्णोपधालोपिन किर्द्वेच १, आदृगमहनजनः किकिनौ लिट् चेति २।"

इसके बाद ३-२-२२ सूत्रपर इस प्रकार टिप्पणी दी है—

"कथं न ह्यचः प्राग्भरतेष्वादि क्षेत्रादिनियापि,॥ विक्षाविशेषाः।
कुमारशब्दः प्राच्यानामाश्विनं माससूचिवान्।
मैथुनं तु भिषक्तंत्रे वाचकं मधुसर्पिषः॥
इत्याद्यन्यथानुपपत्तेरिति बोटिकतिमिरोपलक्षणम्।"

इसके बाद ३-४-४२ सूत्र ( स्तेतार्हत्यं ) पर फिर एक टिप्पणी दी है—

" इदं शब्दानुशासनं भगवत्कर्तृकमेव भवति। अर्हतस्तोन्त च १, सहाद्वा २, सखिवणिग्दूताद्यः ३, स्तेनान्नलुक् चे ४, ति सिद्धहैमसूत्रान्यथानुपपत्तेः। पाणिन्यादौ त्वार्हत्यशब्दं प्रति सूत्राभावात्। कथं सरस्वतीकंठाभरणे तदाप्तिः। ऐन्द्रानुसारादर्हतशब्दतश्चेति पश्य।"

फिर ३-४-४० सूत्र ( रात्रेः प्रभाचन्द्रस्य ) पर एक टिप्पणी है। इसमें बौटिकों या दिगम्बरियोंका सत्कार किया गया है—

" इदं शब्दानुशासनं भगवत्कर्तृकमेव भवति। रात्रेः प्रभाचन्द्रस्य सूत्रस्य प्रक्षेपता स्फुटत्वात्। अतो बौटिकैतिमिरोपलक्षणे—

देवनन्दिमता मोहः प्रक्षेपरजसोपि चेत्।
चिराय भवता रात्रेः प्रभाचन्द्रस्य जीव्यतां॥
पंचोत्तरः कः स्त्रचानासीः प्रभेन्दोः नम्र यस्य यः ( ? )
विस्मयो रमयेः शिष्टया स तं चेद्देवनन्दिनम्॥ इति।

विक्रमाद्दतुखयुगाब्दे ४०६ देवनन्दी, ततो गुणनंदि-कुमारनंदि-लोकचन्द्रानंतरं मुनिरैयुगाब्दे प्रथमः प्रभाचन्द्र इति बौटिके।"

इसी तरह ४-३-७ ( वेत्तेः सिद्धसेनस्य ) सूत्रपर लिखा है—

" वेत्तेः सिद्धसेनस्य, चतुष्टयं समंनभद्रस्य प्रक्षेपेऽर्वाच्यता स्फुटत्वात्, रात्रेः प्रभाचन्द्रस्य वदिति वौटिकतिमिरोपलक्षणे।"

अन्तमें ५-४-६५ ( शश्छोमि ) सूत्रपर एक टिप्पणी दी है जिसमें पाणिनि आदि वैयाकरणोंकी असर्वज्ञता सिद्ध की गई है—

" प्रयोगाशातना माभूदनादिसिद्धा हि प्रयोगाः। ज्ञानिना तु केवलं ते प्रकाश्यंते न तु क्रियंत इति। अत एव शश्छोटीति पाणिनीयसूत्रं वर्गप्रथमेभ्यः शकारः स्वरयवरपरः शकारश्छकारं नवेति शर्ववर्मकर्तृककालापकसूत्रानुसारि। अत एव पाणिन्यादयोऽसर्वज्ञा इति सिद्धम्। अत एव तेषां तत्त्वत आप्तत्वाभाव इति सिद्धिः। नभ्यः प्रभृतीनिसूत्रे निर्जरसैर्मुख्या यदि युक्तिस्ते मस्करिणैव भवत्कृतमास्ते न तु सारस्वतवाग्देव्या। शश्छोटिप्रमुखैः सूत्रैस्तच्छश्रुप्रभृतिपदादर्शी कालापकाद्युपजीवी पाणिनिरजिनत्वं प्रति नाव्यक्तः।"

---

१ यह 'बौटिकमततिमिरोपलक्षण' नामका कोई ग्रथ है और सम्भवतः वाग्वादिनीके कर्त्ताका ही बनाया हुआ है।

जहाँ सूत्रपाठ समाप्त होता है, वहाँ लिखा है:—

इत्याख्यद्भगवानर्हन्श्रुत्वेन्द्रस्तु मुदं वहन् ।
वादिवक्त्राब्जचन्द्रः स्वमंदिराभिमुखोऽभवत् ॥

आगे ग्रन्थ-प्रशस्ति देखिए—

" ओं नमः सकलकलाकौशलपेशलशीलशालिने पार्श्वाय पार्श्वपार्श्वाय। स्वस्ति तत्प्रवचनसुधासमुद्रलहरीस्नायिभ्यो महामुनिभ्यः। परिसमाप्तं च जैनेन्द्रं नाम महाव्याकरणम्। तदिदं यत्स्वयं श्रीवीरप्रभुर्मघोने पृच्छते प्रकाशयांचकार। सपादलक्षव्याख्यानकपरमतमदांधकारापहारपरममिति। नमः श्रीमच्चरमपरमेश्वरपादप्रसादविशदस्याद्वादनयसमुपासनगुणकोटिमत्कौटिकगणाविर्भूतन्विद्विभूतिविमलचंद्रचान्द्रकुलविपुलवृहत्तपोनिगमनिर्गतनागपुरीयस्वच्छगच्छसमुत्थमुत्पविपार्श्वचंद्रशाखासुखा—क्तसुक्तिवररामेंदूपाध्यायचारुचरणारविंदरजोराजीमधुकरानुकरवाचकपदवीपवित्रि—ताक्षयचंद्रचरणेभ्यः ससुधी रक्तचंद्रम्। श्रीवीरात् २२६७ विक्रमनृपात्तु सं० १७९७ फाल्गुनसितत्रयोदशी भौमे तक्षकाख्यपुरस्थेन रत्नर्षिणा दर्शनपावित्र्याय लिखितं चिरं नंद्यात्।"

ग्रन्थके पहले पत्रकी खाली पीठपर भी कुछ टिप्पणियाँ हैं और उनमें अधिकांश वे ही हैं जो ऊपर दी जा चुकी हैं। शेष इस प्रकार हैं—

ओं नमः पार्श्वाय

जैनेन्द्रमैन्द्रतः सिद्धहैमतो जयहेमवत्। प्रकृत्यंतरदूरत्वान्नान्यतामेतुमर्हति ॥ कथं।
इंद्रश्चंद्रःकाशकृत्स्नापिशलीशाकटायनाः पाणिन्यमरजैनेंद्रा जयंत्यष्टौ हि शाब्दिकाः ॥
इति (?) चतुर्थी तद्धितानुपलक्षणात्।

यदिंद्राय जिनेंद्रेण कौमारेऽपि निरूपितं। ऐंद्रं जैनेंद्रमिति तत्प्राहुः शब्दानुशासनं ॥

यदावश्यकनिर्युक्तिः—

अह तं अम्मापिअरो जाणित्ता अहियअट्ठवासं तु।
कयकोउअलंकारं लेहायरिअस्स उवणिंति ॥
सक्को अ तस्समक्खं भयवंतं आसणे निवेसित्ता।
सद्दस्स लक्खणं पुच्छे वागरणं अवयवा इंदं ॥ इति

तदवयवाः केचन उपाध्यायेन गृहीताः। ततश्चैन्द्रं व्याकरणं संजातमिति हरिभद्रः ॥

यत्तु देवनंदिवोटिकं पूज्यपाद

इतीच्छंनस्तद्गुरुकाः पूज्यपादस्य लक्षणं ।
द्विसंधानकवेः काव्यं रत्नत्रयमपश्चिमम् ।

इति धनंजयकोषात्तदयुक्तं । नेति चेत्कथं जैनेन्द्रमिति । द्वादशस्वरमध्यमिति चेन्न इतरोपपदस्याभावात् । जैनकुमारसम्भववद्गतिरिति चेन्न । कुमारवदिंद्रं प्रति श्लेषाभावात् थारीतिकततद्धितभावाच्च तर्हि

लक्ष्मीरात्यंतिकी यस्य निरवद्यावभासते । देवनंदितपूजेशे नमस्तस्मै स्वयंभुवे ॥
का गतिरिति चेत् ।

लक्ष्मीरात्यंतिकीपद्यनुपज्ञेशस्य कितरा । ऐंद्रत्वयकि तत्त्वार्थे मोक्षमार्गस्य पद्यवत् ॥

मिवादयश्चेत्प्रथमं यदि हैमत्वपेक्ष्यते ।
कालापकादि न तथा षट्वैन्द्रं महते कृतिः ॥

पूर्वत्र । मिप् वस् मस् १ सिप् थस् थ २ तिप् तस् झि ३ इड् वहि महि १ थस आथा ध्वं २ त आताम् झड् ३ इति ।

आख्यातरीति प्रति देवराजे मिब्वस्मसो यः पितः रादितोदाः ।
जीवं प्रपन्नाहममात्थ विश्वे तत्त्वादिमं स्त्रां मतिमात्मनोथं ॥

तर्हि सिद्धसेनादिविशेषोपि दुर्निवार इति चेन्न

जातामात्रोपि चिद्वीर्यं प्रत्यात्मशरणो सि यः ।
जनताका वराकीयं परात्मन् वीर तत्पुर ॥

इति वौटिकमततिमिरोपलक्षणस्य तुर्येऽवकाशे इन्द्रजिनेन्द्रौ प्रत्युत्तरिणौ यदतोऽङ्केटातद्धिततस्त्वमसिमिबिड्ढौरेयमदैंद्रं जैनेन्द्रं व्याकरणानां । सिद्धिमनेकांतादिच्छों अः × क × पाई त्यतथारीते हैमागीकृतवर्त्मन्प्रक्षेपार्यविजेयचिरंजीया इति प्रसन्न चन्द्रोत्पले (?)

---

१ इसके आगे ४-३-७ सूत्रकी टिप्पणी जैसा ही लिखा है और फिर ३-४-४० सूत्रकी टिप्पणीके 'देवनन्दिमता' आदि दो श्लोक दिये है ।

२ इसके आगे ५-४-६५ टिप्पणी दी है ।

# थापनीयोंका साहित्य

## यापनीय संघ

जैनधर्मके मुख्य दो सम्प्रदाय हैं, दिगम्बर और श्वेताम्बर। इन दोनोंके अनुयायी लाखों हैं और साहित्य भी विपुल है, इसलिए इनके मतों और मतभेदोंसे साधारणतः सभी परिचित हैं, परन्तु, इस बातका बहुत ही कम लोगोंको पता है कि इन दोके अतिरिक्त एक तीसरा सम्प्रदाय भी था जिसे 'यापनीय' 'आपुलीय' या 'गोप्य' संघ कहते थे और जिसका इस समय एक भी अनुयायी नहीं है।

दर्शनसारके कर्त्ता देवसेनके कथनानुसार[1] कमसे कम वि० सं० २०५ से तो इसका पता चलता ही है और यह समय दिगम्बर-श्वेताम्बर[2]-उत्पत्तिसे सिर्फ ६०-७० वर्ष बाद पड़ता है। इसलिए यदि मोटे तौरपर यह कहा जाय कि ये तीनों ही सम्प्रदाय लगभग एक ही समयके हैं तो कुछ बड़ा दोष न होगा, विशेष कर इसलिए कि सम्प्रदायोंकी उत्पत्तिकी जो तिथियाँ बताई जाती हैं वे बहुत सही नहीं हुआ करतीं।

किसी समय यह सम्प्रदाय कर्नाटक और उसके आसपास बहुत प्रभावशाली रहा है। कदम्ब[3], राष्ट्रकूट[4] और दूसरे[5] वंशोंके राजाओंने इस संघको और इसके

---

१. कल्लाणे वरणयरे दुण्णिसए पचउत्तरे जादे।
जावणियसंघभावो सिरिकलसादो हु सेवडदो ॥ २९ ॥

२ छत्तीसे वरिससए विक्कमरायस्स मरणपत्तस्स।
सोरट्ठे वलहीए उप्पण्णो सेवडो संघो ॥ १ ॥

श्वेताम्बर सम्प्रदायके अनुसार दिगम्बरोंकी उत्पत्ति वीरनिर्वाणके ६०९ वर्ष बाद वि० सं० २३९ में हुई है और दिगम्बर सम्प्रदायके अनुसार वि० स० १३६ में।

३ कदम्बवंशी राजाओंके दानपत्र, देखो जैनहितैषी, भाग १४, अंक ७-८।

४ देखो. इं० ए० १२ पृ० १३-१६ में राष्ट्रकूट प्रभूतवर्षका दानपत्र।

५ देखो इं० ए० जिल्द २ पृ० १५६-५९ में पृथ्वीकोंगणि महाराजका दानपत्र।

साधुओंको अनेक भूमिदानादि किये थे[1]। हरिभद्रने[2] अपनी ललितविस्तरामें यापनीयतंत्रका सम्मान-पूर्वक उल्लेख किया है।

शाकटायन ( पाल्यकीर्ति ) जैसे सुप्रसिद्ध वैयाकरण इस सम्प्रदायमें उत्पन्न हुए हैं। अपभ्रंश पउमचरिउ और अरिट्ठनेमिचरिउके कर्ता स्वयंभू और त्रिभुवन स्वयंभू भी इसी सम्प्रदायके हैं।

इस संघका लोप कब हुआ और किन कारणोंसे हुआ, इन प्रश्नोंका उत्तर देना तो कठिन है, परतु अभी तककी खोजसे यह निश्चयपूर्वक कहा जा सकता है कि विक्रमकी पन्द्रहवीं सोलहवीं शताब्दि तक यह सम्प्रदाय जीवित था। कागवाड़ेके श० सं० १३१६ (वि० सं० १४५१) के शिलालेखमें, जो[3] जैनमन्दिरके भौंहिरेमें है, यापनीय संघके धर्मकीर्ति और नागचन्द्रके समाधि-लेखोंका उल्लेख है। इनके गुरु नेमिचन्द्रको तुलुवराज्यस्थापनाचार्यकी उपाधि थी जो इस बातकी द्योतक है कि वे एक बडे राजमान्य व्यक्ति थे और इसलिए उनके बाद भी सौ पचास वर्ष तक इस सम्प्रदायका अस्तित्व रहा होगा।

## यापनीय साहित्यका क्या हुआ ?

बेलगॉवके 'दोड्ड बस्ति' नामक जैनमन्दिरकी श्रीनेमिनाथकी मूर्तिके नीचे एक खंडित लेख[4] है, जिससे मालूम होता है कि उक्त मन्दिर यापनीय संघके किसी पारिसय्या नामक व्यक्तिने शक ९३५ ( वि० सं० १०७० ) में बनवाया था और उक्त मन्दिरकी यापनीयोंद्वारा प्रतिष्ठित प्रतिमा इस समय दिगम्बरियोंद्वारा पूजी जाती है।

जिस तरह यापनीय संघकी उक्त प्रतिमा इस समय दिगम्बर-संप्रदायद्वारा मानी-पूजी जाती है, उसीतरह उनके कुछ साहित्यका भी समावेश उसके साहित्यमें हो गया है। यापनीय संघकी प्रतिमायें निर्वस्त्र होती हैं, इसलिए सरसरी तौरसे नहीं पहिचानी जा सकतीं कि वे दिगम्बर हैं या यापनीय। इसी तरह यापनीय संघका बहुत-सा साहित्य भी स्थूल दृष्टिसे दिगम्बर सम्प्रदाय जैसा ही मालूम

---

१ देखो प्राचीन लेखमाला भाग १ पृ० ६८-७२।

२ हरिभद्रका समय आठवी शताब्दि है।

३ देखो बाम्बे यू० जर्नलके मई १९३३ के अकमें प्रो० एन० उपाध्याय एम० ए० का 'यापनीय सघ' नामक लेख और जैनदर्शन वर्ष ४ अक ७ में उसका अनुवाद।

४ देखो जैनदर्शन वष ४, अंक ७।

होता है। उदाहरणके लिए हमारे सामने शाकटायन व्याकरण है। वह दिगम्बर संप्रदायमें सैकड़ों वर्षोंसे मान्य ही नहीं है उसपर अनेक दिगम्बर विद्वानोंने टीकायें तक लिखी हैं।

शाकटायनके व्याकरणके अतिरिक्त दो और ग्रन्थ प्रकाशमें आये हैं जिनमेंसे एकका नाम 'स्त्री-मुक्ति प्रकरण' और दूसरेका 'केवल-भुक्ति प्रकरण'[1] है। इन ग्रन्थोंमें स्त्रीको उसी भवमें मोक्ष हो सकता है और केवली भोजन करते हैं, इन दो बातोंको सिद्ध किया गया है। चूँकि ये दोनों सिद्धान्त दिगम्बर सम्प्रदायको मान्य नहीं हैं, इसीलिए इनका संग्रह दिगम्बर भण्डारोंमें नहीं हुआ, श्वेताम्बर भंडारोंमें ये मिले हैं।

पाल्यकीर्ति (शाकटायन) का एक साहित्यविषयक ग्रन्थ भी था जिसका मत राजशेखरने अपने महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ काव्य-मीमासामें उद्धृत किया है।

यापनीय संघ सूत्र या आगमग्रन्थोंको भी मानता था और उनके आगमोंकी वाचना उपलब्ध वल्लभी वाचनासे, जो श्वेताम्बर संप्रदायमें मानी जाती है, शायद कुछ भिन्न थी। उसपर उनकी स्वतंत्र टीकायें भी होंगीं जैसी कि अपराजितकी दशवैकालिकपर एक टीका थी जो अब अप्राप्य है। इस सब साहित्यमेंसे कुछ न कुछ साहित्य जरूर मिलना चाहिए।

जिस संप्रदायके अस्तित्वका पन्द्रहवीं शताब्दि तक पता लगता है और जिसमें शाकटायन और स्वयंभू जैसे प्रतिभाशाली विद्वान् हुए हैं, उसका साहित्य सर्वथा ही नष्ट हो गया हो, इस बातपर सहसा विश्वास नही होता। वह अवश्य होगा और प्राचीन ग्रन्थ-भण्डारोंमें ज्ञात-अज्ञात रूपमें पड़ा होगा।

विक्रमकी बारहवीं-तेरहवी शताब्दि तक कनड़ी साहित्यमें जैन विद्वानोंने एकसे एक बढ़कर सैकड़ों ग्रन्थ लिखे हैं। कोई कारण नही है कि जब उस समय तक यापनीय संघके विद्वानोंकी परम्परा चली आ रही थी तब उन्होंने भी कनड़ी साहित्यको दस-बीस ग्रन्थ भेट न किये हों। कनड़ीमें जो ग्रन्थ उपलब्ध हैं किसने बारीकीसे जॉच की है कि उनके कर्त्ताओंमें कितने यापनीय थे?

यापनीय संघके साहित्यसे जैनधर्मका तुलनात्मक अध्ययन करनेवालोंको बड़ी सहायता मिलेगी। दिगम्बर-श्वेताम्बर मत-भेदोंके मूलका पता लगानेके लिए यह

१ जैन साहित्य-संशोधक भाग २ अक ३, ४ में ये प्रकरण प्रकाशित हो चुके है।

दोनोंके बीचका और दोनोंको परस्पर जोड़नेवाला साहित्य है और इसके प्रकाशमें आये विना जैनधर्मका प्रारम्भिक इतिहास एक तरहसे अपूर्ण ही रहेगा।

## यापनीय सम्प्रदायका स्वरूप

मैंने दर्शनसार-विवेचना और उसके परिशिष्टमें यापनीयोंका विस्तृत परिचय प्रमाणोंके सहित दिया है। यहाँ मैं उसकी पुनरावृत्ति न करके सारमात्र देता हूँ, जिससे इस लेखको समझनेमें कोई असुविधा न हो।

ललितविस्तराके कर्त्ता हरिभद्र और षड्दर्शनसमुच्चयके टीकाकार गुणरत्नके अनुसार यापनीय संघके मुनि नग्न रहते थे, मोरकी पिच्छि रखते थे, पाणितलभोजी थे, नग्न मूर्त्तियाँ पूजते थे[3] और वन्दना करनेवाले श्रावकोंको 'धर्म-लाभ' देते थे। ये सब बातें तो दिगम्बरियों जैसी थीं, परन्तु साथ ही वे मानते थे कि स्त्रियोंको उसी भवमें मोक्ष हो सकता है, केवली भोजन करते हैं और सग्रन्थावस्था और परशासनसे भी मुक्त होना सम्भव है। श्रुतसागरने दर्शनप्राभृतकी टीकामें लिखा है—"यापनीयास्तु वेसरा इव उभयं मन्यन्ते, रत्नत्रयं पूजयन्ति, कल्पं च वाचयन्ति, स्त्रीणा तद्भवे मोक्षं, केवलिजिनानां कवलाहारं, परशासने सग्रन्थानां मोक्षं च कथयन्ति।" इसके सिवाय शाकटायनकी अमोघ-वृत्तिके कुछ उदाहरणोंसे मालूम होता है कि यापनीय संघमें आवश्यक, छेद-सूत्र, निर्युक्ति और दशवैकालिक आदि ग्रन्थोंका पठन-पाठन होता था, अर्थात् इन बातोंमें वे श्वेताम्बरियोंके समान थे।

---

१-२ देखो जैनहितैषी भाग १३ अंक ५-६ और ९-१०।

३ "या पचजैनाभासैरचलिकारहितापि नग्नमूर्तिरपि प्रतिष्ठिता भवति सा न वन्दनीया न चार्चनीया।"—षट्प्राभृतटीका पृष्ठ ७९। श्रुतसागरके इस वचनसे मालूम होता है कि यापनीयोंद्वारा प्रतिष्ठित प्रतिमायें नग्न होती थीं क्योंकि उनके विश्वासके अनुसार यापनीय पाँच जैनभासोंके अन्तर्गत है।

४ एतकमावश्यकमध्यापय। इयमावश्यकमध्यापय।—अमोघवृत्ति १-२-२०३-४
भवता खलु छेदसूत्र वोढव्यम्। निर्युक्तीरधीष्व निर्युक्तीरधीते। ४-४-१३३-४०
कालिकसूत्रस्यानध्यायदेशकाला. पठिता। ३-२-४७
अथो क्षमाश्रमणैस्ते ज्ञान दीयते। १-२-२०१

## अपराजित यापनीय थे

मूलाराधनाकी श्रीविजयोदयाटीका अपराजित या श्रीविजयाचार्यकी है और वे यापनीय सम्प्रदायके हैं।

यह टीका भगवती आराधनाके वचनिकाकार पं० सदासुखजीके सम्मुख थी। सबसे पहले उन्होंने ही इसपर सन्देह किया था और लिखा था कि "इस ग्रन्थकी टीकाका कर्त्ता श्वेतांबर है। वस्त्र, पात्र, कम्बलादिका पोपण करता है, इसलिए अप्रमाण है।" इसी तरह स्व० डॉ० के०बी० पाठकने भी अमोघवृत्तिमें आवश्यक, छेदसूत्र, निर्युक्ति आदिके उदाहरण देखकर शाकटायनको श्वेताम्बर मान लिया था।

अपराजितके यापनीय होनेका सबसे स्पष्ट प्रमाण यह है कि उन्होंने दशवैकालिक सूत्रपर स्वयं एक टीका लिखी थी और उसका भी नाम इस टीकाके समान 'श्रीविजयोदया' था। इसका जिक्र उन्होंने स्वयं ११९७ नम्बरकी गाथाकी टीकामें किया है, "दशवैकालिकटीकायां प्रपंचिता उद्गमादिदोषा इति नेह प्रतन्यते।" अर्थात् मैंने उद्गमादि दोषोंका वर्णन दशवैकालिक टीकामें किया है, इसलिए अब उसे यहाँ नहीं करता। विजयोदयामें (गाथा ५०२) में दशवैकालिककी पहली गाथा भी उद्धृत की गई है[1]। दिगम्बर सम्प्रदायका कोई आचार्य किसी अन्य सम्प्रदायके आचार-ग्रन्थकी टीका नहीं लिखेगा और फिर तब जब कि उसकी दृष्टिमें दशवैकालिकादि सूत्र नष्ट हो चुके हैं। वह इस नामके किसी ग्रन्थका अस्तित्व नहीं मानता।

श्वेताम्बर-सम्प्रदाय-मान्य जो आगम ग्रन्थ हैं यापनीय संघ शायद उन सभीको मानता था; परन्तु ऐसा जान पड़ता है कि दोनोंके आगमोंमें कुछ पाठ-भेद था और इसका कारण शायद यह हो कि उपलब्ध वल्लभी-वाचनासे पहलेकी कोई वाचना (संभवतः माथुरी वाचना) यापनीय संघके पास थी। क्यों कि विजयोदया टीकामें आगमोंके जो उद्धरण हैं वे श्वेतांबर आगमोंमें बिल्कुल ज्योंके त्यों नहीं, कुछ पाठ-भेदके साथ मिलते हैं।

## अचेलकताकी चर्चामें यापनीयत्व

जिस ४२७ नं० की गाथाकी टीकापरसे पं० सदासुखजीने टीकाकारको श्वेतांबरी करार दिया है, वह यह है—

---

१ धम्मो मंगलमुक्किट्ठं अहिंसा संजमो तवो।
देवावि तं नमस्संति जस्स धम्मे सया मणो॥

आचेलक्कुद्देसियसेज्जाहररायपिंडकरियम्मे ।
वदजेट्ठपडिकम्मणे मासं पज्जो सवणकप्पो ॥

इस गाथामें दश प्रकारके श्रमणकल्प अर्थात् श्रमणों या जैन साधुओंके आचार गिनाये हैं, उनमें सबसे पहला श्रमणकल्प आचेलक्य या निर्वस्त्रता है। साधुओंको क्यों नग्न रहना चाहिए, और निर्वस्त्रतामें क्या क्या गुण हैं, वह कितनी आवश्यक है, इस बातको टीकाकारने खूब विस्तारके साथ लगभग दो पृष्ठोंमें स्पष्ट किया है और उसका बडे जोरोंसे समर्थन किया है। उसके बाद शंका की है कि यदि ऐसा मानते हो, अचेलकताको ही ठीक समझते हो, तो फिर पूर्वागमोंमें जो वस्त्र-पात्रादिका ग्रहण उपदिष्ट है, सो कैसे[1] ?

पूर्वागमोंमें वस्त्रपात्रादि कहाँ कहाँ उपदिष्ट हैं, इसके उत्तरमें आगे उन पूर्वागमोंमेंसे नाम और स्थानसहित अनेक उद्धरण दिये हैं। जिन आगमोंके वे उद्धरण हैं, उनके नामोंका और उन उद्धरणोंका जो अभिप्राय है, उससे साफ समझमें आ जाता है कि वे दिगम्बर सम्प्रदायके आगम या शास्त्र नहीं हैं बल्कि वही हैं जो श्वेताम्बर सम्प्रदायमें उपलब्ध हैं और थोड़ेसे पाठ-भेदके साथ यापनीय संघमें माने जाते थे।

अक्सर ग्रन्थकार किसी मतका खण्डन करनेके लिए उसी मतके ग्रन्थोका हवाला दिया करते हैं और अपने सिद्धान्तको पुष्ट करते हैं। परन्तु इस टीकामें ऐसा नही है। इसमें तो टीकाकारने अपने ही आगमोंका हवाला देकर अचेलता सिद्ध की है और बतलाया है कि अपवादरूपसे अवस्था-विशेषमें ही वस्त्रका उपयोग किया जा सकता है, सदा नहीं।

पहला उद्धरण 'आचार-प्रणिधि' का है[2] और यह आचार-प्रणिधि दशवैकालिक सूत्रके आठवें अध्ययनका नाम है। उसमें लिखा है कि पात्र और कम्बलकी प्रतिलेखना करना चाहिए कि वे निर्जन्तुक हैं या नहीं। और फिर कहा है कि प्रतिलेखना तो तभी की जायगी जब पात्र-कम्बलादि होंगे, उनके बिना वह कैसे होगी?[4] दूसरा उद्धरण आचारांगसूत्रका है। उसके 'लोक-विचय'

१ अथैव मन्यसे पूर्वागमेषु वस्त्रपात्रादिग्रहणमुपदिष्टं तथा ( तत्कथं ? )
२—आचारप्रणिधौ भणितं। ३—४-प्रतिलिखेत्पात्रकम्बलं ध्रुवमिति असत्सु पात्रादिषु कथं प्रतिलेखना ध्रुवं क्रियते।

नामके दूसरे अध्ययनके पाँचवें उद्देश्यमें भी कहा है कि भिक्षु पिच्छिका, रजो-हरण, उग्गह और कटासन इनमेंसे कोई उपधि रक्खे[1]।

इसके आगे वत्थेसणा ( वस्त्रेषणा ) और पाएषणा ( पात्रेपणा ) के तीन उद्धरण दिये हैं जिनका सारांश यह है कि जो साधु ह्रीमान या लज्जालु हो, वह एक वस्त्र तो धारण करे और दूसरा प्रतिलेखनाके लिए रक्खे, जिसका लिंग बेडौल जुगुप्साकर हो वह दो वस्त्र तो धारण करे और तीसरा प्रतिलेखनाके लिए रक्खे और जिसे शीतादि परिषह सहन न हो वह तीन वस्त्र धारण करे और चौथा प्रतिलेखनाके लिए रक्खे[2]। यदि मुझे तूंबी, लकड़ी या मिट्टीका अल्पप्रमाण, अल्पबीज, अल्पप्रसार, और अल्पाकारवाला पात्र मिलेगा, तो उसे ग्रहण करूँगा[3]।

इन उद्धरणोंको देकर पूछा है कि यदि वस्त्र-पात्रादि ग्राह्य न हों, तो फिर ये सूत्र कैसे लिये जाते हैं[4] ?

इसके आगे भावना ( आचारांगसूत्रका २४ वाँ अध्ययन ) का उद्धरण दिया है कि भगवान् महावीरने एक वर्ष तक वस्त्र धारण किया और उसके बाद वे अचेलक ( निर्वस्त्र ) हो गये[5]।

सूत्रकृतांगके पुण्डरीक अध्ययनमें कहा है कि साधुको किसी वस्त्रपात्रादिकी प्राप्तिके मतलबसे धर्मकथा नहीं कहनी चाहिए[6] और निशीथसूत्रके दूसरे उद्देश्यमें भी कहा है कि जो भिक्षु वस्त्र-पात्रोंको एक साथ ग्रहण करता है उसे लघुमासिक प्रायश्चित्त लेना पड़ता है[7]।

---

१—आचारस्यापि द्वितीयाध्यनो लोकविचयो नाम, तस्य पञ्चमे उद्देशे एवमुक्तम् पडिलेहण पादपुंछणं उग्गह कडासण अण्णदर उपधिं पावेज्ज इति। २—तथा वत्थेसणाए वुत्तं तत्थ एसे हिरिमणे सेग वत्थ वा धारेज्ज, पडिलेहणग विदियम्। तत्थ एसे जुग्गिदे देसे दुवे वत्थाणि धारेज्ज पडिलेहणगं तिदियम्। तत्थ एसे परिस्सह अणघिहासस्स तगो वत्थाणि धारेज्ज पडिलेहणं चउत्थम्।

३ पुनश्चोक्त तत्रैव—आलाबुपत्त वा दारुगपत्त वा मट्टिगपत्त वा अप्पपाण अप्पबीज अप्पसरिदं तथा अप्पाकारं पात्रलाभे सति पडिग्गहिस्सामीति।

४ वस्त्रपात्रे यदि न ग्राह्ये कथमेतानि सूत्राणि नीयन्ते ?

५ वरिसं चीवरधारी तेन परमचेलगो जिणो।

६ ण कहेज्जो धम्मकह वत्थपत्तादिहेदुमिदि।

७ कसिणाइ वत्थकबलाइं जो भिक्खू पडिग्गहिदि पज्जदि मासिगं लहुग इदि।

शंकाकार कहता है कि इस तरह सूत्रोंमें जब वस्त्र-ग्रहण निर्दिष्ट है, तब अचेलता कैसे बन सकती है[1]? इसके समाधानमें टीकाकार कहते हैं कि आगममें अर्थात् आचारांगादिमें आर्यिकाओंको तो वस्त्रकी अनुज्ञा है परन्तु भिक्षुओंको नहीं है। और जो है वह कारणकी अपेक्षा है। जिस भिक्षुके शरीरावयव लज्जाकर हैं और जो परीषह सहन करनेमें असमर्थ है वही वस्त्र ग्रहण करता है[2]। और फिर इस बातकी पुष्टिमें आचारांग तथा कल्प (बृहत्कल्प) के दो उद्धरण देकर आचारांगका एक दूसरा सूत्र बतलाया है जिसमें कारणकी अपेक्षा वस्त्र ग्रहण करनेका विधान है[4] और फिर उसकी टीका करते हुए लिखा है—यह जो कहा है कि हेमन्त ऋतुके समाप्त हो जाने पर परिजीर्ण उपधिको रख दे, सो इसका अर्थ यह है कि यदि शीतका कष्ट सहन न हो तो वस्त्र ग्रहण कर ले और फिर ग्रीष्मकाल आ जानेपर उसे उतार दे। इसमें कारणकी अपेक्षा ही ग्रहण कहा गया है। परन्तु जीर्णको छोड़ दे, इसका मतलब यह नहीं कि दृढ़ (मजबूत) को न छोड़े। अन्यथा अचेलतावचनसे विरोध आ जायगा। वस्त्रकी परिजीर्णता प्रक्षालनादि संस्कारके अभावसे कही गई है, दृढका त्याग करनेके लिए नहीं और यदि ऐसा मानोगे कि संयमके लिए पात्र-ग्रहण सिद्ध है तो यह ठीक नहीं। क्यों कि अचेलताका अर्थ है परिग्रहका त्याग और पात्र परिग्रह है, इसलिए उसका त्याग सिद्ध है। अर्थात् वस्त्र-पात्र-ग्रहण कारणसापेक्ष है। जो उपकरण कारणकी अपेक्षा ग्रहण किये जाते हैं उनका जिस तरह ग्रहणका विधान है उसी तरह उनका परिहरण भी अवश्य कहना चाहिए। इसलिए बहुतसे सूत्रोंमें अर्थाधिकारकी अपेक्षा जो वस्त्र-पात्र कहे हैं सो

---

१ एव सूत्रनिर्दिष्टे चेले अचेलता कथ इति।

२ आर्यिकाणामागमे अनुज्ञात वस्त्रं, कारणापेक्षया भिक्षूणाम्। ह्रीमानयोग्यशरीरावयवो दुश्चर्माभिलम्बमानबीजो वा परीषहसहने वा अक्षम. स गृह्णाति।

३ हिरिहेतुक व होई देहदुगछति देहे जुग्गिदगे धारेज्ज सिय वत्थ परिस्सहाण च ण विहासीति।

४ द्वितीयमपि सूत्र कारणमपेक्ष्य वस्त्रग्रहणमित्यस्य प्रसाधकं आचारांगे विद्यते—'अह पुण एव जाणेज्ज। पातिकते हेमतेहिं सुपडिवण्णे से अथ पडिजुण्णमुवधि पदिट्ठावेज्ज।'

५ हिमसमये शीतबाधासहै: परिगृह्य चेल तस्मिन्निष्क्रान्ते ग्रीष्मे समायाते प्रतिष्ठापयेदिति कारणमपेक्ष्य ग्रहणमाख्यातम्। परिजीर्णविशेषोपादानाद् दृढानामपरित्याग इति चेत् अचेलतावचनेन विरोध। प्रक्षालनादिसस्कारबिरहात्परिजीर्णता वस्त्रस्य कथिता, न तु दृढस्य त्यागकथनार्थं पात्रप्रतिष्ठापनासूत्रेणोक्तेति।

उन्हें ऐसा मानना चाहिए कि कारणसापेक्ष ही कहे गये हैं[1]। और जो भावना (आचारांगका २४ वाँ अध्ययन) में कहा है कि भगवान् महावीरने एक वर्ष तक चीवर धारण किया और उसके बाद वे अचेलक हो गये, सो इसमें बहुत-सी विप्रतिपत्तियाँ हैं, अर्थात् बहुतसे विरोध और मत-भेद हैं। क्योंकि कुछ लोग कहते हैं कि उस वस्त्रको जो वीर जिनके शरीरपर लटका दिया गया था लटका देनेवाले मनुष्यने ही उसी दिन ले लिया था। दूसरे कहते हैं कि वह काँटों और डालियों आदिसे उलझते सुलझते छह महीनेमें छिन्न भिन्न हो गया था। कुछ लोग कहते हैं कि एक वर्षसे कुछ अधिक बीत जानेपर खंडलक नामक ब्राह्मणने उसे ले लिया था और दूसरे कहते हैं कि जब वह हवासे उड़ गया और भगवानने उसकी उपेक्षा की, तो लटकानेवालेने फिर उनके कन्धेपर डाल दिया[2]। इस तरह अनेक विप्रतिपत्तियाँ होनेके कारण इस बातमें कोई तत्त्व नहीं दिखलाई देता। यदि सचेल लिग प्रकट करनेके लिए भगवान्ने वस्त्र ग्रहण किया था, तो फिर उसका विनाश क्यों इष्ट हुआ? उसे सदा ही धारण किये रहना था। यदि उन्हें पता था कि वह नष्ट हो जायगा तो फिर उसका ग्रहण करना निरर्थक हुआ और यदि नहीं तो वे अज्ञानी सिद्ध हुए। और यदि उन्हें चेलप्रज्ञापना वांछनीय थी, तो फिर यह वचन मिथ्या हो जायगा कि प्रथम और अन्तिम तीर्थंकरका धर्म आचेलक्य था।

---

१ संयमार्थं पात्रग्रहणं सिद्ध्यति इति मन्यसे, नैव। अचेलता नाम परिग्रहत्यागः पात्रं च परिग्रह इति तस्यापि त्यागः सिद्ध एवेति। तस्मात्कारणापेक्षं वस्त्रपात्रग्रहणम्। यदुपकरण ग्रह्यते कारणमपेक्ष्य तस्य ग्रहणविधिः ग्रहीतस्य च परिहरणमवश्य वक्तव्यमेव। तस्माद्वस्त्र पात्र चार्थाधिकारमपेक्ष्य सूत्रेषु बहुषु यदुक्तं तत्कारणमपेक्ष्य निर्दिष्टमिति ग्राह्यम्।

२—यच्चभावनायामुक्तं—'वरिसं चीवरधारी तेण परमचेलगो जिणो' ति तदुक्तं विप्रतिपत्तिबहुलत्वात्। कथम्? केचिद्वदन्ति तस्मिन्नेव दिने तद्वस्त्रं वीरजिनस्य विलम्बनकारिणा गृहीतमिति। अन्ये षण्मासाच्छिन्नं तत्कण्टकशाखादिभिरिति। साधिकेन वर्षेण तद्वस्त्र खण्डलकब्राह्मणेन गृहीतमिति केचित्कथयन्ति। केचिद्वातेन पतितमुपेक्षित जिनेनेति। अपरे वदन्ति विलम्बनकारिणा जिनस्य स्कन्धे तदारोपितमिति। एव विप्रतिपत्तिबाहुल्यान्न दृश्यते तत्त्वम्। सचेललिंगप्रकटनार्थं यदि चेलग्रहण जिनस्य, कथ तद्विनाशः इष्टः? सदा तद्धारयितव्यम्। किं च, यदि नश्यतीति ज्ञात, निरर्थकं तस्य ग्रहण, यदि न ज्ञातमज्ञानमस्य प्राप्नोति। अपि च चेलप्रज्ञापना वांछिता चेत् 'आचेलक्को धम्मो पुरिमचरिमाणं' इति वचो मिथ्या भवेत्।

और जो यह कहा है कि जिस तरह मैं अचेलक हूँ उसी तरह पिछले जिन (तीर्थंकर) भी अचेलक होंगे, सो इससे भी विरोध आयगा। इसके सिवाय वीर भगवानके समान यदि अन्य तीर्थंकरोंके भी वस्त्र थे तो उनका वस्त्र-त्याग-काल क्यों नहीं बतलाया गया? इसलिए यही कहना उचित मालूम होता है कि सब कुछ त्यागकर जब जिन (वीर भगवान्) स्थित थे तब किसीने उनके ऊपर वस्त्र डाल दिया था और वह एक तरहका उपसर्ग था।[1]

इसके बाद कहा है कि परिषह-सूत्रोंमें (उत्तराध्ययनमें) जो शीत-दंश-मसक-तृणस्पर्श-परिषहोंके सहनके वचन हैं वे सब अचेलताके साधक हैं। क्योंकि जो सचेल या सवस्त्र हैं उन्हें शीतादिकी बाधा नहीं होती[2]।

फिर उत्तराध्ययनकी ऐसी नौ गाथायें उद्धृत की हैं जो अचेलताको प्रकट करती हैं[3] और इस तरह इस आचेलक्य श्रमणकल्पकी समाप्ति की गई है।

इससे अच्छी तरह स्पष्ट हो जाता है कि व्याख्याकार यापनीय हैं और वे उन सब आगमोंको मानते हैं जिनके उद्धरण उन्होंने अचेलताके प्रकरणमें दिये हैं। उनका अभिप्राय यह है कि साधुओंको नग्न रहना चाहिए, नग्न रहनेकी ही आगमोंकी प्रधान आज्ञा है और कहीं कहीं जो वस्त्रादिका उल्लेख मिलता है सो उसका अर्थ इतना ही है कि यदि कभी अनिवार्य जरूरत आ पड़े, शीतादिकी

---

१—यदुक्तं 'यथाहमचेलो तथा होउ पच्छिमो इति होक्खदिति' तेनापि विरोधः। किं च जिनानामितरेषां वस्त्रत्यागकालः वीरजिनस्येव किं न निर्दिश्यते यदि वस्त्रं तेषामपि भवेत्। एवं तु युक्तं वक्तुं। सर्वत्यागं कृत्वा स्थिते जिने केनचिद्वस्त्रं वस्तु निक्षिप्तं उपसर्ग इति।

२—इदं चाचेलताप्रसाधनपरं शीतदंशमशकतृणस्पर्शपरीषहनवचनं परीषहसूत्रेषु। नहि सचेलं शीतादयो बाधन्ते।

३—स्थानाभावसे यहाँ उत्तराध्ययनकी चार ही गाथायें दी जाती हैं—

परिचत्तेसु वत्थेसु ण पुणो चेलमादिए।
अचेलपवरो भिक्खू जिणरूवधरे सदा॥
अचेलगस्स लूहस्स सजयस्स तवस्सिणो।
तणेसु सयमाणस्स णं ते होदि विराहिणा॥
ण मे णिवारणं अत्थि छवित्ताणं ण विज्जई।
अहं तु अग्गिं सेवामि इदि भिक्खू ण चिंतए॥
आचेलक्को य जो धम्मो जो वाय पुणरुत्तरो।
देसिदो वड्ढमाणेण पासेण य महप्पणा॥

तकलीफ बरदाश्त न हो, या शरीर वेडौल घिनौना हो तो कपड़ा ग्रहण किया जा सकता है परन्तु वह ग्रहण करना कारणसापेक्ष है और एक तरहसे अपवाद-रूप है[1]। भगवान् महावीरकी वे उन सब भिन्न भिन्न कथाओंका उल्लेख करते हैं जो उनके कुछ काल तक वस्त्रधारी रहनेके सम्बन्धमें श्वेताम्बर-सम्प्रदायमें प्रचलित रही हैं और दिगम्बर सम्प्रदायमें जिनका कहीं जिक्र तक नहीं है।

विजयोदया टीकाका यह एक ही प्रसंग उसे यापनीय सिद्ध करनेके लिए काफी है।

## अपराजितकी गुरु-परम्परा

श्रीविजयोदया टीकाके अनुसार अपराजितसूरि बलदेवसूरिके शिष्य और चन्द्र-नन्दि महाप्रकृत्याचार्यके प्रशिष्य थे। नागनन्दि गणिकी चरण-सेवासे उन्हें ज्ञान प्राप्त हुआ और श्रीनन्दिगणिके कहनेसे उन्होंने यह टीका लिखी। वे आरातीय

---

१ इस विषयमें यापनीय संघकी तुलना शुरूके भट्टारकोंसे की जा सकती है। वे थे तो दिगम्बर सम्प्रदायके ही अनुयायी, श्रीकुन्दकुन्दकी आम्नायके माननेवाले और नग्नताके पोषक, परन्तु अनिवार्य आवश्यकता होनेपर वस्त्रोंका भी उपयोग कर लेते थे। यों तो वे अपने मठोंमें वस्त्र छोड़कर नग्न ही रहते थे और भोजनके समय भी नग्न हो जाते थे। श्रुत-सागरने षट्पाहुड-टीकामें इसे अपवादवेष कहा है। यथा—

"कलौ किल म्लेच्छादयो नग्नं दृष्ट्वा उपद्रवं यतीनां कुर्वन्ति, तेन मण्डपदुर्गे श्रीवसन्त-कीर्तिना स्वामिना चर्यादिवेलायां तट्टीसादरादिकेन शरीरमाच्छाद्य पुनस्तन्मुञ्चति इत्युपदेशः कृतः संयमिनां। इत्यपवादवेषः।" अर्थात् कलिकालमें यतियोंको नग्न देखकर म्लेच्छादि उपद्रव करते हैं, इससे मण्डपदुर्गमें वसन्तकीर्ति स्वामीने मुनियोंको यह उपदेश किया कि आहारादिके लिए निकलते समय चटाई, सादड़ी (बाँस या खजूरके पत्तोंसे बनी हुई चटाईके टुकड़े) से शरीर ढँक लेना और फिर उसे छोड़ देना। यह अपवाद वेश है। तत्त्वार्थटीकामें इन्हीं श्रुतसागरने इसे द्रव्यलिंग कहा है। यथा—"द्रव्यलिंगिनः असमर्था महर्षयः शीतकालादौ कम्बलादिकं गृहीत्वा न प्रक्षालयन्ति न सीव्यन्ति न प्रयत्नादिकं कुर्वन्ति अपरकाले परिहरंतीति।" अर्थात् द्रव्यलिंगी असमर्थ महर्षि शीतकालादिमें कम्बलादिक ग्रहण कर लेते हैं, परन्तु न उन्हें धोते हैं, न सींते हैं, न उनके लिए कुछ प्रयत्न करते हैं और फिर उसे छोड़ देते हैं।

सूरियोंमें श्रेष्ठ थे[1]। श्रीविजय उनका दूसरा नाम था[2] और शायद इसीसे इस टीकाका तथा दशवैकालिक टीकाका नाम श्रीविजयोदया रक्खा गया है।

इसके सिवाय एक और जगह कहा है कि भूत और भविष्यत्कालके सभी जिन अचेलक हैं। मेरु आदि पर्वतोंकी प्रतिमायें और तीर्थंकरके मार्गानुयायी गणधर तथा उनके शिष्य भी उसी तरह अचेल हैं। इस तरह अचेलता सिद्ध हुई। जिनका शरीर वस्त्रसे परिवेष्टित है, वे व्युत्सृष्टप्रलम्बभुज और निश्चल जिनके सदृश जिनके प्रतिरूप नहीं हो सकते[3]।

दिगम्बर-सम्प्रदायके किसी भी संघकी गुर्वावली या पट्टावलीमें यह गुरुपरम्परा नहीं मिलती और यह आरातीय पद भी विनयदत्त, श्रीदत्त, शिवदत्त और अर्हद्दत्त, इन चार आचार्योंके सिवाय[4] और किसी भी आचार्यके लिए व्यवहृत नहीं किया गया है। सर्वार्थसिद्धि-टीकाके अनुसार भगवान्के साक्षात् शिष्य गणधर और श्रुतकेवलियोंके बाद जो आचार्य हुए और जिन्होंने दशवैकालिकादि सूत्र उपनिबद्ध किये हैं वे आरातीय कहलाते हैं[5]। चूंकि अपराजितसूरिने दशवैकालिककी टीका लिखी थी, शायद इसीलिए वे 'आरातीय-चूडामणि' कहलाये। दिगम्बर सम्प्रदायके अनुसार दशवैकालिकादि अंगबाह्य श्रुत तो हैं; परन्तु उसकी दृष्टिमें वे छिन्न हो गये हैं और जो उपलब्ध हैं वे अप्रमाण हैं।

---

१—"चन्द्रनन्दिमहाप्रकृत्याचार्य-प्रशिष्येण आरातीयसूरिचूलामणिना नागनन्दिगणिपादपद्मोपसेवाजातमतिलवेन बलदेवसूरिशिष्येण जिनशासनोद्धरणधीरेण लब्धयश प्रसरेणापराजितसूरिणा श्रीनन्दिगणिनावचोदितेन रचिता—।"

२—आशाधरने अपराजितका अपने ग्रन्थोंमें श्रीविजयाचार्यके नामसे भी उल्लेख किया है—"एतच्च श्रीविजयाचार्यविरचितसस्कृतमूलाराधनटीकायां सुस्थितसूत्रे विस्तरत. समर्थित द्रष्टव्यम्।"

—अनगारधर्मामृत टीका पृ० ६७३

३ "तीर्थंकराचरितं च गुणं—संहननबलसमग्रा मुक्तिमार्गप्रख्यापनपरा जिनाः सर्वे एवाचेला भूता भविष्यतश्च। यथा मेर्वादिपर्वतगता प्रतिमास्तीर्थंकरमार्गानुयायिनश्च गणधरा इति तेप्यचेलास्तच्छिष्याश्च तथैवेति सिद्धमचेलत्वम्। चेलपरिवेष्टितांगो न जिनसदृशः व्युत्सृष्टप्रलम्बभुजो निश्चलो जिनप्रतिरूपतां धत्ते। —भ० आ० पृ० ६११

४ विनयधर· श्रीदत्तः शिवदत्तोऽन्योऽर्हद्दत्तनामैते।
आरातीयाः यतयस्ततोऽभवन्नङ्गपूर्वधराः॥ २४ —श्रुतावतार

५ आरातीयैः पुनराचार्यैः कालदोषात्संक्षिप्तायुर्मतिबलशिष्यानुग्रहार्थं दशवैकालिकाद्युपनिबद्धं तत्प्रमाणमर्थतस्तदेवेदमिति क्षीरार्णवजलं घटगृहीतमिव। —अ० १, सूत्र २०

## शिवार्य भी यापनीय थे ?

अपराजितके विषयमें विचार करते समय मूल भगवती आराधनामें भी कुछ बातें ऐसी मिली हैं जिनसे उसके कर्ता शिवार्य भी यापनीय संघके मालूम होते हैं। देखिए—

१ इस ग्रन्थकी प्रशस्तिमें लिखा है कि आर्य जिननन्दि गणि, आर्य सर्वगुप्त गणि और आर्य मित्रनन्दि गणिके चरणोंमें अच्छी तरह सूत्र और उनका अर्थ समझकर और पूर्वाचार्योंकी रचनाको उपजीव्य बनाकर 'पाणितलभोजी' शिवार्यने यह आराधना रची[1]। हम लोगोके लिए प्रायः ये सभी नाम अपरिचित हैं[2]। अपराजितकी परम्पराके समान यह परम्परा भी दिगम्बर सम्प्रदायकी किसी पट्टावली या गुर्वावलीमें नहीं मिलती। इस धारणाके सही होनेका भी कोई पुष्ट और निर्भ्रान्त प्रमाण अभी तक नहीं मिला कि वे शिवकोटि और शिवार्य एक ही हैं जो समन्तभद्रके शिष्य थे। जो कुछ प्रमाण इस सम्बन्धमें दिये जाते हैं, वे वहुत पीछेके गढ़े हुए मालूम होते हैं[3]। और तो और स्वयं शिवार्य ही यह स्वीकार नही करते कि मैं समन्तभद्रका शिष्य हूँ।

२ अपराजितसूरि यदि यापनीय संघके थे तो अधिक संभव यही है कि उन्होंने अपने ही सम्प्रदायके ग्रन्थकी टीका की है।

३ आराधनाकी गाथायें काफी तादादमें श्वेताम्बर सूत्रोंमें मिलती हैं[4], इससे

---

१ अज्जजिणणंदिगणिअज्जमित्तणंदीण।
अवगमियपायमूले सम्मं सुत्तं च अत्थं च॥ २१६१
पुव्वायरियणिवद्धा उपजीवित्ता इमा ससत्तीए।
आराहणा सिवज्जेण पाणिदलभोइणा रइदा॥ २१६२

२ यापनीय संघके मुनियोंमें कीर्तिनामान्त अधिकतासे है—जैसे पाल्यकीर्ति, रविकीर्ति, विजयकीर्ति, धर्मकीर्ति, आदि। नन्दि, गुप्त, चन्द्र, नामान्त भी काफी है जैसे—जिननन्दि, मित्रनन्दि, सर्वगुप्त, नागचन्द्र, नेमिचन्द्र।

३ देखो आगेके पृष्ठोंमें 'आराधना और उसकी टीकायें'।

४ अनन्तकीर्ति-ग्रन्थमालामें प्रकाशित 'भगवती आराधना वचनिका'के अन्तमें उन गाथाओंकी एक सूची दी है जो मूलाचार और आराधनामें एक-सी है और पं० सुखलालजीद्वारा सम्पादित 'पंच प्रतिक्रमण सूत्र' में मूलाचारकी उन गाथाओंकी सूची दी है जो भद्रबाहुकृत 'आवश्यकनिर्युक्ति' में भी हैं।

शिवार्यके इस कथनकी पुष्टि होती है कि पूर्वाचार्योंकी रची हुई गाथायें उनकी उपजीव्य हैं।

४ जिन तीन गुरुओंके चरणोंमें बैठकर उन्होंने आराधना रची है, उनमेंसे 'सर्वगुप्त गणि' शायद वही हैं, जिनके विषयमें शाकटायनकी अमोघवृत्तिमें लिखा है कि "उपसर्वगुप्तं व्याख्यातारः।" १-३-१०४। अर्थात् सारे व्याख्याता या टीकाकार सर्वगुप्तसे पीछे हैं। चूँकि शाकटायन यापनीय संघके थे इसलिए सम्भव यही है कि सर्वगुप्त यापनीय संघके ही सूत्रों या आगमोंके व्याख्याता हों।

५ शिवार्यने अपनेको 'पाणितलभोजी' अर्थात् हथेलियोंपर भोजन करनेवाला कहा है। यह विशेषण उन्होंने अपनेको श्वेताम्बर सम्प्रदायसे अलग प्रकट करनेके लिए दिया है। यापनीय साधु हाथपर ही भोजन करते थे।

६ आराधनाकी ११३२ वी गाथामें 'मेदस्स मुणिस्स अक्खाणं' (मेतार्यमुनेराख्यानम्) अर्थात् मेतार्य मुनिकी कथाका उल्लेख किया गया है। पं० सदासुखजीने अपनी वचनिकामें इस पदका अर्थ ही नहीं किया है। यही हाल नई हिन्दी टीकाके कर्त्ता पं० जिनदास शास्त्रीका है। संस्कृतटीकाकार पं० आशाधरने तो इस गाथाकी विशेष टीका इसलिए नहीं की कि वह सुगम है परन्तु अमितगतिने इसका संस्कृतानुवाद करना क्यों छोड़ दिया? वे मेतार्यके आख्यानसे परिचित नहीं थे, शायद इसी कारण।

मेतार्यमुनिकी कथा श्वेताम्बर सम्प्रदायमें बहुत प्रसिद्ध है[1]। वे एक चाण्डालिनीके लड़के थे परन्तु किसी सेठके घर पले थे। अत्यन्त दयाशील थे। एक दिन वे एक सुनारके यहाँ भिक्षाके लिए गये। उसने अपनी दूकानमें उसी समय सोनेके जौ बनाकर रक्खे थे। वह भिक्षा लानेके लिए भीतर गया और मुनि वहीं दूकानमें खड़े रहे जहाँ जौ रक्खे थे। इतनेमें एक क्रौंच (सारस) पक्षीने आकर वे जौ चुग लिये। सुनारको सन्देह हुआ कि मुनिने ही जौ चुरा लिये हैं। मुनिने पक्षीको चुगते तो देख लिया परन्तु इस भयसे नहीं कहा कि यदि सच बात मालूम हो जायगी तो सुनार सारसको मार डालेगा और उसके पेटमेंसे अपने जौ निकाल लेगा। पर इससे सुनारको सन्देह हो गया कि यह काम मुनिका ही है, इसने ही जौ चुराये हैं। तब उसने उन्हें बहुत कष्ट दिया और अन्तमें भीगे चमड़ेमें कस दिया। इससे उनका शरीरान्त हो गया और उन्होंने केवल-ज्ञान प्राप्त किया।

१ देखो आवश्यक-निर्युक्ति गाथा ८६७-७०।

हरिषेणकृत कथाकोशमें मेतार्य मुनिकी कथा है, परन्तु उसमें श्वेताम्बर कथासे वहुत भिन्नता है।

गाथा ६ की विजयोदया टीकामें लिखा है—"संस्कारिताभ्यन्तरतपसा इति वा असम्बद्धं। अन्तरेणापि बाह्यतपोऽनुष्ठानं अन्तर्मुहूर्तमात्रेणाधिगतरत्नत्रयाणां भद्दण-राजप्रभृतीना पुरुदेवस्य भगवतः शिष्याणा निर्वाणगमनमागमे प्रतीतमेव।' यह भद्दणराज आदिकी अन्तर्मुहूर्तमें निर्वाण-प्राप्तिकी कथा भी दिगम्बर साहित्यमें अज्ञात है। इसी तरह गाथा १७ की टीकामें भी है—भद्दणादयो राजपुत्रास्त-स्मिन्नेव भवे त्रसतामापन्नाः अतएवानादिमिथ्यादृष्टयः प्रथमजिनपादमूले श्रुतधर्म-साराः समारोपितरत्नत्रयाः।

७ दश स्थितिकल्पोंके नामवाली गाथा जिसकी टीकापर अपराजितको यापनीय सिद्ध किया गया है, जीतकल्प-भाष्यकी १९७२ नं० की गाथा है। श्वेता-म्बर सम्प्रदायकी अन्य टीकाओं और निर्युक्तियोंमें भी यह मिलती है और प्रभाचन्द्रने अपने प्रमेयकमलमार्तण्डके स्त्री-मुक्ति-विचार (नया एडीशन पृ० १३१) प्रकरणमें इसका उल्लेख श्वेताम्बर सिद्धान्तके रूपमें ही किया है—

"नाचालेक्यं नेष्यते (अपि ईष्यतेव) 'आचेलक्कुद्देसिय-सेज्जाहर-रायपिंड-किरियकम्मे' इत्यादेः पुरुषं प्रति दशविधस्य स्थितिकल्पस्य मध्ये तदुपदेशात्।"

आराधनाकी ६६२ और ६६३ नम्बरकी गाथायें भी दिगम्बर सम्प्रदायके साथ मेल नहीं खाती हैं। उनका अभिप्राय यह है कि लब्धियुक्त और माया-चाररहित चार मुनि ग्लनिरहित होकर क्षपकके योग्य निर्दोष भोजन और पानक (पेय) लावें। इसपर पं० सदासुखजीने आपत्ति की है और लिखा है कि "यह भोजन लानेकी बात प्रमाणरूप नाहीं।" इसी तरह 'सेज्जागासणिसेज्जो' आदि गाथापर (जो मूलाचारमें भी ३९१ नं० पर है) कविवर वृन्दावनदासजीको शंका

---

१ चत्तारिजणा भत्तं उवकप्पंति अगिलाए पाओग्गं।
छंडियमवगददोसं अमाइणो लद्धिसंपण्णा॥ ६६२॥

चत्तारिजणा पाणय मुवकप्पंति अगिलाए पाओग्गं।
छंडियमवगददोसं अमाइणो लद्धिसंपण्णा॥ ५६३॥

२ सेज्जगासणिसेज्जा उवहीपडिलेहणा उवग्गहिदे।
आहारोसयवायणविकिंचणुव्वत्तणादीसु॥ ३०५॥

हुई थी और उसका समाधान करनेके लिए दीवान अमरचन्दजीको पत्र लिखा था[1]। दीवानजीने उत्तर दिया था कि "इसमें वैयावृत्ति करनेवाला मुनि आहार आदिसे मुनिका उपकार करे; परन्तु यह स्पष्ट नहीं किया है कि आहार स्वयं हाथसे बनाकर दे। मुनिकी ऐसी चर्या आचारागमें नहीं बतलाई है'।"

८ गाथा ११२३ नं० की 'देसामिसिय सुत्तं' में 'तालपलंबसुतम्मि' पदमे जिस सूत्रका उल्लेख किया है वह कल्पसूत्र (बृहत्कल्प) का है जिसका प्रारम्भ है 'तालपलंवं ण कप्पदि'। इसकी विजयोदया टीकामें, 'तथा चोक्तं' कहकर कल्पकी दो गाथायें और दी हैं और वे ही आशाधरने 'कल्पे' कहकर उद्धृत की हैं।

९ गाथा ७९-८३ में मुनिके उत्सर्ग और अपवाद मार्गका विधान है जिसके अनुसार मुनि वस्त्र धारण कर सकता है—"वसनसहितलिंगधारिणो हि वस्त्रखंडादिकं शोधनीयं महत्। इतरस्य पिच्छादिमात्रं।"

१० गाथा ७९-८०-८१ में शिवार्यने भक्त प्रत्याख्यानके प्रसंगमें कहा है कि उत्सर्गलिंग वाले (वस्त्रहीन) को तो जो कि भक्त प्रत्याख्यान करना चाहता है उत्सर्गलिंग ही चाहिए परन्तु जो अपवादलिंगी (सवस्त्र) है, उसे भी उत्सर्गलिंग ही प्रशस्त कहा है, अर्थात् उसे भी नग्न हो जाना चाहिए और जिसके लिंगसम्बन्धी तीन दोष दुर्निवार हों उसे वसतिमें संस्तरारूढ होने पर उत्सर्गलिंग धारण करना चाहिए। बृहत्कल्पसूत्र, आवश्यकनिर्युक्ति, भगवती आराधनाकी अनेक गाथायें एकसी हैं। साधुके मृतकसंस्कारकी गाथायें खास तौरसे उल्लेखनीय हैं।

११ आराधनाका चालीसवाँ 'विजहना' नामका अधिकार भी विलक्षण और अभूतपूर्व है, जिसमें मुनिके मृत शरीरको रात्रि-भर जागरण करके रखनेकी और दूसरे दिन किसी अच्छे स्थानमें वैसे ही (विना जलाये) छोड़ आनेकी विधि वर्णित है[2]। यह पारसी लोगों जैसी विधि अन्य किसी दिगम्बर ग्रन्थमें अभी तक देखनेमें नहीं आई।

१२ नम्बर १५४४ की गाथामें कहा है कि घोर अवमोदर्य या अल्प भोज-

---

१ देखो, 'आराधना और उसकी टीकायें'।

२ भगवती आराधनावचनिकाकी भूमिका। पृ० १२-१३

नके कष्टसे बिना संक्लेश बुद्धिके भद्रबाहु मुनि उत्तम स्थानको प्राप्त हुए[1]। परन्तु दिगम्बर सम्प्रदायकी किसी भी कथामें भद्रबाहुका इस ऊनोदर-कष्टसे समाधिमरणका उल्लेख नहीं है।

१३ नं० ४२८ की गाथामें[2] आधारवत्व गुणके धारक आचार्यको 'कप्पववहारधारी' विशेषण दिया है और कल्प-व्यवहार, निशीथसूत्र, श्वेताम्बर सम्प्रदायमें प्रसिद्ध ग्रन्थ हैं। इसी तरह ४०७ नम्बरकी गाथामें[3] निर्यापक गुरुकी खोजके लिए परसंघमें जानेवाले मुनिकी 'आयार-जीद-कप्पगुणदीवणा' होती है[4]। विजयोदया टीकामें इस पदका अर्थ किया है, 'आचारस्य जीतसंज्ञितस्य कल्पस्य गुणप्रकाशना।' और आशाधरकी टीकामें लिखा है, 'आचारस्य जीदस्य कल्पस्य च गुणप्रकाशना। एतानि हि शास्त्राणि रत्नत्रयतामेव दर्शयन्ति।' पं० जिनदास शास्त्रीने हिन्दी अर्थमें लिखा है कि 'आचारशास्त्र, जीतशास्त्र और कल्पशास्त्र इनके गुणोंका प्रकाशन होता है।' अर्थात् तीनोंके मतसे इन नामोंके शास्त्र हैं और यह कहनेकी जरूरत नहीं कि आचारांग और जीतकल्प श्वेताम्बर सम्प्रदायमें हैं।

---

१ ओमोदरिए घोराए भद्दबाहू असंकिलिट्ठमदी।
घोराए तिगिंछाए पडिवण्णो उत्तमं ठाणं॥ १५४४

२ चोद्दस-दस-णव-पुव्वी मतामदी सायरोव्व गंभीरो।
कप्पवहारधारी होदि हु आधारवं णाम॥

३ आयारजीदकप्पगुणदीवणा अत्तसोधिनिज्झंझा।
अज्जव-मद्दव-लाघव-तुट्ठी पल्हादण च गुणा॥

यही गाथा जरासे पाठान्तरके साथ १३० वें नम्बरपर भी है। उसमें 'तुट्ठी पल्हादणं च गुणा' की जगह 'भत्ती पल्हादकरण च' पाठ है।

४—१३० वी गाथा (पृ० ३०७) में भी 'आयारजीदकप्पगुणदीवणा' पद है। इसका अर्थ विजयोदयामें किया है—"प्रथममंगमाचारशब्देनोच्यते। आचारशास्त्रनिर्दिष्टक्रम- आचारजीदशब्देन उच्यते। कल्प्यते अभिधीयते येन अपराधानुरूपो दण्डः सकल्पस्तस्य गुणः उपकारस्तेन निर्वर्त्यत्वात्। अनयोः प्रकाशनं आयारजीदकप्पगुणदीवणा।" ५९ वीं गाथा (पृ० ७९७) में—णवमम्मिय जं पुव्वे भणिदे कप्पे तहेव ववहारो। अगेसु सेसएसु य पइण्णए चावि तं दिण्णं। ६२२ वीं गाथा (पृ० ८२४) में 'छेदसुदजाणगगणीसे छेदसूत्रज्ञः।'

तीसरी गाथाकी विजयोदया टीका—' अनुयोगद्वारादीनां बहूनामुपन्यासमकृत्वा दिङ्मात्रोपन्यासः ' आदिमें अनुयोगद्वारसूत्रका उल्लेख किया है।

भगवती आराधनामें ( गाथा ११६ पृ० २७७ ) 'पंचवदाणि जदीणं' आदि आवश्यक सूत्रकी गाथा उद्धृत की है।

४९९ वीं गाथाकी विजयोदयामें " अंगबाह्येश्चा बहुविधविभत्ते सामायिकं चतुर्विंशतीस्तवो, वंदना, प्रतिक्रमणं, वैनयिकं, कृतिकर्म, दशवैकालिकं, उत्तराध्ययनं, कल्पव्यवहारः कल्पं महाकल्पं, पुण्डरीकं महापुण्डरीक इत्यादिनां विचित्रभेदेन विभक्तो। " ११२३ वीं गाथाकी टीका—" तथा चोक्तं कल्पे—हरित तणो सहिगुच्छा " आदि

इन सब बातोंसे सिद्ध है कि शिवार्य भी यापनीय संघके हैं। इस तरहकी और भी अनेक बातें मूल ग्रन्थमें हैं जो दिगम्बर सम्प्रदायके साथ मेल नहीं खातीं।

अपभ्रंश भाषाके महाकवि स्वयंभूको महापुराण ( पुष्पदन्तकृत ) की टिप्पणीमें यापनीय संघका लिखा है। स्वयभूके पउमचरिय और हरिवंशपुराण उपलब्ध हैं।

शाकटायनने अपने एक सूत्रमें कहा है, ' उपविशेषवादिनं कवयः ' ( १-३-१०४ ) अर्थात् सारे कवि विशेषवादिसे नीचे हैं और वादिराजसूरिने अपने पार्श्वनाथचरितमें उनके ' विशेषाभ्युदय ' काव्यकी प्रशंसा की है। ये विशेषवादि भी यापनीय जान पड़ते हैं।

# आराधना और उसकी टीकायें

## मूल ग्रन्थ

आराधना शौरसेनी प्राकृतमें है और उसमें सब मिलाकर २१७० गाथाओंमें सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, सम्क्चारित्र और सम्यक्तपरूप चार आराधनाओंका विवेचन है। इसी कारण इसका नाम 'आराधना' है। यद्यपि यह 'भगवती आराधना' के नामसे अधिक प्रसिद्ध है; परन्तु वास्तवमें 'भगवती' नामका अंग नहीं, उसका विशेषण है। स्वयं ग्रन्थकर्त्ताने भी मंगलाचरणमें 'आराधना' नाम प्रकट किया है,—'वंदित्ता अरिहंते वुच्छं आराहणा कमसो।' अर्थात् अरहंतोंकी वन्दना करके मैं क्रमशः 'आराधना' कहता हूँ। इसके सिवाय ग्रन्थान्तमें भी कहा है 'आराहणा सिवज्जेण पाणिदलभोइणा रइदा' अर्थात् पाणितलभोजी शिवार्यने 'आराधना' रची। संस्कृत टीकाकार अपराजितने भी 'अपराजितसूरिणा...रचिता आराधना-टीका विजयोदया नाम्ना समाप्ता' लिखकर 'आराधना' नाम ही प्रकट किया है। पण्डित आशाधरजीने अपनी टीकाका नाम 'मूलाराधना-दर्पण' लिखा है। इससे भी मूल ग्रन्थका नाम 'आराधना' ही प्रकट होता है। इसी तरह तीसरी टीकाका नाम भी 'आराधना-पंजिका' है।

मूल ग्रन्थकर्त्ताने एक जगह २१६४ नम्बरकी गाथामें 'आराधना' के लिए स्वयं 'भगवती' विशेषण दिया है; परन्तु वह विशेषण ही है, नाम नहीं और आराधनाके बाद दिया है।

अमितगतिने इस ग्रन्थके संस्कृत अनुवादरूप अपने ग्रन्थको भी आराधना ही कहा है, 'आराधनैषा यदकारि पूर्णा'। हाँ, विशेषण रूपमें अवश्य ही उसके साथ 'भगवती' पद लगाया है, 'आराधना भगवती कथिता स्वशक्त्या।' यह प्रयोग भी मूलकी २१६४ नम्बरकी गाथाके समान है।

यह प्रधानतः मुनि-धर्मका ग्रन्थ है। मुनि-धर्मकी अन्तिम सफलता शान्तिपूर्वक समाधिमरण है और इसमें समाधिमरणका—पण्डितपण्डितमरण, पण्डितमरण आदिका— विशद और विस्तृत विवेचन है।

## मूल कर्त्ता

ग्रन्थकर्त्ताने ग्रन्थान्तमें अपना परिचय लिखा है—

आर्य जिननंदि गणि, आर्य सर्वगुप्त गणि और आर्य मित्रनन्दिके चरणोंके निकट सूत्रों और नके अभिप्रायको अच्छी तरह समझ करके, पूर्वाचार्योद्वारा निबद्ध की हुई रचनाके आधारसे पाणितलभोजी (करतलपर भोजन करनेवाले) शिवार्यने यह 'आराधना' अपनी शक्तिके अनुसार रची।

ग्रन्थकर्त्ताका पूरा नाम शिवार्य था। अपने तीनों गुरुओंके नामके साथ उन्होंने 'आर्य' विशेषण दिया है। इससे जान पड़ता है कि उनके साथ जो 'आर्य' शब्द है, वह भी विशेषण ही है और इसलिए उनका नाम आर्य शिवनन्दि, शिवगुप्त, शिवकोटि या ऐसा ही कुछ होगा, जो संक्षेपमें 'शिव' हो गया है।

आदिपुराणके कर्ता जिनसेनने अपने ग्रन्थके प्रारम्भमें लिखा है कि—

वे शिवकोटि मुनीश्वर हमारी रक्षा करें, जिनकी वाणीद्वारा (निर्मित) चतुष्टयरूप (दर्शन-ज्ञान-चरित्र-तपरूप) मोक्षमार्गका आराधन करके यह जगत शीतीभूत या शान्त हो रहा है[1]।

अवश्य ही इसमें 'आराधना' का स्पष्ट उल्लेख नहीं है, परन्तु जिस ढँगसे यह कहा गया है उससे जिनसेनका आशय इसी 'आराधना' से जान पड़ता है। क्यों कि इसमें दर्शन, ज्ञान, चारित्र और तपरूप चार प्रकारकी आराधनाओंका ही विस्तृत व्याख्यान है और इसमें भी सन्देह नहीं है कि वह संसारको शीतीभूत करनेवाला है।[2] इससे सभव है कि उनका पूरा नाम 'आर्य शिवकोटि' हो।

---

१ शीतीभूत जगद्यस्य वाचाऽऽराध्य चतुष्टयं।
मोक्षमार्गं स पायान्नः शिवकोटिमुनीश्वर.॥ ४९॥

२ ऐसा जान पड़ता है कि आराधनाकी निम्न लिखित गाथाका 'शीतीभूत' विशेषण उनके ध्यानमें था—

सव्वगंथविमुक्को, सीदीभूदो पसन्नचित्तो य।
जं पावइ पीयिसुह ण चक्कवट्टी वि त लहई॥ ११८२

**समन्तभद्रका शिष्यत्व**—प्रभाचन्द्रके आराधनाकथाकोशमें ( वि० सं० ११९२-१६ ) और देवचन्द्रके 'राजावाल कथे' ( कनड़ी ) में शिवकोटिको समन्तभद्रका शिष्य बतलाया है। इनके अनुसार वे काशी या कांचीके शैव राजा थे और जब समन्तभद्रके द्वारा स्तुति करानेसे शिवलिंग फटकर उसमेंसे चन्द्रप्रभकी प्रतिमा प्रकट हो गई, तब यह चमत्कार देखकर वे जैन हो गये थे। परन्तु इन कथाओंपर विश्वास नहीं किया जा सकता। जैनधर्मका प्रभाव प्रकट करना ही इनका उद्देश्य है। यह कदापि संभव नहीं कि शिवकोटि अपने ग्रन्थमें अपने इतने बड़े उपकारी गुरु समन्तभद्रका उल्लेख न करें। कमसे कम उनका नामस्मरण तो वे अवश्य करते।

हरिषेणकृत कथाकोश उपलब्ध कथाकोशोंमें सबसे पुराना, श० सं० ८५३ ( वि० सं० ९८८ ) का, बना हुआ है। इस ग्रन्थमें जब कि प्रभाचन्द्रके गद्य-कथाकोशकी प्रायः सभी कथायें दी हुई हैं, तब उक्त शिवकोटि और समन्त-भद्रवाली कथा नहीं है। इससे मालूम होता है कि समन्तभद्रके शिष्यत्वकी उक्त कल्पना उसके बहुत बाद की गई है[1]।

शिवकोटिका सबसे पुराना उल्लेख आदिपुराणमें है। जिनसेन जानते थे कि वे किसके शिष्य हैं। यदि वे उन्हें समन्तभद्रका शिष्य जानते तो समन्तभद्रके बाद ही उनकी स्तुति करते। सो न करके उन्होंने बीचमें श्रीदत्त, यशोभद्र और प्रभाचन्द्रकी प्रशस्ति लिखकर फिर शिवकोटिका स्मरण किया है।

कवि हस्तिमल्ल ( वि० की चौदहवीं शताब्दि ) ने 'विक्रान्तकौरव' में समन्त-भद्रके शिवकोटि और शिवायन दो शिष्य बतलाये हैं और उन्हींके अन्वयमें वीरसेन जिनसेनको बतलाया है, परन्तु इस बातका और कोई प्रमाण नहीं है कि समन्त-भद्रकी शिष्यपरम्परामें वीरसेन जिनसेन हुए हैं। शिवकोटि तो खैर ठीक, परन्तु ये 'शिवायन' और कौन हैं ? कहीं 'सिवज्जेण' ( शिवार्येण ) पद ही तो किसी

---

१ पं० परमानन्द शास्त्रीने अपने एक लेख ( अनेकान्त वर्ष २, किरण ६ ) में बतलाया है कि शिवार्यने गाथा २०७९-८३ में समन्तभद्रकी तरह गुणव्रतोंमें भोगापभोग-परिणामको न गिनकर देशावकाशिकको ग्रहण किया है और शिक्षाव्रतोंमें देशावकाशिकको न लेकर भोगापभोगपरिणामका विधान किया है। यदि वे समन्तभद्रके शिष्य होते तो इस विषयमें उनका अनुसरण अवश्य करते।

गलतफहमीसे शिवायन नहीं बन गया है ? अन्यत्र कहीं भी शिवायनका कोई उल्लेख नहीं मिला।

'आराधना' के अतिरिक्त शिवकोटिकी दो रचनायें और बतलाई जाती हैं, जिनमेंसे एक 'रत्नमाला' है। इस संस्कृत ग्रन्थमें केवल ६७ अनुष्टुप् श्लोक हैं। इसके अन्तिम श्लोकमें कहा है कि जो श्रीमान् शुद्ध भावसे इस रत्नमालाका नित्यपाठ करता है, वह शिवकोटिको पा लेता है[2]।

हमारी समझमें यह ग्रन्थ आराधनाके कर्त्ताका नहीं हो सकता। इसकी रचना बहुत ही साधारण है, कोई प्रौढता नहीं। इसके बादके किसी भी ग्रन्थकर्त्ताने इसका कोई पद्य प्रमाण रूपमें भी पेश नहीं किया। इसके सिवाय इसमें लिखा है— कलिकालमें मुनियोंको वनमें न रहना चाहिए। श्रेष्ठ मुनियोंने इसको वर्जित किया है। इस समय उन्हें जैन-मन्दिरोंमें विशेष करके ग्रामादिकोंमें रहना चाहिए[3]।

इससे प्रकट है कि यह उस समयकी रचना है जब दिगम्बर सम्प्रदायमें 'चैत्य-वास' या भट्टारक युग अच्छी तरह चल रहा था, और उसके अनुयायी इतने प्रबल हो गये थे कि उन्होंने वनोंमें रहना वर्जित तक बतला दिया था। मन्दिरों या ग्रामोंमें रहनेको किसी तरह जायज बतलाना एक बात है और उन्हींमें रहना चाहिए, वनमें नहीं, यह दूसरी बात है। यह तो भगवती आराधनासे भी विरुद्ध है। यशस्तिलक चम्पूके सुप्रसिद्ध 'सर्वमेव हि जैनानां' आदि श्लोकको बिगाड़कर रत्नमालाका ६५ वाँ श्लोक बनाया गया है[4]।

श्रवणबेल्गोलके १०५ वें शिलालेखमें जो वि० सं० १४५५ का है, शिवकोटिको तत्त्वार्थसूत्रका टीकाकार बतलाया है—'संसारवाराकरपोतमेतत्तत्त्वार्थसूत्रं तदलंचकार।' अर्थात् जिन्होंने संसार समुद्रको पार करनेके लिए पोत (जहाज) के

१ माणिकचन्द्र-ग्रन्थमालाके २१ वें ग्रन्थ 'सिद्धान्तसारादिसंग्रह' में प्रकाशित।

२ यो नित्यं पठति श्रीमान् रत्नमालामिमां परां।
स शुद्धभावतो नूनं शिवकोटित्वमाप्नुयात्॥ ६७॥

३ कलौ काले वने वासो वर्ज्यते मुनिसत्तमैः।
स्थीयेत च जिनागारे ग्रामादिषु विशेषतः॥ २२॥

४ सर्वमेवविधिर्जैनः प्रमाणं लौकिकः सतां।
यत्र न व्रतहानिः स्यात्सम्यक्त्वस्य च खंडनं॥ ६५॥

समान यह तत्त्वार्थसूत्र अलंकृत किया। इसमें जो 'एतत्' (यह) शब्द है उससे पंडित जुगलकिशोर मुख्तारने यह अनुमान किया है[1] कि उद्धरणका उक्त पद्य तत्त्वार्थसूत्रकी उसी शिवकोटिकृत टीकाकी प्रशस्तिका एक श्लोक है, जो शिलालेखमें एक विचित्र ढंगसे शामिल कर लिया गया है। अन्यथा शिलालेखके पद्योंके अनुक्रममें इस 'एतत्' शब्दकी और किसी तरह संगति नहीं विठाई जा सकती। यद्यपि अभी तक उक्त तत्त्वार्थटीका उपलब्ध नहीं हुई है; परन्तु वे आराधनाके कर्त्ता शिवार्य या शिवकोटिसे भिन्न कोई दूसरे ही शिवकोटि होंगे और आश्चर्य नहीं जो रत्नमालाके कर्त्ता शिवकोटिकी ही वह रचना हो और यह भी असंभव नहीं कि उनके गुरुका नाम भी समन्तभद्र हो।

हम इसके पहले 'यापनीयोंका साहित्य' शीर्षक लेखमें विस्तारसे बतला चुके हैं कि शिवार्य भी यापनीय सम्प्रदायके थे।

जिनसेनने शिवार्यकी स्तुति की है और शाकटायनने उनके गुरु सर्वगुप्तको बड़ा भारी व्याख्याता बतलाया है, इससे वे इन दोनोंसे पहलेके तो निश्चयपूर्वक हैं, कितने पहलेके सो पता नहीं।

इस ग्रन्थपर अनेक प्राकृत संस्कृत टीकायें लिखी गई हैं, जिनमेंसे नीचे लिखी उपलब्ध हैं—

## टीकाओंका परिचय

१ **श्रीविजयोदया**—इसके कर्त्ता अपराजितसूरि हैं जो चन्द्रनन्दि महाकर्मप्रकृत्याचार्यके प्रशिष्य और बलदेवसूरिके शिष्य थे, आरातीय आचार्योंके चूड़ामणि थे, जिनशासनका उद्धार करनेमें धीर वीर तथा यशस्वी थे और नागनन्दि गणिके चरणोंकी सेवासे उन्हें ज्ञान प्राप्त हुआ था। श्रीनन्दिगणिकी प्रेरणासे उन्होंने यह विजयोदया टीका लिखी थी।

पं० आशाधरने अपने मूलाराधनादर्पणमें अनेक स्थलोंपर अपराजितका 'श्रीविजयाचार्य' नामसे उल्लेख किया है[2] और अनगारधर्मामृतटीका (पृ० ६७३) में भी एक जगह लिखा है, 'एतच्च श्रीविजयाचार्यविरचितसंस्कृतमूलाराधनटीकायां

---

१ देखो 'स्वामि समन्तभद्र' के पृष्ठ २२९ की टिप्पणी।

२ देखो गाथा नं० ४४, ५९५, ६८१, ६८२, १७१२, १९९९ की टीका।

सुस्थितसूत्रे विस्तरतः समर्थितं द्रष्टव्यम्।" इससे जान पड़ता है कि अपराजित 'श्रीविजयाचार्य' भी कहलाते थे। श्रीविजयोदया नाम भी शायद इसीलिए है।

अपराजित भी यापनीयसंघके थे। इस विषयमें अब कोई सन्देह नहीं रह गया है। क्योंकि उन्होंने 'दशवैकालिक' सूत्रपर भी विजयोदया नामकी टीका लिखी थी जिसका उल्लेख ११९७ वी गाथाकी टीकामें वे स्वयं इस प्रकार करते हैं, "दशवैकालिकटीकायां श्रीविजयोदयायां प्रपंचिता उद्गमादिदोषा इति नेह प्रतन्यते।" अर्थात् उद्गमादि दोषोंका वर्णन दशवैकालिककी विजयोदयाटीकामें किया है, इस लिए अब यहाँ नहीं किया जाता। यह बतलानेकी जरूरत नहीं कि 'दशवैकालिक' प्रसिद्ध श्वेताम्बर सूत्रग्रन्थ है।

पं० सदासुखजीके सामने वचनिका लिखते समय यही टीका मौजूद थी। इस लिए वे ४२७ वीं गाथाकी वचनिकामे लिखते हैं, "इनिका विशेष बहु ज्ञानी होइ सो आगमके अनुसार जाणि विशेष निश्चय करो। बहुरि इस ग्रन्थकी टीकाका कर्त्ता श्वेताम्बर है, दूसरी गाथाके अर्थमें वस्त्र पात्र कम्बलादि पोषै है, कहै है, तातें प्रमाणरूप नाही है।" चूँ कि उन्हें यापनीय संघके स्वरूपका कुछ पता नहीं था, इसलिए उन्होंने अपराजितको श्वेताम्बर समझ लिया। वास्तवमें वे यापनीय थे और यापनीयोंकी बहुत-सी बातें श्वेताम्बरसम्प्रदाय जैसी है। वे आचारांग, उत्तराध्यन आगमोंका मानते हैं और अपराजित जगह जगह उनके उद्धरण देकर विषयका निरूपण करते हैं। उनके यापनीय होनेके और भी अनेक प्रमाण 'यापनीयोंका साहित्य' शीर्षक लेखमें दिये जा चुके हैं।

अपराजितका ठीक समय तो नहीं मालूम हो सका, परन्तु अनुमान यह है कि वे विक्रमकी नवीं शताब्दिके पहले और छठी शताब्दिके बादके हैं। गंगवंशके पृथ्वीकोङ्गणि महाराजका एक दानपत्र श० सं० ६९८ (वि० सं० ८३३) का मिला है[1]। उसमें यापनीयसंघके चन्द्रनन्दि, कीर्तिनन्दि और विमलचन्द्रको 'लोकतिलक' जैनमन्दिरके लिए एक गाँव दिये जानेका उल्लेख है। अपराजित शायद इन्हीं चन्द्रनन्दिके[2] प्रशिष्य होंगे। उक्त दानपत्रमें उनके एक शिष्य

---

१ इण्डियन एण्टिक्वेरी जिल्द २ पृ० १५६–५९।

२ चन्द्रनन्दिको अपरजितसूरिने महाकर्मप्रकृत्याचार्य लिखा है। श्रवणबेलगोलके ५४ वें शिलालेखमें जो श० स० १०५० का है, अनेक आचार्योंके साथ एक कर्म-प्रकृति भट्टारकको

कुमारनन्दिकी ही गुरुपरम्परा दी है, दूसरे शिष्य शायद बलदेव हों और उनके शिष्य अपराजित।

छठी गाथाकी विजयोदया टीकामें लिखा है—तथा चाभ्यधायि 'कर्मादान-निमित्तक्रियोपरमो ज्ञानवतश्चारित्रमिति।' चरित्रका लगभग यही लक्षण सर्वार्थ-सिद्धिमें दिया है। इसके सिवाय अपराजितने एक जगह 'एकाग्रचिन्तानिधो ध्यानं' सूत्रकी टीकामें[1] सर्वार्थसिद्धिका खण्डन किया है। इससे वे पूज्यपादके बादके अर्थात् छठी शताब्दिके पीछेके हैं।

विजयोदयामें जटा सिंहनन्दिके वरांगचरितके कुछ श्लोक 'उक्तं च' करके दिये हैं[2]। इससे वे सिंहनन्दिसे भी पीछेके हैं।

**२ मूलाराधना-दर्पण**—इसके कर्त्ता पं० आशाधर हैं। यह टीका भी श्रीविजयोदया टीकाके साथ छप चुकी है। कारंजाकी जिस प्रतिके आधारसे यह छपी है उसमें अन्तकी प्रशस्तिका एक पृष्ठ नष्ट हो गया है, इसलिए यह न मालूम हो सका कि यह किस संवत्में लिखी गई थी।

**३ आराधना-पञ्जिका**—पूनेके भांडारकर इन्स्टिट्यूटमें इसकी एक प्रति है; परन्तु उसके आद्यन्त-अंशोंसे यह नहीं मालूम हो सका कि इसके कर्त्ता कौन है। प्रमेयकमलमार्तण्ड आदिके कर्त्ता और अनेक ग्रन्थोंपर टीकायें तथा पञ्जिकायें लिखनेवाले प्रभाचन्द्रके ग्रन्थोंकी सूचीमें भी एक आराधना-पञ्जिकाका नाम है; परन्तु वह यही है या इसके सिवाय कोई दूसरी, यह नहीं कहा जा सकता। इसमें कोई उत्थानिका या मंगलाचरणसूचक पद्य नहीं है जैसा कि प्रभाचन्द्रके टीकाग्रन्थोंमें प्रायः रहता है[3]।

---

भी नमस्कार किया गया है। ये बहुत करके चन्द्रनन्दि आचार्य होंगे। उक्त शिलालेखसे समयपर कोई प्रकाश नहीं पड़ता है।

१ देखो, भारतीय विद्या वर्ष ३, अंक १ में 'वाचक उमास्वातिका तत्त्वार्थ-भाष्य और उनका सम्प्रदाय।'

२ देखो, हरिषेण कथाकोशकी प्रस्तावना पृ० ५६

३ अन्तका अंश इस प्रकार है—

अज्जजिणणंदि आचार्यजिननन्दिगणिनः सर्वगुप्तगणिनः आचार्यमित्रनंदिनश्च पादमूले सम्यगर्थं श्रुतं चावगम्य। पुव्वारिएत्यादि। पूर्वाचार्यकृतानि च शास्त्राणि उपजीव्येयमाराधना स्वशक्त्या शिवाचार्येण रचिता पाणितलभोजिना। छदुमत्थदाए। छद्मस्थतया यदत्र प्रवचनविरुद्धबद्धं भवेत् तत सुगृहीतार्थाः शोधयन्तु प्रवचनवत्सलतया। आराहणा भगवदी।

यह एक विचित्र बात है कि इसमें कर्त्ताका नाम तो नही है परन्तु इस प्रतिमें तीन बारके प्रतिलिपिकारोके नाम सुरक्षित हैं। इसकी एक प्रति देवकीर्ति पंडितके विद्यार्थी काहत्याकने लिखी और सहवासीवंशके यशोधवल पंडितने बुद्धिमानोंके प्यारे श्रीदेवकीर्ति पण्डितको भेंट दी। इस प्रतिके लिखे जानेका समय नही दिया है। इस प्रतिपरसे जो दूसरी प्रति लिखी गई, वह रत्नकीर्ति भट्टारकके पट्टशिष्य श्रीप्रभाचन्द्रदेवके शिष्य ब्रह्मचारी नाथूरामने संवत् १४१६ में चैत सुदी ५ सोमवारको अपने पढनेके लिए दिल्लीमें लिखाई, जिस समय कि बादशाह फीरोजशाह तुगलकका राज्य था।

इस दूसरी प्रतिपरसे तीसरी प्रति अग्रोतक या अग्रवालवंशके नयपाल साहूके पुत्र कुलधर, गोहिलगोत्री साहू खेतल और साहू राजाके पुत्र वीरपालने लिखाई। किस समयमें लिखाई गई, यह नहीं लिखा।

दूसरे लिपिकर्त्ताने अपना सवत् १४१६ दिया है और उसने वह प्रति अपनेसे पहलेकी प्रति परसे की है। इससे टीकाके निर्माण-कालके विषयमें इतनी बात निश्चयपूर्वक कही जा सकती है कि यह टीका चौदहवी शताब्दिके बादकी नही है।

**४-भावार्थ-दीपिका टीका**—यह टीका भी पूनेके भाण्डारकर-प्राच्य-विद्या-सशोधक मन्दिरमें है[1]। इसके प्रारम्भ और अन्तके अंशसे मालूम होता है कि

---

आराधना भगवती एव भक्त्या कीर्तिता सती सघस्य शिवाचार्यस्य च विपुलां सकलभव्यजन-प्रार्थनीयां अव्याबाधसुखां सिद्धि प्रयच्छतु। इत्याराधनापजिका समाप्ता।

कुंदावदातयशसा सहवासिवशपद्माकरद्युमणिना गुणिनां वरेण।
श्रीदेवकीर्तिविबुधाय बुधप्रियाय दत्त यशोधवलनामधुरन्धरेण॥

श्रीदेवकीर्तिपण्डितच्छात्रेण काहत्याकनाम्ना लिखितमिति। सवत् १४१६ वर्षे चैत्रसुदि पचम्यां सोमवासरे सकलराजशिरोमुकुटमाणिक्यमरीचिपिञ्जरीकृतचरणकमलपाद-पीठस्य श्रीपेरोजसाहे सकलसाम्राज्यधुरी बिभ्राणस्य समये श्रीढील्यां श्रीकुन्दाचार्यान्वये सरस्वतीगच्छे बलात्कारगणे भट्टारकश्रीरत्नकीर्तिदेवपट्टोदयाद्रितरुणतरु (तर)णित्वमुर्वीकुर्वाणं भट्टारकश्रीप्रभाचन्द्रदेव तच्छिष्याणां ब्रह्मनाथूनां इत्याराधनापजिकाया (?) ग्रन्थ आत्मपठनार्थं लिखापितं। मगलमहाश्री। समस्तसघस्य शुभं। अग्रोतकान्वये साधुनयनपालतत्पुत्रकुलधरः तथा गोहिलगोत्र साधु षेतल तथा साधु राजा तस्य पुत्र वीरपाललिखापित॥

१ नं० ११११ आफ १८९५-९६।

२ श्रीमन्तं जिनदेव वीर नत्वामरार्चितं भक्त्या।
वृत्ति भगवत्याराधनाख्यग्रन्थस्य कुर्वेऽहम्॥ १॥

यह टीका शिवजिद्-अरुण अर्थात् पं. शिवजीलालने अपने सुपुत्र मणिजिद्-अरुण ( मणिजीलाल या मणिलाल ) के लिए बनाई है। वे जयपुरके भट्टारककी गद्दीके पण्डित थे। उन्होंने अपनी गुरुपरम्परा इस प्रकार दी है—भट्टारक महेन्द्रकीर्तिके शिष्य भट्टारक क्षेमकीर्ति, उनके शिष्य पं० निहालचन्द, निहालचन्दके शिष्य दयाचन्द, दयाचन्दके दिलसुख और दिलसुखके शिवजीलाल। प्रशस्तिके पाँचवें पद्यमें टीका-निर्माणका समय दिया है, परन्तु उसका पहला चरण कुछ अशुद्ध-सा हो गया है, इस कारण ठीक नहीं बतलाया जा सकता। संवत् १८१८ की जेठ सुदी

---

घनघटितकर्मनाशं गुरु च वंशाधिप च कुन्दाह्व।
वंदे शिरसा तरसा ग्रन्थसमाप्तिं समीप्सुरहम्॥ २॥
वाग्देवीं श्रीजैनीं नत्वा सम्प्रार्थ्य ग्रंथससिद्धि।
सरलां मुग्धां विरचे वृत्तिं भावार्थदीपिकासंज्ञा॥ ३॥
कृतेयं सद्वृत्ति' शिवजिदरुणाख्येन विदुषा,
गुणानां सत्ख्यातिर्व्यपहृतसमस्ताघनिकरा।
प्रवक्तु' श्रोतुर्या वितरति दिवं मुक्तिमपरां,
चिरं जीयादेषा बुधजनमनोरंजनकरी॥
महासंघे गच्छे गिरिगणवलात्कारपदके,
गुरौ नन्द्याम्नायेऽन्वयवरगुरौ कुन्दमुनिपे।

* *

नुजातो वै सूरिर्जयपुरपदस्थो मुनिवरः॥ २॥
महेन्द्रस्तत्पट्टे गुरुगुणनिधिः क्षेमसुवृषा,
तदीय. सच्छिष्यो बुधवरनिहालेति पदभाक्।
तदीयः सच्छिष्यो गुणानिधिदयाचन्द्रविबुधः,
तदीयः सत्तेज' दिलसुखबुधो ज्ञाननिरतः॥ ३॥
तदीयः सच्छिष्यः शिवजिदरुणो भक्तिनिरतः,
गुरूणामाज्ञावान् धृतजिनसुधर्मोऽभवदिह।
तदीयः सत्पुत्रो मणिजिदरुणाख्यो लघुमति-
स्तदर्थं वृत्तिर्वा प्रकटितपथाकारि रुचिरा॥ ४॥
समे वस्वेकार्येंदुमिति शुभपक्षे शुचिभवे,
त्रयोदश्येहोत्ये (?) चरमसमये वारधिषणे
ऽनुराधानक्षत्रे शुभसुयशर्द्धिप्रजननी,
चिरं जीयादेषा भुवि जिनमतोद्योतनकरी॥
इति भगवती आराधनाटीका समाप्ता।

१२ गुरुवारको टीका समाप्त हुई है। पं० शिवजीलाल पं० सदासुखजीके ही समकालीन विद्वान् थे और एक प्रकारसे उनके प्रतिपक्षी थे। उस समय तेरह-पन्थ और बीसपन्थमें बहुत कटुता बढ़ी हुई थी। शिवजीलालका एक तेरहपन्थ-खण्डन नामका ग्रन्थ भी है। उन्होंने रत्नकरण्ड, चर्चासंग्रह, बोधसार, दर्शनसार, अध्यात्मतरंगिणी आदि अनेक ग्रन्थोंकी भाषावचनिकायें लिखी हैं। वे कट्टर बीसपन्थी या भट्टारकपन्थी थे।

**५-संस्कृत आराधना**—माथुरसंघीय अमितगतिने शिवकोटिकी आराधनापर टीका तो नहीं लिखी है, परन्तु उसका संस्कृत पद्योंमें अनुवाद किया है जो विजयोदया और दर्पणके साथ प्रकाशित हो चुका है। पं० आशाधरजीने अपने अनगारधर्मामृतकी टीकामें इस संस्कृत 'आराधना' के कुछ श्लोक उद्धृत भी किये हैं।

आराधनाकी प्रत्येक गाथाका अभिप्राय लेकर मुख्यतः संस्कृत अनुष्टुप् श्लोकोंमे इसकी रचना की गई है, बीच बीचमें दूसरे छन्द भी हैं। रचना प्रायः अनुवादरूप ही है। जिस प्रतिपरसे उक्त मुद्रण हुआ है, उसमें प्रारम्भके १९ श्लोक नहीं है, नष्ट हो गये हैं[1]।

## अन्य टीकायें और टिप्पण

विजयोदया टीकामें पहली गाथाकी टीकाका प्रारंभ करते हुए लिखा है—

"सिद्धे जयप्पसिद्धे इत्यादि। अत्रान्ये कथयन्ति निवृत्तविषयरागस्य निराकृतसकलपरिग्रहस्य क्षीणायुषस्साधकस्याराधनाविधानावबोधनार्थमिदं शास्त्रं तस्याविघ्नप्रसिद्धयर्थमियं मंगलस्य कारिका गाथेति। असंयतसम्यग्दृष्टि-संयतासंयता-संयतस्य वा निवृत्तविषयरागता सकलग्रन्थपरित्यागो वास्ति। क्षीणायुष इति चानुपपन्नं। अक्षीणायुषोप्याराधकता दर्शयिष्यति सूत्रं 'अणुलोमा वा सत्तू चारित्त-विणासया हवे जस्स' इति।"

अर्थात् यहाँ 'अन्य' कहते हैं कि जिसके विषयराग निवृत्त हो गये हैं, जो सकल परिग्रहसे रहित है, जिसकी आयु क्षीण हो गई है, उस साधकको आराधनाकी विधि बतलानेके लिए यह शास्त्र है और उसकी विघ्नरहित सिद्धिके लिए

१ संस्कृत आराधनाका अन्तिम अंश आगे 'अमितगति' शीर्षक लेखमें देखिए।
२ पूनेकी प्रतिमें और बम्बईकी प्रतिमें भी 'विराधना' पाठ है।

यह मंगलकारिका गाथा है। परन्तु जब असंयतसम्यग्दृष्टि, संयतासंयत और प्रमत्तसंयत आदि भी आराधक या साधक हैं, तब उन्हें निवृत्तविषयराग और निराकृतसकलपरिग्रह कैसे कह सकते हैं? क्यों कि असंयतसम्यग्दृष्टि और संयतासंयतके निवृत्तविषयरागता और सकलपरिग्रहपरित्याग नही बन सकता है। इसी तरह क्षीणायुष कहना भी नही बन सकता है, क्यों कि 'अणुलोमा वा सत्तू' आदि सूत्रमें अक्षीणायु भी आराधक होता है, ऐसा दिखलाया है।

इस उल्लेखसे ऐसा मालूम होता है कि विजयोदया टीकाकारके सामने कोई टीका थी, जिसमे 'सिद्धे जयप्पसिद्धे' आदि गाथाकी टीकामें साधकको निवृत्तविषयराग, निराकृतसकलपरिग्रह और क्षीणायुष विशेषण दिये हैं; परन्तु इन विशेषणोंका देना वे ठीक नहीं समझते हैं।

इसके सिवाय उन्होंने और भी कई जगह (पृ० १४) 'अत्र परा व्याख्या' 'अत्रान्ये व्याचक्षते' आदि कहकर अपना मत-भेद प्रकट किया है, इतना ही नहीं किन्तु अनेक स्थलोंपर तो वे उन पूर्ववर्तिनी टीकाओंका खण्डन करते हुए भी पाये जाते हैं। इससे उनके समक्ष अन्य टीकायें जरूर थीं, यह निश्चयपूर्वक कहा जा सकता है।

पृ० १०५ में 'अन्या व्याख्या' कहकर उसका खण्डन किया है और पंडित मरणका अर्थ प्रशस्त मरण किया है—"पण्डितशब्दः प्रशस्तमित्यस्मिन्नर्थे क्वप्रयुक्तो दृष्टो येनैवं व्याख्यायते? किं च आगमान्तरानुगतं चेदं व्याख्यानम्।"

पं० हीरालालजी शास्त्रीने जैनसिद्धान्तभास्कर (भाग ५, किरण ३) में अन्य टीकाओंके सम्बन्धमें कुछ और भी प्रकाश डाला है।

१ पं० आशाधरने गाथा नं ४३० की व्याख्यामे मनुष्य-भवकी दुर्लभता बतलाते हुए 'चुल्लय पासं धण्णं' आदि गाथाका उल्लेख करनेके बाद लिखा है, "एते चुल्लिभोजनादिकथासम्प्रदायाः दशापि प्राकृतटीकादिषु विस्तरेणोक्ताः प्रतिपत्तव्याः।"

२ गाथा नं० ५२५ की व्याख्यामें लिखा है, "षट्त्रिंशद्गुणा यथा—अष्टौ ज्ञानाचाराः, अष्टौ दर्शनाचाराश्च, तपो द्वादशविधं, पंचसमितयः, तिस्रो गुप्तयश्चेति संस्कृतटीकायां। प्राकृतटीकायां तु अष्टाविंशतिमूलगुणाः आचारवत्त्वादयश्चाष्टौ, इति षट्त्रिंशत्।"

---

१ आराधनाकी ७२ वीं गाथा।

३ गाथा नं० ५५० के 'काउसग्ग' पदकी व्याख्या करते हुए लिखा है, "काउसग्गं सामायिकदण्डकस्तवप्रयोगपूर्वकं बृहत्सिद्धभक्तिं कृत्वोपविश्य लघुसिद्धभक्तिं करोतीति प्राकृतटीकाकाम्नायः।"

४ इनसे एक प्राकृतटीका और एक संस्कृतटीकाके अस्तित्वका स्पष्ट पता लगता है। इनके सिवाय जान पड़ता है कि कुछ और भी गद्यात्मक टीकायें थीं, जिनके कर्त्ता मूलगाथाओंके कुछ भिन्न भिन्न पाठ निर्देश करते थे और टीका भी भिन्न करते थे। यथा—

गाथा नं० १८१८—एषा प्राकृतटीकाकारमतेन व्याख्या। अन्ये 'संयम मेज्झाणीति' पठित्वा अमेध्ययोग्यात्स्वयमशुचीनि सन्तीत्यर्थमाहुः। अपरे पुनः सलिलादीनित्यादिसूत्रं सामान्येन व्याख्यायोत्तरसूत्रेण प्रकृतं देहाशुचित्वं अनुसंदधते।

गाथा १९६७—अन्ये तु वासे वासे इति पठित्वा वर्षे वर्षे इत्यर्थं व्याचक्रुः। अपरे मासे मासे इति पाठं मत्वा एव शब्दं विकल्पार्थमीषुः।

गाथा १९६८—अन्ये 'एगंता सलोगा' इति पठित्वा एकान्तपरैः प्रायेणादृश्या इत्यर्थं प्रतिपन्नाः ××× अपरे तु 'दूरमगोढ़ा' इत्यस्य निषद्यास्थानस्तभापेक्षया बहुधः प्रवेशेत्यर्थमाहुः।

५ अमितगतिके संस्कृतपद्यानुवादके अतिरिक्त एक और पद्यानुवाद किसीका है जिसके लगभग सौसे अधिक पद्य आशाधरजीने अपनी टीकामें 'उक्तं च' 'तथोक्तं' इत्यादिके रूपमें उद्धृत किये हैं[२]।

पं० जिनदासजी फडकुलेने अपनी भूमिकामें लिखा है कि आशाधरजीने 'विदग्धप्रीतिवर्द्धनी' नामक टीकाका भी उल्लेख किया है।

---

१ प० जुगलकिशोरजी मुख्तारने (अनेकान्त वर्ष २, किरण १ में) 'किमिरागकबलस्स' आदि गाथा (न० ५३७) की टीका (मूलाराधनादर्पण) का एक उद्धरण और दिया है जिसमें संस्कृतटीकाका और उल्लेख है।

२ उनमेंसे एक यह है—

मूल—पडिचोदणासहणवायखुभिदपडिवयणइंधणाइद्धो।
चंडो हु कसायग्गी सहसा सपज्जिलेज्जाहि ॥ २६५

अनु०—प्रतिवचनेन्धनजनित. प्रतिकूलाचरणपवनसंचलित॰।
चण्ड कषायदहन. सहसा सप्रज्वलेत्पापः।

इसी गाथाका अमितगतिकृत पद्यानुवाद यह है—

वाक्यासहिष्णुतावात्या प्रेरित॰ कोपपावक।
उदेति सहसा चडो भूरिप्रत्युत्तरेन्धन ॥ २६५

पं० आशाधरके सामने मूलग्रन्थके कुछ टिप्पण भी थे। उनमेंसे एक तो श्रीचन्द्रकृत टिप्पण[1] था, जिसका उल्लेख गाथा नं० ५८९ की टीकामें इस प्रकार किया है—" श्रीचन्द्रटिप्पणके त्वेवमुक्तम्। "

इसके सिवाय एक और टिप्पणकी खोज पं० जुगलकिशोरजी मुख्तारने ( अनेकान्त वर्ष १, कि० १ ) आराधना-दर्पणसे लगाई है, जो जयनन्दिका है-

गाथा नं० १९९९—कम्मेत्यादि। अत्र स कर्ममलः मिथ्यात्वादिस्तोककर्माणि। सिद्धिं सर्वार्थसिद्धिमिति जयनन्दिटिप्पणे व्याख्या।

इन सब उल्लेखोंसे मालूम होता है कि भगवती आराधनापर पूर्वोक्त उपलब्ध टीकाओंके अतिरिक्त और भी अनेक टीकायें थी जो अपराजितके सामने थीं और आशाधरके सामने भी। आशाधरने जयनन्दि और श्रीचन्द्रके दो टिप्पणोंका भी उपयोग किया है। साथ ही एक अमितगतिका तथा दूसरा किसी अज्ञातनामका, इस तरह दो संस्कृत पद्यानुवाद, भी उनके समक्ष थे। इन टीका टिप्पणोंमें कुछ अपराजितके समान, यापनीयोके होंगे और कुछ आशाधार अमितगतिके समान दिगम्बरोंके।

जिस ग्रन्थपर इतने अधिक टीका टिप्पण अनुवादादि किये गये, उसकी महत्ताके विषयमें क्या कहना है। बहुत कम ग्रन्थ ऐसे हैं जिनको इतनी अधिक टीकाओंका सौभाग्य प्राप्त हुआ हो।

---

१ ये वही श्रीचन्द्र जान पड़ते है जिन्होंने पुष्पदन्तके उत्तरपुराण और रविषेणके पद्मचरितके टिप्पण और पुराणसार आदि ग्रन्थ लिखे है, जो भोजदेवके समयमें १०८७ में थे और जिनके गुरुका नाम श्रीनन्दि था।

# पद्मचरित और पउमचरिय

रविषेणका पद्मचरित[1] (पद्मपुराण) संस्कृतका बहुत प्रसिद्ध ग्रन्थ है और उसका हिन्दी अनुवाद तो उत्तर भारतके जैनोंमें घर घर पढा जाता है, परन्तु विमलसूरिके पउमचरियको[2] बहुत ही कम लोग जानते हैं, क्योंकि एक तो वह प्राकृतमें है और दूसरे उसका कोई अनुवाद नहीं हुआ।

रविषेणने पद्मचरितकी रचना महावीर भगवान्‌के निर्वाणके १२०३ वर्ष बाद अर्थात् वि० सं० ७३३ के लगभग[3] और विमलसूरिने वीर नि० सं० ५३० या वि० सं० ६० के लगभग[4] की। जिस तरह पउमचरिय प्राकृत जैन-कथा-साहित्यका सबसे प्राचीन ग्रन्थ है, उसी तरह पद्मपुराण संस्कृत जैन-कथा-साहित्यका।

विमल राहू नामक आचार्यके प्रशिष्य और विजयके शिष्य थे[5]। विजय नाइलकुलके थे। इसी तरह रविषेण अर्हन्मुनिके प्रशिष्य और लक्ष्मणसेनके शिष्य थे। अर्हन्मुनिके गुरु दिवाकर यति और उनके गुरु इन्द्र थे[6]।

---

१ माणिकचन्द्र-जैन-ग्रन्थमाला, बम्बईद्वारा प्रकाशित।

२ जैनधर्मप्रसारक सभा, भावनगरद्वारा प्रकाशित।

३ द्विशताभ्यधिके समासहस्रे समतीतेऽर्धचतुर्थवर्षयुक्ते।
जिनभास्करवर्द्धमानसिद्धे चरितं पद्ममुनेरिदं निबद्धम्॥ १८५॥

४ पञ्चेव वाससया दुसमाए तीसवरससंजुत्ता।
वीरे सिद्धिमुवगए तओ निबद्ध इमं चरियं॥ १०३॥

५ राहू नामायरिओ स-समय-परसमयगहियसब्भाओ।
विजओ य तस्स सीसो नाइलकुलवंसनंदियरो॥ ११७॥
सीसेण तस्स रइयं राहवचरियं तु सूरिविमलेण।
सोऊण पुव्वगए नारायण-सीरि-चरियाइं॥ ११८॥

६ आसीदिन्द्रगुरोर्दिवाकरयतिः शिष्योऽस्य चार्हन्मुनिः।
तस्माँल्लक्ष्मणसेनसन्मुनिरदः शिष्यो रविस्तुत्स्मृतम्॥ ६९॥

नाइलकुलका उल्लेख नन्दिसूत्र-स्थविरावलीमें मिलता है। भूतिदिन्न आचार्यको भी जो आर्य नागार्जुनके शिष्य थे 'नाइलकुलवंशनंदिकर' विशेषण दिया गया है। जैनागमोंकी नागार्जुनी वाचनाके कर्त्ता यही माने जाते हैं। मुनि कल्याण-विजय आर्य स्कन्दिल और नागार्जुनको लगभग समकालीन मानते हैं[1] और स्कन्दिलका समय वि० स० ३५६ के लगभग है। पुष्पिकामें विमलको पूर्वधर कहा है।

रविषेणने न तो अपने किसी संघ या गण-गच्छका कोई उल्लेख किया है और न स्थानादिकी ही चर्चा। परन्तु सेनान्त नामसे अनुमान होता है कि शायद वे सेनसंघके हों और इनकी गुरुपरम्पराके पूरे नाम इन्द्रसेन, दिवाकरसेन, अर्हत्सेन और लक्ष्मणसेन हों।

उद्योतनसूरिने अपनी कुवलयमालामें जो वि० सं० ८३५ के लगभगकी रचना है विमलके विमलांक (पउमचरिय) की और रविषेणके पद्मचरितकी (तथा जटिल-मुनिके वरांगचरितकी भी) सराहना की है[४]। इससे मालूम होता है कि उनके सामने ये दोनों ही ग्रन्थ मौजूद थे[५]।

पुन्नाटसंघी जिनसेनने भी अपने हरिवंशपुराण (वि० सं० ८४०) में, उद्योतनसूरिके पाँच वर्ष बाद ही, रविषेणके पद्मचरितकी प्रशंसा की है।

---

१ देखो, 'वीर-निर्वाण-संवत् और जैन-कालगणना', नागरी-प्रचारिणी पत्रिका, भाग १०-११

२ जारसियं विमलको विमलको तारिसं लहइ अत्थं।
अमयमइयं च सरसं सरस चि य पाइअ जस्स॥

३ जेहिं कए रमणिज्जे वरग-पउमाणचरियवित्थारे।
कहव ण सलाहणिज्जे ते कइणो जडिय-रविसेणो॥

४ पुन्नाटसघीय जिनसेनने और अपभ्रंश भाषाके कवि धवलने रविषेणके बाद जटिल-मुनिका उल्लेख किया है, इससे अनुमान होता है कि जटा-सिंहनन्दिका वरांगचरित शायद रविषेणके पद्मचरितके बादका हो।

५ पउमचरियकी जयसिंहदेवके राज्य कालमें ताडपत्रपर लिखी गई वि० स० ११९८ की एक प्रति भड़ोचमें उपलब्ध हुई है। (देखो जैसलमेरके ग्रन्थ-भंडारकी सूची पृ० १७)

६ कृतपद्मोदयोद्योता प्रत्यह परिवर्तिता।
मूर्तिः काव्यमयी लोके रवेरिव रवेः प्रिया॥ ३४॥

## प्राकृतका पल्लवित छायानुवाद

दोनों ग्रन्थकर्ताओंने अपने अपने ग्रन्थमें रचना-काल दिया है, उससे यह स्पष्ट है कि पउमचरिय पद्मपुराणसे पुराना है और दोनों ग्रन्थोंका अच्छी तरह मिलान करनेसे मालूम होता है कि पद्मपुराणके कर्त्ताके सामने पउमचरिय अवश्य मौजूद था। पद्मपुराण या पद्मचरित एक तरहसे प्राकृत पउमचरियका ही पल्लवित किया हुआ संस्कृत छायानुवाद है। पउमचरिय अनुष्टुप् श्लोकोंके प्रमाणसे दस हजार है और पद्मचरित अठारह हजार। अर्थात् प्राकृतसे संस्कृत अनुवाद लगभग पौने दो गुना है। प्राकृत ग्रन्थकी रचना आर्या छन्दमें है और संस्कृतकी अनुष्टुप् छन्दमें, इसलिए पद्मपुराणमें पद्य तो शायद दो गुनेसे भी अधिक होंगे। छायानुवाद कहनेके कुछ कारण—

१ दोनोंका कथानक बिल्कुल एक है और नाम भी एक है।

२ पर्वों या उद्देश्यों तकके नाम दोनोंके प्रायः एकसे हैं।

३ हरएक पर्व या उद्देश्यके अन्तमें दोनोंने छन्द बदल दिये हैं।

४ पउमचरियके उद्देश्यके अन्तिम पद्यमें 'विमल' और पद्मचरितके पर्वके अन्तिम पद्यमे 'रवि' शब्द अवश्य आता है। अर्थात् एक विमलाङ्क है और दूसरा रव्यङ्क।

५ पद्मचरितमें जगह जगह प्राकृत आर्याओंका शब्दशः संस्कृत अनुवाद दिखलाई देता है। ऐसे कुछ पद्य परिशिष्टमें नमूनेके तौरपर दे दिये गये हैं और उसी तरहके सैकड़ों और भी दिये जा सकते हैं।

पल्लवित कहनेका कारण यह है कि मूलमें जहाँ स्त्री-रूपवर्णन, नगर-उद्यानवर्णन आदि प्रसंग दो चार पद्योंमें ही कह दिये गये हैं वहाँ अनुवादमें ड्योढे दूने पद्य लिखे गये हैं। इसके भी कुछ नमूने अन्तमें दे दिये गये हैं।

पउमचरियके कर्त्ताने चौथे उद्देश्यमें ब्राह्मणोंकी उत्पत्ति बतलाते हुए कहा है कि जब भरत चक्रवर्तीको मालूम हुआ कि वीर भगवानके अवसानके बाद ये लोग कुतीर्थी पाषण्डी हो जायँगे और झूठे शास्त्र बनाकर यज्ञोंमें पशुओंकी हिंसा करेंगे, तब उन्होंने उन्हे शीघ्र ही नगरसे निकाल देनेकी आज्ञा दे दी, और इस कारण जब लोग उन्हें मारने लगे, तब ऋषभदेवने भरतको यह कहकर रोका कि हे पुत्र, इन्हें 'मा हण, मा हण' =मत मारो, मत मारो, और तबसे लोग उन्हें 'माहण' कहने लगे।

संस्कृत ‘ ब्राह्मण ’ शब्द प्राकृतमें ‘ माहण ’ ( ब्राह्मण ) हो जाता है। इस-लिए प्राकृतमें तो उसकी ठीक उपपत्ति उक्त रूपसे बतलाई जा सकती है। परन्तु संस्कृतमें वह ठीक नहीं बैठती। क्योंकि संस्कृत ‘ ब्राह्मण ’ शब्दमेंसे ‘ मत मारो ’ जैसी कोई बात खींच तानकर भी नहीं निकाली जा सकती। संस्कृतमें रूपान्तर करनेवाले रविषेणके सामने यह कठिनाई अवश्य आई होगी, परन्तु वे लाचार थे[1] क्योंकि मूल कथा तो बदली नहीं जा सकती, और संस्कृतके अनुसार उपपत्ति बिठानेकी स्वतंत्रता कैसे ली जाय? इस लिए अनुवाद करके ही उनको सन्तुष्ट होना पड़ा।—

> यस्मान्मा हननं पुत्र कार्षीरिति निवारितः।
> ऋषभेण ततो याता ‘ माहना ’ इति ते श्रुतिम् ॥ ४-१२२

इस प्रसंगसे यही जान पड़ता है कि प्राकृत ग्रन्थ ही संस्कृतमें रूपान्तरित हुआ है।

परन्तु इसके विरुद्ध कुछ लोगोंने तो यह कहने तकका साहस किया है कि संस्कृतसे प्राकृतमें अनुवाद किया गया है। परन्तु वह साहस ही है। प्राकृतसे तो संस्कृतमें बीसों ग्रन्थोंके अनुवाद हुए हैं[2] बल्कि साराका सारा प्राचीन जैनसाहित्य ही प्राकृतमें था। भगवान् महावीरकी दिव्यध्वनि भी अर्धमागधी प्राकृतमें ही हुई थी। संस्कृतमें ग्रन्थ-रचना करनेकी ओर तो जैनाचार्योंका ध्यान बहुत पीछे गया है और संस्कृतसे प्राकृतमें अनुवाद किये जानेका तो शायद एक भी उदाहरण नहीं है।

इसके सिवाय प्राकृत पउमचरियकी रचना जितनी स्वाभाविक और आडम्बर-रहित है, उतनी पद्मचरितकी नहीं है। जहाँ जहाँ वह शुद्ध अनुवाद है, वहाँ तो खैर ठीक है, परन्तु जहाँ पल्लवित किया गया है वहाँ अनावश्यक रूपसे बोझिल कर

---

१ मा हणसु पुत्त एए ज उसभजिणेण वारिओ भरओ।
तेण इमे सयल च्चिय वुच्चंति य ‘ माहणा ’ लोए ॥ ४-८४

२ उदाहरणार्थ भगवती आराधना और पंच-संग्रहके अमितगतिसूरिकृत संस्कृत अनुवाद, देवसेनके भावसंग्रहका वामदेवकृत संस्कृत अनुवाद, अमरकीर्तिके ‘ छक्कोमवएस ’ का संस्कृत ‘ षट्कर्मोपदेश-माला ’ नामक अनुवाद, सर्वनन्दिके लोकविभागका सिंहसूरिकृत संस्कृत अनुवाद आदि।

दिया गया है। उदाहरणके लिए अजना और पवनंजयके समागमको ले लीजिए। प्राकृतमें केवल चार पाँच आर्या छन्दोंमें इस प्रसंगको सुन्दर ढंगसे कह दिया गया है, परन्तु संस्कृतमें बाईस पद्य लिखे गये हैं और बड़े विस्तारसे आलिंगन-पीडन, चुम्बन, दशनच्छद, नीवी-विमोचन, सीत्कार, आदि काम-कलायें तक चित्रित की गई हैं जो अश्लीलताकी सीमा तक पहुँच गई हैं।

## पउमचरियके रचना-कालमें सन्देह

विमलसूरिने स्वय पउमचरियकी रचनाका समय वीर नि० सं० ५३० (वि० ६०) दिया है; परन्तु कुछ विद्वानोंने इसमें सन्देह किया है। डा० हर्मन जैकोबी उसकी भाषा और रचना-शैलीपरसे अनुमान करते हैं कि वह ईसाकी तीसरी चौथी शताब्दिकी रचना है[1]। डा० कीथ[2], डा० बुलनैर[3] आदि भी उसे ईसाकी तीसरी शताब्दिके लगभगकी या उसके बादकी रचना मानते हैं। क्योंकि उसमें 'दीनार' शब्दका और ज्योतिषशास्त्रसम्बन्धी कुछ ग्रीक शब्दोंका उपयोग किया गया है। दी० ब० केशवराव ध्रुव तो उसे और भी अर्वाचीन कहते हैं। वे छन्दोंके क्रम-विकासके इतिहासके विशेषज्ञ थे। इस ग्रन्थके प्रत्येक उद्देसके अन्तमें जो गाहिणी, शरभ आदि छन्दोंका उपयोग किया गया है, वह उनकी समझमें अर्वाचीन है। गीतिमें यमक और सर्गान्तमें 'विमल' शब्दका आना भी उनकी दृष्टिमें अर्वाचीनताका द्योतक है। परन्तु ये अधिकतर ऐसे अनुमान हैं जिनपर बहुत भरोसा नहीं रक्खा जा सकता। इसके सिवाय डा० विंटरनीज, डा० लायमन, आदि विद्वान् वीर नि० ५३० को ही पउमचरियकी रचनाका काल मानते हैं। न माननेका उनकी समझमें कोई कारण नहीं है।

## राम-कथाकी विभिन्न धारायें

राम-कथा भारतवर्षकी सबसे अधिक लोकप्रिय कथा है और इसपर विपुल-साहित्य निर्माण किया गया है। हिन्दू, बौद्ध और जैन इन तीनोंमें ही यह कथा अपने अपने ढँगसे लिखी गई है और तीनों ही धर्म रामको अपना अपना महापुरुष मानते हैं।

---

१ एन्साइक्लोपेडिया आफ रिलिजन एण्ड एथिक्स भाग ७, पृ० ४३७ और माडर्न रिव्यू, दिसम्बर सन् १९१४। २ कीथका संस्कृत साहित्यका इतिहास। ३ इन्ट्रोडक्शन टू प्राकृत।

अभी तक अधिकांश विद्वानोका मत यह है कि इस कथाको सबसे पहले वाल्मीकि मुनिने लिखा और संस्कृतका सबसे पहला महाकाव्य ( आदि काव्य ) वाल्मीकि रामायण है। उसके बाद यह कथा महाभारत, ब्रह्मपुराण, पद्मपुराण, अग्निपुराण, वायुपुराण आदि सभी पुराणोंमें थोड़े थोड़े हेरफेरके साथ संक्षेपमें लिपिबद्ध की गई है। इसके सिवाय अध्यात्म रामायण, आनन्द रामायण, अद्भुत रामायण नामसे भी कई रामायण ग्रन्थ लिखे गये। बृहत्तर भारतके जावा, सुमात्रा आदि देशोंके साहित्यमें भी इसका अनेक रूपान्तरोंके साथ विस्तार हुआ।

अद्भुत रामायणमें सीताकी उत्पत्तिकी कथा सबसे निराली है। उसमें लिखा है कि दण्डकारण्यमें गृत्समद नामके एक ऋषि थे। उनकी स्त्रीने प्रार्थना की कि मेरे गर्भसे साक्षात् लक्ष्मी उत्पन्न हो। इसपर उसके लिए वे प्रतिदिन एक घड़ेमें दूधको अभिमन्त्रित करके रखने लगे कि इतनेमें एक दिन वहाँ रावण आया और उसने ऋषिपर विजय प्राप्त करनेके लिए अपने वाणोंकी नोकें चुभा चुभाकर उनके शरीरका बूँद बूँद रक्त निकाला और उसी घड़ेमें भर दिया। फिर वह घड़ा उसने मन्दोदरीको जाकर दिया और चेता दिया कि यह रक्त विषसे भी तीव्र है। परन्तु मन्दोदरी यह सोचकर उस रक्तको पी गई कि पतिका मुझपर सच्चा प्रेम नहीं है और वह नित्य ही परस्त्रियोंमें रमण किया करता है, इस लिए अब मेरा मर जाना ही ठीक है। परन्तु उसके योगसे वह मरी तो नहीं, गर्भवती हो गई। पतिकी अनुपस्थितिमें गर्भ धारण हो जानेसे अब वह उसे छुपानेका प्रयत्न करने लगी और आखिर एक दिन विमानमें बैठकर कुरुक्षेत्र गई और उस गर्भको जमीनम गाड़कर वापस चली आई। उसके बाद हल जोतते समय वह गर्भजात कन्या जनकजीको मिली और उन्होंने उसे पाल लिया। वही सीता है।

विष्णुपुराण ( ४-५ ) में भी लिखा है कि जिस समय जनकवंशीय राजा सीरध्वज पुत्र-लाभके लिए यज्ञ-भूमि जोत रहे थे, उसी समय लाङ्गलके अग्रभागसे सीता नामक दुहिता उत्पन्न हुई।

बौद्धोंके जातक ग्रन्थ काफी प्राचीन हैं जिनमें बुद्धदेवके पूर्व-जन्मकी कथायें लिखी गई हैं। दशरथ जातकके अनुसार काशीनरेश दशरथकी सोलह हजार रानियाँ थीं। उनमेंसे मुख्य रानीसे राम लक्ष्मण ये दो पुत्र और सीता नामकी एक कन्या हुई। फिर मुख्य रानीके मरनेपर दूसरी जो पट्टरानी हुई उससे भरत

नामका पुत्र हुआ। यह रानी बड़े पुत्रोंका हक मारकर अपने पुत्रको राज्य देना चाहती थी। तब इस भयसे कि कहीं यह बड़े पुत्रोंको मार न डाले, राजाने उन्हें बारह वर्षतक अरण्यवास करनेकी आज्ञा दे दी और वे अपनी बहिनके साथ हिमाचल चले गये और वहाँ एक आश्रम बनाकर रहने लगे। नौ वर्षके बाद दशरथकी मृत्यु हो गई और तब मन्त्रियोंके कहनेसे भरतादि उन्हें लेने गये, परन्तु वे अवधिके भीतर किसी तरह लौटनेको राजी नहीं हुए, इसलिए भरत रामकी पादुकाओंको ही सिंहासनपर रखकर उनकी ओरसे राज्य चलाने लगे। आखिर बारह वर्ष पूरे होनेपर वे लौटे, उनका राज्याभिषेक हुआ और फिर सीताके साथ व्याह करके उन्होंने १६ हजार वर्षतक राज्य किया। पूर्वजन्ममें शुद्धोदन राजा दशरथ, उनकी रानी महामाया रामकी माता, राहुल-माता सीता, बुद्धदेव रामचन्द्र, उनके प्रधान शिष्य आनन्द भरत, और सारिपुत्र लक्ष्मण थे।

इस कथामें सबसे अधिक खटकनेवाली बात रामका अपनी बहिन सीताके साथ व्याह है। परन्तु इतिहास बतलाता है कि उस कालमें शाक्योंके राज-घरानोंमें राजवंशकी शुद्धता सुरक्षित रखनेके लिए भाईके साथ भी बहिनका विवाह कर दिया जाता था। यह एक रिवाज था।

इस तरह हम हिन्दू और बौद्ध साहित्यमें राम-कथाके तीन रूप देखते हैं, एक वाल्मीकि रामायणका, दूसरा अद्भुत रामायणका और तीसरा बौद्ध जातकका।

## जैन रामायणके दो रूप

इसी तरह जैन-साहित्यमें भी राम-कथाके दो रूप मिलते हैं, एक तो पउम-चरिय और पद्मचरितका और दूसरा गुणभद्राचार्यके उत्तरपुराणका। पद्मचरित या पउमचरियकी कथा तो प्रायः सभी जानते हैं, क्योंकि जैनरामायणके रूपमें उसीकी सबसे अधिक प्रसिद्धि है, परन्तु उत्तरपुराणकी कथाका उतना प्रचार नहीं है जो उसके ६८ वें पर्वमें वर्णित है। उसका संक्षिप्त सार यह है—

राजा दशरथ काशी देशमें वाराणसीके राजा थे। रामकी माताका नाम सुबाला और लक्ष्मणकी माताका नाम केकेयी था। भरत-शत्रुघ्न किसके गर्भसे उत्पन्न हुए यह नहीं लिखा। केवल 'कस्यांचित् देव्या' लिख दिया है। सीता मन्दोदरीके गर्भसे उत्पन्न हुई थी; परन्तु भविष्यद्वक्ताओंके यह कहनेसे कि वह

नाशकारिणी है, रावणने उसे मंजूषामें रखवाकर मरीचिके द्वारा मिथिलामें भेजकर जमीनमें गड़वा दिया। दैवयोगसे हलकी नोकमें उलझ जानेसे वह राजा जनकको मिल गई और उन्होंने उसे अपनी पुत्रीके रूपमें पाल लिया। इसके बाद जब वह ब्याहके योग्य हुई, तब जनकको चिन्ता हुई। उन्होंने एक वैदिक 'यज्ञ' किया और उसकी रक्षाके लिए राम-लक्ष्मणको आग्रहपूर्वक बुलवाया। फिर रामके साथ सीताको ब्याह दिया। यज्ञके समय रावणको आमंत्रण नहीं भेजा गया, इससे वह अत्यन्त क्रुद्ध हो गया और इसके बाद जब नारदके द्वारा उसने सीताके रूपकी अतिशय प्रशंसा सुनी तब वह उसको हर लानेकी सोचने लगा।

केकेयीके हठ करने, रामको वनवास देने, आदिका इस कथामें कोई जिक्र नहीं है। पंचवटी, दण्डकवन, जटायु, सूर्पनखा, खरदूषण आदिके प्रसंगोंका भी अभाव है। बनारसके पासके ही चित्रकूट नामक वनसे रावण सीताको हर ले जाता है और फिर उसके उद्धारके लिए लंकामें राम-रावण युद्ध होता है। रावणको मारकर राम दिग्विजय करते हुए लौटते हैं और फिर दोनों भाई अयोध्यामें राज करने लगते हैं। सीताके अपवादकी और उसके कारण उसे निर्वासित करनेकी भी चर्चा इसमें नहीं है। लक्ष्मण एक असाध्य रोगमें ग्रसित होकर मर जाते हैं और इससे रामको उद्वेग होता है। वे लक्ष्मणके पुत्र पृथ्वीसुन्दरको राजपदपर और सीताके पुत्र अजितंजयको युवराजपदपर अभिषिक्त करके अनेक राजाओं, और अपनी सीता आदि रानियोंके साथ जिन-दीक्षा ले लेते हैं।

इसमें सीताके आठ पुत्र बतलाये हैं, पर उनमें लव-कुशका नाम नहीं है। दशानन विनमि विद्याधरके वंशके पुलस्त्यका पुत्र था। शत्रुओंको रूलाता था, इस कारण वह रावण कहलाया। आदि।

उत्तरपुराणकी यह राम-कथा श्वेताम्बर सम्प्रदायमें प्रचलित नहीं है। आचार्य हेमचन्द्रके त्रिषष्टिशलाकापुरुषचरितमें जो राम-कथा है वह बिल्कुल 'पउमचरिय' की कथाके अनुरूप है। ऐसा मालूम होता है कि पउमचरिय और पद्मचरित दोनों ही हेमचन्द्राचार्यके सामने मौजूद थे।

जैसा कि पहले लिखा जा चुका है, दिगम्बर सम्प्रदायमें भी इसी कथाका अधिक प्रचार है और पीछेके कवियोंने तो प्रायः इसी कथाको संक्षिप्त या पल्लवित करके अपने अपने ग्रन्थ लिखे हैं। फिर भी उत्तरपुराणकी कथा बिल्कुल उपेक्षित नहीं हुई है। अनेक कवियोंने उसको भी आदर्श मानकर काव्य-रचना की है।

उदाहरणके लिए महाकवि पुष्पदन्तको ही ले लीजिए। उन्होंने अपने उत्तर-पुराणके अन्तर्गत जो रामायण लिखी है, वह गुणभद्रकी कथाकी ही अनुकृति है। कनड़ीके चामुण्डराय-पुराणमें भी यही कथा है।

पउमचरिय और पद्मचरितकी कथाका अधिकांश वाल्मीकि रामायणके ढंगका है और उत्तरपुराणकी कथाका जानकी-जन्म विष्णुपुराणके ढंगका। दशरथ बनारसके राजा थे, यह बात बौद्ध जातकसे मिलती जुलती है। उत्तरपुराणके समान उसमें भी सीता-निर्वासन, लव-कुश-जन्म आदि नहीं हैं।

अर्थात् भारतवर्षमें राम-कथाकी जो दो तीन परम्परायें हैं, वे जैन सम्प्रदायमें भी प्राचीन कालसे चली आ रही हैं। पउमचरियके कर्त्ताने कहा है कि उस पद्म-चरितको मैं कहता हूं जो आचार्योंकी परम्परासे चला आ रहा है और नामावलीनिबद्ध है[1]। इसका अर्थ यह है कि रामचन्द्रका चरित्र उस समय तक केवल नामावलीके रूपमें था, अर्थात्, उसमें कथाके प्रधान-प्रधान पात्रोंके, उनके माता-पिताओं, स्थानों और भवान्तरों आदिके नाम ही होंगे, वह पल्लवित कथाके रूपमें न होगा और उसीकी विमलसूरिने विस्तृत चरितके रूपमें रचना की होगी[2]।

धर्मसेन गणिने वसुदेव-हिंडिके दूसरे खंडमें जो कुछ कहा है उससे भी यही मालूम होता है कि उनका वसुदेवचरित भी गणितानुयोगके क्रमसे निर्दिष्ट था। उसमें कुछ श्रुत-निबद्ध था और कुछ आचार्यपरम्परागत[3]।

---

१ णामावलियनिबद्ध आयरियपरंपरागयं सव्वं।
वोच्छामि पउमचरियं अहाणुपुव्विं समासेण॥ ८॥

२ जैनाचार्योंके अनेक कथा ग्रन्थोंमें परस्पर जो असमानता है, भिन्नता है, उसका कारण भी यही मालूम होता है। उनके सामने कुछ तो 'नामावलीनिबद्ध' साहित्य था और कुछ आचार्यपरम्परासे चली आई हुई स्मृतियाँ थीं। इन दोनोंके आधारसे अपनी अपनी रुचिके अनुसार कथाको पल्लवित करनेमें भिन्नता हो जाना स्वाभाविक है। एक ही संक्षिप्त प्लाटको यदि आप दो लेखकोंको देंगे तो उन दोनोंकी पल्लवित रचनायें निस्सन्देह भिन्न हो जायेंगी। तिलोयपण्णत्तिमें जो करणानुयोग या गणितानुयोगका ग्रन्थ है, उक्त नामावली-निबद्ध कथासूत्र दिये हुए हैं।

३ "अरहंत-चक्कि-वासुदेव-गणितानुयोग-क्कमणिद्दिट्ठं वसुदेवचरितं ति। तत्थ य किंचि सुयनिबंद्धं किंचि आयरिइ-परंपरागएण आगतं। ततो अवधारितं मे।"

जब विमलसूरि पूर्वोक्त नामावलीके अनुसार अपने ग्रन्थकी रचनामें प्रवृत्त हुए तब ऐसा मालूम होता है कि उनके सामने अवश्य ही ऐसी लोक-प्रचलित रामायण रही होगी जिसमें रावणादिको राक्षस, वसा-रक्त-मासका खाने-पीनेवाला और कुंभकर्णको छह छह महिने तक इस तरह सोनेवाला कहा है कि पर्वततुल्य हाथियोंके द्वारा अंग कुचले जाने, कानोंमें घड़ों तेल डाले जाने और नगाड़े बजाये जाने पर भी वह नहीं उठता था और जब उठता था तो हाथी भैंसे आदि जो कुछ सामने पाता था, सब निगल जाता था[१]। उनकी यह भूमिका इस बातका संकेत करती है कि उस समय वाल्मीकि[२] रामायण या उसी जैसी कोई राम-कथा प्रचलित थी और उसमें अनेक अलीक[३], उपपत्तिविरुद्ध और अविश्वसीय बातें थीं, जिन्हें सत्य, सोपपत्तिक और विश्वासयोग्य बनानेका विमलसूरिने प्रयत्न किया है। जैनधर्मका नामावलीनिबद्ध ढाँचा उनके समक्ष था ही और श्रुति-परम्परा या आचार्यपरम्परासे आया हुआ कुछ कथासूत्र भी था। उसीके आधार-पर उन्होंने पउमचरियकी रचना की।

उत्तरपुराणके कर्त्ता उनसे और रविषेणसे भी बहुत पीछे हुए हैं, फिर उन्होंने इस कथानकका अनुसरण क्यों नहीं किया, यह एक प्रश्न है। यह तो बहुत कम संभव है कि इन दोनों ग्रन्थोंका उन्हें पता न हो और इसकी भी संभावना कम है कि उन्होंने स्वयं ही विमलसूरिके समान किसी लोकप्रचलित कथाको ही स्वतंत्र रूपसे जैनधर्मके साँचेमें ढाला हो क्योंकि उनका समय वि० सं० ९५५ है, जो बहुत प्राचीन नहीं है। हमारा अनुमान है कि गुणभद्रसे बहुत पहले विमलसूरिके ही समान किसी अन्य किसी आचार्यने भी स्वतंत्र रूपसे जैनधर्मके अनुकूल सोपपत्तिक और विश्वसनीय राम-कथा लिखी होगी और वह गुणभद्रको गुरु-परम्परासे मिली होगी। गुणभद्रके गुरु जिनसेनने अपना आदिपुराण कविपरमेश्वरकी गद्य-कथाके

---

१ देखो आगे परिशिष्टमें पउमचरियकी नं० १०७ से ११६ तककी गाथायें।

२ पुष्पदन्तने तो अपने उत्तरपुराणमें राम-कथाका प्रारम्भ करते हुए वाल्मीकि और व्यासका स्पष्ट उल्लेख भी किया है—

वम्मीय-वास-वयणिहिं णडिउ, अण्णाणु कुमग्गकूवि पडिउ।—६९ वीं सन्धि

३ अलियं पि सव्वमेयं उववत्तिविरुद्धपच्चयगुणेहिं।
नय सद्दहंति पुरिसा हवंति जे पंडिया लोए॥

आधारसे लिखा था—" कविपरमेश्वरनिगदितगद्यकथामातृकं पुरोश्चरितम्। " और उसके पिछले कुछ अंशकी पूर्ति स्वयं गुणभद्रने भी की है। जिनसेनने कवि-परमेश्वर या कविपरमेष्ठीको ' वागर्थसंग्रह ' नामक समग्र पुराणका कर्त्ता बतलाया है[२]। अतएव मुनिसुव्रत तीर्थंकरका चरित्र भी गुणभद्रने उसीके आधारसे लिखा होगा जिसके अन्तगत राम-कथा भी है। चामुण्डरायने भी कवि परमेश्वरका स्मरण किया है[३]।

गरज यह कि पउमचरिय और उत्तरपुराणकी राम-कथाकी दो धारायें अलग अलग स्वतंत्ररूपसे निर्मित हुईं और वे ही आगे प्रवाहित होती हुईं हम तक आई हैं।

इन दो धाराओंमें गुरुपरम्परा-भेद भी हो सकता है। एक परम्पराने एक-धाराको अपनाया और दूसरीने दूसरीको। ऐसी दशामें गुणभद्रने पउमचरियकी धारासे परिचित होनेपर भी इस खयालसे उसका अनुसरण न किया होगा कि वह हमारी गुरुपरम्पराकी नहीं है[४]।

पउमचरियकी रचना वि० सं० ६० में हुई है और यदि जैनधर्म दिगम्बर-श्वेताम्बर-भेदोंमें वि० सं० १३६ के लगभग ही विभक्त हुआ है जैसा कि दोनों

---

१ देखो, उत्तरपुराणकी प्रशस्ति।

२ स पूज्यः कविभिर्लोके कवीनां परमेश्वरः।
वागर्थसंग्रहं कृत्स्नपुराणं यः समग्रहीत्॥ ६०॥—आदिपुराण

३ चामुण्डरायका बनाया हुआ त्रिषष्टिलक्षणमहापुराण ( चामुण्डराय-पुराण ) कनडी भाषामें है। उसके प्रारम्भमें लिखा है कि उस चरित्रको पहले कूचि भट्टारक, तदनन्तर नन्दिमुनीश्वर, फिर कविपरमेश्वर और तदनन्तर जिनसेन-गुणभद्र, एकके बाद एक, परम्परासे कहते आये हैं। इससे भी मालूम होता है कि कविपरमेश्वरका चौबीसों तीर्थंकरोंका चरित्र था। चामुण्डरायके समान गुणभद्रने भी उसीके आधारसे उत्तरपुराण लिखा और कवि-परमेश्वरसे भी पहले नन्दिमुनि और कूचिभट्टारकने भी।

४ उसीका अवलम्बन करके दिगम्बर सम्प्रदायमें ब्रह्म जिनदासकृत रामपुराण, सोमसेनकृत रामचरित, हरिषेणकृत कथाकोषके रामायणकथानक, सीताकथानक, रामचन्द्रमुमुक्षुकृत पुण्यास्रव कथाकोशकी लवकुश-कथा, स्वयंभुकृत पउमचरिय ( अपभ्रंश ), नागचन्द्रकृत पम्परामायण ( कनडी ), कुमुदेन्दुकृत रामायण ( कनडी ), देवचन्द्रकृत रामकथावतार आदि और श्वेताम्बर सम्प्रदायमें हेमचन्द्रकृत त्रिषष्टिशलाकापुरुषचरित, पद्मविजयगणिकृत रामचरित आदि।—देखो, रे० कामिल बुल्केकृत रामकथा।

सम्प्रदायवाले मानते हैं, तो फिर कहना होगा कि यह उस समयका है जब जैन-धर्म अविभक्त था।[1] हमें इस ग्रन्थमें कोई ऐसी बात नहीं मिली जिसपर दोमेंसे किसी एक सम्प्रदायकी कोई गहरी छाप हो और जिससे हम यह निर्णय कर सकें कि विमलसूरि अमुक सम्प्रदायके ही थे। बल्कि कुछ बातें ऐसी हैं जो श्वेताम्बर-परम्पराके विरुद्ध जाती हैं और कुछ दिगम्बरपरम्पराके विरुद्ध। इससे ऐसा मालूम होता है कि यह एक तीसरी ही, दोनोंके बीचकी, धारा थी।

## पउमचरियके कुछ विशिष्ट कथन

१—इस ग्रन्थके प्रारम्भमें कहा गया है कि भगवान् महावीरका समवसरण विपुलाचलपर आया, तब उसकी खबर पाकर मगधनरेश श्रेणिक वहाँ पहुँचे और उनके पूछनेपर गोतम गणधरने रामकथा कही।[2] दिगम्बर सम्प्रदायके प्रायः सभी कथा-ग्रन्थोंका प्रारम्भ इसी तरह होता है। कहीं कहीं ही गोतम स्वामीके बदले सुधर्मा स्वामीका नाम रहता है[3]। परन्तु जहाँ तक हम जानते हैं श्वेताम्बर सम्प्रदायके कथा-ग्रन्थोंमें आम तौरसे 'सुधर्मा स्वामीने जम्बूसे कहा,' इस तरह कहनेकी पद्धति है। जैसे कि संघदासवाचकने वसुदेव-हिंडिके प्रथमाशमें कहा है कि सुधर्म स्वामीने जम्बूसे प्रथमानुयोगगत तीर्थंकर-चक्रवर्ति-यादववंशप्ररूपणागत वसुदेवचरित कहा[4]। अन्य ग्रन्थोंमें भी यही पद्धति है।

---

१ पं० परमानन्दजी शास्त्री (अनेकान्त वर्ष ५ अंक ११—१२) के अनुसार पउमचरियके बाईसवें उद्देश्यमें (गाथा ७८–७९) राजा सुदासकी कथामें लिखा है कि दक्षिण देशमें भ्रमण करते हुए उसे 'सियंवर' मुनि मिले और उनसे उसने श्रावकके व्रत ले लिये। और पं० फूलचन्द्रजी सिद्धान्त शास्त्रीने बतलाया कि तेरासीवें पर्वमें लिखा है कि कैकयीने सौ स्त्रियोंके साथ प्रवज्या ली और उत्तम सिद्धपद प्राप्त किया। —नारीण सएहि तिहिं पासे अज्जाए पुहइ सच्चाए। पव्वइया दढभावा सिद्धपय उत्तमं पत्ता॥ १२

२ वीरस्स पवरठाणं विउलगिरीमत्थये मणभिरामे।
तह इदभूयिकहियं सेणियरण्णस्स णीसेसं॥ ३४॥—पउमचरिय प्र० उ०

३ श्रेणिकप्रश्नमुद्दिश्य सुधर्मो गणनायकः।
यथोवाच मयाप्येतदुच्यते मोक्षलिप्सया॥—क्षत्रचूडामणि

४ तत्थ ताव 'सुहम्मसामिणा जंबुनामस्स पढमानुओगे तित्थयर-चक्कवट्टि-दसार-वंसपरूवणागय वसुदेवचरियं कहियं'-ति तस्सेव पभवो कहेयव्वो, तप्पभवस्सय पभवस्स त्ति।

२—जिन भगवानकी माताको जो स्वप्न आते हैं, उनकी संख्या दिगम्बर सम्प्रदायमें १६ बतलाई है और श्वेताम्बर सम्प्रदायमें १४, परन्तु पउमचरियमें १५ स्वप्न हैं। आवश्यक सूत्रकी हारिभद्रीय वृत्तिमें ( पृ० १७८ ) लिखा है कि विमान और भवन ये दो स्वप्न ऐसे हैं कि इनमेंसे जिन-माताओंको एक ही आता है। जो तीर्थंकर देवत्वसे च्युत होकर आते हैं उनकी माता विमान देखती है और जो अधो लोकसे आते हैं उनकी माता भवन देखती है। परन्तु पउमचरियमें विमान और भवन दोनों ही स्वप्न मरुदेवीने एक साथ देखे हैं[1]।

३—दूसरे उद्देसकी ३० वी गाथामें भगवानको जब केवल-ज्ञान उत्पन्न हुआ, तब उन्हें 'अष्टकर्मरहित' विशेषण दिया गया है[2] और यह विशेषण शायद दोनों ही सम्प्रदायोंकी दृष्टिसे चिन्तनीय है। क्योंकि केवल-ज्ञान होते समय केवल चार घातिया कर्मोंका ही नाश होता है, आठोंका नहीं।

४—चौथे उद्देसकी ५८ वीं गाथामे भरत चक्रवर्तीकी ६४ हजार रानियाँ बतलाई है[3]। यह संख्या श्वेताम्बर-परम्पराके अनुसार है, दिगम्बर सम्प्रदायके अनुसार चक्रवर्तीको ९६ हजार रानियाँ होती हैं[4]।

५—पउमचरियके दूसरे उद्देसमें भगवान् महावीर बाल-भावसे उन्मुक्त होकर तीस बरसकी उम्रमें जिन हो गये और एक दिन संवेग होनेसे उन्होंने प्रव्रज्या

---

१ वसह गय सीह वरसिरि दाम ससि रवि झयं च कलस च।
सर सायर विमाण वरभवणं रयणकूडग्गी ॥ ६२ ॥—तृ० उद्देस।

रविषेणने पद्मचरितमें दिगम्बर सम्प्रदायके अनुसार स्वप्नोंकी संख्या १६ कर दी है—"अद्राक्षीत्षोडशस्वप्नानिति श्रेयोविधायिन. ॥"

२ अह अट्ठकम्मरहियस्स तस्स झाणोवओगजुत्तस्स।
सयलजगुज्जोयगरं केवलणाणं समुप्पण्णं ॥ ३०

३ चउसट्ठिसहस्साइ जुवईणं परमरूवधारीण।

४ पद्मचरितमें (चौथा पर्व, ६६ वाँ श्लोक) रविषेणने यह संख्या अपने सम्प्रदायके अनुसार संशोधित करके ९६ हजार कर दी है—"पुरन्ध्रीणां सहस्राणि नवति षड्भिरन्वितः।"

ग्रहण कर ली[1]। इसमें उनके विवाहित होनेकी कोई चर्चा नहीं है और कुमारा-वस्थामें ही दीक्षित होना प्रकट किया है[2]। बीसवें उद्देसकी गाथा ९७–९८ से भी यही ध्वनित होता है कि मल्लिनाथ, अरिष्टनेमि, पार्श्व, महावीर और वासुपूज्य ये पाँच तीर्थंकर कुमार-कालमें ही घरसे निकल गये और शेष तीर्थंकर पृथ्वीका

---

१ सुरवइदिन्नाहारो अंगुट्ठयअमयलेवलेहेणं,
उम्मुक्कबालभावो तीसइ वरिसो जिणो जाओ।
अह अन्नया कयाई संवेगपरो जिणो मुणियदोसो,
लोगंतियपरिकिण्णो पव्वज्जमुवागओ वीरो॥ ३०—पउम० २

२ इस लेखके पिछले संस्करणमें (पृ० २८५) लिखा गया था कि अभी अभी एक विद्वानसे मालूम हुआ कि श्वेताम्बर सम्प्रदायके एक प्राचीन ग्रन्थमें भी महावीरको अविवाहित बतलाया है और फिर परिशिष्टमें (पृ० ५७२) में उस ग्रन्थकी अर्थात् आवश्यक-सूत्रकी हरिभद्रवृत्तिकी नीचे लिखी हुई दो गाथायें देकर उनका अर्थ दिया था—

वीरं अरिट्ठनेमिं पासं मल्लिं च वासुपुज्जं च।
एए मुत्तूण जिणे अवसेसा आसि रायाणो॥ ५२१
रायकुलेसु वि जाया विसुद्धवंसेसु खत्तियकुलेसु।
ण य इच्छिआभिसेआ कुमारवासंमि पव्वइया॥ ५२२

इसकी अन्तिम पंक्तिके ‘इच्छिआभिसेआ’ पदके ठीक ठीक न लिखे जानेसे ऊपर लिखी गलत धारणा बन गई। ‘च्छ’ और ‘त्थ’ अक्षर अक्सर गलत पढ लिये जाते हैं। आगमोदय समितिने उपर्युक्त ग्रन्थका जो प्रकाशन किया, उसमें ‘इत्थिआभिसेआ’ छप गया और सम्पादकने उक्त गलत धारणाको और मजबूत करनेके लिए पृष्ठके नीचे यह टिप्पणी जड़ दी—‘स्त्रीपाणिग्रहण-राज्याभिषेकोभयरहिता इत्यर्थः।’ वास्तवमें उक्त पदकी संस्कृत छाया होती है—‘न च इच्छिताभिषेका।’ और यही ठीक है। तब दोनों गाथाओंका सरल अर्थ यह होता है—महावीर, अरिष्टनेमि, पार्श्व, मल्लि और वासुपूज्य, इन (पाँच) को छोडकर शेष तीर्थंकर राजा हुए। ये पाँचों विशुद्ध क्षत्रियवश और राजकुलोंमें उत्पन्न हुए। इन्होंने राज्याभिषेककी इच्छा नहीं की और कुमारावस्थामें ही ये प्रव्रजित हो गये।

श्वे० स० में मल्लि तीर्थंकरको स्त्री माना है। उनके साथ पूर्वोक्त टिप्पणीका ‘स्त्री-पाणि-ग्रहण और राज्याभिषेक दोनोंसे रहित’ अर्थ ठीक नहीं बैठ सकता।

सुप्रसिद्ध विद्वान् पं० बेचरदासजी दोसी अपने ता० १५–५–५५ के पत्रमें लिखते हैं कि उक्त टिप्पणीको पढ़कर मैंने उस समय तुरन्त ही ‘जैन’ (साप्ताहिक) पत्रमें इसकी चर्चा की थी; परन्तु प्रकाशकोंने कोई ध्यान नही दिया।

राज्य भोगकर निष्क्रान्त हुएँ। कहनेकी आवश्यकता नहीं कि यह उल्लेख साधारणतः दिगम्बर-परम्पराके अनुकूल है। परन्तु कुमार-कालका अभिप्राय अविवाहित अवस्थासे नहीं है। इन तीर्थंकरोंका राज्याभिषेक नहीं हुआ।

परिश्रम करनेसे इस तरहकी और भी अनेक बातोंका पता लग सकेगा जिनमेंसे कुछ दिगम्बर सम्प्रदायके अधिक अनुकूल होंगी और कुछ श्वेताम्बर सम्प्रदायके।

इन सब बातोंसे हमारा झुकाव उस तीसरी धाराकी ओर होता है जो उस समयकी है जब दिगम्बर और श्वेताबर सम्प्रदायोंके मत-भेद व्यवस्थित और दृढ नहीं हुए थे। उन्होंने आगे चलकर ही धीरे धीरे स्थायित्व और दृढ़त्व प्राप्त किया है। पहले वे किसी ग्रन्थके पाठ-भेदोंके समान साधारण मत-भेद थे, परन्तु पीछे समयने और सम्प्रदाय-मोहने उन्हें मजबूत बना दिया।

हमारा अनुमान है कि शायद यह तीसरी धारा वह है जिसका प्रतिनिधित्व यापनीय संघ करता था और पउमचरिय शायद उसीके द्वारा बहुत समय तक सुरक्षित रहा है। इस बातकी पुष्टि स्वयंभूके 'पउमचरिय' से भी होती है जो यापनीय संघके थे और जिन्होंने अपने समक्ष उत्तरपुराणानुमोदित रामायण-कथाके रहते हुए भी पउमचरियका ही अनुसरण किया है।

**सूचना**—हमारे इस लेखके प्रकाशित होनेके बाद प्रयाग-विश्वविद्यालयकी हिंदी परिषद्ने नवम्बर १९५० में रेवेरेण्ड कामिल बुल्केका लिखा हुआ 'राम-कथा' नामक बृहत् निबन्ध प्रकाशित किया है। उसमें यत्र तत्र हमारे लेखका भी उपयोग किया है। यह निबन्ध एक विदेशी विद्वानद्वारा हिन्दीमें ही लिखा गया है और इसीपर उन्हें डि० फिल० की उपाधि मिली है। राम-कथाके मूल स्रोत, उसके विभिन्न देशी विदेशी, विभिन्न भाषाओं और विभिन्न धर्मोंद्वारा दिये गये रूप, उनके प्रारंभ और विकास आदिपर विस्तृत प्रकाश डाला गया है। असीम परिश्रम किया गया है। इस विषयके जिज्ञासुओंको इसे अवश्य पढ़ना चाहिए।

---

१ निद्धतकणयवण्णा सेसा तित्थंकरा समक्खाया,
मल्ली अरिट्ठनेमी पासो वीरो य वासपुज्जो य ९७
एए कुमारसीहा गेहाओ णिग्गया जिणवरिंदा,
सेसा वि हु रायाणो पुहई भोत्तूण णिक्खता ॥ ९८—पउम० २

## परिशिष्ट

[ पउमचरिय और पद्मचरितके कुछ छायानुवादरूप उद्धरण ]

सुव्वंति लोयसत्थे रावणपमुहा य रक्खसा सव्वे ।
वस-लोहिय-मंसाई-भक्खणपाणे कयाहारा ॥ १०७ ॥
किर रावणस्स भाया महाबलो नाम कुंभयण्णो त्ति ।
छम्मासं विगयभओ सेज्जासु निरंतरं सुयइ ॥ १०८ ॥
जइ वि य गएसु अंगं पेलिज्जइ गरुयपव्वयसमेसु ।
तेल्लघडेसु य कण्णा पूरिज्जंते सुयंतस्स ॥ १०९ ॥
पडुपडहतूरसद्दं ण सुणइ सो सम्मुहं पि वज्जंतं ।
नय उट्ठेइ महप्पा सेज्जाए अपुण्णकालम्मि ॥ ११० ॥
अह उट्ठिओ वि संतो असणमहा (णामह) घोरपरिगयसरीरो ।
पुरओ हवेज्ज जो सो कुंजर-महिसाइणो गिलइ ॥ १११ ॥
काऊण उदरभरणं सुरमाणुसकुंजराइबहुएसु ।
पुणरवि सेज्जारूढो भयरहिओ सुयइ-छम्मासं ॥ ११२ ॥
अन्नं पि एव सुव्वइ जइ इंदो रावणेण संगामे ।
जिणिऊण नियलबद्धो लंकानयरी समाणीओ ॥ ११३ ॥
को जिणऊण समत्थो इंदं ससुरासुरे वि तेलोक्के ।
जो सागरपेरंतं जंवुद्दीवं समुद्धरइ ॥ ११४ ॥
एरावणो गइंदो जस्स यि वज्जं अमोहपहरत्थं ।
तस्स किर चिंतिएण वि अन्नो वि भवेज्ज मसिरासी ॥ ११५ ॥
सीहो मएण निहओ साणेण य कुंजरो जहा भग्गो ।
तह विवरीयपयत्थं कईहि रामायणं रइयं ॥ ११६ ॥
अलियं पि सव्वमेयं उववत्तिविरुद्धपच्चयगुणेहिं ।
न य सद्दहंति पुरिसा हवंति जे पंडिया लोए ॥ ११७ ॥
एवं चिंतंतो च्चिय संसयपरिहारकारणं राया ।
जिणदरिसणुस्सुयमणो गमणुच्छाहो तओ जाओ ॥ ११८ ॥

—पउमचरिय दूसरा उद्देस

श्रूयन्ते लौकिके ग्रन्थे राक्षसा रावणादयः ।
वसाशोणितमांसादिपानभक्षणकारिणः ॥ २३० ॥
रावणस्य किल भ्राता कुम्भकर्णो महाबलः ।
घोरनिद्रापरीतः षण्मासान् शेते निरन्तरम् ॥ २३१ ॥
मत्तैरपि गजैस्तस्य क्रियते मर्दनं यदि ।
तप्ततैलकटाहैश्च पूर्येते श्रवणौ यदि ॥ २३२ ॥
भेरीशंखनिनादेपि सुमहानपि जन्यते ।
तथापि किल नायाति कालेऽपूर्णे विबुद्धताम् ॥ २३३ ॥
क्षुत्तृष्णा व्याकुलश्चासौ विबुद्धः सन्महोदरः ।
भक्षयत्यग्रतो दृष्ट्वा हस्त्यादीनपि दुर्द्धरः ॥ २३४ ॥
तिर्यग्भिर्मानुषैर्देवैः कृत्वा तृप्तिं ततः पुनः ।
स्वपित्येव विमुक्तान्यनिःशेषपुरुषस्थितिः ॥ २३५ ॥
अमराणां किलाधीशो रावणेन पराजितः ।
आकर्णाकृष्टनिर्मुक्तैर्बाणैर्मर्मविदारिभिः ॥ २४१ ॥
देवानामधिपः क्वासौ वराकः क्वैष मानुषः ।
तस्य चिंतितमात्रेण यायाद्यो भस्मराशिताम् ॥ २४२ ॥
ऐरावतो गजो यस्य यस्य वज्रं महायुधम् ॥ ।
समेरुवारिधिं क्षोणीं योऽनायासात्समुद्धरेत् ॥ २४३ ॥
मृगैः सिंहवधः सोऽयं किलाना पेषणं तिलैः
वधो गंडूपदेनाहेर्गजेन्द्रशासनं शुना ॥ २४६ ॥
अश्रद्धेयमिदं सर्वं वियुक्तमुपपत्तिभिः ।
भगवन्तं गणाधीशं सोऽहं पृष्ठास्मि गौतमम् ॥ २४८ ॥

—पद्मपुराण द्वि० पर्व

आपुच्छिऊण सव्वं मायापियपुत्तसयणपरिवग्गं ।
तो मुयइ भूसणाइं कडिसुत्तयकडयवत्थाइं ॥ १३५ ॥
सिद्धाण णमुक्कारं काऊण य पंचमुट्ठियं लोयं ।
चउहि सहस्सेहि समं पत्तो जइणं ( य जिणो ) परमदिक्खं ॥ १३६ ॥

—पउमचरिय तृ० उ०

आपृच्छनं ततः कृत्वा पित्रोर्बन्धुजनस्य च
नमः सिद्धेभ्य इत्युक्त्वा श्रामण्यं प्रतिपद्यत ॥ २८३ ॥
अलंकारैः समं त्यक्त्वा वसनानि महामुनिः।
चकारासौ परित्यागं केशानां पंचमुष्टिभिः ॥ २८३ ॥

—पद्मचरित तृ० प०

अह एवं परिकहिए पुणरवि मगहाहिवो पणमिऊणं।
पुच्छइ गणहरवसहं मणहरमहुरेहि वयणेहिं ॥ ६४ ॥
वण्णाण समुप्पत्ती तिण्हं पि सुया मए अपरिसेसा।
एत्तो कहेह भयवं उप्पत्ती सुत्तकंठाण ॥ ६५ ॥
तो भणइ जिणवरिंदो भरह न कप्पइ इमो उ आहारो।
समणाण संजयाणं कीयगदुद्दोसनिप्फण्णो ॥ ७१ ॥

—पउमच० च० उद्देस

अथैवं कथितं तेन गौतमेन महात्मना।
श्रेणिकः पुनरप्याह वाक्यमेतत्कुतूहली ॥ ८५ ॥
वर्णत्रयस्य भगवन्संभवो मे त्वयोदितः
उत्पत्तिं सूत्रकण्ठानां ज्ञातुमिच्छामि साम्प्रतम् ॥ ८६ ॥
इत्युक्ते भगवानाह भरतेयं न कल्पते।
साधूनामीदृशी भिक्षा या तदुद्देशसंस्कृता ॥ ९५ ॥

—पद्मचरित च० प०

जे वि य ते पढमयरं पव्वज्जं गेह्निऊण परिवडिया।
ते वक्कलपरिहीणा तावसपासंडिणो जाया ॥ ८५ ॥
ताण य सीसपसीसा मोहंता जणवयं कुसत्थेसु।
भिग्गंगिरमादीया जाया बीजं वसुमईए ॥ ८६ ॥

—पउमचरिय च० उद्देस

ये च ते प्रथमं भग्ना नृपा नाथानुगामिनः।
व्रतारंभममी चक्रुः स्वबुद्धिपरिकल्पितम् ॥ १२४ ॥
तेषां शिष्याः प्रशिष्याश्च मोहयंतः कुहेतुभिः।
जगद्द्वेषपरायत्ताः कुशास्त्राणि प्रचक्रिरे ॥ १२५ ॥

भृगुरंगोंगिरा बह्निः कपिलोत्रिविंदस्तथा ।
अन्ये च बहवोऽज्ञानाज्जाता बल्कलतापसाः ॥ १२६ ॥
—पद्मचरित च० पर्व

एवं भवंतरकएण तवोबलेण पावंति देवमणुएसु महंत सोक्खं ।
को एत्थ दड्ढनीसेसकसायमोहा सिद्धा भवन्ति विमला मलपंकमुक्का ॥२७१॥
—प० चरिय प० उ०

एवं भवान्तरकृतेन तपोबलेण संप्राप्नुवंति पुरुषा मनुजेषु भोगान् ।
देवेषु चोत्तम गुणागुणभूषितांगः निर्दग्धकर्मपटलाश्च भवंति सिद्धाः ॥ ४०५
—पद्मचरित प० प०

एयं हलहरचरियं नियमं जो पढइ सुद्धभावेणं ।
सो लहइ बोहिलाभं बुद्धिबलाउ च अइपरमं ॥ ९३ ॥
उज्जयसत्थो वि रिवू खिप्पं उवसमइ तस्स उवसग्गो ।
अज्जिणइ चेव पुण्ण जसेण सरिसं न संदेहो ॥ ९४ ॥
रज्जरहिओ वि रज्जं लहइ धणत्थी महाधणं विउलं ।
उवसमइ तक्खणं चिय वाही सोमा य होंति गहा ॥ ९५ ॥
महिलत्थी वरमहिलं पुत्तत्थी गोत्तनदणं पुत्तं ।
लहइ परदेसगमणे समागमं चेव बंधूणं ॥ ९६ ॥
—प० च० ११८ उ०

वाचयति शृणोति जनस्तस्यायुर्वृद्धिमीयते पुण्यम् ।
चाकृष्टखड्गहस्तो रिपुरपि न करोति वैरमुपशममेति ॥ १५७
किं चान्यद्धर्मार्थी लभते धर्मं यशः परं यशसोऽर्थी ।
राज्यभ्रष्टो राज्यं प्राप्नोति न सशयोऽत्र कश्चित्कृत्यः ॥ १५८
इष्टसमायोगार्थी लभते तं क्षिप्रतो धनं धनार्थी ।
जायार्थी वरपत्नी पुत्रार्थी गोत्रनन्दनं प्रवरपुत्रम् ॥ १५९
—पद्मचरित १२३ वॉ पर्व

एवं वीरजिणेण रामचरियं सिट्ठं महत्थं पुरा
पच्छाखंडलभूइणा उ कहियं सीसाण धम्मासयं ।
भूओ साहुपरंपराए सयल लोए ठिय पायडं
एत्ताहे विमलेण सुत्तसहियं गाहानिबद्धं कयं ॥ १०२
—पउम० ११८ वॉ उ०

निर्दिष्टं सकलैर्नतेन भुवनैः श्रीवर्द्धमानेन यत्,
तत्त्वं वासवभूतिना निगदितं जम्ब्वोः प्रशिष्यस्य च ।
शिष्येणोत्तरवाग्मिना प्रकटितं पद्मस्य वृत्तं मुनेः
श्रेयः साधुसमाधिवृद्धिकरणं सर्वोत्तमं मंगलम् ॥ १६६

—पद्मचरित १२३ वाँ पर्व

[ कुछ ऐसे उद्धरण जिनमें विषयको अनावश्यक रूपसे बढ़ाया गया है ]

जं एव पुच्छिओ सो भणइ तओ नारओ पसंसंतो ।
अत्थि महिलाए राया जणओ सो इंदुकेउसुओ ॥ १५ ॥
तस्स महिला विदेहा तीए दुहिया इमा पवरकन्ना ।
जोव्वणगुणाणुरूवा सीया णामेण विक्खाया ॥ १६ ॥
अहवा किं परितुट्ठो पडिरूवं पेच्छिऊण आलेक्खे ।
जे तीए विब्भमगुणा ते च्चिय को वण्णिउं तरइ ॥ १७ ॥

—पउमचरिय २९ वाँ उद्देस

अस्त्यत्र मिथिला नाम पुरी परमसुन्दरी ।
इन्द्रकेतोस्सुतस्तत्र जनको नाम पार्थिवः ॥ ३३ ॥
विदेहेतिप्रिया तस्य मनोबन्धनकारिणी ।
गोत्रसर्वस्वभूतेयं सीतेति दुहिता तयोः ॥ ३४
निवेद्यैत्रमसौ तेभ्यः कुमारं पुनरुक्तवान् ।
बाल मा याः विषाद त्वं तवेयं सुलभैव हि ॥ ३५ ॥
रूपमात्रेण यातोसि किमस्या भावमीदृशं ।
ये तस्या विभ्रमा भद्र कस्ता वर्णयितुं क्षमः ॥ ३६ ॥
तया चित्तं समाकृष्टं तवेति किमिहाद्भुतं ।
धर्मध्याने दृढं बद्धं मुनीनामपि सा हरेत् ॥ ३७ ॥
आकारमात्रमत्रैतत्तस्या न्यस्तं मया पटे ।
लावण्यं यत्तु तत्तस्या तस्यामेवैतदीदृशम् ॥ ३८ ॥
नवयौवनसंभूतकान्तिसागरवीचिषु ।
सा तिष्ठति तरंतीव संसक्तास्तनकुंभयोः ॥ ३९ ॥
तस्या श्रोणी वरारोहा कान्तिसंप्लावितांशुका ।
वीक्षितोन्मूलयत्स्वान्तं समूलमपि योगिनाम् ॥ ४० ॥

—पद्मचरित २८ वाँ पर्व

इह जंबुदीवदीवे दक्खिणभरहे महंतगुणकलिओ ।
मगहा णाम जणवओ नगरागरमंडिओ रम्मो ॥ १ ॥
गाम-पुर-खेड-कब्बट-मडम्ब-दोणीमुहेसु परिकिण्णो ।
गोमहिसिवलवपुण्णो धणाणिवहणिरुद्धसीमपहो ॥ २ ॥
सत्थाहसेट्ठिगणवइ-कोडुम्बियपमुहसुद्धजणणिवहो ।
मणिकणगरयणमोत्तियबहुधन्नमहंतकोट्ठारो ॥ ३ ॥
देसम्मि तम्मि लोगो विण्णाणवियक्खणो अइसुरूवो ।
बलविहवकंतिजुत्तो अहियं धम्मुज्जयमईओ ॥ ४ ॥
नडनट्टछत्तलंखयणिच्चं णच्चंतगीयसद्दालो ।
णाणाहारपसाहिय भुंजाविज्जंतपहियजणो ॥ ५ ॥
अहियं वीवाहूसव-वियावडो गंधकुसुमतत्तिल्लो ।
वहुपाणखाणभोयण अणवरयं वड्ढिउच्छाहो ॥ ६ ॥
पुक्खरणीसु सरेसु य उज्जाणेसु य समन्तओ रम्मो ।
परचक्क-मारि-तक्कर-दुब्भिक्खविवज्जिओ मुइओ ॥ ७ ॥

—पउमच० द्वि० उ०

अथ जंबूमति द्वीपे क्षेत्रे भरतनामनि ।
मगधाभिख्यया ख्यातो विषयोऽस्ति समुज्ज्वलः ॥ १ ॥
निवासः पूर्णपुण्याना वासवावाससन्निभः ।
व्यवहारैरसंकीर्णैः कृतलोकव्यवस्थितिः ॥ २ ॥
क्षेत्राणि दधते यस्मिन्नुत्खातान् लागलाननैः ।
स्थलाब्जमूलसंघात्तान्महीसारगुणानिव ॥ ३ ॥
क्षीरसेकादिवोद्भूतैर्मन्दानिलचलद्दलैः ।
पुण्ड्रेक्षुवाटसतानैर्व्याप्तानंतरभूतलः ॥ ४ ॥
अपूर्वपर्वताकारैर्विभक्तैः खलधामभिः ।
सस्यकूटैः सुविन्यस्तैः सीमाता यस्य संकटाः ॥ ५ ॥
उद्घाटकघटीसिक्तैर्यत्र जीरकजूटकैः ।
नितांतहरितैरुर्वी जटालेव विराजते ॥ ६ ॥
उर्वरायां वरीयोभिः यः शालेयैरलंकृतः ।
मुद्गकोशीपुटैर्यस्मिन्नुद्देशान्कपिलत्विषा ॥ ७ ॥

तापस्फुटितकोशीकैराजमाषैर्निरन्तराः ।
उद्देशा यत्र किर्मीरानिक्षेत्रिय-तृणोद्गमाः (?) ॥ ८ ॥
अधिष्ठिते स्थलीपृष्ठे श्रेष्ठगोधूमधामभिः ।
प्रशस्यैरन्यशस्यैश्च युक्तप्रत्यूहवर्जितैः ॥ ९ ॥
महामहिषपृष्ठस्थगायद्गोपालपालितैः ।
कीटातिलंपटोद्ग्रीववलाकानुगतध्वनिः ॥ १० ॥
विवर्णसूत्रसंबंधघण्टारटतिहारिभिः ।
क्षरद्भिरजरत्रासत्पीतक्षीरोदवत्पयः ॥ ११ ॥
सुस्वादुरससपन्नैर्वाष्पच्छेद्यैरनंतरैः
तृणैस्तृप्तिं परिप्राप्तैर्गोधनैः सितकक्षपूः ॥ १२ ॥
सारीकृतसमुद्देशः कृष्णसारैर्विसारिभिः ।
सहस्रसंख्यैर्गीर्वाणस्वामिनो लोचनैरिव ॥ १३ ॥
केतकीधूलिधवलाः यस्य देशाः समुन्नताः ।
गंगापुलिनसंकाशो विभांति जिनसेविताः ॥ १४ ॥
शाककंदलवाटेन श्यामलः श्रीधरः क्वचित् ।
वनपालकृतास्वादैर्नालिकेरैर्विराजितः ॥ १५ ॥
कोटिभिः शुकचंचूनां तथा शाखामृगाननैः ।
संदिग्धकुसुमैर्युक्तः पृथुभिः दाडिमीवनैः ॥ १६ ॥
वत्सपालीकराघृष्टमातुलिंगीफलांभसा ।
लिप्ताः कुंकुमपुष्पाणां प्रकरैरुपशोभिताः ॥ १७ ॥
फलस्वादपयःपानसुखसंसुप्तमार्गगाः ।
वनदेवीप्रपाकाराः द्राक्षाणां यत्र मंडपाः ॥ १८ ॥ इत्यादि

—पद्मचरित द्वि० पर्व

# धनंजयका द्विसन्धान

महाकवि धनंजयका द्विसन्धान काव्य बहुत प्रसिद्ध है। इसका दूसरा नाम राघव-पाण्डवीय महाकाव्य है। इस १८ सर्गके महाकाव्यमें राघव और पाण्डवोंकी अर्थात् रामायण और महाभारतकी कथा इस कुशलतासे लिखी गई है कि उसके एक अर्थमें तो रामचरित निकलता है और दूसरेमें कृष्णचरित। इस पद्धतिसे लिखा हुआ शायद यह पहला सर्वश्रेष्ठ काव्य है। पीछे अनेक कवियोंने इसीके अनुकरणपर अनेक काव्योंकी रचना की है। उपलब्ध जैन काव्योंके किसी न किसी एक सर्गमें जैन धर्मका स्वरूप रहता है परन्तु इसमें ऐसा नहीं है। इसी तरह प्रायः सभी जैन काव्य मुख्य नायकके निर्वाण-गमनपर समाप्त हो जा होते हैं परन्तु यह निष्कण्टक राज्य-प्राप्तिपर ही समाप्त हो गया है। कविने इसमें न तो अपने किसी पूर्ववर्ती कवि या आचार्यका उल्लेख किया और न अपना ही कोई परिचय दिया। अन्तिम पद्यसे सिर्फ इतना ही मालूम होता है कि उनकी माताका नाम श्रीदेवी, पिताका वसुदेव और गुरुका दशरथ था। संभवतः वे गृहस्थ थे।

इस ग्रन्थपर दो टीकायें उपलब्ध हैं, एक 'पदकौमुदी' जिसके कर्त्ता विनयचन्द्रके शिष्य और पद्मनन्दिके प्रशिष्य नेमिचन्द्र हैं। दूसरी 'राघव-पाण्डवीय-प्रकाशिका' जिसके कर्त्ता परवादिघरट्ट रामभट्टके पुत्र कवि देवर हैं। इनका समय मालूम नहीं हो सका। आराके जैनसिद्धान्त-भवनमें ये दोनों टीकायें मौजूद हैं।

तीसरी टीका पं० बदरीनाथने नेमिचन्द्रकी टीकाको संक्षिप्त करके तैयार की है और इसीके साथ यह ग्रन्थ काव्यमालामें प्रकाशित हुआ है।

द्विसन्धानके सिवाय धनंजयके दो ग्रन्थ और हैं—

**१ धनंजय-निघण्टु** या **नाममाला**—यह एक छोटा-सा दो सौ पद्योंका परन्तु बहुत ही महत्त्वपूर्ण शब्दकोष है[१]। इसके साथ ४६ श्लोकोंकी एक अनेकार्थनाममाला भी जुड़ी हुई है। संस्कृत विद्यार्थियोंको कण्ठस्थ करनेके लिए यह बहुत ही उपयोगी है[२]।

---

१ कवेर्धनजयस्येय सत्कवीनां शिरोमणेः।
प्रमाण नाममालेति श्लोकानां च शतद्वयम्।

२ भारतीय ज्ञानपीठ काशीने अमरकीर्तिकृत भाष्यसहित 'नाममाला' प्रकाशित की है।

**२ विषापहारस्तोत्र**—यह ३९ इन्द्रवज्रा वृत्तोंका स्तुतिपरक काव्य है और अपनी प्रौढ़ता, गभीरता और अनूठी उक्तियोंके लिए प्रसिद्ध है। इसपर अनेक संस्कृत-टीकायें मिलती हैं जिनमेंसे एक पार्श्वनाथके पुत्र नागचन्द्रकी है जिनका समय विक्रमकी सोलहवीं शताब्दि है[1]। इसके चौदहवें पद्यमें 'विषापहारं मणिमौषधानि' पद है, जान पड़ता है इसीसे इसका यह नाम प्रसिद्ध हो गया है और इसके प्रभावसे सर्पका विष दूर होनेकी कथा गढ़ ली गई है।

भट्टारक ज्ञानकीर्तिने अपने यशोधरचरितमें अपने पूर्वके ७ यशोधरचरितोंके कर्त्ताओंके नाम दिये हैं उनमें एक धनंजयका भी है। यदि भट्टारकजीने उक्त सब ग्रन्थोंको देखकर ही यह उल्लेख किया है तो समझना चाहिये कि वि० सं० १६५० तक धनंजयका यशोधरचरित भी उपलब्ध था।

## कविकी प्रशंसा

प्रमाणमकलंकस्य पूज्यपादस्य लक्षणं।
धनंजयकवेः काव्यं रत्नत्रयमपश्चिमम्॥

अर्थात् अकलंकदेवका प्रमाणशास्त्र, पूज्यपाद या देवनन्दिका लक्षणशास्त्र (व्याकरण) और धनंजयकविका काव्य (द्विसन्धान) ये तीन अपश्चिम रत्न हैं।

उक्त श्लोक नाममालाके अन्तमें लिखा मिलता है। भले ही यह स्वयं धनंजयका न हो परन्तु इसमें जो बात कही गई है, वह विल्कुल ठीक जान पड़ती है।

द्विसन्धाने निपुणतां स तां चक्रे धनंजयः।
यया जातं फलं तस्य सतां चक्रे धनं जयः॥

अर्थात् धनंजयने (कविने और अर्जुनने) द्विसन्धानमें (इस नामके काव्यमें और दोहरे निशाने लगानेमें) जो निपुणता प्राप्त की, उससे उन्हें (कविको और अर्जुनको) सज्जनोंके समूहमें धन और जयरूप फल प्राप्त हुआ।

उक्त पद्य काव्यमीमांसा, कर्पूरमंजरी, वालरामायण आदि ग्रन्थोंके कर्त्ता महाकवि राजशेखरका है[2]।

अनेकभेदसंधानाः खनंतो हृदये मुहुः।
वाणा धनंजयोन्मुक्ताः कर्णस्येव प्रियाः कथम्॥

---

१ देखो, जैनहितैषी भाग १२, अक १, पृ० ८७-९०

२ राजशेखरने प्राचीन कवियोंकी प्रशंसामें जो पद्य लिखे थे, वे सूक्तिमुक्तावली और सुभाषितहारावलीमें संगृहीत हैं। उनमेंसे यह एक है।

अर्थात् अनेक ( दो ) प्रकारके सन्धान ( निशाना और अर्थ ) वाले और हृदयमें बारंवार चुभनेवाले धनंजय ( अर्जुन और धनंजय कवि ) के वाण ( और शब्द ) कर्णको ( कुन्तीपुत्र कर्णको और कानोंको ) प्रिय कैसे होंगे ?

पूर्वोक्त पद्य वादिराजने अपने पार्श्वनाथचरित काव्यके प्रारम्भमें लिखा है[1] ।

## कविका समय

धनंजयने स्वयं अपने समयका कोई निर्देश नही किया है; परन्तु नीचे लिखे प्रमाणोंसे उनके समयपर कुछ प्रकाश पड़ता है।

१ ऊपर जिन कवियोंके प्रशंसापरक पद्य उद्धृत किये गये हैं उनमेंसे वादिराजने अपना पार्श्वचरित वि० सं० १०८२ में समाप्त किया था और राजशेखर प्रतीहारराजा महेन्द्रपालदेवके उपाध्याय थे। महेन्द्रपालका समय वि० सं० ९६० के लगभग है अतएव वे इनसे भी पहले हुए हैं।

२ अभी अभी एक नया प्रमाण मिला है और वह यह कि जिनसेनके गुरु वीरसेनने अपनी धवला टीका ( पृ० ३८७ ) में जो वि० सं० ८७३[2] में समाप्त हुई थी धनंजयकी अनेकार्थनाममालाका नीचे लिखा श्लोक प्रमाणस्वरूप उद्धृत किया है—

हेतावेवं प्रकाराद्यैः व्यवच्छेदे विपर्यये।
प्रादुर्भावे समाप्ते च इति शब्दं विदुर्बुधाः ॥ ४०

इससे यह विश्वासके साथ कहा जा सकता है कि धनंजय विक्रमकी नौवी शताब्दिके पूर्वार्धके बादके तो नहीं है और यदि नाममालाका 'प्रमाणमकलंकस्य' आदि पद्य स्वयं उनका लिखा हुआ है तो वे अकलंकसे कुछ बादके हैं। पं० महेन्द्रकुमारजी शास्त्रीने अकलंकका काल वि० सं० ७९७ से ८३७ तक निश्चित किया है। अर्थात् विक्रमकी आठवी शताब्दिके अन्तिम चरणसे नवीं शताब्दिके पूर्वार्ध तक उनका समय समझना चाहिए।

---

१ भोजदेवके समकालीन प्रभाचन्द्रने भी अपने प्रमेयकमलमार्तण्डमें द्विसन्धान काव्यका उल्लेख किया है।

२ देखो, षट्खण्डागमकी प्रस्तावना पृ० ६२

जिनसेन प्रथम और द्वितीय दोनोंने अपने हरिवंश और आदिपुराणमें पुरा कवियोंकी स्तुतिके प्रसंगमें इस महाकविका उल्लेख नहीं किया, इसका कारण समझमें नहीं आया। पर वे उनसे परिचित अवश्य थे[1]।

---

१ जिनसेनके आदिपुराणके पर्व ४३ का सातवाँ श्लोक विषापहारके दूसरे पद्यकी छाया जान पड़ता है, अतएव यह कहा जा सकता है कि वे धनंजयकी रचनाओंसे परिचित थे—

युगभार वहन्नेकश्चिर धर्मरथं पृथुम्।
व्रतशीलगुणापूर्णं चित्रं वर्तयतिस्म यः॥ ७-आ० पु०, पर्व ४३
पैररचिन्त्यं युगभारमेकं स्तोतुं वहन्योगिभिरप्यशक्यः।
स्तुतोऽद्यमे सौ वृषभो न भानोः किमप्रवेशे विशति प्रदीपः॥ विषा०

और इसी तरह सोमदेवके यशस्तिलक (उत्तरार्ध पृ० २७९) का पद्य विषापहारके १२ वें पद्यकी छाया है—

प्रेर्यते कर्मजीवेन जीवः प्रेर्येत कर्मणा।
एतयोः प्रेरको नान्यो नौनाविकविमानयोः॥ यशस्तिलक०
कर्मस्थितिं जन्तुरनेकभूमिं नयत्यमुं सा च परस्परस्य।
त्वं नेतृभावं हि तयोर्भवाब्धौ जिनेन्द्र नौनाविकयोरिवाख्यः॥ १२ विषा०

# जिनसेनका हरिवंश

दिगम्बर सम्प्रदायके संस्कृत कथासाहित्यमें हरिवंशचरित या हरिवंशपुराण समयकी दृष्टिसे तीसरा कथा-ग्रन्थ है। पहला रविषेणाचार्यका पद्मचरित, दूसरा जटासिंहनन्दिका वरांगचरित्र और तीसरा यह।

महासेनकी सुलोचना-कथाका और कुछ अन्य ग्रन्थोंका भी हरिवंशमें उल्लेख है परन्तु वे अभी तक अनुपलब्ध हैं।

इसका ग्रन्थ-परिमाण बारह हजार श्लोक है और इसमें ६६ सर्ग हैं।[1] अधिकांश सर्ग अनुष्टुप् छन्दमें हैं। कुछ सर्गोंमें द्रुतविलम्बित, वसंततिलका, शार्दूल आदिका भी उपयोग किया गया है। बाईसवें तीर्थंकर नेमिनाथके हरिवंशका चरित लिखना ही इसका मुख्य उद्देश्य है परन्तु गौण रूपसे सभी शलाका-पुरुषोंका चरित कीर्तन किया गया है। इसके सिवाय चौथेसे सातवें सर्ग एक ऊर्ध्व, मध्य अधोलोकोंका वर्णन और अजीव आदि द्रव्योंका स्वरूप बतलाया गया है।

हरिवंशकी रचनाके समय तक जिनसेनका आदिपुराण नहीं बना था और गुणभद्रका उत्तरपुराण तो हरिवंशसे लगभग ६०–६५ वर्ष बाद निर्मित हुआ है, इसलिए यह ग्रन्थ उनके अनुकरणपर या उनके आधारपर तो लिखा हुआ हो नहीं सकता, परन्तु ऐसा मालूम होता है कि जिनसेन और गुणभद्रके समान इनके समक्ष भी कविपरमेश्वर या कविपरमेष्ठीका 'वागर्थसंग्रह' पुराण रहा होगा। भले ही वह संक्षिप्त हो और उसमें इतना विस्तार न हो।

उद्योतनसूरिने (वि० सं० ८३५) अपनी कुवलयमालामे रविषेणके पद्मचरित और जटा-सिंहनन्दिके वरांगचरितकी जिस तरह स्तुति की है, उसी तरह हरिवंशकी भी—

> बुहयणसहस्सदइयं हरिवंसुप्पत्तिकारयं पढमं।
> वंदामि वंदियं पि हु हरिवंसं चेव विमलपयं॥ ३८॥

अर्थात् मैं हजारों बुधजनोंके प्रिय हरिवंशोत्पत्तिकारक, प्रथम वंदनीय और

१ इसकी चर्चा 'पद्मचरित और पउमचरिय' शीर्षक लेखमें की जा चुकी है।

विमलपद हरिवंशकी वन्दना करता हूँ। इसमें जो विशेषण दिये हैं वे हरिवंश और विमलपद ( विमलसूरिके चरण अथवा विमल हैं पद जिसके ऐसा ग्रंथ ) दोनोंपर घटित होते हैं।

विमलसूरिका यह हरिवंश अभीतक अप्राप्य है। इसके मिलनेपर जिनसेनके हरिवंशका मूल क्या है, इसपर बहुत कुछ प्रकाश पड़नेकी संभावना है। आश्चर्य नहीं जो पद्मचरितके समान यह भी विमलसूरिके प्राकृत हरिवंशकी छाया लेकर ही बनाया गया हो।

## पुन्नाट संघ

इस ग्रन्थके कर्त्ता जिनसेन पुन्नाट संघके आचार्य थे और वे स्पष्ट ही आदि-पुराणादिके कर्त्ता जिनसेनसे भिन्न हैं[1]। इनके गुरुका नाम कीर्तिषेण और दादा गुरुका नाम जिनसेन था, जब कि दूसरे जिनसेनके गुरु वीरसेन और दादा गुरु आर्यनंदि थे।

पुन्नाट कर्नाटकका प्राचीन नाम है। हरिषेणने अपने कथाकोशमें लिखा है कि भद्रबाहु स्वामीके आज्ञानुसार उनका सारा संघ चन्द्रगुप्त या विशाखाचार्यके साथ दक्षिणापथके पुन्नाट देशमें गया[2]। दक्षिणापथका यह पुन्नाट कर्नाटक ही है। कन्नड़-साहित्यमें भी पुन्नाट राज्यके उल्लेख मिलते हैं। प्रसिद्ध भूगोलवेत्ता टालेमीने इसका 'पोन्नट' नामसे उल्लेख किया है। इस देशके मुनि-संघका नाम पुन्नाट संघ था। संघोंके नाम प्रायः देशों और स्थानोंके ही नामसे पड़े हैं। श्रवणबेलगोलके १९४ नं० के शिलालेखमें जो श० सं० ६२२ के लगभगका है एक 'कित्तूर' नामके संघका उल्लेख है। कित्तूर या कीर्तिपुर पुन्नाटकी पुरानी राजधानी थी जो इस समय मैसूरके 'होग्गडेवन्कोटे' ताल्लुकेमें है। सो यह कित्तूर संघ या तो पुन्नाट संघका ही नामान्तर होगा और या उसकी एक शाखा।

## ग्रन्थकर्त्ताके समय तककी अविच्छिन्न गुरुपरम्परा

हरिवंशके छयासठवें सर्गमें महावीर भगवानसे लेकर लोहाचार्य तककी वही

---

१ स्व० डा० पाठक, टी० एस० कुप्पूस्वामी शास्त्री आदि विद्वानोंने पहले नाम-साम्य और समय-साम्यके कारण दोनोंको एक ही समझ लिया था।

२ अनेन सह संघोऽपि समस्तो गुरुवाक्यतः।
दक्षिणापथदेशस्थपुन्नाटविषयं ययौ॥ ४२—भद्रबाहुकथा

आचार्य-परम्परा दी है, जो श्रुतावतार आदि अन्य ग्रन्थोंमें मिलती है—अर्थात् ६२ वर्षमें तीन केवली ( गौतम, सुधर्मा, जम्बू, ), १०० वर्षमें पाँच श्रुतकेवली ( विष्णु, नन्दिमित्र, अपराजित, गोवर्द्धन, भद्रबाहु ), १८२ वर्षमें ग्यारह दशपूर्वके पाठी ( विशाख, प्रोष्ठिल, क्षत्रिय, जय, नाग, सिद्धार्थ, धृतिसेन, विजय, बुद्धिल, गंगदेव, धर्मसेन ), २२० वर्षमें पाँच ग्यारह अंगधारी ( नक्षत्र, जयपाल, पाण्डु, ध्रुवसेन, कंस ), और फिर ११८ वर्षमें सुभद्र, जयभद्र, यशोबाहु और लोहार्य ये चार आचाराङ्गधारी हुए, अर्थात् वीरनिर्वाणसे ६८३ वर्ष बाद तक वे सब आचार्य हो चुके। उनके बाद नीचे लिखी परम्परा चली—

विनयधर, श्रुतिगुप्त, ऋषिगुप्त, शिवगुप्त ( जिन्होने कि अपने गुणोंसे अर्हद्वलिपद प्राप्त किया ), मन्दरार्य, मित्रवीर, बलदेव, बलमित्र, सिंहबल, वीरवित्, पद्मसेन व्याघ्रहस्ति, नागहस्ति, जितदण्ड, नन्दिषेण, दीपसेन, धरसेन, धर्मसेन, सिंहसेन, नन्दिषेण, ईश्वरसेन, नन्दिषेण, अभयसेन, सिद्धसेन, अभयसेन, भीमसेन, जिनसेन, शान्तिषेण, जयसेन, अमितसेन ( पुन्नाटगणके अगुआ और सौ वर्ष तक जीनेवाले ), इनके बडे गुरुभाई कीर्तिषेण और फिर उनके शिष्य जिनसेन ( ग्रन्थकर्ता )।

इसमें अमितसेनको पुन्नाटसघका अग्रणी ( आगे जानेवाले ) बतलाया है, जिससे ऐसा मालूम होता है कि ये अमितसेन ही पुन्नाटदेशको छोड़कर सबसे पहले उत्तरकी तरफ बढ़े होंगे और पूर्ववर्ती जयसेन गुरुतक यह सघ पुन्नाटमें ही विचरण करता रहा होगा। अर्थात् जिनसेनसे ५०–६० वर्ष पहले ही काठियावाड़में इस संघका प्रवेश हुआ होगा।

इनमेसे प्रारम्भके चार तो वही मालूम होते हैं जिन्हें इन्द्रनन्दिने आपने श्रुतावतारमें अगपूर्वके एक देशको धारण करनेवाले आरातीय मुनि कहा है और जिनके नाम विनयधर, श्रीधर, शिवदत्त और अर्हद्दत्त हैं। विनयंधर और विनयधरमें तो कोई फर्क ही नही है। शिवदत्त और शिवगुप्त भी एक हो सकते हैं। 'गुप्त' का प्राकृतरूप 'गुत्त' भ्रमवश दत्त भी हो सकता है। बीचके दो नाम शंकास्पद हैं। 'महातपोभृद्विनयंधरः श्रुतामृषिश्रुतिं गुप्तपदादिकां दधत्' इस चरणका ठीक अर्थ[1] नहीं बैठता, शायद कुछ अशुद्ध है। श्रुतिगुप्त और ऋषिगुप्तकी जगह

१ इस चरणका अर्थ प० गजाधरलालजी शास्त्रीने 'नयधर ऋषि, गुप्त ऋषि' इतना ही किया है और पुराने वचनिकाकार प० दौलतरामजीने 'नयधर ऋषि, श्रुति ऋषि गुप्ति' किया है।

गुप्तऋषि और गुप्तश्रुति नाम भी शायद हों। यहाँ यह भी खयाल रखना चाहिए कि अक्सर एक ही मुनिके दो नाम भी होते हैं, जैसे कि लोहार्यका दूसरा नाम सुधर्मा भी है।

इसमें शिवगुप्तका ही दूसरा नाम अर्हद्बलि है और ग्रन्थान्तरोंमें शायद इन्हीं अर्हद्बलिको संघोंका प्रारम्भकर्त्ता बतलाया है। अर्थात् इनके बाद ही मुनिसंघ जुदा जुदा नामोंसे अभिहित होने लगे।

वीर-निर्वाणकी वर्तमान काल-गणनाके अनुसार वि० सं० २१३ तक लोहार्यका अस्तित्व-समय है और उसके बाद जिनसेनका समय वि० सं० ८४० है, अर्थात् दोनोंके बीचमें यह जो ६२७ वर्षका अन्तर है जिनसेनने उसी बीचके उपर्युक्त २९–३० आचार्य बतलाये हैं। यदि प्रत्येक आचार्यका समय इक्कीस बाईस वर्ष गिना जाय तो यह अन्तर लगभग ठीक बैठ जाता है।

वीर-निर्वाणसे लोहार्य तक अट्ठाईस आचार्य बतलाये गये हैं और उन सबका संयुक्त काल ६८३ वर्ष, अर्थात् प्रत्येक आचार्यके कालकी औसत २४ वर्षके लगभग पड़ती है, और इस तरह दोनों कालोंकी औसत भी लगभग समान बैठ जाती है।

इस विवरणसे अब हम इस नतीजेपर पहुँचते हैं कि वीर-निर्वाणके बादसे विक्रम संवत् ८४० तककी एक अविच्छिन्न—अखण्ड गुरु-परम्परा—इस ग्रन्थमें सुरक्षित है, जो कि अन्य किसी ग्रन्थमें नहीं देखी गई और इस दृष्टिसे यह ग्रन्थ बहुत महत्त्वका है। अवश्य ही यह आरातीय मुनियोंके बादकी एक शाखाकी ही परम्परा होगी जो आगे चलकर पुन्नाट संघके रूपमें प्रसिद्ध हुई। अन्य संघोंकी वीर नि० सं० ६८३ के बादकी परम्परायें जान पड़ता है कि नष्ट हो चुकीं।

## ग्रन्थका रचना-स्थान

हरिवंशपुराणकी रचना वर्द्धमानपुरमें हुई है और इसी तरह हरिषेणने उससे १४८ वर्ष बाद अपने कथाकोशको भी वर्द्धमानपुरमें ही बनाकर समाप्त किया है। जिनसेनने वर्द्धमानपुरको ‘कल्याणैः परिवर्द्धमान-विपुलश्री-’ और हरिषेणने ‘कार्त्तस्वरापूर्णजनाधिवास’ कहा है। ‘कल्याण’ और ‘कार्त्तस्वर’ ये दोनों शब्द सुवर्ण या सोनेके वाचक हैं। सुवर्णके अर्थमें कल्याण शब्द

संस्कृत कोशोंमें तो मिलता है पर वाङ्मयमें विशेष व्यवहृत नहीं है। हाँ, भावदेव-कृत पार्श्वनाथचरित आदि जैन संस्कृत ग्रन्थोंमें इसका व्यवहार किया गया है। जिनसेनने भी उसी अर्थमें इसका उपयोग किया है। अर्थात् दोनोंके ही कथनानुसार वर्द्धमानपुरके निवासियोंके पास सोनेकी विपुलता थी, वह बहुत धनसम्पन्न नगर था और दोनों ही ग्रन्थकर्त्ता पुन्नाट संघके हैं, इसलिए दोनों ग्रन्थोंकी रचना एक ही स्थानमें हुई है, इसमें सन्देह नहीं रहता[१]।

चूँकि पुन्नाट और कर्नाटक पर्यायवाची हैं, इसलिए हमने पहले अनुमान किया था कि वर्द्धमानपुर कर्नाटक प्रान्तमें ही कहींपर होगा; परन्तु अभी कुछ समय पहले जब मेरे मित्र डा० ए० एन० उपाध्येने हरिषेणके कथाकोशकी चर्चाके सिलसिलेमें सुझाया कि वर्द्धमानपुर सौराष्ट्रका प्रसिद्ध शहर 'बढवाण' मालूम होता है, और उसके बाद जब हमने हरिवंशमें बतलाई हुई उस समयकी भौगोलिक स्थितिपर विचार किया, तब निश्चय हो गया कि बढ़वाण ही वर्द्धमानपुर है।

हरिवंशके अन्तिम सर्गके ५२ वें पद्यका अभिप्राय यह है कि शकसंवत् ७०५ में जब कि उत्तर दिशाकी इन्द्रायुध, दक्षिणकी कृष्णका पुत्र श्री वल्लभ, पूर्वकी अवन्तिराज वत्सराज और पश्चिमकी–सोरोंके अधिमंडल सौराष्ट्रकी—वीर जयवराह रक्षा करता था, तब इस ग्रन्थकी रचना हुई।

जब सौराष्ट्रके बढ़वाणको ही रचना-स्थान माना जायगा, तभी उक्त चारों दिशाओंके राजाओंका मेल ठीक बैठ सकेगा, अन्यथा नहीं। देखिए—

१ **इन्द्रायुध**—स्व० ओझाजीने लिखा है कि इन्द्रायुध और चक्रायुध किस वंशके थे, यह ज्ञात नहीं हुआ, परन्तु संभव है कि वे राठोड़ हों। परन्तु स्व० चिन्तामणि विनायक वैद्यके अनुसार इन्द्रायुध भण्डि कुलका था और उक्त

---

१ आगे 'हरिषेणका कथाकोश' लेखमें बतलाया है कि उस समय विनायकपाल नामका जो राजा था, वह भी सौराष्ट्रका ही था।

२ डा० हीरालालजीने अपने एक लेखमें (इंडियन कल्चर, अप्रैल १९४५) मे धार राज्यके बदनावर स्थानको वर्द्धमानपुर अनुमान किया है क्योंकि बदनावरमें 'वर्द्धमान-पुरान्वय' के मुनियोंके अनेक लेख उपलब्ध हैं। परन्तु इससे तो इतना ही मालूम होता है कि वे मुनि उस अन्वयके थे जो वर्द्धमानपुर या वढवाणसे चलकर बदनावर पहुँचा था। जिस तरह पुन्नाटसे वढवाण आकर जिनसेनका मुनिसंघ पुन्नाटान्वयी हुआ।

वंशको वर्म वंश भी कहते थे[1]। इसके पुत्र चक्रायुधको परास्त करके प्रतिहारवंशी राजा वत्सराजके पुत्र नागभट दूसरेने जिसका कि राज्यकाल विन्सेट स्मिथके अनुसार वि० सं० ८५७–८८२ है कन्नौजका साम्राज्य उससे छीना था[2]। बढ़वाणके उत्तरमें मारवाड़का प्रदेश पड़ता है। इसका अर्थ यह हुआ कि कन्नौजसे लेकर मारवाड़ तक इन्द्रायुधका राज्य फैला हुआ था।

२ **श्रीवल्लभ**—यह दक्षिणके राष्ट्रकूट वंशके राजा कृष्ण (प्रथम) का पुत्र था। इसका प्रसिद्ध नाम गोविन्द (द्वितीय) था। कावीमे मिले हुए ताम्रपटमें[3] इसे गोविन्द न लिखकर वल्लभ ही लिखा है, अतएव इस विषयमें सन्देह नहीं रहा कि यह गोविन्द द्वितीय ही था और वर्द्धमानपुरकी दक्षिण दिशामें उसीका राज्य था। कावी भी बढ़वाणके प्रायः दक्षिणमें है। श० सं० ६९२ (वि० स० ८२७) का अर्थात् हरिवंशकी रचनाके १३ वर्ष पहलेका उसका एक ताम्रपत्र[4] भी मिला है।

३ **अवन्तिभूभृत् वत्सराज**—यह प्रतिहारवंशका राजा था और उस नागावलोक या नागभट दूसरेका पिता था जिसने चक्रायुद्धको परास्त किया था।

वत्सराजने गौड़ और बंगालके राजाओंको जीता था और उनसे दो श्वेत छत्र छीन लिये थे। आगे इन्ही छत्रोंको राष्ट्रकूट गोविन्द (द्वि०) या श्रीवल्लभके छोटे भाई ध्रुवराजने चढ़ाई करके उससे छीन लिया था और उसे मारवाड़की अगम्य रेतीली भूमिकी तरफ भागनेको मजबूर किया था। ओझाजीने लिखा है कि उक्त वत्सराजने मालवेके राजापर चढ़ाई की और मालव-राजको बचानेके लिए ध्रुवराज उसपर चढ़ दौड़ा। ७०५ में तो मालवा वत्सराजके ही अधिकारमें था। क्योंकि ध्रुवराजका राज्यारोहण-काल श० सं० ७०७ के लगभग अनुमान किया गया है, उसके पहले ७०५ में तो गोविन्द द्वि० (श्रीवल्लभ) ही राजा था और इसलिए उसके बाद ही ध्रुवराजकी उक्त चढ़ाई हुई होगी।

उद्योतनसूरिने अपनी 'कुवलयमाला' नामक प्राकृत-कथा जावालिपुर या जालोर (मारवाड़) में जब श० सं० ७०० के समाप्त होनेमें एक दिन

---

१ देखो, सी० वी० वैद्यका 'हिन्दू भारतका उत्कर्ष' पृ० १७५।

२ म० म० ओझाजीके अनुसार नागभटका समय वि० सं० ८७२ से ८९० हैं।

३ इण्डियन एण्टिक्वेरी जिल्द ५, पृ० १४६।

४ एपिग्राफिआ इण्डिका जिल्द ६, पृ० २०९।

वाकी या तव समाप्त की थी[1] और उस समय वहाँ वत्सराजका राज्य था[2]। अर्थात् हरिवंशकी रचनाके समय ( श० ७०५ ) तो ( उत्तर दिशाका ) मारवाड़ इन्द्रायुधके अधिकारमें था और (पूर्वका) मालवा वत्सराजके अधिकारमें[3]। परन्तु इसके पाँच वर्ष पहले ( श० ७०० में ), कुवलय-मालाकी रचनाके समय वत्सराज मारवाड़का अधिकारी था। इससे अनुमान होता है कि उसने मारवाड़से ही आकर मालवेपर अधिकार किया होगा और उसके बाद ध्रुवराजकी चढ़ाई होनेपर वह फिर मारवाडको भाग गया होगा। ७०५ में अवन्ति या मालवेका वह शासक होगा। अवन्ति वढवाणकी पूर्व दिशामें है ही। परन्तु यह पता नहीं लगता कि उस समय अवन्तिका राजा कौन था, जिसकी सहायताके लिए राष्ट्रकूट ध्रुवराज दौड़ा था। ध्रुवराज श० सं० ७०७ के लगभग गद्दीपर बैठा था।

इन सब बातोंसे हरिवंशकी रचनाके समय उत्तरमें इन्द्रायुध, दक्षिणमें श्री वल्लभ और पूर्वमें वत्सराजका राज्य होना ठीक मालूम होता है।

**४ वीर जयवराह**—यह पश्चिममें सौरोंके अधिमण्डलका राजा था। सौरोंके अधिमण्डलका अर्थ हम सौराष्ट्र ही समझते हैं जो काठियावाड़के दक्षिणमें है। सौर लोगोंका राष्ट्र सो सौर-राष्ट्र या सौराष्ट्र। सौराष्ट्रसे बढ़वाण और उससे पश्चिमकी ओरका प्रदेश ही ग्रन्थकर्त्ताको अभीष्ट है। यह राजा किस वंशका था, इसका ठीक पता नहीं चलता। हमारा अनुमान है कि बहुत करके यह चालुक्य वंशका ही कोई राजा होगा और 'वराह' उसको उसी तरह कहा गया होगा जिस तरह कीर्तिवर्मा ( द्वि० ) को 'महा वराह' कहा है। बड़ोदामें गुजरातके राष्ट्रकूट राजा कर्कराजका श० सं० ७३४ का एक ताम्रपत्र[3] मिला है जिसमें राष्ट्रकूट कृष्णके विषयमें कहा है कि उसने कीर्तिवर्मा महावराहको हरिण बना दिया[4]। चौलुक्योंके दानपत्रोंमें उनका राजचिह्न वराह मिलता है, इसीलिए

१ सगकाले वोलीणे वरिसाणसएहिं सत्तहिं गएहिं।
एक दिणेणूणेहिं रइआ अवरह्नवेलाए ॥

२ परभडभिउडीभंगो पणईयणरोहिणीकलाचंदो।
सिरिवच्छरायणामो णरहत्थी पत्थिवो जइआ ॥ —जैनसाहित्यसंशोधक खण्ड ३—

३ इण्डियन एण्टिक्वेरी भाग १२, पृ० १५९।

४ यो युद्धकण्डूतिगृहीतमुच्चैः शौर्योष्मसंदीपितमापतन्तम्।
महावराहं हरिणीचकार प्राज्यप्रभावः खलु राजसिंहः ॥

कविने कीर्तिवर्माको महा-वराह कहा है। धराश्रय भी वराहका पर्यायवाची है। इसलिए और भी कई चौलुक्य राजाओंके नामके साथ यह धराश्रय पद विशेषणके रूपमें जुड़ा हुआ मिलता है। जैसे गुजरातके चौलुक्योंकी दूसरी शाखाके स्थापन-कर्त्ता जयसिंह धराश्रय, तीसरी शाखाके मूल पुरुष जयसिंह धराश्रय (द्वि०), और उनके पुत्र शीलादित्य धराश्रय[१]।

राष्ट्रकूटोंसे पहले चौलुक्य सार्व-भौम राजा थे और काठियावाड़पर भी उनका अधिकार था। उनसे यह सार्वभौमत्व श० स० ६७५ के लगभग राष्ट्रकूटोंने छीना था, इसलिए बहुत सम्भव यही है कि हरिवंशके रचना-कालमें सौराष्ट्रपर चौलुक्य वंशकी ही किसी शाखाका अधिकार हो और उसीको जयवराह लिखा हो। पूरा नाम शायद जयसिंह हो और वराह विशेषण। राठोड़ोंका वह सामन्त भी हो सकता है और स्वतंत्र भी।

प्रतीहार राजा महीपालके समयका एक दान-पत्र हड्डाला गाँव (काठियावाड़) से श० सं० ८३६ का मिला है। उससे मालूम होता है उस समय बढ़वाणमें धरणीवराहका अधिकार था जो चावड़ावंशका था और प्रतिहारोंका करद राजा था। इससे एक संभावना यह भी है कि उक्त धरणीवराहका ही कोई ४–६ पीढ़ी पहलेका पूर्वज उक्त जयवराह हो।

## बढ़वाणमें ही हरिषेणका कथाकोश

जैसा कि पहले भी कहा जा चुका है पूर्वोक्त वर्द्धमानपुर या बढ़वाणमें ही हरिषेण नामके एक और विद्वान् हुए हैं जिन्होंने श० सं० ८५३ (वि० सं० ९८९) में अर्थात् हरिवंशकी रचनाके १४८ वर्ष बाद 'कथाकोश' नामक ग्रन्थकी रचना की और ये भी उसी पुन्नाट संघके थे जिसमें कि जिनसेन हुए हैं। हरिषेणने अपने गुरु भरतसेन, उनके गुरु श्रीहरिषेण और उनके गुरु मौनि भट्टारक तकका उल्लेख किया है। यदि एक एक गुरुका समय पचीस तीस तीस वर्ष गिन लिया जाय, तो अनुमानसे हरिवंशकर्त्ता जिनसेन मौनि भट्टारकके गुरुके गुरु हो सकते हैं या एकाध पीढ़ी और पहलेके। यदि जिनसेन और मौनि भट्टारकके बीचके एक दो आचार्योंका नाम और कहींसे मालूम हो जाय तो फिर

१ देखो महाराष्ट्रीय ज्ञानकोश जिल्द १३, पृ० ७३-७४

२ देखो इण्डियन एण्टिक्वेरी जि० १२, पृ० १९३-९४

इन ग्रन्थोंसे वीर-निर्वाणसे श० सं० ८५३ तककी अर्थात् १४५८ वर्षकी एक अविच्छिन्न गुरुपरम्परा तैयार हो सकती है।

जिनसेन अपने गुरु कीर्तिषेणके भाई अमितसेनको जो सौ वर्षतक जीवित रहे थे खास तौरसे 'पवित्रपुन्नाटगणाग्रणी' कहा है, जो यह ध्वनित करता है कि शायद पहले पहल वे ही काठियावाड़में अपने संघसहित आये हों।

## पुन्नाट संघ काठियाबाड़में

यों तो मुनिजन दूर दूर तक सर्वत्र ही विहार करते रहते हैं परन्तु पुन्नाट संघका सुदूर कर्नाटकसे चलकर काठियावाड़में पहुँचना और वहाँ लगभग दो सौ वर्षतक रहना एक असाधारण बात है। इसका सम्बन्ध दक्षिणके चौलुक्य और राष्ट्रकूट राजाओंसे ही जान पड़ता है जिनका शासन काठियावाड़ और गुजरातमें बहुत समय तक रहा है और जिन राजवंशोंकी जैनधर्मपर विशेष कृपा रही है। अनेक चालुक्य और राष्ट्रकूट राजाओं तथा उनके माण्डलिकोंने जैनमुनियोंको दान दिये हैं और उनका आदर किया है। उनके बहुतसे अमात्य, मंत्री, सेनापति आदि तो जैनधर्मके उपासक तक रहे हैं। ऐसी दशामें यह स्वाभाविक है कि पुन्नाटसंघके कुछ मुनि उन लोगोंकी प्रार्थना या आग्रहसे सुदूर काठियावाड़तक आ पहुँचें। हरिषेणके बाद और कब तक काठिबाड़में पुन्नाट संघ रहा, इसका कोई पता नहीं।

जिनसेनने अपने ग्रन्थकी रचनाका समय शक संवतमें दिया है और हरिषेणने संवत्के साथ विक्रम संवत् भी दिया है। उत्तरभारत, गुजरात, मालवा आदिमें विक्रम संवत्का और दक्षिणमें शक संवत्का चलन रहा है। जिनसेनको दक्षिणसे आये हुए एक दो पीढ़ियाँ ही बीती थीं इसलिए उन्होंने अपने ग्रन्थमें श० सं० का ही उपयोग किया, परन्तु हरिषेणको काठियाबाड़में कई पीढ़ियाँ बीत गई थीं, इसलिए उन्होंने वहाँकी पद्धतिके अनुसार साथमें वि० सं० देना भी उचित समझा।

## नन्नराज-वसति

वर्द्धमानपुरकी नन्नराज-वसतिमें अर्थात् नन्नराजके बनवाये हुए या उसके नामसे उसके किसी वंशधरके बनवाये हुए जैनमन्दिरमें हरिवंशपुराण लिखा गया था। यह नन्नराज नाम भी कर्नाटकवालोंके सम्बन्धका आभास देता है और ये राष्ट्रकूट वंशके ही कोई राजपुरुष जान पड़ते हैं। इस नामको धारण करनेवाले

१ देखो छ्यासठवें सर्गका ५२ वाँ पद्य।

कुछ राष्ट्रकूट राजा हुए भी हैं। [१] राष्ट्रकूट राजाओंके प्रसिद्ध नामोंके सिवाय घरू नाम कुछ और ही हुआ करते थे, जैसे कन्न, कन्नर, अण्ण, बोद्दण, तुडिगु, बद्दिग आदि। यह नन्न नाम भी ऐसा ही है।

पुन्नाटसंघका इन दो ग्रन्थोंके सिवाय अभीतक और कहीं भी कोई उल्लेख नहीं मिला है; यहाँ तक कि जिस कर्नाटक प्रान्तका यह संघ था वहाँके भी किसी शिलालेख आदिमें भी नहीं और यह एक आश्चर्यकी बात है। जान पड़ता है कि पुन्नाट (कर्नाटक) से बाहर जानेपर ही यह संघ पुन्नाटसंघ कहलाया जिस तरह कि आजकल जब कोई एक स्थानको छोड़कर दूसरे स्थानमें जा रहता है, तब वह अपने पूर्वस्थानवाला कहलाने लगता है।

जिनसेनने अपने समीपवर्ती गिरिनारकी सिंहवाहिनी या अम्बादेवीका उल्लेख किया है और उसे विघ्नोंका नाश करनेवाली शासनदेवी बतलाया है [२]। अर्थात् उस समय भी गिरिनारपर अम्बादेवीका मन्दिर रहा होगा। हरिवंशके अन्तिम सर्गमें वीर भगवानके व्याहकी बात है [३] जो दिगम्बर सम्प्रदायके अन्य किसी ग्रन्थमें नहीं देखी जाती। वह मान्यता किसी अन्य सम्प्रदायकी मालूम होती है और शायद उस सम्प्रदायके ही किसी ग्रन्थसे ली गई है।

दोस्तटिका नामक स्थानको प्रजाने शान्तिनाथके मन्दिरमें इस ग्रन्थकी पूजा की थी। इस स्थानकी खोज करते हुए मालूम हुआ कि बढवाणसे गिरिनारको जाते हुए रास्तेमें 'दोत्तडि' नामक स्थान है।

---

१ मुलताई (बेतूल म० प्र०) में राष्ट्रकूटोंकी जो दो प्रशस्तियाँ मिली हैं उनमें दुर्गराज, गोविन्दराज, स्वामिकराज और नन्नराज नामके चार राष्ट्रकूट राजाओंके नाम दिये। सौन्दत्तिके राष्ट्रकूटोंकी दूसरी शाखाके भी एक राजाका नाम नन्न था। बुद्ध गयासे राष्ट्रकूटोंका एक लेख मिला है उसमें भी पहले राजाका नाम नन्न है।

ओझाजीने दन्तिवर्माका समय वि० सं० ६५० के आसपास बतलाया है। उसके बाद इन्द्रराज-गोविन्दराज-कर्कराज हुए। कर्कके इन्द्र, ध्रुव, कृष्ण और नन्नराज चार पुत्र हुए। हरिवंश और कथाकोशकी नन्नराज-वसति इन्हीं नन्नराजके नामसे होगी।

२ ग्रहीतचक्राऽप्रतिचक्रदेवता तथोर्जयन्तालयसिंहवाहिनी।
शिवाय यस्मिन्निह सन्निधीयते क्व तत्र विघ्नाः प्रभवन्ति शासने॥ ४४

३ देखो, पर्व ६६ के श्लोक ५-९।

प्राचीन गुर्जर-काव्यसंग्रह (गायकवाड़ सीरीज) में अमुलुकृत चर्चरिका प्रकाशित हुई है, जिसमें एक यात्रीकी गिरिनार-यात्राका वर्णन है। यात्री सधर्मियोके साथ उज्जिल (ऊर्जयन्त) के रास्तेपर चलता है। पहले बढ़वाण पहुँचता है, फिर रंनडुलई, सहजिगपुरको छोड़ते हुए गंगिलपुर पहुँचता है। आगे लखमीधरुको छोड़कर विषम दोत्तड़ि, बहुत-सी नदियाँ और पहाड़ मिलते हैं जिनका ओर छोर नहीं, फिर करिवंदियालको छोड़कर वह अनन्तपुरमें जाकर डेरा डालता है। उसके बाद भालणमें विश्राम करता है जहाँसे ऊँचा गिरिनारपर्वत दिखता है। यह विषम दोत्तड़ि ही दोस्तटिका है।

उस समय मुनि प्रायः जैनमन्दिरोंमें ही रहते होंगे। जिनसेनने अपना यह ग्रन्थ पार्श्वनाथके मन्दिरमें रहते हुए ही निर्माण किया था।

## पूर्ववर्ती विद्वानोंका उल्लेख

जिनसेनने अपने पूर्वके नीचे लिखे ग्रन्थकर्त्ताओं और विद्वानोंका उल्लेख किया है—

**समन्तभद्र**[1]—जीवसिद्धिविधायी और युक्त्यनुशासनके कर्त्ता।

**सिद्धसेन**—सूक्तियोंके कर्त्ता। इन सूक्तियोंसे सिद्धसेनकी द्वात्रिंशतिकाओंका अभिप्राय जान पड़ता है।

**देवनन्दि**,—ऐन्द्र, चान्द्र, जैनेन्द्र, व्याडि आदि व्याकरणोंके पारगामी।

**वज्रसूरि**—देवनन्दि या पूज्यपादके शिष्य वज्रनन्दि। इनके विचारोंको प्रवक्ताओं या गणधर देवोंके समान प्रमाणभूत बतलाया है और उनके किसी ऐसे ग्रन्थकी ओर सकेत किया गया है जिसमें बन्ध और मोक्षका सहेतुक विवेचन है।

**महासेन**—सुलोचना कथाके कर्त्ता।

**रविषेण**—पद्मपुराणके कर्त्ता।

**जटा-सिंहनन्दि**—वरांगचरितके कर्त्ता।

**शान्त**—पूरा नाम शांतिषेण होगा। इनकी उत्प्रेक्षा अलंकारसे युक्त वक्रोक्तियोंकी प्रशंसा की गई है। इनका कोई काव्य-ग्रन्थ होगा।

---

१ जीवसिद्धिविधायीह कृतयुक्त्यनुशासनं।
वच समन्तभद्रस्य वीरस्येव विजृम्भते ॥ २९ ॥
जगत्प्रसिद्धबोधस्य वृषभस्येव निस्तुषा·।
बोधयति सतां बुद्धिं सिद्धसेनस्य सूक्तय ॥ ३० ॥

**विशेषवादि**—इनके किसी ऐसे ग्रन्थकी ओर संकेत है जो गद्यपद्यमय है और जिनकी उक्तियोंमें बहुत विशेषता है। वादिराजने भी अपने पार्श्वनाथ-चरितमें इनका स्मरण किया है और कहा है कि उनकी रचनाको सुनकर अनायास ही पंडितजन विशेषाभ्युदयको प्राप्त कर लेते हैं[1]।

**कुमारसेन गुरु**—जिनका यश प्रभाचन्द्रके समान उज्ज्वल और समुद्र-पर्यन्त विस्तृत है।

**वीरसेन गुरु**—कवियोंके चक्रवर्ती।

**जिनसेनस्वामी**—पार्श्वजिनेन्द्रके गुणोंकी स्तुतिवाले पार्श्वाभ्युदयके कर्त्ता।

**वर्द्धमान-पुराणके** कर्त्ता कोई कवि जिनका नाम नहीं दिया गया।

आगे हरिवंशके प्रारम्भके और अन्तके वे अंश दिये जाते हैं जिनका इस लेखमें उपयोग किया गया है—

इंद्रचंद्रार्कजैनेन्द्रव्याकरणेक्षिणः।
देवस्य देववन्द्यस्य न वन्द्यंते गिरः कथं ॥ ३१ ॥
वज्रसूरेर्विचारिण्यः सहेत्वोर्बन्धमोक्षयोः।
प्रमाणं धर्मशास्त्राणां प्रवक्तृणामिवोक्तयः ॥ ३२ ॥
महासेनस्य मधुरा शीलालंकारधारिणी।
कथा न वर्णिता केन वनितेव सुलोचना ॥ ३३ ॥
कृतपद्मोदयोद्योता प्रत्यहं परिवर्तिता।
मूर्तिः काव्यमयी लोके रवेरिव रवेः प्रिया ॥ ३४ ॥
वराङ्गनेव सर्वाङ्गैर्वराङ्गचरितार्थवाक्।
कस्य नोत्पादयेद्गाढमनुरागं स्वगोचरं ॥ ३५ ॥
शान्तस्यापि च वक्रोक्ती रम्योत्प्रेक्षाबलान्मनः।
कस्य नोद्घाटितेऽन्वर्थे रमणीयेऽनुरंजयेत् ॥ ३६ ॥

---

१ विशेषवादिगीर्गुम्फश्रवणाबद्धबुद्धयः।
अक्लेशादधिगच्छन्ति विशेषाभ्युदयं बुधाः ॥ २९ ॥ पा० च०

२ आदिपुराणके कर्त्ता जिनसेनने भी इन प्रभाचन्द्रका स्मरण किया है—
चन्द्रांशुशुभ्रयशसं प्रभाचन्द्रकविं स्तुवे।
कृत्वा चन्द्रोदयं येन शश्वदाह्लादितं जगत् ॥

योऽशेषोक्तिविशेषेषु विशेषः पद्यगद्ययोः ।
विशेषवादिता तस्य विशेषत्रयवादिनः ॥ ३७ ॥
आकूपारं यशो लोके प्रभाचन्द्रोदयोज्ज्वलम् ।
गुरोः कुमारसेनस्य विचरत्यजितात्मकम् ॥ ३८ ॥
जितात्मपरलोकस्य कवीनां चक्रवर्तिनः ।
वीरसेनगुरोः कीर्तिरकलंकावभासते ॥ ३९ ॥
यामिताभ्युदये पार्श्वजिनेन्द्रगुणसंस्तुतिः ।
स्वामिनो जिनसेनस्य कीर्तिः संकीर्तयत्यसौ ॥ ४० ॥ —प्रथम सर्ग

वर्द्धमानपुराणोद्यदादित्योक्तिगभस्तयः ।
प्रस्फुरन्ति गिरीशान्तःस्फुटस्फटिकभित्तिषु ॥ ४१ ॥

त्रयः क्रमात्केवलिनो जिनात्परे द्विषष्टिवर्षान्तरभाविनोऽभवन् ।
ततः परे पंच समस्तपूर्विणस्तपोधना वर्षशतान्तरे गताः ॥ २२ ॥
त्र्यशीतिके वर्षशतेऽनुरूपयुग्दशैव गीता दशपूर्विणः शते ।
द्वये च विंशेऽङ्गभृतोऽपि पंच शते च साष्टादशके चतुर्मुनिः ॥ २३ ॥
गुरुः सुभद्रो जयभद्रनामा परो यशोबाहुरनन्तरस्ततः
महार्हलोहार्यगुरुश्च ये दधुः प्रसिद्धमाचारमहाङ्गमत्र ते ॥ २४ ॥
महातपोभृद्विनयंधरश्रुतामृषिश्रुतिं गुप्तिपदादिकां दधत् ।
मुनीश्वरोऽन्यः शिवगुप्तसंज्ञको गुणैः स्वमर्हद्बलिरप्यधात्पदम् ॥ २५ ॥
समंदरार्योऽपि च मित्रवीरवि ( वित् ? ) गुरू तथान्यौ बलदेवमित्रकौ ।
विवर्धमानाय त्रिरत्नसंयुतः श्रियान्वितः सिंहबलश्च वीरवित् ॥ २६ ॥
स पद्मसेनो गुणपद्मखंडभृद्गुणाग्रणीर्व्याघ्रपदादिहस्तकः ।
स नागहस्ती जितदंडनामभृत्स नंदिषेणः प्रभुदीपसेनकः ॥ २७ ॥
तपोधनः श्रीधरसेननामकः सुधर्मसेनोऽपि च सिंहसेनकः ।
सुनन्दिषेणेश्वरसेनकौ प्रभू सुनन्दिषेणाभयसेननामकौ ॥ २८ ॥
स सिद्धसेनोऽभयभीमसेनकौ गुरू परौ तौ जिनशान्तिषेणकौ ।
अखंडषट्खंडमखंडितस्थितिः समस्तसिद्धान्तमधत्त योऽर्थतः ॥ २९ ॥
दधार कर्मप्रकृतिं च श्रुतिं च यो जिताक्षवृत्तिर्जयसेनसद्गुरुः ।
प्रसिद्धवैयाकरणप्रभाववानशेषराद्धान्तसमुद्रपारगः ॥ ३० ॥

तदीयशिष्योऽमितसेनसद्गुरुः पवित्रपुन्नाटगणाग्रणी गणी ।
जिनेन्द्रसच्छासनवत्सलात्मना तपोभृता वर्षशताधिजीविना ॥ ३१ ॥
सुशास्त्रदानेन वदान्यतामुना वदान्यमुख्येन भुवि प्रकाशिता ।
यदग्रजो धर्मसहोदरः शमी समग्रधीर्धर्म इवात्तविग्रहः ॥ ३२ ॥
तपोमयीं कीर्तिमशेषदिक्षु यः क्षिपन्बभौ कीर्तितकीर्तिषेणकः ।
तदग्रशिष्येण शिवाग्रसौख्यभागरिष्टनेमीश्वरभक्तिभाविना ।
स्वशक्तिभाजा जिनसेनसूरिणा धियाल्पयोक्ता हरिवंशपद्धतिः ॥ ३३ ॥

* * * *

शाकेष्वब्दशतेषु सप्तसु दिशं पंचोत्तरेषूत्तरां,
पातीन्द्रायुधनाम्नि कृष्णनृपजे श्रीवल्लभे दक्षिणां ।
पूर्वां श्रीमदवन्तिभूभृति नृपे वत्सादिराजेऽपरां,
सौराणामधिमण्डलं जययुते वीरे वराहेऽवति ॥ ५२ ॥

कल्याणैः परिवर्धमानविपुलःश्रीवर्धमाने पुरे,
श्रीपार्श्वालयनन्नराजवसतौ पर्याप्तशेषः पुरा ।
पश्चाद्दोस्तटिकाप्रजाप्रजनितप्राज्यार्चनावर्चने (?)
शान्तेः शान्तिगृहे जिनस्य रचितो वंशो हरीणामयम् ॥५३॥

व्युत्सृष्टापरसंघसन्ततिबृहत्पुन्नाटसंघान्वये
प्राप्तः श्रीजिनसेनसूरिकविना लाभाय बोधे पुनः ।
दृष्टोऽयं हरिवंशपुण्यचरितश्रीपर्वतः सर्वतो
व्याप्ताशामुखमण्डलः स्थिरतरः स्थेयात्पृथिव्यां चिरम् ॥५४॥

—सर्ग ६६

---

१ अर्थात् वर्द्धमानपुरके पार्श्वनाथ मन्दिरमें यह हरिवंश पहले (पुरा) पर्याप्तशेष हुआ, अर्थात् लगभग पूरा हो गया और उसके बाद शान्तिनाथ जिन (तीर्थंकर) के शान्ति-गृह ('मन्दिर) में जो दोस्तटिका (स्थान) में है और जो वहाँकी प्रजाकी प्राज्य पूजाके द्वारा चमक रहा था, यह हरिवंश समाप्त हुआ ।

# वीरसेन, जिनसेन और गुणभद्र

## पंचस्तूपान्वय और सेनान्वय

ये तीनों महान् लेखक मूलसंघके 'पंच-स्तूप' नामके अन्वयमें हुए हैं जो आगे चलकर सेनान्वय या सेन-संघके नामसे विख्यात हुआ। स्वामी वीरसेन और जिनसेनने तो अपने वंशको पंचस्तूपान्वय ही लिखा है[1] परन्तु गुणभद्रने सेनान्वय लिखा है[2] और जहाँ तक हम जानते हैं वीरसेन जिनसेनके सिवाय उनके बादके अन्य किसी भी आचार्यने किसी ग्रन्थमें पंचस्तूपान्वयका उल्लेख नहीं किया।

जम्बूस्वामीचरितके कर्त्ता पं० राजमल्लने—जो कि मुगल-सम्राट् अकबरके समकालीन हैं—लिखा है कि उस समय मथुरामें ५१५ जीर्णस्तूप मौजूद थे[3] और उनका उद्धार टोडर नामके एक धनिक साहुने अगणित द्रव्य व्यय करके कराया था[4]।

---

१ अज्जज्जणदिसिस्सेणुज्जवकम्मस्स चंदसेणस्स।
तह णत्तुवेण पचत्थूहण्णयभाणुणा मुणिणा ॥ ४ —धवला

यस्तपोदीप्तकिरणैर्भव्याम्भोजानि बोधयन्।
व्यद्योतिष्ट मुनीनेन पचस्तूपान्वयाम्बरे ॥ ५ —ज० ध०

२ श्रीमूलसंघवाराशौ मुनीनामिव सार्चिषाम्।
महापुरुषरत्नाना स्थान सेनान्वयोऽजनि ॥ —उत्तरपुराण प्र०

३ हरिषेण-कथाकोशके 'वैरकुमार-कथानक' में भी (श्लोक १३२) मथुराके पचस्तूपोंका जिक्र है।

४ देखो, मा० जै० ग्रन्थमालाद्वारा प्रकाशित जम्बूस्वामीचरितका प्रथम सर्ग और सम्पादककी भूमिका।

## गुरु-शिष्य-परम्परा

इन आचार्योंकी पूर्व-परम्पराका पता आर्य चन्द्रसेन तक मिलता है, उनसे पूर्वका नहीं। चन्द्रसेनके शिष्य आर्यनन्दि, उनके वीरसेन, वीरसेनके जिनसेन, उनके गुणभद्र और गुणभद्रके लोकसेन।

आत्मानुशासनके टीकाकार प्रभाचन्द्रने लिखा है कि अपने बड़े धर्म-भाई विषय-व्यामुग्धबुद्धि लोकसेनको बोध देनेके लिए यह ग्रन्थ बनाया गया। परन्तु उत्तरपुराणकी प्रशस्तिके अनुसार लोकसेन गुणभद्रके अनेक शिष्योंमें मुख्य शिष्य थे और वे विदितसकलशास्त्र, मुनीश और अविकलवृत्त थे[3]। अतएव टीकाकारका यह कथन ठीक नहीं मालूम होता कि लोकसेन उनके गुरु भाई थे।

---

१ बृहद्धर्मभ्रातुर्लोकसेनस्य विषयव्यामुग्धबुद्धेः सबोधनव्याजेन सर्वसत्त्वोपकारकसन्मार्ग-मुपदर्शयितुकामो गुणभद्रदेवो निर्विघ्नतः शास्त्रपरिसमाप्त्यादिक फलमभिलषन्निष्टदेवताविशेष नमस्कुर्वन्नाह—

२ स्व० टी० एस० कुप्पूस्वामी शास्त्रीने जीवधरचरितकी भूमिकामें लिखा था कि चूडा-मणि-निघटुके कर्त्ता मण्डलपुरुष दक्षिण अर्काट जिलेके तिरुनरुगुड नामक गाँवके रहनेवाले थे और ज्योतिष तथा नीतिशास्त्रके महान् पण्डित गुणभद्रके शिष्य थे। उसकी रचना उन्होंने कृष्णके राज्य-कालमें की थी जो कि उस राष्ट्रकूट अकालवर्षका ही दूसरा नाम है जिसके राज्य-कालमें गुणभद्रका उत्तरपुराण समाप्त हुआ था। इसके आधारसे अपने 'जिनसेन और गुणभद्राचार्य' (विद्वद्रत्नमाला) शीर्षक लेखमें मैंने भी इन मण्डलपुरुषको गुणभद्रका शिष्य लिखा था। परन्तु उसके बाद तामिल विद्वानोंमें इसकी बहुत चर्चा हुई है। उससे पता गला है कि चूडामणिनिघटुमे जिस कृष्णका उल्लेख है वह विजय-नगरका राजा कृष्णदेवार्य है जिसका समय ई० स० १५०९ से १५३० तक है। इसके सिवाय चूडामणि-निघंटुकी भाषा भी बहुत पीछेकी है और उसमें दिवाकर और पिंगलनन्दि नामके जिन कोशोंका उल्लेख है, वे भी इतने पुराने नहीं हैं। अतएव मण्डलपुरुषके गुरु गुणभद्र कोई दूसरे ही गुणभद्र थे, उत्तरपुराणके कर्त्ता नहीं। एक नामके अनेक आचार्य होनेसे इस तरहकी भ्रान्त धारणायें अक्सर हो जाया करती हैं।

३ विदितसकलशास्त्रो लोकसेनो मुनीशः कविरविकलवृत्तस्तस्य शिष्येषु मुख्यः।
सततमिह पुराणे प्राप्य साहाय्यमुच्चैर्गुरुविनयमनैषीन्मान्यतां स्वस्य सद्भिः॥ २८

—उत्तरपु० प्र०

वीरसेनके जिनसेनके सिवाय दशरथ नामके एक शिष्य और थे और गुणभद्रने अपनेको इन दोनोंका ही शिष्य बतलाया है।[1]

वीरसेनके एक और शिष्य विनयसेन नामके भी थे जिनकी प्रेरणासे जिनसेनने पार्श्वाभ्युदय काव्यकी रचना की[2] और दर्शनसारके कर्त्ता देवसेनके कथनानुसार जिनके शिष्य कुमारसेनने आगे चलकर काष्ठासंघकी स्थापना की[3]।

जिनसेनने जयधवला टीकामें श्रीपाल, पद्मसेन, और देवसेन नामके तीन विद्वानोंका उल्लेख और किया है[4]। संभवतः ये भी उनके सधर्मा या गुरुभाई थे। श्रीपालको तो उन्होंने अपनी जयधवला टीकाका संपालक या पोषक कहा है[5] और अपने आदिपुराणमें भी उनकी प्रशंसा की है[6]।

आदिपुराणकी उत्थनिकामें जिनसेनने लिखा है कि तपोलक्ष्मीके जन्मस्थान, श्रुत और प्रशमके निधि, विद्वानोंके अगुए जयसेन गुरु मेरी रक्षा करें[7]। इससे

---

१ स श्रीमान् जिनसेनपूज्यभगवत्पादो जगन्मगलम्।. ८
दशरथगुरुरासीत्तस्य धीमान्सधर्मा .
शिष्य. श्रीगुणभद्रसूरिरनयोरासीज्जगद्विश्रुतः ॥ १४.. उत्तरपुराण प्र०

२ श्रीवीरसेनमुनिपादपयोजभृङ्ग' श्रीमानभूद्विनयसेनमुनिर्गरीयान्।
तच्चोदितेन जिनसेनमुनीश्वरेण काव्यं व्यधायि परिवेष्टितमेघदूतम् ॥—पार्श्वा०

३ आसी कुमारसेणो णदियडे विणयसेणदिक्खयओ..
सो सवणसघवज्झो कुमारसेणो दु समयमिच्छत्तो।
चत्तोवसमो रुद्दो कट्ठ सघ परूवेदि ॥ ३५ ॥

४ सर्वज्ञप्रतिपादितार्थगणभृत्सूत्रानुटीकामिमां
येऽभ्यस्यन्ति बहुश्रुताः श्रुतगुरुं संपूज्य वीरप्रभुम्।
ते नित्योज्ज्वलपद्मसेनपरमाः श्रीदेवसेनार्चिताः
भासन्ते रविचन्द्रभासि सुतप श्रीपालसत्कीर्तय : ॥ ४४ ॥—जयधवला

५ टीका श्रीजयचिह्नितोऽरु धवला सूत्रार्थसद्योतिनी।
स्थेयादारविचन्द्रमुज्ज्वलतप'श्रीपालसपालिता ॥ ४३ ॥—ज० ध०

६ भट्टाकलक-श्रीपाल-पात्रकेसरिणां गुणाः।
विदुषां हृदयारूढा हारायन्तेति निर्मलाः ॥ ५३ ॥—आ० पु०

७ जन्मभूमिस्तपोलक्ष्म्या' श्रुतप्रशमयोर्निधि'।
जयसेनगुरु' पातु बुधवृन्दाग्रणीः स नः ॥ ४०

मालूम होता है कि ये भी वीरसेनके गुरु-भाई होंगे और इसलिए जिनसेनने इनका भी गुरुरूपसे स्मरण किया है।

वीरसेन स्वामीने चित्रकूटमें जाकर एलाचार्यके समीप सिद्धान्त-ग्रन्थोंका अध्ययन किया और तब उन्होंने जयधवला टीका लिखी। अत एव एलाचार्य उनके विद्यागुरु थे। जयधवलामें उन्होंने एक जगह अपनेको एलाचार्यवत्स या एलाचार्यका शिष्य कहा है—" एत्थ एलाइरियवच्छयस्स णिच्छओ।" परन्तु एलाचार्य किसके शिष्य थे और किस अन्वयके थे, इसका कोई उल्लेख नहीं मिला।

## वीरसेन

वीरसेन अपने समयके महान् आचार्य थे। उन्होंने अपनेको सिद्धान्त, छन्द, ज्योतिष, व्याकरण और प्रमाण शास्त्रोंमें निपुण कहा है[1]। जिनसेनने उन्हें वादिमुख्य, लोकवित्, वाग्मी और कविके[2] अतिरिक्त श्रुतकेवलीतुल्य[3] भी बतलाया है और कहा है कि उनकी सर्वार्थगामिनी प्रज्ञाको देखकर बुद्धिमानोंको सर्वज्ञकी सत्तामें कोई शंका नहीं रही। सिद्धान्त-समुद्रके जलमें धोई हुई अपनी शुद्ध बुद्धिसे वे प्रत्येकबुद्धोंके[4] साथ स्पर्धा करते थे[5]। गुणभद्रने उन्हें तमाम वादियोंको त्रस्त करनेवाला[6] और उनके शरीरको ज्ञान और चारित्रकी सामग्रीसे बना हुआ कहा है[7]। पुन्नाटसंघीय जिनसेनने उन्हें कविचक्रवर्ती कहा है[8]।

---

१ सिद्धंत-छंद-जोइस-वायरण-पमाणसत्थणिउणेण।
भट्टारएण टीका लिहिएसा वीरसेणेण ॥ ५ ॥—धवला

२ श्रीवीरसेन इत्यात्त-भट्टारकपृथुप्रथः।
स नः पुनातु पूतात्मा वादिवृन्दारको मुनिः ॥ ५५ ॥
लोकवित्त्वं कवित्वं च स्थितं भट्टारके द्वयं ॥
वाग्मिता वाग्मिनो यस्य वाचा वाचस्पतेरपि ॥ ५६ ॥—आ० पु०

३ यं प्राहुः प्रस्फुरद्बोधदीधितिप्रसरोदयं।
श्रुतकेवलिनं प्राज्ञाः प्रज्ञाश्रमणसत्तमम् ॥ २२ ॥

४ यस्य नैसर्गिकीं प्रज्ञां दृष्ट्वा सर्वार्थगामिनीं।
जाताः सर्वज्ञसद्भावे निरारेका मनीषिणः ॥ २१ ॥

५ प्रसिद्धसिद्धसिद्धान्तवार्धिवार्धौतशुद्धधीः।
सार्द्धं प्रत्येकबुद्धैर्यः स्पर्धते धीद्धबुद्धिभिः ॥ २३ ॥ ज० ध०

६ तत्र वित्रासिताशेषप्रवादिमदवारणः।
वीरसेनाग्रणीर्वीरसेनभट्टारको बभौ ॥ ३

७ ज्ञानचारित्रसामग्रीमग्रहीदिव विग्रहम् ॥ ४—उत्तरपुराण प्र०

८ जितात्मपरलोकस्य कवीनां चक्रवर्तिनः।
वीरसेनगुरोः कीर्तिरकलंकावभासते ॥ ३९—हरिवंश

उनके बनाये हुए तीन ग्रन्थोंका उल्लेख मिलता है जिनमेंसे दो उपलब्ध हैं—

**१ सिद्ध-भूपद्धति-टीका**—उत्तरपुराणकी प्रशस्तिमें गुणभद्रने इस टीकाका उल्लेख किया है और कहा है कि सिद्धभूपद्धति ग्रन्थ पद पदपर विषम या कठिन था। परन्तु इस टीकासे वह भिक्षुओंके लिए अत्यन्त सुगम हो गया।[1]

नामपरसे ऐसा अनुमान होता है कि यह क्षेत्रगणितसम्बन्धी ग्रन्थ होगा और वीरसेन बड़े भारी गणितज्ञ तो थे ही, जैसा कि उनकी धवला टीकासे मालूम होता है। इस लिए उनके द्वारा ऐसी टीकाका लिखा जाना सम्भव है। परन्तु अभी तक यह ग्रन्थ प्राप्त नहीं हुआ और न कहीं इसका उल्लेख ही मिला है।

**२ धवला टीका**—पूर्वोंके अन्तर्गत 'महाकर्मप्रकृति' नामका एक पाहुड़ था जिसमें कृति, वेदना आदि चौबीस अधिकार थे। पुष्पदन्त और भूतबलि मुनिने आचार्य धरसेनके निकट इनका अध्ययन करके आदिके छह अधिकारों या खंडोंपर सूत्ररूपमें रचना की, जिन्हें षट्खण्डागम कहते हैं। उनके नाम हैं जीवस्थान, क्षुद्रकबन्ध, बन्धस्वामित्व, वेदना, वगना और महाबन्ध[2]। धवला टीका इनमेंसे आदिके पाँच खण्डोंकी व्याख्या है। छठे महाबन्ध खण्डके विषयमें वीरसेनने लिखा है कि स्वयं भूतबलिने महाबन्धको विस्तारके साथ लिखा है अतएव उसकी पुनरुक्ति करनेकी जरूरत नहीं मालूम होती। और फिर पूर्वके चौबीस अधिकारोंमेंसे शेषके अठारह अधिकारोंकी संक्षिप्त व्याख्या कर दी है जिनपर भूतबलिके सूत्र नहीं हैं। इस भागको उन्होंने चूलिका कहा है और इसे ही छठा खण्ड मानकर धवलाको भी षट्खण्डागम कहा जाता है। यह पूरा ग्रन्थ ७२ हजार श्लोक प्रमाण प्राकृतसंस्कृतभाषा-मिश्र है।

**जयधवला टीका**—यह आचार्य गुणधरके कषाय-प्राभृत सिद्धान्तकी टीका है और सब मिलाकर ६० हजार श्लोक प्रमाण है। इसके प्रारम्भकी बीस

---

१ सिद्धभूपद्धतिर्यस्य टीकां सवीक्ष्य भिक्षुभिः।
टीक्यते हेलयान्येषा विषमापि पदे पदे ॥ ६— उत्तरपुराण प्र०

२ यह महाबन्ध भूतबलिकृत है और महाधवलके नामसे प्रसिद्ध है। इसके तीन खण्ड भारतीय ज्ञानपीठ काशीसे प्रकाशित हो चुके हैं। मूडबिद्रीमें इसकी जो प्रति है उसके प्रारम्भमें लगभग तीन हजार श्लोकप्रमाण 'सत्कर्मपंजिका' है जो धवलान्तर्गत वीरसेनकृत शेषके अठारह अधिकारोंमेंसे निबन्धनादि चार अधिकारोंके विषमपदोंकी व्याख्यारूप है। इसके कर्त्ताका अभीतक पता नही लग सका।

हजार श्लोक प्रमाण टीका तो वीरसेनकी है और शेष चालीस हजार जिनसेनकी। वीस हजार टीका लिख चुकनेपर गुरुका स्वर्गवास हो गया और तब शिष्यने उसे पूरा किया।

जयधवला टीकाको जिनसेनने 'वीरसेनीया टीका' भी लिखा है जो कि उनके गुरुके कर्तृत्वको प्रकट करती है। उसका एक तिहाई भाग तो गुरुकृत है ही, शेष भाग भी उन्हींके आदेश और सूचनाओंके अनुसार लिखा गया है।

उक्त दोनों टीका-ग्रन्थ राष्ट्रकूटनरेश अमोघवर्ष (प्रथम) के समयमें रचे गये और अमोघवर्षका एक नाम 'धवल' या 'अतिशय धवल' भी था, इसलिए अनुमान है कि इनका नामकरण उन्हींके नामको चिरस्थायी करनेके लिए किया गया।

धवला और जयधवला टीकाओंके विषयमें इससे अधिक लिखनेकी आवश्यकता नहीं मालूम होती, क्योंकि धवलाका प्रकाशन हो रहा है, तेरह खंड प्रकाशित भी हो चुके हैं और जयधवलाके तीन खंड प्रकाशित हो गये हैं। लगभग हजार वर्ष तक मूडविद्रीके भंडारमें कैद रहनेके बाद अब ये टीकायें सर्वसाधारणके सामने आ गई हैं।

इन दो टीकाओंके सिवाय वीरसेनकी और कोई रचना उपलब्ध नहीं।

## जिनसेन

अपने गुरुके ही समान् महान् विद्वान् और उनके सच्चे उत्तराधिकारी
ाहुः भद्र भदन्तने ठीक ही कहा है कि जिस तरह हिमालयसे गंगाका,
केवलि यध्वनिका और उदयाचलसे भास्करका उदय होता है उसी
नसर्गि सेनका उदय हुआ।[1]
: सर्वज्ञ
द्धसिद्धसिस्तिमें स्वयं जिनसेनने अपना परिचय बड़ी ही सुन्दर आलंका-
प्रत्येकबुद्ध
वेत्रासिताः

नाग्रणीर्वीर सिन्धुप्रवाहो, ध्वनिरिव सकलज्ञात्सर्वशास्त्रैकमूर्तिः।
ारित्रसामग्र स्करो भासमानो, मुनिरनु जिनसेनो वीरसेनादमुष्मात्॥
मपरलोकस्य —उ० पु० प्र०
गुरोः कीर्तिर

जिनके दोनों कान अविद्ध होनेपर भी ज्ञान-शलाकासे बेधे गये थे[1], अर्थात् कर्णवेध-संस्कार होनेके पहले ही इन्होंने दीक्षा ले ली थी। निकट-भव्य होनेके कारण मुक्तिरूपी लक्ष्मीने उत्सुक होकर मानों स्वयं ही वरण करनेके लिए जिनके लिए श्रुत-मालाकी योजना की थी[2], जिनके द्वारा बचपनसे अखण्डित ब्रह्मचर्य व्रतका आचरण किये जानेके कारण स्वयंवर-विधानमें सरस्वती चित्रलिखित-सी मूढ़ हो रही[3], जो न तो बहुत सुन्दर थे और न बहुत चतुर, फिर भी अनन्यशरण होकर सरस्वती देवीने जिनकी उपचर्या या सेवा की[4]। बुद्धि, शान्ति और विनय इन स्वाभाविक गुणोंसे जिन्होंने आचार्योंकी आराधना की और गुणोंसे कौन आराधित नहीं होता?[5] जो शरीरसे कृश (दुवले) होनेपर भी तपसे कृश नहीं हुए थे। शारीरिक कृशत्व सच्चा कृशत्व नहीं है[6]। जो गुणोंसे कृश होता है वास्तवमें वही कृश है। जिन्होंने न तो कापलिका (सांख्यशास्त्र और पक्षमें तैरनेका घड़ा) को ग्रहण किया और न अधिक चिन्तन किया, फिर भी[7] जो अध्यात्म-विद्यासागरके परली पार पहुँच गये। जिनका काल निरन्तर ज्ञानकी आराधनामें ही व्यतीत हुआ और इसलिए तत्त्वदर्शियोंने जिन्हें ज्ञानमय पिंड या ज्ञानशरीरी कहा[8]।

---

१ तस्य शिष्योऽभवच्छ्रीमान् जिनसेनः समिद्धधीः।
अविद्धावपि यत्कर्णौ विद्धौ ज्ञानशलाकया ॥ २७ ॥

२ यस्मिन्नासन्नभव्यत्वान्मुक्तिलक्ष्मीः समुत्सुका।
स्वयंवरीतिकामेव श्रौतिं मालामयूयुजत् ॥ २८ ॥

३ येनानुचरिता बाल्याद्ब्रह्मव्रतमखण्डितम्।
स्वयंवरविधानेन चित्रमूढा सरस्वती ॥ २९ ॥

४ यो नातिसुन्दराकारो न चातिचतुरो मुनिः।
तथाप्यनन्यशरणा यं सरस्वत्युपाचरत् ॥ ३० ॥

५ धीः शमो विनयश्चेति यस्य नैसर्गिका गुणाः।
सूरीनाराधयन्ति स्म गुणराध्यते न कः ॥ ३१ ॥

६ यः कृशोपि शरीरेण न कृशोऽभूत्तपोगुणैः।
न कृशत्वं हि शारीरं गुणैरेव कृशः कृशः ॥ ३२ ॥

७ यो नागृहीत्कापलिकान्नाप्यचिन्तयदञ्जसा।
तथाप्यध्यात्मविद्याब्धेः परपारमशिश्रियत् ॥ ३३ ॥

८ ज्ञानाराधनया यस्य गतः कालो निरन्तरम्।
ततो ज्ञानमयं पिण्डं यमाहुस्तत्त्वदर्शिनः ॥ ३४ ॥

जिनसेन सिद्धान्तोके ज्ञाता तो थे ही, कवि भी उच्च कोटिके थे। जयधवलाके शेष भागके सिवाय उनके दो ग्रन्थ और भी उपलब्ध हैं, एक पार्श्वाभ्युदय काव्य और दूसरा आदिपुराण।

**१ पार्श्वाभ्युदय**—यह ३६४ मन्दाक्रान्ता वृत्तोंका एक खण्डकाव्य है और संस्कृत साहित्यमें अपने ढंगका अद्वितीय है। इसमें महाकवि कालिदासका सुप्रसिद्ध काव्य मेघदूत सबका सब वेष्टित है। मेघदूतमें जितने भी पद्य हैं और उनके जितने भी चरण हैं वे सब एक एक या दो दो करके इसके प्रत्येक पद्यमें प्रविष्ट कर लिये गये हैं, अर्थात् मेघदूतके प्रत्येक चरणकी समस्यापूर्तिके रूपमें यह कौतुकावह काव्य निर्मित हुआ है। मेघदूतके अन्तिम चरणोंको लेकर तो अनेक काव्य लिखे गये हैं, परन्तु सारे मेघदूतको वेष्टित कर लेनेवाला यह एक ही काव्य है और इसकी महत्ता उस समय और भी बढ़ जाती है जब हम देखते हैं कि पार्श्वनाथचरितकी कथामें और मेघदूतके विरही यक्षकी कथामें कोई समानता नहीं है। इन सब कठिनाइयोंके होते हुए भी यह काव्य बहुत ही सुन्दर और सरस बन पड़ा है[१]।

इस काव्यकी रचना जिनसेनने अपने सधर्मा विनयसेनकी प्रेरणासे की थी और शायद यह इनकी सबसे पहली रचना है।

योगिराट् पण्डिताचार्य नामके किसी विद्वान्ने इस काव्यकी एक संस्कृत टीका लिखी है जो विक्रमकी पन्द्रहवीं सदीके बादकी है[२]। उन्होंने लिखा है कि कवि कालिदास बंकापुरनरेश अमोघवर्षकी सभामें आये और उन्होंने बड़े घमण्डके साथ अपना मेघदूत काव्य पढ़कर सुनाया। उस सभामें जिनसेन मौजूद थे। उन्हें कोई भी रचना हो, एक बार पढ़नेसे, कण्ठस्थ हो जाती थी, अतएव मेघदूत भी उन्हें याद हो गया। उनके गुरुभाई विनयसेन भी वहीं थे। उन्होंने प्रेरणा

---

१ मैंने अपने 'जिनसेन और गुणभद्राचार्य' शीर्षक विस्तृत लेखमें जो सन् १९१२ में प्रकाशित हुआ था, पार्श्वाभ्युदयके बहुतसे पद्य अनुवादसहित दिये हैं और इस काव्यकी विशेषताओं-पर भी विस्तारके साथ लिखा है।—देखो, विद्वद्रत्नमाला।

२ पार्श्वाभ्युदय-टीकामें जगह जगह 'रत्नमाला' नामक कोशके प्रमाण दिये हैं और इस रत्नमालाका कर्ता 'इरुगदण्डनाथ' विजयनगरनरेश हरिहरराजके समय श० सं० १३२१ ( वि० स० १४५६ ) के लगभग हुआ है। अतएव पण्डिताचार्य उससे पीछेके हैं।

की कि इस कविका अहंकार नष्ट करना चाहिए और तब जिनसेनने कहा कि पुरानी रचनामेंसे चुराया होनेके कारण ही यह काव्य इतना सुन्दर लगता है। इसपर कालिदासने क्रोधित होकर कहा कि यदि ऐसी कोई पुरानी कृति है तो उसे बताओ, जिनसेनने कहा कि पुरानी कृति तो यहाँसे बहुत दूर एक नगरमें है, अतएव वह वहाँसे कोई आठ दिनमें लाई जा सकेगी। आखिर जिनसेनने सात दिनके भीतर ही पार्श्वाभ्युदयकी रचना कर डाली और फिर उसे आठवें दिन राजसभामें जाकर सुना दिया। पर अन्तमें यह भी कह दिया कि वास्तवमें मेघदूत स्वतंत्र ही है, मैंने तो यह काव्य कालिदासके गर्वको चूर करनेके लिए उनके मेघदूतकी ही पूर्ति करके लिखा है। इत्यादि।

परन्तु यह कथा सर्वथा कल्पित और अविश्वसनीय है। क्योंकि एक तो मेघदूतके कर्त्ता कालिदास जिनसेनसे बहुत पहलेके हैं[1] और दूसरे अमोघवर्षकी राजधानी जो बंकापुर बतलाई गई है सो बिल्कुल गलत है। अमोघवर्षकी राजधानी मान्यखेट थी और बंकापुर अमोघवर्षके उत्तराधिकारी अकालवर्षके सामन्त लोकादित्यकी। लोकादित्यके पिताका नाम बंकेयरस था और उसने अपने नामसे ही राजधानीका नाम बंकापुर रक्खा था। अतएव अमोघवर्षके समय तो शायद बंकापुर नामका ही अस्तित्व न होगा और सबसे बडी बात यह कि इस तरह झूठ कहकर किसीको छकाना जिनसेन जैसे महान् आचार्यके पदके लिए शोभास्पद नहीं, उलटा निन्दाजनक है। धर्मप्रभावना ऐसे निंद्य कार्योंसे हो भी नहीं सकती।

**२ आदिपुराण**—जिनसेन स्वामीने सारे त्रेसठशलाका पुरुषोंका चरित्र लिखनेकी इच्छासे महापुराणका प्रारम्भ किया था परन्तु बीचमें ही शरीरान्त हो

---

१ जैनकवि रविकीर्तिने एहोलेके मन्दिरकी प्रशस्तिमें श० स० ५५६ ( वि० सं० ६९१ ) में कालिदास और भारविका उल्लेख किया है—

" स जयति कविरविकीर्तिः कविताश्रितकालिदास-भारविकीर्तिः। "

२ पार्श्वाभ्युदयके उपान्त्य पद्यमें स्वय जिनसेनने कालिदासके काव्य ( मेघदूत ) को ' बहुगुण अपदोष ' कहकर प्रशसा की है—

इति विरचितमेतत्काव्यमावेष्ट्य मेघं
बहुगुणमपदोषं कालिदासस्य काव्यं।
मलिनितपरकाव्यं तिष्ठतादाशशांकं
भुवनमवतु देवः सर्वदामोघवर्षः॥

जानेसे उनकी वह इच्छा पूरी न हो सकी और महापुराण अधूरा रह गया, जिसे पीछे उनके शिष्य गुणभद्रने पूरा किया। महापुराणके दो भाग हैं—एक आदि-पुराण और दूसरा उत्तरपुराण। आदिपुराणमें प्रथम तीर्थंकर आदिनाथ या ऋषभदेवका चरित है और उत्तरपुराणमें शेष २३ तीर्थंकरों और अन्य शलाका-पुरुषोंका। आदिपुराणमें १२ हजार श्लोक और ४७ पर्व या अध्याय हैं। इनमेंसे ४२ पर्व पूरे और ४३ वें पर्वके ३ श्लोक जिनसेनके और शेष चार पर्वोंके १६२० श्लोक उनके शिष्यके हैं। इस तरह आदिपुराणके १०३८० श्लोकोंके कर्त्ता जिनसेन हैं।

आदिपुराण केवल पुराण ही नहीं है, ऊँचे दर्जेका महाकाव्य भी है। गुणभद्र-ने उसकी प्रशंसामें कहा है कि यह सारे छन्दों और अलंकारोंको लक्ष्यमें रखकर लिखा गया है, इसकी रचना सूक्ष्म अर्थ और गूढ़ पदोंवाली है, इसमें बड़े बड़े विस्तृत वर्णन हैं, जिनको पढ़नेसे तमाम शास्त्रोंका साक्षात् हो जाता है, इसके सामने दूसरे काव्य नहीं ठहर सकते, यह श्रव्य है, व्युत्पन्नबुद्धिवालोंके द्वारा ग्रहण करने योग्य है, और अतिशय ललित है[1]।

आदिपुराण सुभाषितोंका भी भंडार है। जिस तरह बहुमूल्य रत्नोंका उत्पत्ति-स्थान समुद्र है, उसी तरह सूक्त-रत्नोंका भाण्डार यह पुराण है। जो अन्यत्र दुर्लभ हैं, ऐसे सुभाषित इसमें सुलभ हैं और स्थान स्थानसे इच्छानुसार संग्रह किये जा सकते हैं।

आदिपुराणकी उत्थानिकामें जिनसेनने अपने पूर्ववर्ती सुप्रसिद्ध कवियों और विद्वानोंकी अनेक विशेषणोंसे युक्त स्तुति की है—१ सिद्धसेन, २ समन्तभद्र,

---

१ सकलच्छन्दोलंकृतिलक्ष्य सूक्ष्मार्थगूढपदरचनम्
व्यावर्णनोरु सार साक्षात्कृतसर्वशास्त्रसद्भावम्।
अपहस्तितान्यकाव्य श्रव्यं व्युत्पन्नमतिभिरादेयम्
जिनसेनभगवतोक्तं मिथ्याकविदर्पदलनमतिललितम्॥

२ यथा महार्घ्यरत्नानां प्रसूतिर्मकरालयात्।
तथैव सूक्तरत्नानां प्रभवोऽस्मात्पुराणतः॥ १६॥
सुदुर्लभं यदन्यत्र चिरादपि सुभाषितम्।
सुलभं स्वैरसंग्राह्यं तदिहास्ति पदे पदे॥ १७॥ —उ० पु० प्र०

३ श्रीदत्त, ४ प्रभाचन्द्र, ५ शिवकोटि, ६ जटाचार्य, ७ काणभिक्षु, ८ देव (देवनन्दि), ९ भट्टाकलंक, १० श्रीपाल, ११ पात्रकेसरी, १२ वादिसिंह, १३ वीरसेन १४ जयसेन १५ कविपरमेश्वर।

हरिवंशपुराणकर्त्ताने लिखा है—

> यामिताभ्युदये पार्श्वजिनेन्द्रगुणसंस्तुतिः।
> स्वामिनो जिनसेनस्य कीर्तिः संकीर्तयत्यसौ ॥ ४० ॥
> वर्द्धमानपुराणोद्यदादित्योक्तिगभस्तयः।
> प्रस्फुरन्ति गिरीशान्तःस्फुटस्फटिकभित्तिषु ॥ ४१ ॥

पहले हमने इन दोनों ही श्लोकोंको सम्मिलित रूपमें जिनसेन स्वामीकी प्रशसा करनेवाला समझा और कल्पना की कि उनका बनाया हुआ कोई वर्द्धमानपुराण भी होगा। परन्तु अब मालूम होता है कि जिनसेनकी स्तुति इसके पहलेके ४० वें श्लोकमे ही समाप्त हो गई है और इस ४१ वें श्लोकमें किन्हीं अन्य ही कविके

---

१ श्रीदत्तके विषयमें हम कुछ नहीं जानते। २ चन्द्रोदय नामक यशस्वी काव्यके कर्त्ता। ३ वरांगचरितके कर्त्ता जटा-सिंहनन्दि। ४ काणभिक्षु शायद काणे होंगे। चतु शतकके कर्त्ता आर्यदेव भी काणे थे। प० विधुशेखर भट्टाचार्यने चतु शतकका तिब्बतीपरसे फिर सस्कृत अनुवाद किया है। भाण्डारकरकी रिपोर्ट (१८८३-८४) में काणभिक्षु और देव मुनिको एक बतलाया है। ५ वागर्थसंग्रह नामक समग्र पुराणके कर्त्ता। गुणभद्रने इनका कविपरमेष्ठी नामसे उल्लेख किया है और आदि-पुराणको 'गद्यकथामातृक' कहा है—'कविपरमेश्वरनिगदितगद्यकथामातृकं पुरोश्चरितम्।" वागर्थसग्रह अभी तक अप्राप्य है। डॉ० उपाध्येने जनसिद्धान्तभास्कर भाग १३ अक २ (जनवरी ४७) में 'कविपरमेश्वर या कविपरमेष्ठी' शीर्षक लेख लिखकर बतलाया है कि नवमीसे लेकर तेरहवीं सदीतकके आदि पप, अभिनव पंप, नयसेन, कमलभव आदि अनेक कनड़ी कवियोंने समन्तभद्र और पूज्यपादके साथ कविपरमेष्ठीका बड़े आदरके साथ उल्लेख किया है। नेमिचन्द्रने अपने नेमिनाथ पुराणमें उन्हें चौबीस तीर्थंकरोंके पुराणका कर्त्ता बतलाया है और चामुण्डरायने अपने आदिपुराणमें स्पष्ट रूपसे लिखा है कि कविपरमेष्ठीने त्रिषष्टिशलाकापुरुषचरित लिखा था और चामुण्डरायपुराणमें लिखा है कि उसे वे कविपरमेश्वर, जिनसेन और गुणभद्रके आधारसे लिखते है। इसके सिवाय चामुण्डराय-पुराणमें कवि परमेश्वरके अनेक सस्कृत पद्य भी उनका नाम देकर उद्धृत किये है। डा० उपाध्ये यह निश्चय नहीं कर सके है कि वागर्थसग्रह केवल सस्कृत गद्यमें ही है या उसमें बीचबीचमें आये हुए पद्योंको उद्धृत किया गया है। सभव है, चम्पू ग्रन्थ हो।

वर्द्धमानपुराणकी प्रशंसा है जिनका नाम नहीं दिया गया। इसके पहले ३५ वें श्लोकमें भी विना नाम दिये वे वरांगचरितकी प्रशंसा कर चुके हैं[1]। उक्त वर्द्धमानपुराण उस समय शायद इतना प्रसिद्ध था कि उसके कर्ताका नाम देनेकी उन्होंने आवश्यकता ही नहीं समझी।

एक तो जो चौबीसों तीर्थंकरोंका चरित्र लिखने बैठा है, वह अलगसे वर्द्धमान-पुराण पहले लिख देगा, यह कुछ अद्भुत-सा है, और दूसरे यदि जिनसेनका कोई वर्द्धमानपुराण होता तो गुणभद्र उसका उल्लेख अवश्य करते, कमसे कम अपने महावीरपुराण ( उत्तरपुराणान्तर्गत ) में तो उसकी चर्चा करना उनके लिए आवश्यक ही हो जाता। इसके सिवाय अन्य भी किसी कविने कहीं इस वर्द्धमानपुराणका उल्लेख नहीं किया। गरज यह कि उक्त वर्द्धमानपुराण किसी अन्यकी रचना है और हमें उसका पता नही है।

## गुणभद्र

जिनसेनके शिष्य गुणभद्र भी बहुत बड़े ग्रन्थकर्त्ता हुए। जैसा कि पहले कहा जा चुका है इन्होंने आदिपुराणके अन्तके १६२० श्लोक रचकर उसे पूरा किया और फिर उसके बाद उत्तरपुराणकी रचना की जिसका परिमाण आठ हजार श्लोक है। जिस ढंगसे महापुराण प्रारंभ किया गया था और जितना विस्तार उसके प्रथम अंश आदिपुराणका है, यदि वही ढंग आगे भी कायम रक्खा जाता तो यह ग्रन्थ महाभारत जैसा विशाल होता, और जिनसेनकी इच्छा भी शायद यही थी; परन्तु गुणभद्रने अतिशय विस्तारके भयसे और हीनकालके अनुरोधसे थोड़ेमें ही समाप्त करना उचित समझा[2] और इस तरह केवल आठ हजार श्लोकोंमें ही शेष तेइस तीर्थंकरो और अन्य महापुरुषोंका चरित लिख डाला और इस तरह उन्होंने गुरुके प्रति अपने कर्त्तव्यका पालन किया।

गुणभद्र बड़े गुरुभक्त थे। काव्य-प्रतिभा भी उनकी बढ़ी चढ़ी थी। गुरुकी

---

१ वरांगनेव सर्वांगैर्वरांगचरितार्थवाक्।
कस्य नोत्पादयेद्गाढमनुराग स्वगोचरम्॥ ३५॥
इस वरांगचरितके कर्त्ता जटा-सिंहनन्दि हैं।

२ अतिविस्तरभीरुत्वादवशिष्टं संग्रहीतममलधिया।
गुणभद्रसूरिणेदं प्रहीणकालानुरोधेन॥ १९॥

अधूरी रचनामें हाथ लगाते समय उन्होंने जो थोड़ेसे पद्य लिखे हैं, वे इस गुरु-भक्ति और काव्य-प्रतिभाको स्पष्ट रूपसे प्रकट करते हैं। वे कहते हैं—

गन्नेके समान इस ग्रन्थका पूर्वार्ध ही रसावह है, उत्तरार्धमें तो ज्यों त्यों करके ही रसकी प्राप्ति होगी[1]। गन्नेका प्रारम्भका भाग ही स्वादिष्ट होता है, ऊपरका नही। यदि मेरे वचन सरस या सुस्वादु हो, तो इसे गुरुका ही माहात्म्य समझना चाहिए। यह वृक्षोंका स्वभाव है कि उनके फल मीठे होते हैं[2]। वचन हृदयसे निकलते हैं और हृदयमें मेरे गुरु विराजमान् हैं। तब वहाँसे वे उनका संस्कार करेंगे ही। इसमें मुझे परिश्रम न करना पड़ेगा, गुरुकृपासे मेरी रचना सस्कार की हुई ही होगी[3]। जिनसेनके अनुयायी पुराण-( पुराने )मार्गके आश्रयसे संसार-समुद्रसे पार होना चाहते हैं, फिर मेरे लिए पुराण-सागरके पार पहुँचना क्या कठिन है[4]?

उत्तरपुराण यद्यपि संक्षिप्त है, उसमें कथा-भागकी अधिकता है; फिर भी उसमें कवित्वकी कमी नहीं है।

२ **आत्मानुशासन**—यह २७२ पद्योंका छोटा-सा ग्रन्थ अपने नामके अनुरूप अपनेपर शासन प्राप्त करनेके लिए बहुत ही उत्तम साधन है। इसकी रचनाशैली भर्तृहरिके वैराग्य-शतकके ढंगकी और बहुत ही प्रभावशालिनी है[5]।

## गुरु-शिष्यका लम्बा जीवन

वीरसेन-जिनसेनने काफी लम्बी उम्र पाई।

पुन्नाट सघके जिनसेनने अपना हरिवंशपुराण श० सं० ७०५ में समाप्त किया था और उसकी उत्थानिकामें उन्होंने वीरसेनको कविचक्रवर्ती और उनके शिष्य जिनसेनको पार्श्वाभ्युदयकी कीर्तिशालिनी रचनाका कर्त्ता कहा[6] है। और उत्थानि-

---

१ इक्षोरिवास्य पूर्वार्द्धमेवाभावि रसावहम्।
यथातथास्तु निष्पत्तिरिति प्रारभ्यते मया ॥ १४ ॥

२ गुरूणामेवमाहात्म्यं यदपि स्वादु मद्वच।
तरूणा हि स्वभावोऽसौ यत्फल स्वादु जायते ॥ १७ ॥

३ निर्यान्ति हृदयाद्वाचो हृदि मे गुरव. स्थिताः।
ते तत्र सस्कारिष्यन्ते तन्न मेऽत्र परिश्रम. ॥ १८ ॥

४ पुराण मार्गमासाद्य जिनसेनानुगा ध्रुवम्।
भवाब्धेः पारमिच्छन्ति पुराणस्य किमुच्यते ॥ १९ ॥

५ देखो विद्वद्रत्नमाला पृ० ७४–७७

६ देखो ऊपर पृ० १३७ में उद्धृत 'यामिता' आदि श्लोक।

का ग्रन्थसमाप्तिपर ही अक्सर लिखी जाती है, अर्थात् श० सं० ७०५ में पार्श्वाभ्युदयकी रचना हो चुकी थी और यदि उस समय कविकी अवस्था २० वर्षकी ही मान ली जाय, तो वीरसेनके शिष्य जिनसेनका जन्म श० सं० ६८५ के लगभग हुआ होगा और यदि शिष्यसे गुरुकी उम्र पन्द्रह वर्ष ही अधिक मान ली जाय तो वीरसेनका जन्म-काल श० सं० ६७० के लगभग समझना चाहिए।

उन्होंने अपनी धवला टीका श० सं० ७३८ में समाप्त की है। यदि उसके बाद तत्काल ही जयधवला टीका प्रारम्भ कर दी हो, जो कि दुर्भाग्यसे पूरी न हो सकी, तो उसके २० हजार श्लोकोंकी रचनामें निदान सात आठ वर्ष जरूर लग गये होंगे और इस हिसाबसे उनका स्वर्गवास श० सं० ७४५ के लगभग ७५ वर्षकी उम्रमें हुआ होगा।

ऊपर जिनसेनका जन्म श० ६८५ के लगभग अनुमान किया गया है और जयधवला टीका उन्होंने श० सं० ७५९ में समाप्त की है[2]। अर्थात् उस समय उनकी उम्र ७४ वर्षकी होगी। जयधवलाके बाद ही उन्होंने अपना आदिपुराण शुरू किया होगा[3] जिसे कि वे पूरा न कर सके। उसके लगभग दस हजार श्लोकोंकी रचनामें उनकी वृद्धावस्थाको देखते हुए ५–६ वर्षसे कम न लगे होंगे और इस तरह श० सं० ७६५ के लगभग ८० वर्षकी उम्रमें उनका स्वर्गवास हुआ होगा।

इस तरह हम देखते हैं कि ये दोनों महान् ग्रन्थकर्ता खूब दीर्घजीवी हुए।

भदन्त गुणभद्रकी उम्र यदि गुरुके स्वर्गवासके समय २५ वर्षकी मान

---

१ अठतीसम्हि सतसए विक्कमरायंकिए सु-सगणामे।
वासे सुतेरसीए भाणुविलग्गे धवलपक्खे ॥ ६ ॥ आदि

२ एकान्नषष्टिसमधिकसप्तशताब्देषु शकनरेन्द्रस्य।
समतीतेषु समाप्ता जयधवला प्राभृतव्याख्या ॥

३ आदिपुराणकी उत्थानिकामें जिनसेनने अपने गुरुको सिद्धान्त-ग्रन्थोंके उपनिबन्धोंका या टीकाओंका कर्ता लिखा है—“सिद्धान्तोपनिबन्धानां विधातुर्मद्गुरोश्चिरम्। मन्मनःसरसि स्थेयान्मृदुपादकुशेशयम् ॥ ५७” इससे धवला और जयधवला दोनों टीकाओंका मतलब निकलता है। अर्थात् आदिपुराणके प्रारंभ करते समय जयधवला ( २० हजार श्लोक ) बन चुकी थी और गुरुकी मृत्यु हो चुकी थी। इसी लिए उनके चरण-कमलोंको अपने मनमें स्थिर रखनेकी भी इच्छा प्रकट की गई है।

ली जाय तो वे श० सं० ७४० के लगभग जन्मे होंगे परन्तु उन्होंने उत्तर-पुराणकी समाप्ति कब की और वे कब तक जीते रहे, यह अभी अन्वेषणीय है।

## उत्तरपुराण कब समाप्त हुआ ?

उत्तरपुराणकी प्रशस्तिके अनुसार हमने अपने पहले लेखमें उसकी समाप्तिका समय श० सं० ८२० माना था[1] और अन्य विद्वान् भी यही मानते आ रहे हैं; परन्तु अब यह प्रश्न हुआ कि इतने महान् आचार्यका ग्रन्थ जिसके एकसे एक बढकर गुरुभाई और शिष्य मौजूद थे, लगभग ५० वर्ष तक अधूरा कैसे पड़ा रहा ? तब प्रशस्तिका बारीकीसे अध्ययन किया गया और उससे मालूम हुआ कि उपलब्ध प्रशस्तिके दो हिस्से हैं। पहला हिस्सा एकसे लेकर सत्ताईसवें पद्य तक है और दूसरा अट्ठाईसवेंसे व्यालीसवें तक। पहलेके कर्त्ता हैं गुणभद्र और दूसरे हिस्सेके कर्त्ता उनके शिष्य लोकसेन। प्रति-लेखकोंको कृपासे दोनों हिस्से मिल-जुलकर एक हो गये हैं।

गुणभद्रने अपनी प्रशस्तिके प्रारंभके १९ पद्योंमें अपने संघकी और गुरुओंकी महिमाका परिचय दिया है और फिर बीसवें पद्यमें लिखा है कि अतिविस्तारके भयसे और अतिशय हीनकालके अनुरोधसे अवशिष्ट महापुराणको मैंने संक्षेपमें संग्रह किया। फिर पॉच छह श्लोकोंमें ग्रन्थका माहात्म्य वर्णन करके अन्तके २७ वें पद्यमें[2] कहा है कि भव्यजनोंको इसे सुनना चाहिए, व्याख्यान करना चाहिए, चिन्तवन करना चाहिए, पूजना चाहिए और भक्तजनोंको इसकी प्रतिलिपियॉ लिखना लिखाना चाहिए। बस, यहीं गुणभद्रस्वामीका वक्तव्य समाप्त हो जाता है और वास्तवमें इसके बाद कुछ कहनेके लिए रह भी नही जाता।

---

१ शकनृपकालाभ्यन्तरविंशत्यधिकाष्टशतमिताब्दान्ते।
मङ्गलमहार्थकारिणि पिङ्गलनामनि समस्तजनसुखदे ॥ ३५ ॥
श्रीपञ्चम्यां बुधार्द्रायुजि दिवसकरे मन्त्रिवारे बुधांशे
पूर्वाया सिंहलग्ने धनुषि धरणिजे वृश्चिकार्कौ तुलायाम्।
सर्पे शुक्रे कुलीरे गवि च सुरगुरौ निष्ठितं भव्यवर्यैः
प्राप्तेज्य सर्वसार जगति विजयते पुण्यमेतत्पुराणम् ॥ ३६ ॥

२ तदेतदेव व्याख्येयं श्रव्यं भव्यैर्निरन्तरम्।
चिन्त्य पूज्य मुदा लेख्यं लेखनीय च भाक्तिकैः ॥ २७ ॥

इसके बाद २८ वें पद्यसे लोकसेनकी लिखी हुई प्रशस्ति शुरू होती है जिसमें कहा है कि उन गुणभद्रके शिष्योंमें मुख्य लोकसेन हुआ जिसने इस पुराणमें निरन्तर गुरु-विनयरूप सहायता देकर सज्जनोंद्वारा बहुत मान्यता प्राप्त की[1]। फिर २९–३०–३१ नम्बरके पद्योंमें राष्ट्रकूट अकालवर्षकी वीरताकी प्रशंसा की है जो उस समय अखिल पृथ्वीका पालन करता था। फिर ३२ से ३६ तकके पद्योंमें कहा है कि जब अकालवर्षके सामन्त लोकादित्य बंकापुर राजधानीसे सारे वनवास देशका शासन करते थे, तब श० सं० ८२० के अमुक मुहूर्तमें इस पवित्र और सर्वसाररूप पुराणकी श्रेष्ठ भव्यजनोंद्वारा पूजा की गई। फिर ३७ वें पद्यमें यह कहकर लोकसेनने अपना वक्तव्य समाप्त किया है कि यह महापुराण चिरकालतक सज्जनोंकी वाणी और चित्तमें स्थिर रहे।

इस तरह ये गुणभद्र और लोकसेनकी लिखी हुई दो जुदी जुदी प्रशस्तियाँ हैं, जो मिल मिलाकर एक हो गई हैं। पहली प्रशस्ति तो स्वयं ग्रन्थकर्त्ताकी है और वह ग्रन्थसमाप्तिके समयकी लिखी हुई है; परन्तु दूसरी प्रशस्ति उनके शिष्य लोकसेनकी है जिसे उन्होंने उस समय लिखा है जब कि उनके गुरुके इस महान् ग्रन्थका विधिपूर्वक पूजामहोत्सव किया गया था। यह पूजामहोत्सव ही श० सं० ८२० की उक्त तिथि और मुहूर्तमें किया गया था, ग्रन्थ-समाप्तिकी तिथि वह नहीं है। ग्रन्थ-समाप्तिकी तिथि गुणभद्रने लिखी ही नहीं।

इससे अब हम इस निर्णयपर पहुँचते हैं कि गुणभद्रने अपने गुरुके अधूरे ग्रन्थको उनके स्वर्गवास होनेके अनतिकाल बाद ही लिखना शुरू कर दिया होगा, और वे उसके लगभग साढ़े नौ हजार श्लोक पाँच सात वर्षोंमें लिख सके होंगे।

बहुत संभव है कि महापुराणका उक्त पूजामहोत्सव लोकसेनने अपने गुरु गुणभद्रके स्वर्गवास होनेपर ही किया हो। क्योंकि लोकसेनकी प्रशस्तिसे ऐसा नहीं मालूम होता कि उनके गुरु उस समय जीवित थे।

---

१ देखो पृ० १२८ के पाद-टिप्पणका २८ वाँ पद्य।

२ अकालवर्ष ( कृष्णा द्वि० ) के शं० सं० ८१०, ८२०, ८२२, ८२४, ८३१, ८३२ के लेख मिले हैं।

३ इसके आगे पाँच पद्य और हैं जो सब प्रतियोंमें नहीं मिलते। उदाहरणार्थ टी० एस० कुप्पू स्वामी शास्त्रीद्वाराप्रकाशित जीवंधरचरित्रमें जो उत्तरपुराणकी प्रशस्ति उद्धृत है, उसमें ये ३८ से ४२ तकके पद्य नहीं हैं। इन पद्योंमें महापुराणकी महिमा वर्णन की गई है। सम्भव है, ये पद्य किसी अन्यके लिखे हुए हों और पीछेसे शामिल हो गये हों।

## स्थान-विचार

धवलादि सिद्धान्तोंकी प्रतियाँ एक मात्र मूडबिद्रीमें प्राप्त होनेसे पहले यह अनुमान किया गया था कि वीरसेन और जिनसेनका विहार-क्षेत्र कर्नाटक प्रान्त ही रहा होगा और वहींपर इनकी रचना हुई होगी और इसकी पुष्टि इस बातसे भी हुई थी कि महापुराणका पूजा-महोत्सव बंकापुरमें किया गया था जो कर्नाटकके धारवाड़ जिलेमें है। परन्तु अब राष्ट्रकूट वंशका इतिहास लिखनेवाले डा० आलतेकरके इस संकेतसे कि बाटग्राम गुजरातका 'बड़ोदा' हो सकता है, हमने भी इस दिशामें खोज की और हमें इसके ठीक होनेके अनेक प्रमाण मिले।

इन्द्रनन्दिने श्रुतावतारमें लिखा है कि कुछ काल बीतनेपर चित्रकूटपुरवासी एलाचार्य हुए जिनके समीप वीरसेन गुरुने सकलसिद्धान्तोंका अध्ययन किया और फिर उन्हीं अनुज्ञासे यहाँ वाटग्राममें आकर और आनतेन्द्रके बनवाये हुए जिन मन्दिरमें रहकर उन्होंने षट्खंडागमकी धवलाटीका लिखी और कषायप्राभृतकी जय-धवला टीका भी, जिसे उनके शिष्य जिनसेनने पूरा किया[1]। इसी तरह जयधवलाके अन्तमें लिखा है कि गुर्जरार्यद्वारा अनुपालित वाटग्रामपुरमें वह समाप्त हुई[2]।

बड़ोदाका पुराना नाम वटपद्र, वटपद्रक या वटपल्ली है। कोशोंमें पद्रका अर्थ ग्राम मिलता है। वटवृक्षका गाँव वटपद्र और वही वाटग्राम। गुजरातमें पद्रान्त नामके बीसों गाँव हैं जैसे—चालुक्य जयसिंहदेवके दाहोदके ताम्रपत्रमें दाहोदको दधिपद्र लिखा है और यशपालके मोहपराजय नाटकमें थरादको थारापद्र। इसी तरह उदपद्रक, एलापद्र कक्कपद्र, छेदकपद्र, लोकपद्रक, बलापद्रक,

---

१ काले गते कियत्यपि ततः पुनश्चित्रकूटपुरवासी।
श्रीमानेलाचार्यो बभूव सिद्धान्ततत्त्वज्ञः ॥ १७७
तस्य समीपे सकल सिद्धान्तमधीत्य वीरसेनगुरुः।
उपरितमनिबन्धनाद्यधिकारानष्ट च लिलेख ॥ १७८
आगत्य चित्रकूटात्ततः स भगवान् गुरोरनुज्ञानात्।
वाटग्रामे चात्राऽऽनतेन्द्रकृतजिनगृहे स्थित्वा ॥ १७९ ॥..

२ इति श्रीवीरसेनीया टीका सूत्रार्थदर्शिनी।
वाटग्रामपुरे श्रीमद्गुर्जरार्यानुपालिते ॥ ६ ॥..
.. .. समाप्ता जयधवला प्राभृतव्याख्या ॥ ११

जोतिपद्रक, शिवकपद्रक, तलपद्रक, शिरीषपद्रक, तांदुलपद्रक, आदि गाँव गुजरात और काठियावाड़में हैं।

राष्ट्रकूट राजा कर्कके श० स० ७३४ के ताम्रपत्रके अनुसार सिद्धशामीमें भानु भट्ट नामक ब्राह्मणको अकोटक चौरासी गांव विषयक (जिले) वटपद्रक गाँव दानमें दिया गया था। अकोटक बड़ोदासे ५-६ मील दक्षिणकी ओर अब भी है। कर्क सुवर्णवर्षके दानपत्रमें भी जो शक ७४६ का है कर्क और गोविंद दोनों भाइयोंके द्वारा वटपद्रक ग्राम दानमें देनेका उल्लेख है। इसमें भी लिखा है कि वटपद्रक अंकोटक चौरासी ग्राम विषयमें है। अभी कुछ समय पहले इसी अंकोटककी खुदाईमें कासेकी बहुत प्राचीन जैनमूर्तियाँ मिली हैं।

इस वटपद्रक या वाटग्रामको गुर्जरार्य या गुर्जर-नरेन्द्रद्वारा अनुपालित बतलाया है और गुर्जरनरेन्द्र राष्ट्रकूट अमोघवर्ष ही हैं। उस समय राष्ट्रकूटोंकी मुख्य राजधानी मान्यखेट थी परन्तु उनकी गुजरातशाखाकी राजधानी शायद बड़ोदा थी और जान पड़ता है इसीलिए उसे 'पालित' नहीं 'अनुपालित' कहा है। वाटग्रामके गुजरातमें होने और गुजरातपर उसी समयके लगभग अमोघवर्षका अधिकार होनेसे उन्हें गुर्जरनरेन्द्र कहा गया है।

गोविन्द तृतीयके शक सं० ७३५ के ताम्रपत्रसे विदित होता है कि उसने लाट देश (गुजरातका मध्य और दक्षिण भाग) को जीतकर अपने छोटे भाई इन्द्रराजको दे दिया था और इसीने गुजरातमें राष्ट्रकूटोंकी दूसरी शाखा स्थापित की थी। इसी इन्द्रराजके पुत्र कर्कराजने अमोघवर्षके विरुद्ध बगावत करनेवाले लाटके राष्ट्रकूटोंको हराया था। वाटग्रामका आनत-इन्द्रकृत जिनगृह आश्चर्य नहीं जो अमोघवर्षके पूर्वोक्त चाचा इन्द्रराजका ही बनवाया हुआ हो, जिसमें ठहरकर वीरसेन और जिनसेनने धवलादि ग्रन्थोंकी रचना की।

सिद्धान्त ग्रन्थोंका अध्ययन करनेके लिए एलाचार्यके पास जिस चित्रकूटमें वीरसेन गये थे वह हमारी समझमें आजकलके चित्तौड़का ही संस्कृत रूप

---

१ गुर्जरनरेन्द्रकीर्तेरन्तःपतिता शशाङ्कशुभ्रायाः।
गुप्तैव गुप्तनृपतेः शकस्य मशकायते कीर्तिः॥ १२
.. सकल नृपतीनातिशय्यपय-पयोधिफेनाच्छा।
गुर्जरनरेन्द्रकीर्तिः स्थेयादाचन्द्रतारमिह भुवने॥ १५

चित्रकूट है। अमोघवर्षके पिता गोविन्द तृतीयने गुजरात और मालवाके साथ साथ चित्रकूटको भी जीता था और उस समय यह अमोघवर्षके ही राज्यमें था। चित्रकूटका महत्त्व बहुत पुराने समयसे है। यहाँ अनेक विद्वान् हो गये हैं और मूलसंघके भट्टारकोंकी गद्दी भी यहांपर रही है[1]। मुझे बतलाया गया है सीधे रास्तेसे चित्तौड़से बड़ोदा डेढ़सौ मीलसे अधिक दूर न होगा।

वीरसेन पंचस्तूपान्वयके थे। मथुराके पंचस्तूपोंका वर्णन हरिषेण-कथाकोशमें आया है। यह बहुत प्राचीन मुनिसंघ था। दक्षिणसे उत्तरमें चित्तौड़ जानेकी कल्पना करनेकी अपेक्षा यह कहना ज्यादा ठीक होगा कि वे मथुराकी तरफसे ही चित्तौड़ गये होंगे। यों तो इस अन्वयके साधु बंगालके पहाड़पुर तकमें थे जहाँ गुह-नन्दीके विहारमें अरहंतोंकी पूजाके लिए गुप्तसंवत १५९ (वि० सं० ५३५) में तीन गाँवोंका दान किया गया था।

वीरसेन तो अन्त तक वाटग्राममें ही रहे जान पड़ते हैं और शायद जिनसेन भी। जिनसेनसे आदिपुराण पूरा न हो सका, उनका भी स्वर्गवास हो गया। पर आदिपुराणके अन्तमें या जहाँसे गुणभद्रने इसे प्रारंभ किया है वहां ऐसा कोई उल्लेख नहीं है जिससे पता चले कि किस समय उनका स्वर्गवास हुआ और किस स्थानपर शेष ग्रन्थ लिखा गया। संभव है गुणभद्र भी वाटग्राममें ही रहे हों।

कर्कराज सुवर्णवर्षके श० सं० ७४३ के दान-पत्रमें मूल संघ और सेनान्वयके अपराजित मुनिको—जो सुमतिके शिष्य और मल्लवादिके प्रशिष्य थे—नवसारी (जि० सूरत) के जैन मन्दिरके लिए एक जमीन दान की गई थी। इससे मालूम होता है कि जिनसेन और गुणभद्र जिस सेनान्वयके थे, उसी अन्वयके और भी मुनि उस समय वहाँपर थे और इसी नवसारीमें राष्ट्रकूटोंके और भी कई दानपत्र मिले हैं।

सोमदेवकी अध्यात्म-तरंगिणीके टीकाकार गणधरकीर्तिने वि० सं० ११८९ में चालुक्य जयसिंहदेवके समयमें श्रेष्ठ वटपल्ली या बड़ोदाको 'वरविबुधसुधामा

१ यहाँ सवत् १२०७ में दिगम्बरगणाधीश रामकीर्तिने चौलुक्य कुमारपालके शिव-मन्दिरकी प्रशस्ति लिखी थी। सोमनाथ पाटणके एक शिलालेखसे मालूम होता है कि नन्दिसघके हेमसूरिके पाँचवें पूर्वज कीर्तिसूरिने चित्रकूटसे गिरनार-यात्राको जाते समय अणहिल्लपुरमें मूलवसतिका मन्दिर बनवाया था और उसका जीर्णोद्धार वि० स० १२५० के लगभग हेमसूरिने कराया था।

२ इंडियन एण्टिक्वेरी वॉ० २१, पृ० १३३

देववासोरुधामा ' कहा है और उसकी उपमा राष्ट्रकूटोंकी मुख्य राजधानी मान्यखेटसे दी है, साथ ही वहाँकी शुभतुंगदेव-वसतिका भी उल्लेख किया है[1]। इससे मालूम होता है कि गणधरकीर्तिके समयमें बड़ोदा बहुत समृद्ध नगर था, फिर भी नाम उसका वटपल्ली या वटपद्र ही था।

गणधरकीर्तिके समय वहाँ ' शुभतुंगदेव-वसति ' नामका जैन मन्दिर था जिसे ' शाश्वत ' कहा है। यह ' शुभतुंग ' नाम अमोघवर्षके पुत्र कृष्ण द्वितीयका था। जान पड़ता है, यह मन्दिर उन्हींके नामसे या उन्हीका बनवाया हुआ होगा और उस समय तक अच्छी हालतमें था। 'शाश्वत'की सार्थकता उसके इतने प्राचीन होनेमें ही है। यद्यपि उस समय मान्यखेटके राष्ट्रकूटोंका राज्य अस्त हो चुका था, फिर भी वटपल्ली या वाटग्रामको ' मान्यखेटोपम ' बतलाकर और ' शुभतुंगदेववसति ' का उल्लेख करके मानों वे प्रकट करते हैं कि हम गुर्जर-नरेन्द्रको भूले नहीं हैं।

मूडविदरीके इतिहासमें लिखा है कि यहाँ धवलादि सिद्धान्त ग्रन्थोंकी प्रतियाँ वंकापुर ( धारवाड़ ) से आईं थीं, ऐसी जनश्रुति है। इसपर हमारी कल्पना है कि गुणभद्रके शिष्य लोकसेनके द्वारा ही उक्त सिद्धान्त-ग्रन्थ वाटग्रामसे वंकापुर पहुँचे होंगे और वहाँसे मूडविदरी। वंकापुरमें अकालवर्ष ( कृष्ण द्वितीय ) के सामन्त लोकादित्यका राज्य था और वहींपर महापुराणका पूजा-महोत्सव किया गया था।

---

१ त्रिदशवसतितुल्यो गुर्जरत्राभिधानो धनकनकसमृद्धो देशनाथोस्तिदेशः। .
शश्वच्छ्रीशुभतुगदेववसतिः सम्पूर्णपण्यापणा,
शौण्डीयोद्भटवीरधीरवितता श्रीमान्यखेटोपमा।
चंचत्कांचनकुंभकर्णविसरैर्जैनालयैर्भाजिता,
लकावास्ति विशालशालनिलया मन्दोदरीशोभिता ॥ ६
वरवटवटपल्ली तत्र विख्यातनामा, वरविबुधसुधामा देववासोरुधामा।
शुभसुरभिसुरम्भा देवरम्भाभिरामा, सुरवसतिरिवोच्चैरप्सरोभासमाना ॥ ७॥
—जैनग्रन्थप्रशस्तिसग्रह पृ० १९४-५

२ देखो, धवलाकी प्रस्तावना, भाग ३, पृ० ६। ऐसा भी कहा जाता है कि पहले ये सिद्धान्त ग्रन्थ श्रवणबेलोलकी ' सिद्धान्तवसति ' में थे और वहाँसे मूडविदरी लाये गये।

वटपद्र या वाटग्राम वीरसेन-जिनसेनके समयमें गुजरातके राष्ट्रकूटोंकी राजधानी था या नहीं, इस विषयमें मैंने अपने मित्र डा० उमाकान्त शाहसे पूछताछ की थी, जो कि इस समय ओरियण्टल इन्स्टिटयूट बड़ोदाके डिपुटी डायरेक्टर हैं। वे अपने ता०१७-१०-५५ के पत्रमें लिखते हैं कि "मेरी समझमें राष्ट्रकूट राजाओंके समयमें बड़ोदा राजधानी नहीं थी। वटपद्र एक साधारण गाँव था। बिल्कुल छोटा नहीं, फिर भी राजधानी जैसा भी नहीं था। शक सं० ७३४ के दानपत्र (इ० ए० वो० १२) में वटपद्र गाँव दानमें दिया गया है जो अकोटक-चतुरशीति जिलेमें उसके बिल्कुल पास था। इसके कुछ ही समय पीछेका राष्ट्रकूटोंका एक दानपत्र मिला है जो नवसारीमें एक दिगम्बर-विहारको दिया गया था। इस नवसारीके सिवाय खेटक-मंडल (खेड़ा) में भी राष्ट्रकूटोंकी प्रान्तीय राजधानी हो सकती है। सौराष्ट्र और चित्तौड़के नजदीक भी वाटग्राम ढूँढना चाहिए।"

## समकालीन-राजा

इन तीन महान् ग्रन्थ-कर्ताओंके समयमें राष्ट्रकूट वंशके तीन महान् राजाओंका राज्य रहा,—जगत्तुंगदेव, अमोघवर्ष और अकालवर्ष।

**जगत्तुंगदेव**। वीरसेनने श० सं० ७३८ में जब धवला टीका समाप्त की, तब जगत्तुंगदेव (गोविंद तृतीय) ने सिंहासन छोड़ दिया था और वोद्दणराय या अमोघवर्ष राज्य कर रहे थे[1]। जगत्तुंगका उल्लेख करनेका कारण यह जान पड़ता है कि धवलाका प्रारंभ उन्हींके समयमें हुआ था।

१ अठतीसम्हि सतसए विक्कमरायकिए सु-सगणामे।
वासेसु तेरसीए भाणुविलग्गे धवलपक्खे ॥ ६ ॥
जगतुंगदेवरज्जे रियम्हि कुभम्हि राहुणा कोणे।
सूरे तुलाए सते गुरुम्हि कुलविल्लए होंते ॥ ७ ॥
चावम्हि तरणिवुत्ते सिंघे सुक्कम्मि मीणे चदम्मि।
कत्तियमासे एसा टीका हु समाणिआ धवला ॥ ८ ॥
वोद्दणरायणरिंदे णरिंदचूडामणिम्हि भुंजते।
सिद्धंतगंथमत्थिय गुरुप्पसाएण विगत्ता सा ॥ ९ ॥

—धवला

जगत्तुंगदेवके श० सं० ७१६ से ७३५ तकके अनेक शिलालेख मिले हैं[१]। ये ध्रुवराजके पुत्र और उत्तराधिकारी थे। उत्तरमें मालवासे लेकर दक्षिणमें कांचीतकके राजा इनकी आज्ञाका पालन करते थे और नर्मदा और तुंगभद्राके बीचके सारे देशपर इनका अधिकार था। इन्होंने अपने जीते जी ही अपने पुत्र अमोघवर्षको राज्य दे दिया था। ये श० सं० ७१५ के लगभग सिंहासनपर बैठे होंगे और ७३७ के लगभग इन्होंने गद्दी छोड़ी होगी।

**अमोघवर्ष** (प्रथम)। ये जगत्तुंगदेव या गोविंद (तृतीय) के पुत्र थे। इनका घरू नाम बोद्दणराय[२] था। नृपतुंग, शर्व, शण्ड, अतिशय धवल, वीरनारायण, पृथिवीवल्लभ, लक्ष्मीवल्लभ, महाराजाधिराज, भटार, परमभट्टारक आदि इनकी उपाधियाँ थीं। इन्होंने अनेक युद्धोंमें विजय प्राप्त करके अनेक राजाओंको भस्म कर दिया था। वेंगीके चालुक्य-नरेशको मारकर यमराजको सन्तुष्ट किया था[३]। नवसारीके दानपत्रमें लिखा है कि अमोघवर्ष चालुक्य-समुद्रमें डूबी हुई राष्ट्रकूटोंकी लक्ष्मीका पृथ्वीके समान उद्धार करके वीरनारायण कहलाये[४]। इन्होंने बहुत बड़ी उम्र पाई और लगभग ६३ वर्ष तक राज्य किया। श० सं० ७३५ में जब धवलाकी समाप्ति हुई तब ये ही राजा थे और श० सं० ७७० के लगभग जब जिनसेनने आदिपुराणको अधूरा छोड़कर स्वर्गवास किया तब भी इन्हींका राज्य था। श० सं० ७८२ के ताम्रपत्रसे मालूम होता है[५] कि इन्होंने स्वयं मान्यखेटमें जैनाचार्य देवेन्द्रको दान दिया था। यह दानपत्र इनके राज्यके ५२ वें वर्षका है। इसके बाद श० संवत् ७९९ का एक लेख कन्हेरीकी एक गुफामें मिला है जिसमें इनका और इनके सामन्त कपर्दी द्वितीयका उल्लेख है[६]। परन्तु ऐसा मालूम होता है कि इससे कुछ पहले ही अमोघवर्षने

---

१ इनका श० स० ७३५ का एक दानपत्र कदंब (मैसूर) में मिला है, जिसमें विजयकीर्तिके शिष्य अर्ककीर्तिको जनमन्दिरके लिए दान दिया है। इं० ए० जि० १२ पृ० १३।

२ यह नाम सबसे पहले धवलामें ही मिला है।

३ चालुक्याभ्यूषखाचैर्जनितरतियमः प्रीणितो विंगवल्ल्याम्।—
इं० ए० जि० १२ पृ० २४९-५२

४ निमग्नां यश्चुलुक्याब्धौ रट्टराज्यश्रियं पुनः।
पृथ्वीमिवोद्धरन् धीरो वीरनारायणोऽभवत्॥

५ इं० ए० जि० ६, पृ० २९। ६ इं० ए० जि० १३, पृ० १३५

अपने पुत्र अकालवर्ष या कृष्ण द्वितीयको राज्यकार्य सौंप दिया था। क्योंकि श० सं० ७९७ का एक लेख कृष्ण द्वितीयके महा सामन्त पृथ्वीरायका मिला है जिसमें उसके द्वारा सौन्दत्तिके एक जैन मन्दिरके लिए कुछ भूमि दान किये जानेका उल्लेख है[1]। अपने पिताके समान अमोघवर्षने भी पिछली उम्रमें राज्य त्याग दिया था। इसका उल्लेख उन्होंने अपनी 'प्रश्नोत्तरमाला' नामकी पुस्तकमें किया है। लिखा है कि जिसने विवेकपूर्वक राज्य छोड़ दिया उस राजा अमोघवर्षने इसकी रचना की[2]। इन्द्रपुरीकी उपमाको धारण करनेवाली मान्यखेट नगरीको इसीने आबाद किया था और वहाँ अपनी राजधानी कायम की थी[3]। इसके पहले राष्ट्रकूटोंकी राजधानी मयूरखंडी (नासिकके पास) में थी। यह राजा स्वयं विद्वान्, कवि और विद्वानोंका आश्रयदाता था। प्रश्नोत्तरमालाके अतिरिक्त 'कविराजमार्ग' नामक अलंकार-ग्रन्थ भी कनड़ीभाषामें इसीका बनाया हुआ बतलाया जाता है। शाकटायनने अपने शब्दानुशासनकी टीका अमोघवृत्ति अमोघवर्षके ही नामसे बनाई, धवला और जयधवला टीकायें भी इसीके अतिशय धवल या धवल नामके उपलक्षमें बनीं और महावीराचार्यने अपने गणितसार संग्रहमें इसीकी महामहिमाका विस्तार किया। इससे मालूम होता है कि यह राजा विद्वानोंका बड़ा भारी आश्रयदाता था। जैनमुनियोंके लिए भी इसने कई दान दिये थे।

**अकालवर्ष**। यह अमोघवर्षका पुत्र था और कृष्णराज (द्वितीय) के नामसे प्रसिद्ध है। इसने गुर्जर (प्रतिहार) और गौड़ राजाओंसे युद्ध किया और गुजरातके राष्ट्रकूट-राज्य (शाखा) को छीनकर अपने राज्यमें मिला लिया। इसके पास हाथियोंकी बड़ी भारी सेना थी। उत्तरपुराणकी दूसरी प्रशस्तिके अनुसार इसके हाथियोंने अपने मद-जलसे गंगाका पानी भी कड़ुवा कर

---

१ जर्नल बाम्बे ब्रांच रा० ए० सो० जि० १०, पृ० १९४।

२ विवेकात्त्यक्तराज्येन राज्ञेय रत्नमालिका।
रचितामोघवर्षेण सुधिया सदलङ्कृति॥

३ यो मान्यखेटममरेन्द्रपुरोपहासि, गीर्वाणगर्वमिव खर्वयितु विधत्त॥
—इ० ए० जि० ५, पृ० १९४।

४ आदिपुराणमें प्रकारान्तरसे अमोघवर्षका कई जगह संकेत है—
अमोघशासने तस्मिन् भुवं शासति भूभुजि।
न दण्ड्यपक्ष: कोऽप्यासीत्प्रजानामकृतागसाम्॥—(वज्रजंघका चरित्र)

डाला था[1]। अर्थात् इसका राज्य उत्तरमें गंगातट तक पहुँच गया था। उत्तरपुराणकी दूसरी प्रशस्ति जिस समय अर्थात् श० सं० ८२० में लिखी गई उस समय यही सम्राट् था[2]। यह श० सं० ७९७ के लगभग सिंहासनपर बैठा और ८३३ के लगभग इसका देहान्त हुआ।

**लोकादित्य**। यह अकालवर्ष या कृष्ण (तृतीय) का सामन्त और वनवासदेशका राजा था। इसके पिताका नाम वंकेयरस या वंकराज था। यह चेल्लध्वज था। अर्थात् इसकी ध्वजापर चिल्ल या चीलका चिह्न था। इसके पिता और भाई भी चेल्लध्वज थे[3]। गुणभद्रने इसे जैनधर्मकी वृद्धि करनेवाला और महान् यशस्वी कहा है। इसीके राज्यकालमें वंकापुरमें महापुराणकी पूजा की गई थी।

## क्या अमोघवर्ष जैन थे ?

यह एक विवादग्रस्त विषय है कि महाराजा अमोघवर्ष जन थे या नहीं, अर्थात् उन्होंने वास्तवमें जैनधर्म धारण कर लिया था या जैनधर्मके प्रति उनकी केवल सहानुभूति-भर थी? गुणभद्रने लिखा है कि जिनके चरणोंमें राजा अमोघवर्षने अपना मस्तक झुकाया और कहा कि आज मैं पवित्र हो गया, वे पूज्य जिनसेन संसारके लिए कल्याणकारक हों[4]। परन्तु केवल इतनेसे ही अमोघवर्षको जैन नहीं कहा जा सकता। क्योंकि अधिकांश हिन्दू राजा ऐसे ही हुए हैं जो प्रायः सभी धर्मोके साधु-सन्तोंका सत्कार किया करते थे। गुणभद्रने यह तो लिखा नहीं कि वे जैनधर्मके अनुयायी भी थे। अतएव इसके लिए कुछ और प्रमाण चाहिए—

---

१ यस्योत्तुंगमतंगजा निजमदस्रोतस्विनीसंगमाद्।
गाङ्गं वारि कलंकितं कटु मुहुः पीत्वाप्यगच्छत्तृषः॥ २९—उत्तर पु०

२ अकालवर्षभूपाले पालयत्यखिलामिलाम्। इत्यादि —उ० पु०

३ चेल्लपताके चेल्लध्वजानुजे चेल्लकेतनतनूजे।
जैनेन्द्रधर्मवृद्धिविधायिनि स्वविधुवीध्रपृथुयशसि ॥ ३३

४ यस्य प्रांशुनखांशुजालविसरद्धारान्तराविर्भवत्
पादाम्भोजरजःपिशङ्गमुकुटप्रत्यग्ररत्नद्युतिः।
संस्मर्ता स्वममोघवर्षनृपतिः पूतोऽहमद्येत्यलं
स श्रीमान् जिनसेनपूज्यभगवत्पादो जगन्मङ्गलम्॥ ८

१—ऊपर हम अमोघवर्षकी प्रश्नोत्तररत्नमालाका जिक्र कर आये हैं । एक तो उसके मंगलाचरणमें वर्द्धमान तीर्थंकरको नमस्कार किया गया है[1] और दूसरे उसमें अनेक बातें जैनधर्मानुमोदित ही कही गई हैं[2]। इससे कमसे कम उस समय जब कि रत्नमाला रची गई थी, अमोघवर्ष जैनधर्मके अनुयायी जान पड़ते हैं ।

प्रश्नोत्तररत्नमालाका तिब्बती भाषामें एक अनुवाद हुआ था जो मिल गया हैं और उसके अनुसार वह अमोघवर्षकी ही बनाई हुई है । ऐसी दशामें उसे शंकराचार्यकी, शुक यतीन्द्रकी या विमलसूरिकी रचना बतलाना ठीक नहीं ।

२—अमोघवर्षके ही समयमें महावीराचार्यने गणितसारसंग्रह नामक महत्त्वपूर्ण ग्रन्थकी रचना की थी । उसकी उत्थानिकामें उन्होंने अमोघवर्षके विषयमें कहा है कि अपने इष्ट जनों ( प्रजा ) के हितैषी जिस अमोघवर्ष ( जिसकी वर्षा व्यर्थ

---

१ प्रणिपत्य वर्द्धमानं प्रश्नोतररत्नमालिकां वक्ष्ये ।
नागनरामरवन्द्य देवं देवाधिप वीरम् ॥

२ त्वरित किं कर्तव्य विदुषा ससारसन्ततिच्छेद ।
कि मोक्षतरोर्बीज सम्यग्ज्ञान क्रियासहितम् ॥ ४ ॥
को नरक परवशता किं सौख्य सर्वसङ्गविरतिर्या ।
कि सत्य भूतहितं कि प्रेय' प्राणिनामसव ॥ १३ ॥

३ देखो, भाण्डारकरकी अर्ली हिस्ट्री आफ दि डेक्कन, पृ० ९५

४ शकराचार्य और शुकयतीन्द्रके नामकी जो प्रतियाँ मिली हैं उनमें छह सात श्लोक नये मिला दिये गये हैं परन्तु वे वसन्ततिलका छन्दमें हैं जो बिल्कुल अलग मालूम होते है और अन्त्य पद्योंमे न शुकयतीन्द्रका नाम है और न शकरका ।

५ श्वेताम्बर साहित्यमें ऐसे किसी विमलसूरिका उल्लेख नही मिलता जिसने प्रश्नोत्तर रत्नमाला बनाई हो । विमलसूरिने अपने नामका उल्लेख करनेवाला जो अन्तिम पद्य जोड़ा है वह आर्याछन्दमें है, परन्तु ऐसे लघु प्रकरण-ग्रन्थोंमें अन्तिम छन्द आम तौरसे भिन्न होता हैं जैसा कि वास्तविक प्र० र० मालामें है और वही ठीक मालूम होता है ।

६ प्रीणित' प्राणिसस्यौघो निरीतिर्निरवग्रह, श्रीमतामोघवर्षेण येन स्वेष्टहितैषिणा ॥ ३ ॥
पापरूपा परा यस्य चित्तवृत्तिहविर्भुजि, भस्मसाद्भावमीयुस्तेऽबन्ध्यकोपोऽभवेत्ततः ॥४॥
वशीकुर्वन् जगत्सर्वं स्वय नानुवश परै, नाभिभूत' प्रभुस्तस्मादपूर्वमकरध्वज ॥ ५ ॥
यो विक्रमक्रमाक्रान्तचक्रचक्रिकृतक्रिय, चक्रिकाभंजनो नाम्ना चक्रिकाभजनोऽञ्जसा ॥६॥
यो विद्यानद्यधिष्ठानो मर्यादावज्रवेदिक, रत्नगर्भो यथाख्यातचारित्रजलधिर्महान् ॥ ७ ॥
विध्वस्तएकान्तपक्षस्य स्याद्वादन्यायवादिनः, देवस्य नृपतुगस्य वर्द्धता तस्य शासनम् ॥८॥

नहीं जाती ) ने प्राणिरूप धान्यको प्रसन्न किया–सींचा और ईति-भीतिरहित किया; जिसकी चित्तवृत्तिरूपी अग्निमें पापरूप पराक्रम भस्म हो गया और तब जो अवन्ध्य-कोप हो गया; जो सारे जगतको वशमें करके स्वयं दूसरोंके वश न हुआ और न अभिभूत या पराजित हुआ, अतएव जो अपूर्व मकरध्वज है; जो अपने पराक्रमसे चक्रियोंके चक्र ( समूह ) को आक्रान्त करके कृतकार्य हुआ और जो वेगपूर्वक उस चक्रिकाको अर्थात् शत्रुसमूहको नष्ट करके चक्रिका-भंजन कहलाया; जो विद्यारूप नदियोंका अधिष्ठान, मर्यादारूप वज्रवेदिकासे युक्त, रत्नगर्भ और यथाख्यात (सत्) चरित्रका महान् समुद्र है, जिसने एकान्त पक्षको विध्वस्त कर दिया है और जो स्याद्वादन्यायवादी है, उस नृपतुंग देव ( अमोघवर्ष ) का शासन वृद्धिको प्राप्त हो। इससे बिल्कुल स्पष्ट हो जाता है कि अमोघवर्ष एकान्तवाद छोड़कर स्याद्वादी या जैन हो गये थे और उन्होंने सम्यक्चारित्र धारण कर लिया था।

गणितसारसंग्रहकी यह उत्थानिका जिस समय लिखी गई है उस समय ऐसा मालूम होता है कि उन्होंने राज्य तो नहीं छोड़ा था, परन्तु उनकी वृत्ति युद्धकी ओरसे हट गई थी और उनका कोप अवन्ध्य ( निष्फल ) हो गया था, अर्थात् इसके बाद ही उन्होंने विवेकपूर्वक राज्य छोड़ दिया होगा और तभी प्रश्नोत्तरमाला लिखी होगी।

३—इसमें तो सन्देह ही नहीं कि अमोघवर्षकी जैनधर्मके प्रति बहुत सहानुभूति

---

१ यह वही घटना है जिसका उल्लेख श० सं० ८३२ के शिलालेखमें 'भूपालान् कण्टकाभान् वेष्टयित्वा ददाह' शब्दोंमें और अमोघवृत्तिमें 'अदहदमोघवर्षोऽरातीन्' शब्दोंमें किया गया है। एक साथ बिगड खडे हुए राजाओंके समूहको ही यहाँ 'चक्र' कहा गया है जिन्हें अमोघवर्षने नष्ट किया था। आगे इसके लिए देखो 'शाकटायनका शब्दानुशासन' शीर्षक लेख।

२ डा० हीरालालजीने अपने अनेकान्त वर्ष ५ अंक ५ के लेखमें 'अमोघवर्षकी जैन-दीक्षा' पर विस्तारसे लिखा है।

३ डा० आल्तेकरने लिखा है कि अमोघवर्षने अनेक वार राजसिंहासन त्यागा था। यह बतलाता है कि वह कितना सच्चा जैन था। क्योंकि सभवतः कुछ समय तक अकिंचन धर्मका पालन करनेके लिए ही उसने राज्य त्याग किया होगा। यह अमोघवर्षकी जैन आस्था ही थी जिसने गुणभद्रको अपने पुत्र द्वि० कृष्णका शिक्षक नियुक्त किया था।

थी, इस लिए शाकटायनने अपने व्याकरणकी टीकाका नाम अमोघवृत्ति रक्खा, और उन्हींके नामसे वीरसेन-जिनसेनने अपनी टीकाओंके नाम धवला जयधवला रक्खे ¹और जिनसेनने उनकी इतनी प्रशंसा की जितनी शायद ही जैन साधुने किसी राजाकी की होगी। उनकी कीर्तिके सामने गुप्त नरेशकी कार्तिको गुप्त और शककी कार्तिको मशक (मच्छर) तुल्य बतलाया। भरत-सगरादि प्राचीन कालके राजाओंसे भी उनका यश विस्तृत और सारे राजाओंसे बढ़ चढ़कर वर्णन किया²। ऐसी दशामें यदि उनकी वह सहानुभूति ही आगे चलकर पूर्ण श्रद्धामें परिणत हो गई हो, तो कोई आश्चर्य नहीं।

इसके विरुद्ध यह कहा जाता है कि अमोघवर्षके जो दान-पत्र मिले हैं, उनमें शिवकी स्तुति की गई है, उनमें शिव, शिवलिंग आदिके चिह्न हैं, और उसे महाविष्णुराज्यबोळ (महाविष्णु राज्यके समान) कहा है। अतएव वह जैन हो गये थे, यह कैसे कहा जा सकता है? इसका समाधान यह है कि राज्योंके कार्य प्रायः मशीनके माफिक चला करते हैं और वे कार्य कुल-परम्पराके अनुसार जैसे चलते आये हैं वैसे ही चलते रहते हैं। राष्ट्रकूटोंके दान-पत्र जैसे पहलेसे लिखे जाते थे, उसी पद्धतिपर अमोघवर्षके दानपत्र भी लिखे गये और उनमें वंश-परम्पराके चिह्न अङ्कित किये गये और जो ब्राह्मण पंडित लिखनेके अधिकारी थे उन्होंने परम्पराकी पद्धतिसे उन्हें लिख दिया³। स्वयं अमोघवर्षके जैन हो जानेसे उनका सारा राजतन्त्र थोड़े ही जैनधर्मानुयायी हो गया होगा।

---

१ गुर्जरनरेन्द्रकीर्तेरन्त पतिता शशाङ्कशुभ्रायाः।
गुप्तैव गुप्तनृपतेः शकस्य मशकायते कीर्तिः॥ १२॥

२ भरतसागरादिनरपतियशांसि तारानिभेन संहृत्य।
गुर्जरयशसो महतः क्वनोऽवकाशो जगत्सृजा नूनं॥ १४॥
इत्यादि सकलनृपतीनातिशय्यपयःपयोधिफेनाच्छा।
गुर्जरनरेन्द्रकीर्तिः स्थेयादाचन्द्रतारमिह भुवने॥ १५॥

३ डा० आल्तेकरने अपने 'राष्ट्रकूट-कालमें जैनधर्म' शीर्षक लेखमें लिखा है कि "अमोघवर्ष (प्रथम) का कोन्नूर दानपत्र और कर्कराजका सूरत दानपत्र जैनधर्मायतनोंके लिए दिये गये है। किन्तु इन दोनों लेखोंमें दानका उद्देश्य बलिचरुदान, वैश्यदेव तथा अग्निहोत्र दिये है और ये सब प्रधान वैदिक संस्कार हैं।" परन्तु दानपत्र लिखनेवाले अधिकारी अपनी परम्पराके अनुसार लिखते रहे।

कलिंग-नरेश खारवेल स्वयं जैनधर्मानुयायी था, फिर भी उसका राज्याभिषेक वैदिक विधिसे हुआ था। इसी तरह सम्राट् हर्षके बौद्ध होनेपर भी दान-शासनोंमें उसे परम माहेश्वर और कुमारपालके जैन होनेपर भी उसे परम माहेश्वर लिखा जाता रहा है।

एक दलील यह दी जाती है कि यदि अमोघवर्षने जैनधर्म धारण कर लिया था, तो इसका उल्लेख जिनसेनने स्वयं अपने ग्रन्थोंमें क्यों नहीं किया और उसे अपना शिष्य क्यों न बतलाया? इसका उत्तर यह है कि उस समय तक उन्होंने जैनधर्म धारण न किया होगा, जैनधर्मके प्रति उनकी केवल सहानुभूति ही होगी, रही शिष्य बतलानेकी बात, सो अमोघवर्ष जिनसेनके शिष्य थे, ऐसा तो कोई कहता भी नहीं। हमारा ख्याल यही है कि पिछली उम्रमें वे जैनधर्मके अनुयायी हो गये थे। अवश्य ही इसमें जिनसेनपर उनको जो श्रद्धा हो गई थी, उसीने उन्हें इस ओर आकर्षित किया होगा।

अमोघवर्षके जैन न होनेकी एक दलील यह भी दी जाती है कि उन्होंने 'कविराजमार्ग' नामक अलंकार-ग्रन्थकी अवतरिकामें विष्णुकी स्तुति की है। यद्यपि विद्वानोंमें इस विषयपर मतभेद है कि यह ग्रन्थ स्वयं अमोघवर्षका है या उनके किसी दरबारी कविका; परन्तु यदि वह उनका ही हो, तो भी यही कहा जा सकता है कि वह जैनधर्म ग्रहण करनेके पहलेकी रचना होगी।

# शाकटायनका शब्दानुशासन

## शाकटायन या पाल्यकीर्ति

शाकटायन नामके एक बहुत प्राचीन ऋषि हो गये हैं जिनके मतका उल्लेख पाणिनिने अपनी अष्टाध्यायीमें किया है। ऋग्वेद और शुक्ल यजुर्वेदके प्रातिशाख्यसे तथा यास्काचार्यके निरुक्तमें भी इनका जिक्र है। इनका समय इतिहासज्ञोंने ईस्वी सन्से लगभग एक हजार वर्ष पहले अनुमान किया है[1] और उनका उल्लेख करनेवाले पाणिनिका साढे छह सौ वर्ष पहले। इन शाकटायनका कोई व्याकरण-ग्रन्थ था जो अब मिलता नहीं।

परन्तु शाकटायन नामका एक और व्याकरण है जिसके कर्त्ता जैन थे। वे भी शाकटायन नामसे प्रसिद्ध हैं। परन्तु यह बहुत कम लोग जानते हैं कि उनका वास्तविक नाम पाल्यकीर्ति था।

वादिराजसूरिने अपने 'पार्श्वनाथ-चरित' काव्यमें उनका स्मरण इस प्रकार किया है—

> कुतस्त्या तस्य सा शक्तिः पाल्यकीर्तेर्महौजसः।
> श्रीपदश्रवणं यस्य शाब्दिकान्कुरुते जनान्॥

अर्थात्, उस महातेजस्वी पाल्यकीर्तिकी शक्तिका क्या वर्णन किया जाय जिसका 'श्री'पद-श्रवण ही लोगोंको शाब्दिक या व्याकरणज्ञ कर देता है।

शाकटायनकी अमोघवृत्ति नामकी एक स्वोपज्ञ टीका है। उसका आरंभ 'श्रीवीरममृतं ज्योतिः' आदि मंगलाचरणसे होता है। वादिराजसूरिने इसी

---

१ देखो डा० श्रीपाद कृष्ण वेलवलकरका 'सिस्टम आफ संस्कृत ग्रामर।'

मंगलाचरणके 'श्री' पदको लक्ष्य करके यह बात कही है कि पाल्यकीर्ति (शाकटायन) के व्याकरणका आरम्भ करनेपर लोग वैयाकरण हो जाते हैं।

पूर्वोक्त श्लोककी टीका शुभचन्द्र अपनी 'पार्श्वनाथचरित-पंजिका' में इस इस प्रकार करते हैं—"तस्य पाल्यकीर्तेः महौजसः श्रीपदश्रवणं। श्रिया उपलक्षितानि पदानि शाकटायनसूत्राणि तेषां श्रवणं आकर्णनं।" इससे यह स्पष्ट होता है कि पंजिकाकार शुभचन्द्र पाल्यकीर्तिको शाकटायन-सूत्रोंका कर्त्ता मानते थे।

शाकटायन प्रक्रिया-संग्रहके मंगलाचरणमें जिनेश्वरको 'पाल्यकीर्ति' और 'मुनीन्द्र' विशेषण दिये हैं, जो श्लिष्ट हैं। उसके द्वारा एक अर्थमें जिनेश्वरको और दूसरे अर्थमें प्रसिद्ध वैयाकरण पाल्यकीर्तिको नमस्कार किया है[1]। शाकटायनकी प्रक्रिया बनाते समय यह सम्भव नहीं कि अभयचन्द्र उसके मूल कर्त्ताको छोड़कर अन्य किसी वैयाकरणको नमस्कार करते। इससे भी शाकटायनका वास्तव नाम पाल्यकीर्ति निश्चित होता है[2]।

स्वयं ग्रन्थकर्त्ताने और टीकाकारोंने भी इस व्याकरणका नाम 'शब्दानुशासन' लिखा है। शाकटायन नाम तो पीछे प्रसिद्ध हुआ जान पड़ता है। जिस तरह कवियोंमें कालिदासकी अधिक प्रसिद्धि होनेके कारण पीछेके अनेक कवि कालिदास कहलाने लगे, उसी तरह बहुत बड़े वैयाकरण होनेके कारण लोग पाल्यकीर्तिको शाकटायन कहने लगे।

## वैदिक शाकटायन प्राचीन है

जब सन् १८९३ में मि० गुस्तव आपर्टने 'शाकटायन-प्रक्रियासंग्रह' प्रकाशित किया, तब उन्होंने उसकी भूमिकामें बतलाया कि ये वही शाकटायन हैं जिनका उल्लेख पाणिनिने किया है और इसके प्रमाणमें दो चार सूत्र ऐसे भी पेश कर दिये

१ मुनीन्द्रमभिवन्द्याहं पाल्यकीर्तिं जिनेश्वरम्। मन्दबुद्ध्यनुरोधेन प्रक्रियासंग्रहं ब्रुवे॥

२ कम्बदहल्लिके शक सं० १०४६ के स्तम्भ लेखमें पल्लपण्डित यतिकी प्रशंसा करते हुए लिखा है—

पल्यकीर्तिर्यथारूढः पुरा व्याकरणे कृती।
तथाभिमानदानेषु प्रसिद्धः पल्लपण्डितः॥

अर्थात् पुराकालमें जिस तरह व्याकरणमें पल्यकीर्ति या पाल्यकीर्ति कृती या पण्डित रूढ हो गये, उसी तरह अभिमान और दानमें पल्लपण्डित प्रसिद्ध हैं। (जैन-शिला-लेख संग्रह द्वि० भा० पृष्ठ ४००)

जो वैदिक शाकटायनके उन सूत्रोंसे मिलते जुलते थे जिनकी चर्चा पाणिनिने की है और अन्तमें यह भी कहा कि ये शाकटायन जैन थे। परन्तु जब उनके कथन-पर गहराईसे विचार किया गया तब वह निस्सार साबित हुआ और अब तो उसपर कोई भी विश्वास नहीं करता।

## शाकटायन यापनीय थे

शाकटायन या पाल्यकीर्ति किस सम्प्रदायके थे पहले इस विषयमें काफी मत-भेद रहा। दिगम्बरी पहले उन्हें अपने सम्प्रदायका मानते रहे, क्योंकि उनके यहाँ इस व्याकरणका काफी प्रचार था और मुनि दयापाल आदि दिगम्बर विद्वानोंने उसपर टीकाग्रन्थ भी लिखे। उसके बाद स्व० डाक्टर के० बी० पाठक आदिने शाकटायनको श्वेताम्बर बतलाया क्योंकि शाकटायन-सूत्रोंमें आवश्यक-निर्युक्ति, छेद-सूत्र, कालिक-सूत्र आदि श्वेताम्बरमान्य ग्रन्थोंका आदरपूर्वक उल्लेख किया गया है। परन्तु अब यह बिल्कुल निश्चित हो चुका है कि वे इन दोनों सम्प्रदायोंसे पृथक् तीसरे यापनीय सम्प्रदायके थे, जो उक्त दोनों सम्प्रदायोंके बीचकी एक कड़ी था और अब नामशेष हो चुका है। क्यों कि—

१ विक्रमकी तेरहवीं शताब्दिके मलयगिरि नामक श्वेताम्बराचार्यने नन्दि-सूत्रकी टीकामें उन्हें यापनीय यतियोंका अग्रणी लिखा है[1]।

२ यापनीय सम्प्रदाय श्वेताम्बरोंके समान स्त्रियोंका उसी भवमें मोक्ष जाना और केवलियोंका आहार करना मानता है, जो दिगम्बरोंके सिद्धान्तोंसे विरुद्ध है। इन दोनों विषयोंपर स्वयं शाकटायनका बनाया हुआ 'स्त्रीमुक्ति-केवलिभुक्ति-प्रकरण' नामका एक छोटा-सा ग्रन्थ भी उपलब्ध हुआ है और वह प्रकाशित हो चुका है[2]। उसमें स्त्रीमुक्तिपर ५५ और केवलिभुक्तिपर ३४ कारिकायें हैं। इनमें वे सब युक्तियाँ दी गई हैं जो इन बातोंको माननेवालोंकी ओरसे दिगम्बरोंके प्रति उपस्थित की जाती हैं। इसका कुछ अंश इस प्रकार है—

**प्रारम्भ**—प्रणिपत्य भुक्तिमुक्तिप्रदममलं धर्ममर्हतो दिशतः।
वक्ष्ये स्त्रीनिर्वाणं केवलिभुक्तिं च संक्षेपात् ॥ १ ॥

---

१ शाकटायनोऽपि यापनीययतिग्रामाग्रणी स्वोपज्ञशब्दानुशासनवृत्तावादौ भगवतः स्तुतिमेवमाह 'श्रीवीरममृत ज्योतिर्नत्वादिं सर्ववेधसाम्।' अत्र च न्यासकृतव्याख्या—सर्ववेधसां सर्वज्ञानां सकलशास्त्रानुगतपरिज्ञानानां आदिं प्रभवं प्रथममुत्पत्तिकारणमिति।—नन्दिसूत्र-टीका पृ० २३ २ देखो जैनसाहित्यसंशोधक भाग २, अक ३।

अस्ति स्त्रीनिर्वाणं पुंवद्यदविकलहेतुकं स्त्रीषु ।
न विरुद्धयते हि रत्नत्रयसम्पन्निर्वृतेर्हेतुः ॥ २ ॥
रत्नत्रयं विरुद्धं स्त्रीत्वेन यथामरादिभावेन ।
इति वाङ्मात्रं नात्र प्रमाणमाप्तागमोऽन्यद्वा ॥ ३ ॥

अन्त— विग्रहगतिमापन्नाद्यागमवचनं सर्वमेतस्मिन् ।
मुक्तिं ब्रवीति तस्माद्दृष्टव्या केवलिनि भुक्तिः ॥ ३२ ॥
नानाभोगाहारो निरन्तरः सो विशेषतो नाभूत (?)
युक्त्या भेदेनाङ्गस्थितिपुष्टिक्षुच्छमास्तेन ॥ ३३ ॥
तस्य त्रिशिष्टस्य स्थितिरभविष्यत्तेन सविशिष्टेन ।
यद्यभविष्यदिहैषां सालीतरभोजनेनेव ॥ ३४ ॥

इति स्त्रीनिर्वाण-केवलिभुक्तिप्रकरणं भगवदाचार्यशाकटायनकृदन्तपादानामिति ।

पन्द्रहवीं शताब्दिमें एक विद्वान्‌ने अपने समयके उपलब्ध जैनग्रन्थोंकी एक सूची बड़ी खोजके साथ संस्कृतमें लिखी थी। उसमें कौन ग्रन्थ, किस भाषामें, किसने, किस समय, किस विपयपर, कितने परिमाणका लिखा है इसका संक्षिप्त विवरण जहाँ तक उपलब्ध हो सका, दिया है। इस सूचीका नाम बृहट्टिपणिका है। इसमें भी इस प्रकरणका विवरण इस प्रकार दिया है—"केवलिभुक्ति-स्त्रीमुक्तिप्रकरणम्। शब्दानुशासनकृतशाकटायनाचार्यकृतं तत्संग्रहश्लोकाश्च ९४[2]।"

वादिवेताल शान्तिसूरिने उत्तराध्ययन टीकाके २६ वें अध्यायमें, रत्नप्रभने रत्नाकरावतारिकामें और यशोविजय उपाध्यायने अध्यात्ममतपरीक्षा तथा शास्त्रा-वार्तासमुच्चयमें इस प्रकरणकी अनेक कारिकायें उद्धृत की हैं। इसी तरह प्रभाचन्द्रने अपने प्रमेयकमलमार्तण्ड और न्यायकुमुदचन्द्रमें स्त्री-मुक्ति और केवलि-भुक्तिका

१ अभी मुनि श्रीपुण्यविजयजीको स्त्रीमुक्ति-प्रकरणकी एक टीका मिली है जो खंडित है। उसका आदि अन्त नहीं है, इसलिए टीकाकारका नाम नहीं मालूम हो सका। उसमें एक जगह लिखा है—"अस्मिन्नर्थे भगवदाचार्यशिवस्वामिनः सिद्धिविनिश्चये युक्त्यभ्य-धायि—आर्याद्वयमाह—यत्संयमोपकाराय वर्तते।" इसमें आचार्य शिवस्वामीके सिद्धि-विनिश्चय ग्रन्थका उल्लेख है जो अकलंकदेवके सिद्धिविनिश्चयसे भिन्न है। शिवस्वामीके विषयमें और कुछ ज्ञात नहीं।

२ यह संख्या अनुष्टुप् श्लोकोंके हिसावसे दी है।

पूर्वपक्ष इसी प्रकरणसे लिया है और इसकी एक एक दलीलका खण्डन किया है।

३ शाकटायनकी अमोघवृत्तिमें आवश्यक, छेदसूत्र, निर्युक्ति, कालिक सूत्र आदि ग्रन्थोका जिस तरह उल्लेख किया है उससे ऐसा मालूम होता है कि उनके सम्प्रदायमें इन ग्रन्थोंके पठन-पाठनका प्रचार था और ये ग्रन्थ दिगम्बर-सम्प्रदायके नहीं हैं जब कि यापनीयसघ इन ग्रन्थोंको मानता था।

४ अमोघवृत्तिमें 'उपसर्वगुप्तं व्याख्यातारः' कहकर शाकटायनने सर्वगुप्त आचार्यको सबसे बड़ा व्याख्याता बतलाया है और ये सर्वगुप्त वही जान पड़ते हैं जिनके चरणोंके समीप बैठकर आराधनाके कर्ता शिवार्यने सूत्र और अर्थको अच्छी तरह समझा था। और चूँकि शिवार्य भी यापनीय सम्प्रदायके थे अतएव उनके गुरुको श्रेष्ठ व्याख्याता बतलानेवाले शाकटायन भी यापनीय होंगे।

५ शाकटायनको 'श्रुतकेवलिदेशीयाचार्य' लिखा है। श्रुतकेवलिदेशीय अर्थात् श्रुतकेवलीके तुल्य। पाणिनि (५-३-६७) के अनुसार देशीय शब्द तुल्यताका द्योतक है। चिन्तामणि-टीकाके कर्ता यक्षवर्माने तो उन्हें 'सकलज्ञानसाम्राज्य-पदमाप्तवान्' कहा है।

## पाल्यकीर्तिकी रचनायें

पाल्यकीर्ति या शाकटायनकी इस समय तीन ही रचनायें उपलब्ध हैं, शब्दानुशासनका मूल सूत्रपाठ, उसकी अमोघवृत्ति और ऊपर जिसका जिक्र आ चुका है, वह 'स्त्रीमुक्ति-केवलिभुक्ति प्रकरण'। इनके सिवाय संस्कृतके सुप्रसिद्ध विद्वान् राजशेखरने अपनी काव्य-मीमांसामें पाल्यकीर्तिके मतका उल्लेख करते हुए लिखा है—"यथातथा वास्तु वस्तुनो रूपं वक्तृप्रकृतिविशेषायत्ता तु रसवत्ता। तथा च यमर्थं रक्तः स्तौति तं विरक्तो विनिन्दति मध्यस्थस्तु तत्रोदास्ते, इति पाल्यकीर्तिः।" इससे मालूम होता है कि पाल्यकीर्ति या शाकटायनका कोई साहित्यविषयक ग्रन्थ भी था जो अनुपलब्ध है। 'स्त्रीमुक्ति-केवलिभुक्ति' प्रकरणसे मालूम होता है कि वे बड़े भारी तार्किक और सिद्धान्तज्ञ भी थे।

## शब्दानुशासनकी टीकायें

शाकटायनके शब्दानुशासनपर अब तक नीचे लिखी सात टीकायें प्राप्त हुई हैं—

**१ अमोघवृत्ति**—स्वयं सूत्रकारकी ही लिखी हुई है और यही उसकी सबसे

१ देखो पृ० ५९ में "यापनीयोंका साहित्य' शीर्षक लेखकी टिप्पणियाँ।

बड़ी टीका है। राष्ट्रकूटनरेश अमोघवर्षको लक्ष्य करके इसका यह नामकरण किया गया है। क्योंकि अमोघवर्षके समयमें ही शाकटायन हुए हैं।

**२ शाकटायन न्यास**—यह अमोघवृत्तिपर प्रभाचन्द्रकृत न्यास है[1]। इस ग्रन्थके सिर्फ दो अध्याय उपलब्ध हैं। परन्तु उनसे टीकाकारके सम्बन्धमें कुछ विशेष प्रकाश नहीं पड़ता। पं० महेन्द्रकुमार न्यायाचार्यके खयालमें ये न्यायकुमुदचन्द्र आदिके कर्तासे भिन्न कोई दूसरे प्रभाचन्द्र हैं।

**३ चिन्तामणि टीका** ( लघीयसी वृत्ति )—यह अमोघवृत्तिको ही संक्षिप्त करके रची गई है। इसके कर्ताका नाम यक्षवर्मा है।

**४ मणिप्रकाशिका**—'मणि' अर्थात् 'चिन्तामणि' को प्रकाशित करनेवाली टीका। इसके कर्ता अजितसेन हैं।

**५ प्रक्रिया-संग्रह**—यह पाणिनिकी सिद्धान्तकौमुदीके ढंगकी प्रक्रिया-टीका है। इसके कर्ता अभयचन्द्र हैं। प्रकाशित है।

**६ शाकटायनटीका**—'वादिपर्वतवज्र' भावसेन त्रैविद्यदेवकृत। कातन्त्रकी रूपमाला टीकाके कर्ता भी यही मालूम होते हैं। इनका एक 'विश्वतत्त्वप्रकाश' नामका ग्रन्थ भी उपलब्ध है।

**७ रूपसिद्धि**—यह लघुकौमुदीके समान छोटी टीका है। इसके कर्ता दयापाल[2] मुनि द्रविड़ संघके थे, जिनके गुरुका नाम मतिसागर था। ये पार्श्वनाथचरित और न्यायविनिश्चयके कर्ता वादिराजसूरिके सधर्मा थे। पार्श्वनाथचरितकी रचना श० सं० ९४७ ( वि० सं० १०८२ ) में हुई है, अतएव इनका भी यही समय समझना चाहिए। यह टीका प्रकाशित हो चुकी है।

---

१ शब्दानां शासनाख्यस्य शास्त्रस्यान्वर्थनामतः।
प्रसिद्धस्य महामोघवृत्तेरपि विशेषतः।
सूत्राणां च विवृतिर्लिख्याते च यथामतिः।
ग्रन्थस्यास्य च न्यासेति ( ? ) क्रियते नामनामतः॥

२ हितैषिणां यस्य नृणामुदात्तवाचा निबद्धा हित-रूपसिद्धिः।
वन्द्यो दयापालमुनिः स वाचा सिद्धस्सताम्मूर्द्धनि यः प्रभावैः॥ १५
—श्रवणबेलगोलका ५४ वाँ शिलालेख

## अमोघवृत्ति स्वोपज्ञ है

अमोघवृत्ति स्वयं शाकटायन या पाल्यकीर्तिकी है, इसे स्व० डा० के० बी० पाठकने बहुत अच्छी तरह प्रतिपादित किया है। वे कहते हैं—

श्रीवीरममृतं ज्योतिर्नत्वादिं सर्ववेधसां।
शब्दानुशासनस्येयममोघावृत्तिरुच्यते।

अविघ्नेनेष्टप्रसिद्ध्यर्थं मंगलमारभ्यते—

नमः श्रीवर्द्धमानाय प्रबुद्धाशेषवस्तवे।
येन शब्दार्थसम्बन्धाः सार्वेण सुनिरूपिताः॥

शब्दो वाचकः अर्थो वाच्यः तयोः सम्बन्धो योग्यता अथवा शब्दो आगमः अर्थः प्रयोजनं। अभ्युदयो निःश्रेयसं च। तयोः सम्बन्ध उपायोपेयभावः। ते येन सर्वसत्वहितेन सता तत्त्वतः प्रज्ञापितः तस्मै परमार्हन्त्यमहिम्ना विराजमानाय भगवते वर्द्धमानाय षडपि द्रव्याणि अशेषाणि अनन्तपर्यायरूपाणि साकल्येन साक्षात्कुर्वते नमः कुर्वे इत्युपस्कारः। एवं कृतमंगलरक्षाविधानः। परिपूर्णमल्पग्रन्थं लघूपायं शब्दानुशासनशास्त्रमिदं महाश्रमणसंघाधिपतिर्भगवानाचार्यः शाकटायनः प्रारभते। शब्दार्थज्ञानपूर्वकं च सन्मार्गानुष्ठानं। अ इ उ ण्। ऋक्। ए ओ ङ्।...... हल्॥ १३॥ इति वर्णसमाम्नायः क्रमानुबन्धोपादानः प्रत्याहारयन् शास्त्रस्य लाघवार्थः। सामान्याश्रयणाद्दीर्घप्लुतानुनासिकानां ग्रहणं। —अमोघवृत्ति

श्रियं क्रियाद्वः सर्वज्ञानज्योतिरनीश्वरीं।
विश्वं प्रकाशयच्चिन्तामणिश्चिन्तार्थसाधनः॥ १
नमस्तमःप्रभावाभिभूतभूद्योतहेतवे।
लोकोपकारिणे शब्दब्रह्मणे द्वादशात्मने॥ २
स्वस्ति श्रीसकलज्ञानसाम्राज्यपदमाप्तवान्।
महाश्रमणसंघाधिपतिर्यः शाकटायनः॥ ३
एकः शब्दाम्बुधिं बुद्धिमन्दरेण प्रमथ्य यः।
सयशश्रीः समुद्दध्रे विश्वं व्याकरणामृतम्॥ ४
स्वल्पग्रन्थं सुखोपायं सम्पूर्णं यदुपक्रमं।
शब्दानुशासनं सार्वमर्हच्छासनवत्परम्॥ ५

इष्टिर्नेष्टा न वक्तव्यं वक्तव्यं सूत्रतः पृथक् ।
संख्यानं नोपसंख्यानं यस्य शब्दानुशासने ॥ ६ ॥
तस्यातिमहतीं वृत्तिं संहृत्येयं लघीयसी ।
सम्पूर्णलक्षणा वृत्तिर्वक्ष्यते यक्षवर्मणा ॥ ७ ॥
ग्रन्थविस्तरभीरूणां सुकुमाराधियामयं ।
शुश्रूषादिगुणान्कर्तुं शास्त्रे संहरणोद्यमः ॥ ८ ॥
शब्दानुशासनस्यान्वर्थायाश्चिन्तामणेरिदं ।
वृत्तेर्ग्रन्थप्रमाणं ( हि ) षट्सहस्रं निरूपितं ॥ ९ ॥
इन्द्रचन्द्रादिभिः शाब्दैर्यदुक्तं शब्दलक्षणम् ।
तदिहास्ति समस्तं च यन्नेहास्ति न तत्क्वचित् ॥ १० ॥
गणधातुपाठयोगेन धातून् लिंगानुशासने लिङ्गगतं ।
औणादिकानुणादौ शेषं निःशेषमत्र वृत्तौ विद्यात् ॥ ११ ॥
बालाबलाजनोप्यस्या वृत्तेरभ्यासवृत्तितः ।
समस्तं वाङ्मयं वेत्ति वर्षेणैकेन निश्चयात् ॥ १२ ॥

तत्र सूत्रस्यादावयं मङ्गलश्लोकः । नमः श्रीवर्द्धमानायेत्यादि । शब्दार्थसम्बन्धार्था वाचकवाच्ययोग्यता अथवा आगमप्रयोजनोपायोपेयभावाः ते येन सर्वसत्त्वहितेन तत्त्वतः प्रज्ञापिताः तस्मै श्रीमते महावीराय साक्षात्कृतसकलद्रव्याय नमः करोमीत्यध्याहारः । विघ्नप्रशमनार्थमर्हद्देवतानमस्कारं परममङ्गलमारभ्य भगवानाचार्यः शाकटायनः शब्दानुशासनं शास्त्रमिदं प्रारभते ।

धर्मार्थ काममोक्षेषु तत्त्वार्थावगतिर्यतः । शब्दार्थज्ञानपूर्वेति वेद्यं व्याकरणं बुधैः ॥

अ इ उ ण् ऋक । ए औ ङ् ।...हल इति वर्ण समाम्नायः क्रमानुबन्धोपादानः प्रत्याहारयन् शास्त्रस्य लाघवार्थः । सामान्यग्रहणाद्दीर्घप्लुतानुनासिकानां ग्रहणम् ।

—चिन्तामणि टीका

चिन्तामणिके कर्त्ता यक्षवर्माने उपरिलिखित सातवें श्लोकमें कहा है कि "यह उसकी छोटी वृत्ति है जिसे मैंने उसकी ( शाकटायनकी ) बहुत बड़ी वृत्तिसे संक्षिप्त करके बनाया है ।" वे यह नहीं कहते कि यह मेरी स्वतन्त्र रचना है । अब यह देखना चाहिए कि वह अति महती या बहुत बड़ी वृत्ति कौन-सी है जिसको संक्षिप्त करके यह लिखी गई है । विचार करके देखा जाय तो वह वृत्ति

और कोई नहीं, अमोघवृत्ति ही है। क्यों कि एक तो उपलब्ध वृत्तियोंमें वही सबसे बड़ी है। दूसरे ऊपर लिखी हुई दोनों प्रशस्तियोंके कुछ भाग समान हैं, जो यह बतलाते हैं कि एक वृत्ति दूसरीको देखकर या उसीको संक्षेप करके बनाई गई है। 'इति वर्णसमाम्नायः' आदि पाठ दोनोंके मिलते जुलते हुए हैं। अन्तर केवल यह है कि जहाँ अमोघवृत्तिमें 'सामान्याश्रयणात्' लिखा गया है वहाँ चिन्तामणिमें 'सामान्यग्रहणात्' है। तीसरे यक्षवर्माने जिस मंगलश्लोककी 'नमः श्रीवर्द्धमानायेत्यादि' प्रतीक दी है वह अमोघवृत्तिमें ही मिलती है। मूलका या अन्य किसी वृत्तिका यह श्लोक नहीं है। इस श्लोकके उत्तरार्द्धकी व्याख्या भी अमोघवृत्तिसे थोड़ा बहुत इधर उधर करके नकल कर दी गई है। इन सब बातोंसे यह निश्चय हो जाता है कि चिन्तामणि टीका अमोघवृत्तिसे पीछे बनी है और वह अमोघवृत्तिका ही संक्षेप है।

यक्षवर्माने अपनी टीका अमोघवृत्तिको ही कुछ फेर फार करके बनाई है, यह बात दोनों टीकाओंका मिलान करनेसे अच्छी तरह समझमें आ जाती है। कुछ उदाहरण लीजिए—

नामदुः १-१-१७

—मूल शाकटायनसूत्र

यन्नामधेयं संव्यवहाराय हटान्नियुज्यते देवदत्तादि तद्दुसंज्ञं वा भवति। देवदत्तीया दैवदत्ताः। षडनयानाहुः सिद्धसेनीया सैद्धसेनाः।

—अमोघवृत्ति

यन्नामधेयं संव्यवहाराय हटान्नियुज्यते देवदत्तादि तद्दु संज्ञं वा भवति। देवदत्तीया दैवदत्ताः।

—चिन्तामणिटीका

कहीं कहींपर तो यक्षवर्माने अमोघवृत्ति ज्योंकी त्यों नकल ही कर दी है। जैसे—ख्याते दृश्ये ४-३-२०७

—मूल

भूतेऽनद्यतने ख्याते लोकविज्ञाते दृश्ये प्रयोक्तुः शक्यदर्शने वर्तमानाद्धातोर्लङ्प्रत्ययो भवति। लिङपवादः। अरुणद्देवः पाण्ड्यम्। अदहदमोघवर्षोरातीन्। ख्यात इति किम? चकार कटं देवदत्तः। दृश्य इति किम्? जघान कंसं किल वासुदेवः। अनद्यतने इति किम? उदगादादित्यः।

—अमोघवृत्तिः

उक्त सूत्रपर चिन्तामणिकी टीका भी इसी प्रकार है। अन्तर सिर्फ इतना ही है कि अमोघमें जहाँ 'लङ्प्रत्ययो' लिखा है वहाँ चिन्तामणिमें केवल 'लङ्' लिखा है, 'प्रत्यय' छोड़ दिया है।

उपर्युक्त बातोंसे यह तो सिद्ध हो गया कि चिन्तामणि अमोघवृत्तिसे पीछे बनी है और उसीको संकोच करके बनाई गई है। अब यह देखना है कि अमोघवृत्तिका कर्त्ता कौन है? चिन्तामणि टीकाके प्रारंभके ३-४-५-६-७ श्लोकोंका अर्थ अच्छी तरह लगानेसे इसका भी निश्चय हो जायगा।

३-जिन्होंने सकलज्ञानरूपी साम्राज्य पदको प्राप्त किया है और जो बड़े भारी साधुसमाजके अगुआ थे, वे शाकटायन जयवंत हों।

४-जिन अकेलेने बुद्धिरूप मन्दराचलसे शब्द-समुद्रका मन्थन करके, उसमेंसे यशरूप लक्ष्मीके साथ सम्पूर्ण व्याकरणोंका साररूप यह अमृत निकाला,

५-जिनका रचा हुआ शब्दानुशासन आर्हत् धर्मकी तरह स्वल्प-ग्रन्थ (प्रमाणमें थोड़ा), सुख-साध्य और सम्पूर्ण है,

६-जिन (शाकटायन मुनि) के शब्दानुशासनमें इष्टि, उपसंख्यान, वक्तव्य, न वक्तव्य आदिका झगड़ा नहीं है,

७—उनकी (तस्य शाकटायनस्य) बड़ी भारी वृत्ति (अमोघवृत्ति) को संकोच करके यह छोटी-सी परन्तु सम्पूर्ण लक्षणोंवाली वृत्ति मैं (यक्षवर्मा) कहूँगा।

ध्यान रखना चाहिए कि ये पाँचों श्लोक शाकटायनका वर्णन करनेवाले हैं। इनमेंके 'यः' (श्लोक ३-४), यदुपक्रम शब्दका 'यत्' (श्लोक ५) और 'यस्य' (श्लोक ६) ये तीनों सम्बन्ध-द्योतक सर्वनाम सातवें श्लोकके 'तस्य' शब्दसे सम्बन्ध रखते हैं। यह 'तस्य' शब्द कर्तरि षष्ठिमें बनाया गया है और यह सातवें पद्यका मुख्य वाक्यांश है। अन्वय इस तरह होता है—'यदुपक्रमं शब्दानुशासनं सार्वं तस्य महतीं वृत्तिं संहृत्य इयं लघीयसी वृत्तिर्वक्ष्यते यक्षवर्मणा' अर्थात् जिसका बनाया हुआ सर्वोपयोगी शब्दानुशासन नामक व्याकरण है, उसीकी बनाई हुई बहुत बड़ी टीकाको संकोचकर मैं यह छोटी-सी टीका बनाता हूँ। इससे निश्चय हो गया कि मूल शब्दानुशासन और उसकी अमोघवृत्ति टीका ये दोनों ग्रन्थ एक ही शाकटायनने बनाये हैं।

मि० राइस साहबने इसके लिए चिदानन्द कविके 'मुनिवंशाभ्युदय' नामक कनड़ी काव्यसे एक प्रमाण दिया है। यह कवि मैसूरके चिक्कदेवराजाके समयमें (ई० सन् १६७२-१७०४) हुआ है और 'चारुकीर्ति पंडितदेव' इसकी उपाधि थी। कविके कनड़ी श्लोकोंका अर्थ यह है—

"उस मुनिने अपने बुद्धिरूप मन्दराचलसे श्रुतरूप समुद्रका मन्थन कर यशके साथ व्याकरणरूप उत्तम अमृत निकाला। शाकटायनने उत्कृष्ट शब्दानुशासनको रचना लेनेके वाद अमोघवृत्ति नामकी टीका—जिसे बड़ी शाकटायन कहते हैं—बनाई जिसका कि परिमाण १८००० हजार है। जगत्प्रसिद्ध शाकटायन मुनिने व्याकरणके सूत्र और साथ ही पूरी वृत्ति भी बनाकर एक प्रकारका पुण्य सम्पादन किया। एक वार अविद्धकर्ण सिद्धान्तचक्रवर्ती पद्मनन्दिने मुनियोंके मध्य पूजित शाकटायनको मन्दर पर्वतके समान धीर विशेषणसे विभूषित किया।"

गणरत्नमहोदधिके कर्त्ता वर्धमान कवि—जो विक्रम सं० ११९७ मे हुए हैं—अपने ग्रन्थमें शाकटायनके नामसे जिन जिन बातोंको उद्धृत करते हैं वे अमोघवृत्तिमें ही मिलती हैं, मूलसूत्रोंमें नही। इससे मालूम होता है कि वर्धमान जानते थे कि अमोघवृत्ति शाकटायनकी ही है और इसीलिए उन्होंने उसके उदाहरण शाकटायनके नामसे देना अनुचित न समझा।

शाकटायनस्तु कर्णे टिरिटिरिः कर्णे चुरुचुरुरित्याह।

—गणरत्न पृष्ठ ८२ और अमोघवृत्ति २।१।५७

शाकटायनस्तु अद्य पंचमी अद्य द्वितीयेत्याह।

—गणरत्न पृ० ९०, अमोघवृत्ति २।१।७९

इसके सिवाय नन्दिसूत्रकी मलयगिरिकृत टीकाका उद्धरण ऊपर दिया जा चुका है जिसमें टीकाकर्त्ताने 'श्रीवीरममृतं ज्योतिः' आदि मंगलाचरणको शाकटायनकी स्वोपज्ञवृत्तिका बतलाया है। इससे सिद्ध है कि अमोघवृत्ति स्वयं शाकटायनकी बनाई हुई है।

## रचना-काल

ऊपर 'ख्याते दृश्ये' सूत्रकी जो अमोघवृत्ति दी है, उसमें एक उदाहरण है—"अदहदमोघवर्षोऽरातीन्।" अर्थात् अमोघवर्षने शत्रुओंको जला दिया। इस उदाहरणमें ग्रन्थकर्त्ताने अमोघवर्ष (प्रथम) की अपने शत्रुओंपर विजय पानेकी जिस घटनाका उल्लेख किया है, ठीक उसीका जिक्र शकसंवत् ८३२ (वि० सं०

१ इसी सूत्रकी वृत्तिमें एक उदाहरण और है—'अरुणद्देवः पाण्डयम्' अर्थात् देवने पाण्डयनरेशको रोका। अमोघवर्षके शर्वदेव, तुगदेव, आदि अनेक नाम है। इस देवसे भी उन्हींका मतलब जान पड़ता है। उन्होंने इसके अनुसार किसी पाण्डय राजाको रोका या कैद किया था।

९६७ ) के एक राष्ट्रकूट-शिलालेखमें इन शब्दोंमें किया है—" भूपालान् कण्टकाभान् वेष्टयित्वा ददाह । " और इसका भी अर्थ लगभग वही है : अमोघवर्षने उन काटे जैसे राजाओंको घेरा और जला दिया जो उससे एकाएक विरुद्ध हो गये थे । उक्त शिलालेख अमोघवर्षके बहुत पीछे लिखा गया था, इसलिए उसमें परोक्षार्थवाली ' ददाह ' क्रिया दी है । उसके लेखकके लिए उक्त घटनाका स्वयं देखना अशक्य था । परन्तु अमोघवृत्तिके कर्त्ताके लिए शक्य था, इसलिये उसने ' अदहत् ' यह लङ् प्रत्ययकी क्रिया दी है । अर्थात् यह उसके समक्षकी घटना है ।

बगमुराके दान-पत्रमें[2] जो श० सं० ७८९ (वि० सं० ९२४ ) का लिखा हुआ है इस घटनाका उल्लेख है । उसका साराश यह है कि गुजरातके माण्डलिक राजा एकाएक बिगड़ खड़े हुए और उन्होंने अमोघवर्षके विरुद्ध हथियार उठाये, तब उसने उनपर चढ़ाई कर दी और उन्हें तहस नहस कर डाला । इस युद्धमें ध्रुव घायल होकर मारा गया ।

अमोघवर्ष श० सं० ७३६ (वि० सं० ७७१ ) में सिंहासनपर बैठे थे और यह दानपत्र श० सं० ७८९ (वि० सं० ८२४ ) का है । अतः सिद्ध है कि अमोघवृत्ति ७३६ और ७८९ के बीच किसी समय लिखी गई है और यही पाल्यकीर्ति या शाकटायनका समय है ।

अमोघवर्ष ( प्रथम ) जैन विद्वानोंके बड़े भारी आश्रयदाता थे । जिनसेनको वे अपना गुरु मानते थे और अन्तमें तो उन्होंने शायद जैन-धर्मके विवेकसे राज्यका त्याग भी कर दिया था । अतएव यदि वैयाकरण शाकटायनने उनके जैनधर्म और साहित्यके प्रेमी होनेके नाते अपनी वृत्तिका नाम अमोघवृत्ति रक्खा हो तो कोई आश्चर्य नहीं और फिर ' अदहदमोघवर्षोऽरातीन् ' उदाहरणसे तो अमोघवृत्तिके कर्त्ताकी समकालीनता स्पष्ट हो ही रही है ।

## शाकटायनके पूर्ववर्ती आचार्य

शाकटायनने अपनी पूर्व गुरु-परम्पराका कोई उल्लेख नहीं किया है, यहाँ तक कि अपने गुरुका नाम भी नहीं दिया । प्रकरण और सूत्र-ग्रन्थमें तो खैर इसके लिए स्थान नहीं था, पर अमोघवृत्तिमें गुंजाइश थी और संभव है उसमें प्रशस्ति रही भी हो; परन्तु जो प्रतियाँ उपलब्ध हैं उनमें वह नहीं रही है ।

---

१. एपिग्राफिआ इंडिका जिल्द १, पृ० ५४ ।
२ इण्डियन एण्टिक्वेरी जि० १२, पृ० १८१ ।

अमोघवर्ष ( प्रथम ) के पिता प्रभूतवर्ष या गोविन्दराज तृतीयका जो दान-पत्र कदंब ( मैसूर ) में मिला है वह शक स० ७७५ का अर्थात् अमोघवर्षके राजा होनेसे एक वर्ष पहलेका है। उसमें अर्ककीर्ति मुनिको मान्यपुर ग्रामके शिलाग्राम जिनेद्र-भवनके लिए एक गॉव दान करनेका उल्लेख है। अर्ककीर्ति यापनीय-नन्दिसंघ-पुंनागवृक्षमूलगणके थे। अर्ककीर्तिके गुरुका नाम विजयकीर्ति और प्रगुरुका श्रीकीर्ति था। बहुत संभव है कि पाल्यकीर्ति ( शाकटायन ) इसी परम्पराके हों, और आश्चर्य नहीं जो अर्ककीर्तिके ही शिष्य या उनके सधर्मा हों।

शाकटायन सूत्र-पाठमें इन्द्र, सिद्धनन्दि और आर्य वज्र इन तीनका मत दिया है। संभवतः ये भी यापनीय सम्प्रदायके होंगे।

**इन्द्र**—गोम्मटसार (जीवकाण्ड ) में पाँच तरहके पाँच मिथ्यादृष्टियोंके उदाहरण देते हुए लिखा है—

> एयंत बुद्धदरसी विवरीओ बम्ह तावसो विणओ।
> इंदो वि य संसइयो मक्कडिओ चेव अण्णाणी ॥ १६ ॥

अर्थात् बौद्ध एकान्ती, ब्रह्म ( याज्ञिक ) विपरीत, तापस वैनयिक, इन्द्र संशयी और मस्करी ( आजीवक ) अज्ञानी मिथ्यादृष्टियोंके उदाहरण हैं। इनमेंसे इन्द्रको टीकाकारने श्वेताम्बर गुरु बतलाया है। परन्तु इन्द्र नामके श्वेताम्बराचार्यका अभीतक कोई उल्लेख नहीं मिला। बहुत सम्भव है कि वे यापनीय ही हों और श्वेताम्बरतुल्य होनेसे श्वेताम्बर कह दिये गये हों। द्विकोटिगत ज्ञानको संशय कहते हैं, जो श्वेताम्बर सम्प्रदायमें घटित नहीं हो सकता। परन्तु यापनीयोंको कुछ श्वेताम्बर और कुछ दिगम्बर होनेके कारण शायद संशय-मिथ्यादृष्टि कह दिया गया हो। बहुत सम्भव है कि शाकटायन-सूत्रकारने इन्हीं इन्द्र गुरुका उल्लेख किया हो।

**सिद्धनन्दि**—ये भी यापनीय ही मालूम होते हैं। नन्द्यन्त नामधारी आचार्य यापनीयोंमें बहुत हुए हैं—चन्द्रनन्दि, मित्रनन्दि, कीर्तिनन्दि, कुमारनन्दि आदि।

**आर्य वज्र**—कल्पसूत्रकी स्थविरावलीके 'अज्जवइर' शायद यही हों।

---

१ देखो दर्शनसार-विवेचना।

२ पुल्केशी प्रथमके श० स० ४११ के दान-पत्रमें एक सिद्धनन्दिका उल्लेख है जो कनकोपलसंभूतवृक्षमूलगुणान्वयके थे।—इं० ए० जिल्द ७, पृ० २०५–१७।

# देवसेनका नयचक्र

विद्यानन्दने अपने श्लोकवार्तिकके 'नय-विवरण' नामक प्रकरणके अन्तमें लिखा है—

> संक्षेपेण नयास्तावद्व्याख्याताः सूत्रसूचिताः ।
> तद्विशेषः प्रपञ्चेन संचिन्त्या नयचक्रतः ॥

अर्थात् तत्त्वार्थसूत्रमें जिन नयोंका उल्लेख है, उनका हमने संक्षेपमें व्याख्यान कर दिया। यदि उनका विस्तारसे और विशेषतापूर्वक स्वरूप जाननेकी इच्छा हो तो 'नयचक्र' से जानना।

इस उल्लेखसे मालूम होता है कि विद्यानन्दसे पहले 'नयचक्र' नामका कोई ग्रन्थ था जिसमें नयोंका स्वरूप खूब विस्तारके साथ दिया गया है। परन्तु वह नयचक्र देवसेनसूरिका नयचक्र था, ऐसा नहीं जान पड़ता। क्योंकि यह बिलकुल ही छोटा है। इसमें कुल ८७ गाथायें हैं और माइल्ल धवलके बृहत् नयचक्रमें भी नयसम्बन्धी गाथाओंकी संख्या इससे अधिक नहीं है। इन दोनों ही ग्रन्थोंमें नयोंका स्वरूप संक्षेपमें लिखा गया है, भले ही वह विद्यानन्दके नय-विवरणसे कुछ ज्यादा हो। नय-विवरणकी श्लोकसंख्या ११८ है और उसमें नयोंका स्वरूप बहुत ही उत्तम रीतिसे नयचक्रसे भी अधिक स्पष्टतासे लिखा है। ऐसी दशामें यह संभव नहीं कि श्लोकवार्तिकके कर्ता अपने पाठकोंसे देवसेनके नयचक्रपरसे विस्तारपूर्वक नयोंका स्वरूप जाननेकी सिफारिश करें। इसके सिवाय जैसा कि आगे चलकर बतलाया जायगा, देवसेन विद्यानन्दके पीछेके ग्रन्थकर्ता हैं। अत एवः श्लोकवार्तिकमें जिस नयचक्रका उल्लेख है, वह कोई दूसरा ही नयचक्र है।

श्वेताम्बरसंप्रदायमें 'मल्लवादि' नामके एक बड़े भारी तार्किक हो गये हैं। हरिभद्रने अपने 'अनेकांत-जयपताका' नामक ग्रंथमें वादिमुख्य मल्लवादिकृत

'सन्मति-टीका' के कई अवतरण दिये हैं और मुनि जिनविजयजीने अनेकानेक प्रमाणोंसे हरिभद्रसूरिका समय विक्रमकी आठवीं शताब्दी सिद्ध किया है। अतः मल्लवादि इससे पहलेके विद्वान् हैं, और विद्यानन्द विक्रमकी नवीं शताब्दिमें हुए हैं, यह भी प्रायः निश्चित-सा है।

उक्त मल्लवादिका भी एक 'नयचक्र' नामका संस्कृत ग्रंथ है जिसका पूरा नाम 'द्वादशार नयचक्र' है। जिस तरह चक्रमें आरे होते हैं, उसी तरह इसमें बारह आरे अर्थात् अध्याय हैं। मूल ग्रन्थ तो उपलब्ध नहीं है पर उसकी सिंह क्षमाश्रमणकृत टीका मिलती है। विक्रमकी अठारहवीं शताब्दीके प्रारंभमें उपाध्याय यशोविजयने नष्टभ्रष्ट और खंडित प्रतियोंपरसे नयचक्रका उद्धार किया था परन्तु अब उसकी भी कोई शुद्ध प्रति उपलब्ध नहीं[2]। संभव है कि विद्यानन्दने इसी नयचक्रको लक्ष्य करके पूर्वोक्त सूचना की हो। जिस तरह हरिवंशपुराण और आदिपुराणके कर्त्ताओंने सिद्धसेनकी प्रशंसा की है—जो कि श्वेताम्बर समझे जाते हैं—उसी तरह विद्यानन्दने भी मल्लवादिके ग्रन्थको पढनेकी सिफारिश की हो, तो कोई आश्चर्यकी बात नहीं। जिस तरह सिद्धसेन तार्किक थे उसी तरह मल्लवादि भी और जब दिगम्बर और श्वेताम्बरोंके तार्किक सिद्धान्तोंमें विशेष महत्त्वका मत-भेद नहीं है, तब एक नयसंबंधी श्वेताम्बर तर्क-ग्रन्थका उल्लेख एक दिगम्बर लेखकद्वारा किया जाना कुछ असम्भव नहीं। अनेक श्वेताम्बर ग्रन्थकर्ताओंने भी इसी तरह अनेक दिगम्बर ग्रन्थोंके हवाले दिये हैं।

---

१ श्वेताम्बर-परम्पराके अनुसार वीर सवत् ८८४ में मल्लवादिने बौद्धोंको पराजित किया।

२ द्वाशशार नयचक्रकी टीका छप रही है। ६० से अधिक फार्म छप चुके है। टीकामें कुमारिल, धर्मकीर्ति, समन्तभद्र आदिका उल्लेख नहीं है, पर सिद्धसेनका है। वाक्यपदीयकार भर्तृहरि, वसुबन्धु, दिङ्नाग आदिका है, पर उनके बादके किसी ग्रन्थकारका नहीं। इससे श्वेताम्बर-परम्परामें मल्लवादिका बौद्धोंके साथ वाद-होनेका जो समय वीरनिर्वाण संवत् ८८४ बतलाया जाता है, मुनि जम्बूविजयजीकी रायमें वह ठीक मालूम होता है। मूल नयचक्र यद्यपि अनुपलब्ध है परन्तु टीकाके आधारसे वह पुन: संकलित किया गया है और वही छापा गया है। मुनिजी बडे परिश्रमी है। इसी ग्रन्थके सम्पादनके लिए उन्होंने तिब्बती भाषाका अध्ययन किया है। इस ग्रन्थमें सात नयोंकी प्रसिद्ध परम्पराका अनुसरण नहीं है, कोई अन्य परम्परा है जो प्राचीन जान पडती है।—(प्रो० दलसुख मालवणियाके ता० १२–२–५६ के पत्रका एक अश।)

माइल्ल धवलके बृहत् नयचक्रके अन्तकी गाथासे भी (जो केवल बम्बईवाली प्रतिमें है, मोरेनाकी प्रतिमें नहीं है) इस बातकी पुष्टि होती है कि नयचक्र कालचक्रमें पड़कर बहुत पहले ही नष्ट हो गया था और वह मल्लवादिका ही नयचक्र जान पड़ता है।

दुसमीरणेण पोयं पेरियसंतं जहा ति (चि) रं नट्ठं।
सिरिदेवसेनमुणिणा तह णयचक्कं पुणो रइयं॥

इसका अभिप्राय यह है कि दुःषमकालरूपी आँधीसे पोतके (जहाजके) समान जो नयचक्र चिरकालसे नष्ट हो गया था उसे देवसेन मुनिने फिरसे रचा। बहुत सम्भव है कि देवसेनने उसीका यह संक्षिप्त उद्धार किया हो और उनके सामने उसकी कोई टीका रही हो।

उपलब्ध ग्रन्थोंमें नयचक्र नामके तीन ग्रन्थ प्रसिद्ध हैं—१ आलाप-पद्धति, २ लघु नयचक्र, और ३ बृहत् नयचक्र। इनमेंसे पहला ग्रन्थ आलाप-पद्धति संस्कृतमें है और शेष दो प्राकृतमें।

**१ आलाप-पद्धति**—इसके कर्त्ता भी देवसेन ही हैं। भाण्डारकर रिसर्च इन्स्टिटयूट पूनामें इस ग्रन्थकी एक प्रति है। उसके अन्तमें प्रति-लेखकने लिखा है—"इतिसुखबोधार्थमालापपद्धतिः श्रीदेवसेनविरचिता समाप्ता। इति श्रीनयचक्र सम्पूर्णम्।" उक्त पुस्तकालयकी सूचीमें भी—जो बम्बईके दिगम्बरजैनमन्दिरके भण्डारमें है—इसे 'नयचक्र संस्कृत गद्य' के नामसे दर्ज किया है। पं० शिवजी-लालकृत दर्शनसार-वचनिकामें देवसेनके संस्कृत नयचक्रका जो उल्लेख है वह भी जान पड़ता है, इसी आलाप-पद्धतिको लक्ष्य करके किया गया है। यद्यपि आलाप-पद्धतिमें नयचक्रका ही गद्यरूप सारांश है और वह नयचक्रके ऊपर ही लिखी गई है, इस लिए कुछ लोगो द्वारा दिया गया उसका यह 'नयचक्र' नाम एक सीमातक क्षम्य भी है; परन्तु वास्तवमें इसका नाम 'आलाप-पद्धति' ही है, नयचक्र नहीं।

आलाप-पद्धतिके प्रारम्भमें ही लिखा है—"आलापपद्धतिर्वचनरचनानुक्रमेण नयचक्रस्योपरि उच्यते।" इससे मालूम होता है कि आलापपद्धति प्राकृत नय-चक्रपर संस्कृतमें प्रश्नोत्तररूपसे लिखी गई है। आलाप अर्थात् बोलचालकी

१ कारजाकी प्रतिमें भी यह गाथा है।

सन् १८८४-८६ की रिपोर्टके ५१९ वें नम्बरका ग्रन्थ।

पद्धतिपर अथवा वचन-रचनाके ढंगपर यह ' सुख-बोधार्थ ' या सरलतासे समझमें आनेके लिए बनाई गई है। इसकी प्रत्येक प्रतिमें इसे ' देवसेनकृता ' लिखा भी मिलता है, जिससे यह निश्चय हो जाता है कि यह नयचक्रके कर्त्ता देवसेनकी ही रची हुई है—अन्य किसीकी नहीं।

२ लघु नयचक्र—देवसेनका वास्तविक नयचक्र यही है। इसके साथ जो ' लघु ' विशेषण लगाया गया है वह दूसरे बड़े ग्रन्थको देखकर। परन्तु वास्तवमें उस दूसरे ग्रन्थका नाम ' द्रव्यस्वभावप्रकाश ' है और उसके कर्त्ता ' माइल्ल धवल ' हैं जैसा कि आगे बतलाया है। इसलिए इसका नयचक्रके ही नामसे उल्लेख किया जाना चाहिए।

उपाध्याय यशोविजयने अपने ' द्रव्यगुणपर्यय रास ' ( गुजराती ) में देवसेनके नयचक्रका कई जगह उल्लेख किया है और उक्त रासेके आधारसे ही लिखे गये ' द्रव्यानुयोगतर्कणा ' नामक संस्कृत ग्रन्थमें भी उक्त उल्लेखोंका अनुवाद किया गया है। उसमें कहा है कि दिगम्बर देवसेनकृत नयचक्रमें ये नय, उपनय, और दोनों मूल नय भी, इसी प्रकार बतलाये गये हैं, और यद्यपि ये दिगम्बरमतानुगत हैं, तथापि सर्वज्ञप्रणीत सदागमोंके अनुकूल हैं। इनमें कोई विसंवाद नहीं है। इस विषयमें दिगम्बर श्वेताम्बर समान-तन्त्र हैं।

" नयाश्चोपनयाश्चैते तथा मूलनयावपि।
इत्थमेव समादिष्टा नयचक्रेऽपि तत्कृता ॥ ८ ॥

एते नया उक्तलक्षणाश्च पुनरुपनयास्तथैव द्वौ मूलनयावपि निश्चयेनेत्थममुना प्रकारेणैव नयचक्रेऽपि दिगम्बरदेवसेनकृते शास्त्रे नयचक्रेऽपि तत्कृता तस्य नयचक्रस्य कृता उत्पादकेन समादिष्टं कथितं। एतावता दिगम्बरमतानुगतनयचक्रग्रन्थपाठपठितनयोपनयमूलनयादिकं सर्वमपि सर्वज्ञप्रणीतसदागमोक्तयुक्तियोजनासमानतंत्रत्वमेवास्ते न किमपि विसंवादितयास्तीति[1]। "

उक्त ' तर्कणा ' में जो नयोंका स्वरूप दिया है, वह बिलकुल ' नयचक्र ' का अनुवाद है और उसे स्वयं ग्रन्थकर्त्ता भोजसागरने स्वीकार किया है। इससे निश्चय हो जाता है कि उपाध्याय यशोविजय और तर्कणाके कर्त्ता भोजसागर इसी नयचक्रको देवसेनका रचा हुआ समझते थे।

---

१ ' द्रव्यानुयोगतर्कणा ' अध्याय ८, श्लोक ८, पृ० ११५।

दर्शनसारकी वचनिकाके कर्ता पं० शिवजीलालजीने देवसेनसूरिके बनाये जिन सब ग्रन्थोंके नाम दिये हैं उनमें प्राकृत नयचक्र भी है। अर्थात् उनके मतसे भी यह देवसेनकी ही कृति है।

यह नयचक्र ( लघु ) बृहत् नयचक्र ( द्रव्यस्वभावप्रकाश ) मेंसे छाँटकर जुदा निकाला हुआ नहीं है। यह बात इस ग्रन्थको आदिसे अंततक अच्छी तरह पढ़ जानेसे ही ध्यानमें आ जाती है। इसकी रचना-पद्धतिसे ही मालूम हो जाता है कि यह सम्पूर्ण ग्रन्थ है और स्वतन्त्र है। नयोंको छोड़कर इसमें अन्य विषयोंका विचार भी नहीं किया गया है। इसके अंतकी नं० ८६ और ८७ की गाथाओंके 'लवणं व एस भणियं नयचक्कं सयलसत्थसुद्धियरं' और 'तो णादुं कुणह मई नयचक्के दुणयतिमिरमत्तंडे' पदोंसे यह भी स्पष्ट हो जाता है कि इसका नाम नयचक्र ही है, उसके साथ कोई 'लघु' आदि विशेषण नहीं है।

**२ बृहत् नयचक्र**—इसका वास्तविक नाम 'दव्वसहावपयास' ( द्रव्य-स्वभाव-प्रकाश ) या 'द्रव्यस्वभावप्रकाशक नयचक्र' है। ग्रन्थकर्त्ताने स्वयं इस नामको ग्रन्थके प्रारम्भमें और अन्तमें कई जगह व्यक्त किया है। नयचक्र नाम हो भी नहीं सकता, क्योंकि नयोंके अतिरिक्त द्रव्य, गुण, पर्याय, दर्शन, ज्ञान, चारित्र्य आदि अन्य अनेक विषयोंका भी इसमें वर्णन किया गया है। यह एक संग्रह-ग्रन्थ है। जिस तरह इसमें कुन्दकुन्दाचार्यकृत पंचास्तिकाय, प्रवचनसार आदिकी गाथाओंको और उनके अभिप्रायोंको संग्रह किया गया है, उसी तरह लगभग पूरे नयचक्रको भी इसमें शामिल कर लिया गया है; यहाँ तक कि मंग-लाचरणकी और अंतकी नयचक्रकी प्रशंसासूचक गाथायें भी नहीं छोड़ी हैं। जान पड़ता है कि नयचक्रकी उक्त प्रशंसासूचक गाथाओंके कारण ही लोगोंको भ्रम हो गया है और वे इसे 'बृहत् नयचक्र' कहने लगे हैं।

इसके प्रारम्भकी उत्थानिकामें लिखा है, "श्रीकुंदकुंदाचार्यकृतशास्त्राणां सारार्थं परिगृह्य स्वपरोपकाराय द्रव्यस्वभावप्रकाशकं नयचक्रं मोक्षमार्गं कुर्वन् गाथाकर्ता... इष्टदेवताविशेषं नमस्कुर्वन्नाह—।" यह 'द्रव्यस्वभावप्रकाशक' नयचक्रका विशेषण है। संग्रहकर्ताका इससे यह अभिप्राय भी हो सकता है कि यह नयचक्र-युक्त द्रव्यस्वभावप्रकाशक ग्रन्थ है।

---

१ बम्बईवाली प्राचीन प्रतिमें यहाँ 'गाथाकर्त्ता' ही पाठ है, जब कि मोरेनाकी प्रतिमें 'ग्रन्थकर्त्ता' है। वास्तवमें गाथाकर्त्ता ही होना चाहिए। यही पाठ छपना भी चाहिए था।

अब हमें यह देखना चाहिए कि इस ' द्रव्यस्वभावप्रकाश ' के कर्ता कौन हैं

दव्वसहावपयासं दोहयबंधेण आसि जं दिट्ठं ।
तं गाहाबंधेण य रइयं माइल्लधवलेण ॥
दुसमीर-पोयमि ( नि ) वाय पा ( या ) ता ( ण ) सिरदेवसेणजोईणं ।
तेसिं पायपसाए उवलद्ध समणतच्चेण ॥

पहली गाथाका अर्थ यह है कि जो ' दव्वसहावपयास ' नामका ग्रन्थ दोहा-छन्दोंमें था, उसीको माइल्ल धवलने गाथाओंमें रचा ।

दूसरी गाथा बहुत कुछ अस्पष्ट है फिर भी उसका अभिप्राय लगभग यह है कि श्रीदेवसेन योगीके चरणोंके प्रसादसे यह ग्रन्थ बनाया गया ।

यह गाथा बम्बईकी प्रतिमें नहीं है, मोरेनाकी प्रतिमें है । बम्बईकी प्रतिमें इसके बदले ' दुसमीरणेण पोयं पेरियसंत ' आदि गाथा है, जो ऊपर एक जगह उद्धृत की जा चुकी है और जिसमें यह बतलाया गया है कि देवसेनमुनिने पुराने नष्ट हुए नयचक्रको फिरसे रचा ।

मोरेनावाली प्रतिकी गाथासे तो केवल यही मालूम होता है कि माइल्ल धवलका देवसेनसूरिसे कुछ निकटका गुरु-शिष्यसम्बन्ध थाँ । बम्बईवाली प्रतिकी गाथा माइल्ल धवलसे कोई सम्बन्ध नहीं रखती, वह नयचक्र और देवसेनसूरिकी प्रशंसावाचक अन्य तीन चार गाथाओंके समान एक जुदी ही प्रशस्ति-गाथा है ।

एक गाथामें कहा है कि दोहा छंदमें रचे हुए ' द्रव्य-स्वभाव-प्रकाश' को सुनकर सुहंकर या शुभंकर नामके सज्जन—जो संभवतः माइल्ल धवलके मित्र होंगे—हँसकर बोले कि दोहोंमें यह अच्छा नहीं लगता; इसे गाथाबद्ध कर दो ।[2] इससे भी यही मालूम होता है कि ' दव्यसहावपयास ' पहले दोहाबद्ध था और उसे माइल्ल धवलने गाथाबद्ध किया है । माइल्ल धवल ' गाथाकर्त्ता ' ही हैं,

१ कारजाकी प्रतिमें ' माइल्लधवलेण ' पर ' देवसेनशिष्येण ' टिप्पण भी है जिससे और भी स्पष्ट हो जाता है कि वे देवसेनके शिष्य थे ।–देखो सी० पी० बरार गवर्नमेंटद्वारा प्रकाशित हस्तलिखित ग्रन्थोंका सूचीपत्र, पृष्ठ ७३५ ।

२ सुणिऊण दोहरत्थ सिग्घ हसिऊण सुहंकरो भणइ ।
एत्थ ण सोहइ अत्थो गाहाबंधेण त भणइ ॥

इसका खुलासा इस ग्रन्थकी उत्थानिकासे भी हो जाता है, जहाँ लिखा है कि गाथाकर्त्ता ( ग्रन्थकर्त्ता नहीं ) इष्टदेवताको नमस्कार करते हुए कहते हैं ।

नीचे लिखी गाथाओंसे भी यह प्रकट होता है कि इस ग्रन्थके कर्त्ता देवसेन नहीं किन्तु माइल्ल धवल हैं—

> दारियदुण्णयदणुयं परअप्पपरिक्खतिक्खखरधारं ।
> सव्वण्हुविण्हुचिण्हं सुदंसणं णमह णयचक्कं ॥
> सुयकेवलीहिं कहियं सुअसमुद्दअमुदमयमाणं ।
> बहुभंगभंगुराविं य विराइयं णमह णयचक्कं ॥
> सियसद्दसुणयदुण्णयदणुदेहविदारणेक्कवरवीरं ।
> तं देवसेणदेवं णयचक्कयरं गुरुं णमह ॥

इनमेंसे पहली दो गाथाओंमें नयचक्रकी प्रशंसा करके कहा है कि ऐसे विशेषणोंसे युक्त नयचक्रको नमस्कार करो और तीसरी गाथामें कहा है कि दुर्नयरूपी राक्षसको विदारण करनेवाले श्रेष्ठ वीर गुरु देवसेनको जो नयचक्रके कर्ता हैं—नमस्कार करो । यदि इस ग्रंथके कर्ता स्वयं देवसेन होते तो वे अपने लिए गुरु आदि शब्दोंका प्रयोग न करते और न यही कहते कि तुम उन देवसेनको और उनके नयचक्रको नमस्कार करो ।

इन सब बातोंसे सिद्ध है कि छोटे नयचक्रके कर्ता ही देवसेन हैं और माइल्ल धवल उन्हींको लक्ष्य करके उक्त प्रशंसा करते हैं । माइल्ल धवलने देवसेनके पूरे नयचक्रको अपने इस ग्रन्थमें अन्तर्गर्भित कर लिया है, ऐसी दशामें उनका इतना गुण-गान करना आवश्यक भी था ।

माइल्ल धवलने इसके सिवाय और भी ग्रन्थ बनाये हैं या नहीं और ये कब कहाँ हुए हैं, इसका कोई पता नहीं । संभवतः वे देवसेनके ही शिष्योंमें होंगे जैसा कि मोरेनाकी प्रतिकी अंतिम गाथासे और देवसेनके लिए श्रेष्ठ गुरु शब्दका प्रयोग देखनेसे जान पड़ता है । कारंजाकी प्रतिके टिप्पणसे भी यही मालूम होता है ।

## देवसेन

देवसेन दर्शनसारके अंतमें अपना परिचय देते हुए कहते हैं कि पूर्वाचार्योंकी रची हुई गाथाओंको एक जगह संचित करके श्रीदेवसेन गणिने धारानगरीमें निवास

करते हुए पार्श्वनाथके मंदिरमें माघ सुदी दसवीं विक्रम संवत् ९९० को यह दर्शनसार रचा। इससे निश्चय हो जाता है कि उनका अस्तित्वकाल विक्रमकी दशवीं शताब्दीका अन्त है। अपने अन्य किसी ग्रन्थमें उन्होंने ग्रन्थ-रचनाका समय[2] नहीं दिया।

यद्यपि उनके किसी ग्रन्थमें इस बातका उल्लेख नहीं है कि वे किस संघके थे; परन्तु दर्शनसारके पढ़नेसे यह बात स्पष्ट हो जाती है कि वे पद्मनंदि या कुन्द-कुन्दकी अन्वयके थे। दर्शनसारमें उन्होंने काष्ठासंघ, द्रविडसंघ, माथुरसंघ और यापनीयसंघ आदि सभी जैन संघोंकी उत्पत्ति बतलाई है और उन्हें जैनाभास कहा है; अतएव वे उक्त संघोंमेंसे किसी संघके नहीं होंगे।

दर्शनसारकी ४३ वीं गाथामें लिखा है कि यदि पद्मनन्दिनाथ (कुन्दकुन्द) सीमन्धर स्वामीद्वारा प्राप्त दिव्यज्ञानके द्वारा बोध न देते तो मुनिजन सच्चे मार्गको कैसे जानते ?[3] इसके सिवाय अपने किसी गणगच्छादिका उल्लेख उन्होंने नहीं किया है।

आराधनासार और तत्त्वसार नामके दो छोटे छोटे ग्रन्थ और भी देवसेनके है जो माणिकचन्द्र जैन ग्रन्थमालामें प्रकाशित हो चुके हैं। आराधनासारकी पं० आशाधरकृत टीका भी है जो अभी तक उपलब्ध नहीं हुई। दूसरी टीका काष्ठासंघी क्षेमकीर्तिके शिष्य रत्नकीर्तिकी प्रकाशित है। इसकी मूल गाथायें ११५ और तत्त्वसारकी ७४ हैं।

---

१ पुव्वायरियकयाइं गाहाइ सचिऊण एयत्थ।
सिरिदेवसेणगणिणा धाराए सवसतेण—॥ ४९ ॥
रइओ दसणसारो हारो भव्वाण णवसए नवई।
सिरिपासणाहगेहे सुविसुद्धे माहसुद्धदसमीए ॥ ५० ॥

२ दर्शनसारकी अन्य गाथाओंमें जहाँ जहाँ संवत्का उल्लेख किया है, वहाँ वहाँ 'विक्कमरायस्य मरणपत्तस्स' पद देकर विक्रम सवत् ही प्रकट किया है। इसके सिवाय धारा (मालवा) में विक्रम सवत् ही प्रचलित रहा है।

३ जइ पउमणंदिणाहो सीमंधरसामिदिव्वणाणेण।
ण विबोहइ तो समणा कहं सुमग्गं पयाणंति ॥

एक और प्राकृत ग्रन्थ भावसंग्रह है, जो विमलसेनगणिके शिष्य देवसेनका है[1]। यह भी मुद्रित हो चुका है। इसमें कई जगह दर्शनसारकी अनेक गाथायें उद्धृत हैं, इसपरसे हमने अनुमान किया था कि दर्शनसारके कर्त्ता ही इसके कर्त्ता हैं। परन्तु पं० परमानन्दजी शास्त्रीने अनेकान्त ( वर्ष ७, अंक ११-१२ ) में इसपर सन्देह किया है और सुलोयणाचरिउ ( सुलोचनाचरित) के कर्त्ता तथा भावसंग्रहके कर्त्ताको एक बतलाया है, जो विमलसेनगणिके शिष्य हैं। यह चरित अपभ्रंश भाषामें है, प्राकृतमें नहीं।

---

१ सिरिविमलसेणगणहरसिस्सो णामेण देवसेणो ति।
अबुहजणबोहणत्थं तेणेयं विरइयं सुत्तं॥

# सोमदेवका नीतिवाक्यामृत

## परिचय

सोमदेव नेमिदेवके शिष्य, यशोदेवके प्रशिष्य और महेन्द्रदेवके अनुज थे। यशस्तिलकमें यशोदेवको देवसंघ-तिलक कहा है जब कि बद्दिगके दानपत्रमें गौड संघका। नीतिवाक्यामृत और यशस्तिलककी प्रशस्तियोंके अनुसार नेमिदेव अनेक महावादियोंके विजेता थे। महेन्द्रदेव भी दिग्विजयी विद्वान् थे।

सोमदेव भी अपने गुरु और अनुजके सदृश बड़े भारी तार्किक थे। उनके स्याद्वादाचलसिंह, वादीभ-पंचानन और तार्किकचक्रवर्ती विशेषण इसीके द्योतक हैं। यशस्तिलककी उत्थानिकामें कहा है कि मेरी बुद्धिरूपी गौने जीवनभर तर्करूपी सूखी घास खाई, पर अब उसी गौसे सज्जनोंके पुण्यके कारण यह काव्यरूपी दूध उत्पन्न हो रहा है। यशस्तिलकचम्पू इस बातका प्रमाण है कि वे महाकवि थे और काव्यकलापर भी उनका असाधारण अधिकार था। इस ग्रन्थके अन्तिम आश्वास उनके धर्माचार्य और दार्शनिक होनेके प्रमाण हैं। राजनीतिके पंडित तो वे थे ही। नीतिवाक्यामृत शुद्ध राजनीतिका ग्रन्थ है और यशस्तिलकमें भी यशोधर महाराजका चरित्र अंकित करते समय तृतीय आश्वासमें उन्होंने राजनीतिकी विशद और विस्तृत चर्चा की है। ये दोनों ग्रन्थ बतलाते हैं कि उनका अध्ययन बहुत ही विशाल था। उस समय जितना साहित्य—न्याय, व्याकरण, काव्य, नीति, दर्शन आदिका—उपलब्ध था उस सबसे वे खूब परिचित थे। केवल जैन ही नहीं जैनेतर साहित्यपर भी उनका अधिकार था। विचारोंमें भी वे बड़े उदार थे। यशस्तिलककी उत्थानिकाके २० वें श्लोकमें कहा है कि व्याकरण, प्रमाणशास्त्र

---

१ लोको युक्तिः कलाश्छन्दोऽलङ्काराः समयागमाः।
सर्वसाधारणाः सद्भिस्तीर्थमार्ग इव स्मृताः॥ २०

लोको व्याकरणशास्त्रम्, युक्तिः प्रमाणशास्त्रम्.. समयागमाः जिन-जैमिनि-कपिल कणचर-चार्वाक-शाक्यानां सिद्धान्ताः। सर्वसाधारणाः सद्भिः कथिताः। क इव तीर्थमार्ग इव। यथा तीर्थमार्गे ब्राह्मणाश्चलन्ति चाण्डाला अपि गच्छन्ति, नास्तितत्र दोषः।—श्रुतसागरीटीका

कलायें, छन्दोग्रन्थ, अलंकारशास्त्र और समयागम ( अर्हत्, जैमिनि, कपिल, चार्वाक, कणाद, बुद्ध आदिके दर्शनशास्त्र ) तीर्थमार्गके समान सर्वसाधारण हैं। अर्थात् जिस तरह गंगादि तीर्थोंके मार्गपर ब्राह्मण भी चल सकते हैं और चाण्डाल भी, उसी तरह इनपर भी।

## ग्रन्थ-रचना

इस समय सोमदेवके केवल तीन ही ग्रन्थ उपलब्ध हैं—नीतिवाक्यामृत[1], यशस्तिलकचम्पू[2] और अध्यात्मतरंगिणी[3]। ये तीनों प्रकाशित भी हो चुके हैं। इनके सिवाय चार ग्रन्थ और भी हैं—युक्तिचिन्तामणिस्तव, त्रिवर्ग-महेन्द्र-मातलिसंजल्प, षण्णवतिप्रकरण और स्याद्वादोपनिषत्। ये अभीतक अप्राप्य हैं। इनमेंसे युक्तिचिन्तामणिस्तव समन्तभद्रकी आप्तमीमांसा जैसा होगा, जिसमें भगवानकी स्तुति युक्तिपूर्वक तार्किक पद्धतिसे की गई होगी। त्रिवर्ग-महेन्द्र-मातलिसंजल्प राजनीतिविषयक होगा। महेन्द्र और उसके सारथी मातलिके संवादरूपमें उसमें त्रिवर्ग अर्थात् धर्म, अर्थ और कामकी चर्चा होगी। तीसरेमें ९६ प्रकरण होंगे विविध विषयोंके[4]। स्याद्वादोपनिषत्में स्याद्वादका विवेचन होगा और शायद वह गद्यमें हो। बद्दिगके दानपत्रमें[5] उन्हें अनेक सुभाषितोंका कर्त्ता भी बतलाया है।

## समय और स्थान

नीतिवाक्यामृतकी प्रशस्तिमें[6] सिर्फ इतना ही लिखा है कि नेमिदेवके शिष्य

---

१ माणिक्यचन्द्र-ग्रन्थमाला। २ काव्यमाला, बम्बई।

३ इसका दूसरा नाम योगमार्ग भी है। यह माणिक्यचन्द्रग्रन्थमालाके तत्त्वानुशासनादि-संग्रहमें प्रकाशित हुआ है। इसकी एक संस्कृत-टीका झालरापाटणके सरस्वती भण्डारमें है जिसके कर्त्ता गणधरकीर्ति है और जिसका रचनाकाल वि० स० ११८९ है। इसमें लिखा है " .. अथवा यशस्तिलकाभिधानचम्पूकथाकौस्तुभरत्नोपत्तिरत्नाकरैकान्तवादिखद्योतचयपराभवादित्यसद्योऽनवद्यगद्यपद्यरचनाश्चर्यितसोमदेवाः (?) पंडित सोमदेवाभिधीयते (?)।" इससे मालूम होता है कि अध्यात्मतरंगिणीके कर्त्ता यही सोमदेव है।

४ यह सम्भव है कि अध्यात्मतरंगिणी या योगमार्ग षण्णवति प्रकरणका ही एक प्रकरण हो। यह प्रकरण केवल ४० पद्योंका है।

५ देखो, इस लेखका परिशिष्ट।

६ नीतिवाक्यामृतकी प्रशस्ति—

और महेन्द्रदेवके अनुज षण्णवतिप्रकरण, युक्तिचिन्तामणिस्तव, महेन्द्रमातलिसंजल्प और यशोधरमहाराजचरितके विधाता सोमदेवने नीतिवाक्यामृतकी रचना की। उसमें यह नहीं बतलाया कि वह कब और किस स्थानमें लिखा गया है परन्तु यशस्तिलकमें इन दोनों बातोंका स्पष्टतासे उल्लेख है। उसमें लिखा है कि—

चैत्र सुदी १३, शकसंवत् ८८१ (विक्रमसंवत् १०१६) को जिस समय श्रीकृष्णराजदेव पाण्ड्य, सिंहल, चोल, चेर आदि राजाओंको जीत कर मेलपाटी नामक सेना-शिविरमें थे उस समय उनके चरणकमलोपजीवी सामन्त बद्दिगकी—जो चालुक्यवंशीय अरिकेसरीके प्रथम पुत्र थे—राजधानी गंगधारामें यह काव्य समाप्त हुआ।[1]

कृष्णराजदेव (तृतीय कृष्ण) राष्ट्रकूट वंशके थे और इनका दूसरा नाम अकालवर्ष था। ये अमोघवर्ष तृतीयके पुत्र थे। इनका राज्यकाल कमसे कम ८६७ से ८९४ तक प्रायः निश्चित है। कृष्णराजने—जैसा कि सोमदेवने लिखा है—सिंहल, पाण्ड्य[2], चोल[3] और चेर[4] राजाओंको युद्धमें पराजित किया था और मेलपाटी[5]में सेनाशिविर था। इनके समयमें कनड़ी भाषाका सुप्रसिद्ध कवि पोन्न

---

इति सकलतार्किकचक्रचूडामणिचुम्बितचरणस्य, पचपंचाशन्महावादिवादविजयोपार्जितकीर्तिमन्दाकिनीपवित्रतत्रिभुवनस्य, परमतपश्चरणरत्नोदन्वत', श्रीमन्नेमिदेवभगवत'शिष्येण वादीन्द्रकालानलश्रीमन्महेन्द्रदेवभट्टारककानुजेन, स्याद्वादाचलसिंहतार्किकचक्रवर्तिवादीभपचाननवाक्कल्लोलपयोनिधि–कविकुलराजकुंजरप्रभृतिप्रशस्तिप्रशस्तालंकारेण, षण्णवतिप्रकरण-युक्तिचिन्तामणिस्तव-महेन्द्रमातलिसंजल्प–यशोधरमहाराजचरितप्रमुखमहाशास्त्रवेधसा सोमदेवसूरिणा विरचितं (नीतिवाक्यामृतं) समाप्तमिति।

—स्याद्वादविद्यालय काशीकी श० सं० १८३४ की लिखी हुई प्रति।

१ शकनृपकालातीतसंवत्सरशतेष्वष्टस्वेकाशीत्यधिकेषु गतेषु अंकतः (८८१) सिद्धार्थसंवत्सरान्तर्गतचैत्रमासमदनत्रयोदश्यां पाण्डय–सिंहल-चोल–चेरमप्रभृतीन्महीपतीन्प्रसाध्य मेलपाटीप्रवर्धमानराज्यप्रभावे श्रीकृष्णराजदेवे सति तत्पादपद्मोपजीविनः समधिगतपंचमहाशब्दमहासामन्ताधिपतेश्चालुक्यकुलजन्मनः सामन्तचूडामणेः श्रीमदरिकेसरिणः प्रथमपुत्रस्य श्रीमद्वद्यगराजस्य लक्ष्मीप्रवर्धमानवसुधारायां गंगधारायां विनिर्मापितमिदं काव्यमिति।

२ वर्तमान मद्रासका तिनिवेली। ३ मद्रासका कारोमंडल। ४ केरल, वर्तमान त्रावणकोर।

५ मुद्रित ग्रन्थमें 'मेल्याटी' पाठ है। महापुराणमें पुष्पदन्तने इसीका अपभ्रंशरूप 'मेलाडी' दिया है, जो उत्तर अर्काटकी वॉंदिवाश तहसीलमें है।

हुआ जिसने शान्तिपुराण नामक श्रेष्ठ ग्रन्थकी रचना की है। महाराज कृष्णराज देवके दरबारसे उसे 'उभयभाषाकविचक्रवर्ती' की उपाधि मिली थी।

राष्ट्रकूटोंके समयमें दक्षिणका चालुक्यवंश (सोलंकी) हतप्रभ हो गया था। क्योंकि इस वंशका सार्वभौमत्व राष्ट्रकूटोंने छीन लिया था। अतएव जब तक राष्ट्रकूट सार्वभौम रहे तब तक चालुक्य उनके आज्ञाकारी सामन्त या माण्डलिक बनकर रहे। जान पड़ता है कि अरिकेसरीका पुत्र बद्दिग[1] ऐसा ही एक सामन्त राजा था जिसकी गंगधारा नामक राजधानीमें यशस्तिलककी रचना समाप्त हुई।

चालुक्योंकी एक शाखा 'जोल' नामक प्रान्तपर राज्य करती थी जिसका एक भाग इस समयके धारवाड़ जिलेमें है और श्रीयुत आर० नरसिंहाचार्यके मतसे चालुक्य अरिकेसरीकी राजधानी 'पुलगेरी' में थी जो कि इस समय 'लक्ष्मेश्वर' के नामसे प्रसिद्ध है। गंगधारा पता नहीं कहाँ है।

इस अरिकेसरीके ही समयमें कनड़ी भाषाका सर्वश्रेष्ठ कवि पम्प हो गया है जिसकी रचनापर मुग्ध होकर अरिकेसरीने उसे धर्मपुर नामक एक ग्राम पारितोषिकमें दिया था। उसके बनाये हुए दो ग्रन्थ ही इस समय उपलब्ध हैं—एक आदिपुराण चम्पू और दूसरा भारत या विक्रमार्जुनविजय। पिछले ग्रन्थमें उसने अरिकेसरीकी वंशावली इस प्रकार दी है—युद्धमल्ल—अरिकेसरी—नरसिंह—युद्धमल्ल—बद्दिग—युद्धमल्ल—नरसिंह और अरिकेसरी। उक्त ग्रन्थ शक संवत् ८६३ (वि० ९९८ में) समाप्त हुआ है, अर्थात् वह यशस्तिलकसे कोई १८ वर्ष पहले बन चुका था। इसकी रचनाके समय अरिकेसरी राज्य करता था, तब उसके १८ वर्ष बाद—यशस्तिलककी रचनाके समय—उसका पुत्र राज्य करता होगा।

नीतिवाक्यामृतकी रचना कब और कहाँपर हुई, इस बातका विचार करते हुए हमारी दृष्टि उसकी संस्कृत-टीकाके निम्नलिखित वाक्योंपर जाती है।

"अत्र तावदखिलभूपालमौलिलालितचरणयुगलेन रघुवंशावस्थायिपराक्रमपालितकस्य (कृत्स्न) कर्णकुब्जेन महाराजश्रीमहेन्द्रदेवेन पूर्वाचार्यकृतार्थशास्त्रदुरवबोधग्रन्थगौरवखिन्नमानसेन सुबोधललितलघुनीतिवाक्यामृतरचनासु प्रवर्तितः,

---

१ 'वद्दिगराज' पाठ होना चाहिए। परिशिष्ट १ में प्रकाशित ताम्रपत्रमें यही नाम दिया है और पम्प भारतकी अरिकेसरीकी वंशावलीमें भी यही नाम है।

सकलपारिषदत्वान्नीतिग्रन्थस्य नानादर्शनप्रतिबद्धश्रोतृणां तत्तदभीष्टश्रीकण्ठाच्युत-विरंच्यर्हतां वाचनिकनमस्कृतिसूचनं तथा स्वगुरोः सोमदेवस्य च प्रणामपूर्वकं शास्त्रस्य तत्कर्तृत्वं ख्यापयितुं सकलसत्वकृताभयप्रदानं मुनिचन्द्राभिधानः क्षपणक-व्रतधर्त्ता नीतिवाक्यामृतकर्त्ता निर्विघ्नसिद्धिकरं...श्लोकमेकं जगाद—"–पृष्ठ २

अर्थात कान्यकुब्जनरेश्वर महेन्द्रदेवने पूर्वाचार्यकृत अर्थशास्त्र (कौटिलीय अर्थशास्त्र) की दुर्बोधता और गुरुतासे खिन्न होकर ग्रन्थकर्त्ताको इस सुबोध, सुन्दर और लघु नीतिवाक्यामृतकी रचना करनेमें प्रवृत्त किया।

इस तरह टीकाकारके अनुसार यह ग्रन्थ कान्यकुब्जनरेश महेन्द्रदेवकी प्रेरणासे प्रणीत हुआ है।

यशस्तिलकके मंगलाचरणके पहले ही श्लोकमें 'महोदय' अर्थात् कन्नौज (कान्यकुब्ज) और 'देव' अर्थात् महेन्द्रदेवका संकेत मिलता है—

> श्रियं कुवलयानन्दप्रसादितमहोदयः।
> देवश्चन्द्रप्रभः पुष्याज्जगन्मानसवासिनीम्।

यह श्लोक श्लिष्ट है। एक अर्थ होता है चन्द्रप्रभ तीर्थंकरके पक्षमें और दूसरा देव या महेन्द्रदेवके पक्षमें। 'कुवलयानन्दप्रसादितमहोदयः' अर्थात् पृथ्वीमण्डलके आनन्दके लिए प्रसादित किया है महोदयको या कन्नौजको जिन्होंने ऐसे महेन्द्रदेव और जिनका महान् उदय पृथ्वीमण्डलको आनन्दित करनेके लिए हुआ है ऐसे चन्द्रप्रभ भगवान्।

इसके सिवाय य० ति० के ही पहले आश्वासके अन्तिम श्लोकमें सोमदेव और महेन्द्रदेव दोनोंके नाम हैं—

> सोयमाशार्पितयशः महेन्द्रामरमान्यधीः।
> देयात्ते सन्ततानन्दं वस्त्वभीष्टं जिनाधिपः॥

इसके चारों चरणोंके पहले अक्षरोंमें ग्रन्थकर्त्ताने अपना नाम 'सो म दे व'

---

१ महोदयः कान्यकुब्जे—मेदिनीकोष। कान्यकुब्ज महोदय—हेमनाममाला।

२ इन दोनों श्लोकोंकी सूचना प्रज्ञाचक्षु पं० गोविन्दरायजी काव्यतीर्थने सन् १९४२ दी थी, जब कि मैं चालीसगाँवमें था और उसके लगभग ढाई वर्षके बाद मैंने इसे 'जैनसिद्धान्त-भास्कर' भाग ११-अंक २ में 'सोमदेवसूरि और महेन्द्रदेव' शीर्षक लेखमें प्रकाशित कर दिया था। इस सूचनाके लिए मैं पंडितजीका अनुग्रहीत हूँ।

प्रकट किया है। इसका एक अर्थ होता है जिनाधिपके पक्षमें और दूसरा सोमदेवके पक्षमें। सोमदेवके पक्षमें 'महेन्द्रामरमान्यधीः' विशेषण स्पष्ट बतलाता है कि उनकी बुद्धिका महेन्द्रामर या महेन्द्रदेव सम्मान करते हैं।

उक्त दोनों श्लोकोंसे टीकाकारकी यह बात ठीक मालूम होती है कि कान्यकुब्जनरेश महेन्द्रदेवकी प्रेरणासे सोमदेवने नीतिवाक्यामृतकी रचना की।

कन्नौजके प्रतीहार राजा महेन्द्रपालदेवका समय वि० सं० ९६० से ९६४ तक है। जब कि यशस्तिलक वि० स० १०१६ में समाप्त हुआ है और नीतिवाक्यामृतकी अन्तिम प्रशस्तिमें यशस्तिलकका उल्लेख है, इसलिए उसकी रचना १०१६ से भी बादमें हुई होगी। इस कारण हमने नीतिवाक्यामृतके टीकाकारकी बातपर अविश्वास प्रकट किया था। परन्तु डा० राघवनने अपने लेख[1]में बतलाया कि कन्नौजनरेश प्रथम महेन्द्रपालकी जगह महेन्द्रपाल द्वितीयको मान लेनेसे यह समयका व्यवधान दूर हो सकता है। द्वितीय महेन्द्रपालका एक शिलालेख वि० सं० १००३ का प्राप्त हुआ है और दूसरा वि० सं० १००५ का उसके उत्तराधिकारी देवपाल देवका। अतएव १००५ के पहले ही नीतिवाक्यामृतकी रचना महेन्द्रदेव द्वितीयकी प्रेरणासे हुई होगी। अब रही यह बात कि नीतिवाक्यामृतकी प्रशस्तिमें यशस्तिलकका उल्लेख है। सो इसके लिए डा० राघवन कहते हैं कि एक ग्रन्थकर्त्ताकी किसी रचनाका नाम उसके अन्य ग्रन्थकी प्रशस्तिमें होनेपर भी यह विश्वास नहीं किया जा सकता कि वह नाम पीछेसे नहीं जोड़ा गया—जब तक कि यह निश्चय न हो जाय कि लिपिकर्त्ताओंने सन्धियों और प्रशस्तियोंमें हस्तक्षेप नहीं किया है। अक्सर लिपिकर्त्ताओंको जब यह पता रहता है कि इस ग्रन्थकर्त्ताके अमुक अमुक ग्रन्थ और हैं तब वह अपनी ओरसे भी उनके नाम जोड़ दे सकता है।

नीतिवाक्यामृतकी प्रशस्तिमें सोमदेवने अपने गुरु नेमिदेवको पचपन महावादियोंको पराजित करनेवाला बतलाया है और यशस्तिलककी प्रशस्तिमें तिरानवे महावादियोंको जीतनेवाला। यदि उक्त संख्याओंमें अंधाधुंध अतिशयोक्ति नहीं है, तो इनसे सिद्ध होता है कि नीतिवाक्यामृत यशस्तिलकसे पहले बन चुका था। नीतिवाक्यामृतकी रचनाके समय तक नेमिदेवने ५५ वादियोंको जीता था और फिर उसके बाद यशस्तिलककी रचनाके समय तक ३८ को और

१ जैनसिद्धान्तभास्कर भाग १०, अंक २।

भी जीत लिया था। यदि नीतिवाक्यामृत पीछे बना होता तो ये संख्यायें इससे उलटी होतीं।

नीतिवाक्यामृतकी प्रशस्तिमें सोमदेवको 'महेन्द्र-मातलि-संजल्प' का कर्त्ता बतलाया है। ग्रन्थका यह नाम भी उनका महेन्द्रदेवके परिचयकी ओर संकेत करता है। आश्चर्य नहीं जो उक्त ग्रन्थमें कन्नौजनरेश महेन्द्रदेव और उनके सारथी (मातलि[1]) का ही राजनीतिसम्बन्धी कथोपकथन लिपिबद्ध हो।

प्रथम महेन्द्रदेवके पुत्र और द्वितीय महेन्द्रदेवके पितृव्य महीपालदेवके दो शिलालेख वि० सं० ९७१ और ९७४ के मिले हैं। राष्ट्रकूट इन्द्रराज तृतीय (नित्यवर्ष) से इसका युद्ध हुआ था जिसमें राष्ट्रकूटोंके कथनानुसार महीपाल हार गया था। 'चण्डकौशिक' नाटककी प्रस्तावनामें आर्य क्षेमीश्वरने लिखा है कि उन महीपालदेवने मुझे आज्ञा दी है जिनकी कि इस प्रशस्ति-गाथाको पुराविद् लोग उदाहृत करते हैं[2]—

> यः संसृत्य प्रकृतिगहनामार्यचाणक्यनीति
> जित्वा नन्दान् कुसुमनगरं चन्द्रगुप्तं जिगाय।
> कर्णाटत्वं ध्रुवमुपगतानद्य तानेव हन्तुं
> दोर्दर्पाढ्यः स पुनरभवच्छ्रीमहीपालदेवः॥

अर्थात् जिस चन्द्रगुप्तने स्वभावसे ही गहन आर्यचाणक्यकी नीतिका आसरा लेकर नन्दोंको जीता, वही चन्द्रगुप्त कर्नाटकमें जनमे हुए उन्हीं नन्दों (राष्ट्रकूटों) को मारनेके लिए फिरसे महीपालदेवके रूपमें अवतरित हुआ है।

इससे मालूम होता है कि राठोड़ोंपर चढ़ाई करते समय महीपालने आर्य चाणक्यके अर्थशास्त्रका अवलम्बन किया और आर्य क्षेमीश्वर उसे प्रकृति-गहन बतलाते हैं, तब आश्चर्य नहीं जो उनके उत्तराधिकारी महेन्द्रपाल (द्वितीय) ने उसी गहन अर्थशास्त्रको सोमदेवसे सुगम और लघु बनानेके लिए कहा हो।

डा० राघवनने बतलाया है कि कन्नौजके प्रतिहारोंसे राष्ट्रकूटोंका बहुत सम्बन्ध रहा था। ऊपर जिस महेन्द्रपाल देवका उल्लेख किया गया है, महामहोपाध्याय मीरा-

१ 'मातलि' शब्द इन्द्रके सारथीके अर्थमें और सारथी मात्रके लिए व्यवहृत होता है। महेन्द्र-मातलि श्लिष्ट जान पड़ता है। महेन्द्रसे देवराज इन्द्र और कन्नौजनरेश महेन्द्रदेव दोनोंका बोध होता है।

२ आदिष्टोऽस्मि श्रीमहीपालदेवेन यस्येमां पुराविदः प्रशस्तिगाथामुदाहरन्ति।

सीके अनुसार उसे राष्ट्रकूट गोविन्द चतुर्थकी कन्या ब्याही थी और इसीके समय वि० सं० ९७१ में राष्ट्रकूट इन्द्र (तृतीय) ने कन्नौजको नष्ट-भ्रष्ट किया था। कन्नौजके इस आक्रमणमें चौलुक्य नरसिंहने भी भाग लिया था जिसके पोते वद्दिगकी राजधानीमें यशस्तिलक पूर्ण हुआ था। बद्दिगके पिता अरिकेसरी जैनधर्मके अनुयायी थे। संभव है पितामह नरसिंह भी जैनधर्मपर प्रीति रखते हों और इसलिए उनकी प्रेरणा या प्रार्थनासे सोमदेव कन्नौजसे दक्षिणकी ओर गये हों।

परिशिष्टमें दिये हुए ताम्रपत्रके अनुसार सोमदेव गौड[1] संघके थे। म० म० ओझाजीके अनुसार प्राचीनकालमें गौड नामके दो देश थे—एक तो पश्चिमी बंगाल और दूसरा उत्तरी कोसल अर्थात् अवधका एक भाग। कन्नौजका साम्राज्य उस समय दूर दूर तक फैला हुआ था। गौडपर भी उसका अधिकार रहा है। अतएव सोमदेवका गौडसंघ उस समयकी प्रसिद्ध राजधानी कन्नौजमें पहुँचकर प्रतीहारोंके सम्पर्कमें आ सकता है।

यशस्तिलक वि० सं० १०१६ में समाप्त हुआ है और उसके लगभग ७ वर्ष बाद पूर्वोक्त ताम्रपत्रके अनुसार सोमदेवको अरिकेसरीके पुत्र बद्दिगने एक गॉव दान किया है। नीतिवाक्यामृत इससे पहले कन्नौजमें ही बन चुका होगा।

## नीतिवाक्यामृतके टीकाकार

**संस्कृत टीका[2]**—इसमें टीकाकारका नाम नहीं है। परन्तु इसके प्रारम्भमें जो मंगल श्लोक है, उससे अनुमान होता है कि उनका नाम शायद हरिबल हो।

हरिं हरिबलं नत्वा हरिवर्णं हरिप्रभम्।
हरीज्यं च ब्रुवे टीका नीतिवाक्यामृतोपरि ॥

यह पद्य मूल ग्रन्थके निम्नलिखित मंगलका पूरा पूरा अनुकरण है—

सोमं सोमसमाकारं सोमाभं सोमसम्भवम्।
सोमदेवं मुनिं नत्वा नीतिवाक्यामृतं ब्रुवे ॥

---

१ यशस्तिलककी प्रशस्तिमें सोमदेवको देवसंघ-तिलक लिखा है। यह देव-संघ यशोदेव, नेमिदेव, महेन्द्रदेव आदि देवान्त नाम होनेसे कहलाया जान पड़ता है। गौडसंघ नाम देशवाची है, जैसे पुन्नाट संघ, द्राविड संघ, माथुर संघ आदि।

२ आराके सरस्वतीभवनमें नीतिवाक्यामृत-टीकाकी एक अधूरी प्रति (विचारसमुद्देश्य-पर्यंत) है। पं० नेमिचन्द्रजी ज्योतिषाचार्यके लिखे अनुसार उसमें मुद्रित प्रतिकी अपेक्षा कुछ विशेषतायें हैं।

इसमें मूल ग्रन्थकारने जिस तरह पर्यायान्तरसे अपना नाम व्यक्त किया है, उसी तरह इस टीकामें भी किया गया है और ऐसा नाम 'हरिवल' ही हो सकता है जिसके मूलके सोमदेवके आगे 'नत्वा' पद है।

इसमें हरि अर्थात् वासुदेव कृष्णको नमस्कार किया गया है, इसलिए वे कोई जैनेतर विद्वान् हैं और वे मूल ग्रन्थकर्त्तासे बहुत अधिक पीछेके न होंगे। क्योंकि वे इस वातसे परिचित थे कि कान्यकुब्जनरेश महेन्द्रदेवने उन्हें इसकी रचनामें प्रवृत्त किया था। असंभव नहीं जो वे उक्त नरेशके या अनन्तरभावी किसी और नरेशके ही सभापण्डित हों। उन्होंने 'सोमं सोमसमाकारं' आदि श्लोककी टीकामें जो भ्रमसे मूल कर्त्ताका नाम क्षपणकव्रतधर्ता मुनिचन्द्र समझ लिया है और सोमदेवको उनका गुरु, उससे प्रकट होता है कि वे ग्रन्थकर्त्ताके साक्षात् परिचयमें नहीं आये होंगे।

टीकाकार वहुश्रुत विद्वान् थे और राजनीतिके ग्रन्थपर टीका लिखनेकी उनमें असाधारण योग्यता थी। उन्होंने ग्रन्थके अधिकांश वाक्योंकी टीकामें उस वाक्यसे मिलते जुलते अभिप्रायवाले हजारों श्लोक अन्य ग्रन्थोंसे छाँट छाँटकर दे दिये हैं।

कनड़ी-टीका—पं० के० भुजवलि शास्त्रीने ( जै० सि० भा० भाग २ अंक १ ) कनड़ी भाषाके कवि नेमिनाथकी एक कनड़ी-टीकाका परिचय दिया है जो कारकलके जैन छात्रावासमें मौजूद है। नेमिनाथ किसी राजाके सान्धिविग्रहिक मंत्री थे और उन्होंने मेघचन्द्र त्रैविद्यदेव और वीरनन्दिका स्मरण किया है। ये मेघचन्द्र वही हैं जिन्हें आचारसारके कर्त्ता वीरनन्दिने अपना गुरु वतलाया है। श्रवणवेल्गोलके शिलालेख सं० ४७-५०-५२ के अनुसार मेघचन्द्रका स्वर्गवास शक १०३७ ( वि० सं० ११७२ ) में हुआ था और वीरनन्दिने अपने आचारसारकी कनडी-टीका शक १०७६ ( वि० सं० १२११ ) में लिखी थी। नेमिनाथने नीतिवाक्यामृतकी यह टीका वीरनन्दिकी आज्ञासे लिखी थी। अतएव उनका समय विक्रमकी वारहवीं शताब्दिका अन्त या तेरहवीं शताब्दिका प्रारम्भ मानना चाहिए। यह टीका संभवतः पूर्वोक्त संस्कृतटीकाके ही आधारसे लिखी गई है।

## संस्कृत टीकाकारपर आक्षेप

माणिकचन्द्र-ग्रन्थमालामें जो 'नीतिवाक्यामृत' प्रकाशित हुआ है, उसके संशोधक पं० पन्नालालजी सोनीने अपनी टिप्पणियोंमें टीकाकारपर कुछ आक्षेप किये हैं,—

१—टीकाकारने जो मनु, शुक्र और याज्ञवल्क्यके श्लोक उद्धृत किये हैं वे मनुस्मृति, शुक्रनीति और याज्ञवल्क्यस्मृतिमें नहीं हैं। यथा पृष्ठ १६५ की टिप्पणी—" श्लोकोऽयं मनुस्मृतौ तु नास्ति। टीकाकर्त्रा स्वदौष्ट्येन ग्रन्थकर्तृपराभवाभिप्रायेण वहवः श्लोकाः स्वयं विरचय्य तत्र तत्र स्थलेषु विनिवेशिताः।" अर्थात् यह श्लोक मनुस्मृतिमें तो नहीं है, टीकाकारने अपनी दुष्टतावश मूलकर्त्ताको नीचा दिखानेके अभिप्रायसे स्वयं ही वहुतसे श्लोक वनाकर जगह जगह जोड़ दिये हैं।

२—इस टीकाकारने—जो कि निश्चयपूर्वक अजैन है—वहुतसे सूत्र अपने मतके अनुसार स्वयं वनाकर जोड़ दिये हैं। यथा पृष्ठ ४९ की टिप्पणी— " अस्य ग्रन्थस्य कर्त्ता कश्चिदजैनविद्वानस्तीति निश्चितं। अतस्तेन स्वमतानुसारेण वहूनि सूत्राणि विरचय्य संयोजितानि। तानि च तत्र तत्र निवेदयिष्यामः।"

सोनीजीने सारी टीकामें मनुके नामके पाँच श्लोकोंपर, याज्ञवल्क्यके एक श्लोकपर, और शुक्रके दो श्लोकोंपर अपने नोट दिये हैं कि ये श्लोक उक्त आचार्योंके ग्रन्थोंमें नही हैं। सचमुच ही उपलब्ध मनुस्मृति, याज्ञवल्क्यस्मृति और शुक्रनीतिमें उद्धृत श्लोकोंका पता नहीं चलता। परन्तु जैसा कि सोनीजी समझते हैं, इसका कारण टीकाकारकी दुष्टता या मूलकर्ताको नीचा दिखानेकी प्रवृत्ति नही है।

बात यह है कि हिन्दू धर्मशास्त्रोंमें समय समय पर वहुत कुछ परिवर्तन होते रहे हैं। अपने निर्माण-समयमें वे जिस रूपमें थे, इस समय उस रूपमें नहीं हैं। उनके सक्षिप्त संस्करण भी हुए हैं और प्राचीन ग्रन्थ नष्ट हो जानेके वाद फिर संग्रहीत किये गये हैं। इसके सिवाय एक स्थानकी प्रतिके पाठोंसे दूसरे स्थानोंकी प्रतियोंके पाठ नहीं मिलते। इस विषयमें प्राचीन साहित्यके खोजियोंने वहुत छानबीन की है। कौटिलीय अर्थशास्त्रकी भूमिकामें उसके सुप्रसिद्ध सम्पादक पं० आर० शामशास्त्री लिखते हैं—

"अतश्च चाणक्यकालिकं धर्मशास्त्रमधुनातनयाज्ञवल्क्यधर्मशास्त्रादन्यदेवासीदिति प्रतिभाति। एवमेव ये पुनर्मानव-वार्हस्पत्यौशनसा भिन्नाभिप्रायास्तत्र तत्र कौटिल्येन परामृष्टाः न तेऽअधुनोपलभ्यमानेषु तत्तद्धर्मशास्त्रेषु दृश्यन्त इति कौटिल्यपरामृष्टानि तानि शास्त्राण्यन्यान्येवेति वाढं सुवचम्।"

अर्थात् मालूम होता है कि चाणक्यके समयका याज्ञवल्क्य धर्मशास्त्र वर्तमान याज्ञवल्क्य शास्त्र (स्मृति) से कोई जुदा ही था। इसी तरह कौटिल्यने अपने अर्थशास्त्रमे जगह जगह वार्हस्पत्य, औशनस आदिसे जो अपने भिन्न अभिप्राय प्रकट किये हैं वे अभिप्राय भी इस समय मिलनेवाले उन धर्मशास्त्रोंमें नहीं दिखलाई देते। अतएव यह अच्छी तरह सिद्ध होता है कि कौटिल्यने जिन शास्त्रोंका उल्लेख किया है, वे इनके सिवाय दूसरे ही थे।

स्वर्गीय वावू रमेशचन्द्र दत्तने अपने 'प्राचीन सभ्यताके इतिहास' में लिखा है कि प्राचीन धर्म-सूत्रोंको सुधार कर उत्तरकालमें स्मृतियाँ बनाई गई हैं—जैसे कि मनु और याज्ञवल्क्यकी स्मृतियाँ। जो धर्मसूत्र खोये गये हैं उनमें एक मनुका सूत्र भी है जिससे कि पीछेके समयमें मनुस्मृति बनाई गई है।

याज्ञवल्क्य स्मृतिके सुप्रसिद्ध टीकाकार विज्ञानेश्वर लिखते हैं, 'याज्ञवल्क्य-शिष्यः कश्चन प्रश्नोत्तररूपं याज्ञवल्क्यप्रणीतं धर्मशास्त्रं संक्षिप्य कथयामास, यथा मनुप्रोक्तं भृगुः।' अर्थात् याज्ञवल्क्यके किसी शिष्यने याज्ञवल्क्यप्रणीत धर्म शास्त्रको संक्षिप्त करके कहा, जिस तरह कि भृगुने मनुप्रणीत धर्मशास्त्रको संक्षिप्त करके मनुस्मृति लिखी। इससे मालूम होता है कि उक्त दोनों स्मृतियाँ, मनु और याज्ञवल्क्यके प्राचीन शास्त्रोंके उनके शिष्यों या परम्पराशिष्योंद्वारा निर्मित किये हुए सार हैं और इस वातको तो सभी जानते हैं कि उपलब्ध मनुस्मृति भृगु-प्रणीत है—स्वयं मनुप्रणीत नहीं।

वम्बईके गुजराती प्रेसने कुल्लूकभट्टकी टीकाके सहित मनुस्मृतिका एक सुन्दर संस्करण प्रकाशित किया है। उसके परिशिष्टमें ३५५ श्लोक ऐसे हैं जो वर्तमान मनुस्मृतिमें तो नहीं मिलते; परन्तु हेमाद्रि, मिताक्षरा, पराशर माधवीय, स्मृति-रत्नाकर, निर्णयसिन्धु आदि ग्रन्थोंमें मनु वृद्ध मनु और बृहन्मनुके नामसे 'उक्तं च' रूपमें उद्धृत हैं। इसके सिवाय सैकड़ों श्लोक क्षेपकरूपमें भी दिये हैं, जिनकी कल्लूक भट्टने भी टीका नहीं की।

हमारे जैनग्रन्थोंमें भी मनुके नामसे अनेक श्लोक उद्धृत किये गये हैं जो इस मनुस्मृतिमें नहीं है। उदाहरणार्थ पं० टोडरमल्लजीने अपने मोक्षमार्गप्रकाशके[1]

१ देखो मोक्षमार्गप्रकाशका बम्बईका संस्करण, पृष्ठ २०१।

पाँचवें अधिकारमें मनुस्मृतिके तीन श्लोक दिये हैं, जो वर्तमान मनुस्मृतिमें नहीं हैं। इसी तरह 'द्विजवदनचपेट'[1] नामक दिगम्बर जैनग्रन्थमें भी मनुके नामसे ७ श्लोक उद्धृत हैं जिनमेंसे वर्तमान मनुस्मृतिमें केवल २ मिलते हैं, शेष ५ नहीं।

शुक्रनीति जो इस समय मिलती है उसके विषयमें तो विद्वानोंकी यह राय है कि वह बहुत पीछेकी बनी हुई है। शुक्रका प्राचीन ग्रन्थ इससे कोई पृथक् ही था[2]। कौटिलीय अर्थशास्त्रमें लिखा है कि शुक्रके मतसे दण्डनीति एक ही राजविद्या है, इसीमें सब विद्यायें गर्भित हैं; परन्तु वर्तमान शुक्रनीतिका कर्त्ता चारों विद्याओंको राजविद्या मानता है—'विद्याश्चतस्र एवेताः' आदि (अ० १ श्लो० ५१)। अतएव इस शुक्रनीतिको शुक्रकी मानना भ्रम है।

इन सब बातोंपर विचार करनेसे टीकाकारपर यह दोष नहीं लगाया जा सकता कि उसने स्वयं ही श्लोक गढ़कर मनु आदिके नामपर मढ़ दिये हैं।

याज्ञवल्क्यस्मृतिके श्लोकके विषयमें भी यही बात कही जा सकती है। अब रही शुक्रनीति, सो उसकी प्राचीनतामें तो बहुत संदेह है। तब तो इस टीकाकारने वे सबके सब ही मूलकर्त्ताको नीचा दिखानेकी गरजसे गढ़ लिये होंगे!

एक और आक्षेप यह है कि टीकाकारने स्वयं ही बहुतसे सूत्र (वाक्य) मूलमें शामिल कर दिये हैं। विद्यावृद्धसमुद्देशके, नीचे लिखे २१ वें, २३ वें और २५ वें सूत्रोंको आप टीकाकर्त्ताका बतलाते हैं—

१—वैवाहिकः शालीनो यायावरोऽघोरो गृहस्थाः ॥ २१

२—बालाखिल्य औदम्बरी वैश्वानराः सद्यःप्रक्षल्यकश्चेति वानप्रस्थाः ॥ २३

३—कुटीरकबह्वोदकहंस-परमहंसा यतयः ॥ २५

इसका कारण आपने बतलाया है कि मुद्रित पुस्तकमें और हस्तलिलित मूल-पुस्तकमें ये सूत्र नहीं हैं। परन्तु—

१—जब तक दश पाँच हस्तलिखित प्रतियाँ प्रमाणमें पेश न की जा सकें; तब तक यह नहीं माना जा सकता कि मुद्रित और मूलपुस्तकमें जो पाठ नहीं

---

१ 'द्विजवदनचपेट' संस्कृत ग्रन्थ है। इसे कोल्हापुरके स्वर्गीय पं० कल्लापा भरमाप्पा निटवेने 'जैनबोधक' में और स्वतन्त्र पुस्तकाकार भी अबसे बहुत पहले, मराठी टीकासहित प्रकाशित किया था।

२ देखो गुजराती प्रेस बम्बईकी शुक्रनीतिकी भूमिका।

है वे मूलकर्त्ताके नहीं है—ऊपरसे जोड़ दिये गये हैं। इस तरहके हीन अधिक पाठ जुदी जुदी प्रतियोंमें अकसर मिलते हैं।

२—मूलकर्त्ताने पहले वर्णोंके भेद बतलाकर फिर आश्रमोंके भेद बतलाये हैं—ब्रह्मचारी, गृहस्थ, वानप्रस्थ और यति। फिर ब्रह्मचारियोंके उपकुर्वाण, नैष्ठिक, और कृतुप्रद ये तीन भेद बतलाकर उनके लक्षण दिये हैं। इसके आगे गृहस्थ, वानप्रस्थ और यतियोंके लक्षण क्रमसे दिये हैं; तब यह स्वाभाविक और क्रमप्राप्त है कि ब्रह्मचारियोंके समान गृहस्थों, वानप्रस्थों और यतियोंके भी भेद बतलाये जायँ और वे ही उक्त तीन सूत्रोंमें हैं। तब यह निश्चय है कि प्रकरणके अनुसार उक्त तीनों सूत्र अवश्य रहने चाहिए और मूलकर्त्ताने ही उन्हें रचा है। जिन प्रतियोंमें उक्त सूत्र नहीं हैं, उनमें उन्हें भूलसे ही छूटे हुए समझना चाहिए।

३—यदि इस कारणसे ये मूलकर्त्ताके नहीं है कि इनमें बतलाये हुए भेद जैनमतसम्मत नहीं हैं, तो उपकुर्वाण, कृतुप्रद आदि ब्रह्मचारियोंके भेद भी किसी जैनग्रन्थमें नहीं हैं, तब उनके सम्बन्धके जितने वाक्य हैं, उन्हें भी मूलकर्त्ताके नहीं मानने चाहिए। यदि वाक्य-सूत्रोंके मूलकर्त्ताकृत होनेकी यही कसौटी है, तब तो इस ग्रन्थका आधेसे भी अधिक भाग टीकाकारकृत ठहर जायगा। क्योंकि इसमें सैकड़ों ही वाक्य ऐसे हैं जिनका जैनधर्मके साथ कोई सम्बन्ध नहीं है और कोई भी विद्वान् उन्हें जैनसम्मत सिद्ध नहीं कर सकता।

४—जिस तरह टीका-पुस्तकमें अनेक सूत्र अधिक हैं और जिन्हें सोनीजी टीकाकर्ताकी गढ़न्त समझते हैं, उसी तरह मुद्रित और मूलपुस्तकमें भी कुछ सूत्र अधिक हैं (जो टीकापुस्तकमें नहीं हैं), तब उन्हें किसकी गढ़न्त समझनी चाहिए? विद्यावृद्धसमुद्देशके ५९ वे सूत्रके आगे निम्नलिखित पाठ छूटा हुआ है जो मुद्रित और मूलपुस्तकमें मौजूद है :—

"सांख्यं योगो लोकायतं चान्वीक्षिकी। बौद्धार्हतोः श्रुतेः प्रतिपक्षत्वात् (नान्वीक्षिकीत्वं), प्रकृतिपुरुषज्ञो हि राजा सत्त्वमवलम्बते। रजः फलं चाफलं च परिहरति, तमोभिर्नाभिभूयते।"

भला इन सूत्रोंको टीकाकारने क्यों छोड़ दिया? इसमें कही हुई बातें तो उसके प्रतिकूल नहीं थीं? और मुद्रित तथा मूलपुस्तक दोनों ही यदि जैनोंके लिए विशेष प्रामाणिक मानी जावें तो उनमे यह अधिक पाठ नहीं होना चाहिए था। क्योंकि

इसमें वेदविरोधी होनेके कारण जैन और बौद्धदर्शनको आन्वीक्षिकीसे बाहर कर दिया है और मुद्रित पुस्तकमें तो मूलकर्ताके मंगलाचरण तकका अभाव है। वास्तविक बात यह है कि न इसमें टीकाकारका दोष है और न मुद्रित करानेवालेका। जिसे जैसी प्रति मिली है उसने उसीके अनुसार टीका लिखी और पाठ छपाया। एक प्रतिसे दूसरी और दूसरीसे तीसरी इस तरह प्रतियाँ होते होते लेखकोंके प्रमादसे अकसर पाठ छूट जाते है और टिप्पण आदि मूलमें शामिल हो जाते हैं।[1]

## परिशिष्ट

परभणीके श्री शं० ना० जोशीको एक ताम्रपट प्राप्त हुआ है, जो भारत-इतिहास-संशोधन मण्डल पूनेके त्रैमासिक मराठी पत्र ( भाग १३ अंक ३ ) में प्रकाशित हुआ है। इससे कुछ नई बातें मालूम हुई हैं, जो यहाँ प्रकट की जाती हैं।

ताम्रपत्रकी प्रतिलिपि भी इस लेखके साथ प्रकाशित की जाती है। इसकी लिपि कनड़ी और भाषा संस्कृत है। पूरा लेख ५१ पंक्तियोंमें ताँबेके तीन पत्रोंपर खुदा है जो एक मोटे तारमें नत्थी है। इसका सारांश यह है—

पहले मंगलाचरणके पद्यमें कहा गया है कि संसारमें उस जैनशासनकी जय हो जिसने धर्म-चक्रके आरोंसे पापोंको विदलित कर दिया है, जो त्रिजगत्‌के अधीश्वरों-द्वारा वन्दनीय है, मंगलोंका मन्दिर है और अत्यन्त मनोज्ञ पंचकल्याणरूपी लक्ष्मीको धारण करता है। आगे कहा है कि सूर्यवंशसे उत्पन्न हुए प्रसिद्ध चालुल्य[2] (सोलंकी) वंशमें युद्धमल्ल नामका राजा हुआ, जो सपादलक्ष (सवालख) प्रदेशका स्वामी था, और जिसने तैलसे भरी हुई वापीमें मत्त हाथियोंकी स्नान करानेका उत्सव किया। उसका पुत्र अरिकेसरी हुआ, उसने

---

१ असलमें 'नीतिवाक्यामृत' शुद्ध राजनीतिका राजाकी प्रेरणासे कौटिलीय अर्थशास्त्रादि ग्रन्थोंको संक्षिप्त करके लिखा गया है, इसीलिए उसमें अर्थशास्त्रका ही अनुसरण किया गया है। राजा चाहे जिस सम्प्रदायका हो, उसके लिए राजनीति तो एक ही रही है।

२ महामहोपाध्याय पं० गौरीशंकरजी ओझाने अपने 'सोलंकियोंका इतिहास' में चौलुक्य नरेशोंको चन्द्रवंशी लिखा है और इसके लिए अनेक शिलालेखोंके प्रमाण दिये हैं। केवल इसी लेखमें सूर्यवंशी लिखा है।

कलिंगत्रयसहित[1] वेंगी[2] प्रदेशकी रक्षा की। (४) अरिकेसरीके चन्द्र-सूर्यके समान नरसिंह और भद्रदेव नामके दो पुत्र हुए। (५) इनमेंसे नरसिंहके युद्धमल्ल नामका पुत्र हुआ और उसके वन्दीजनों (भाटों) के लिए चिन्तामणिके तुल्य बद्दिग हुआ। (६) इसने अत्यन्त पराक्रमशाली भीम नामक राजाको जल-युद्धमें अनायास ही पकड़ लिया। (७) वद्दिगके युद्धमल्ल हुआ, जो अत्यन्त उदार, पराक्रमी, कीर्तिशाली और प्रतापी था (८) इसके नरसिंहराज और नरसिंहराजके अरिकेसरी नामक पुत्र हुआ। (९-१०) सुप्रसिद्ध राष्ट्रकूट-कुलकी कन्या लोकाम्बिका इसकी पत्नी हुई। (१२) इन दोनोंसे शिव-पार्वतीसे कार्तिकेयके समान भद्रदेव नामक पुत्र हुआ। (१३) और उससे अरिकेसरी नामक तेजस्वी राजा हुआ। (१४) श्रीगौडसंघमें यशोदेव हुए जो मुनिमान्य थे और जिनका उग्र तपके प्रभावसे शासन-देवतासे समागम हुआ। (१५) उन महान् ऋद्धिके धारक महानुभावके शिष्य नेमिदेव हुए, जो स्याद्वाद-समुद्रके उस पार तक देखनेवाले और परवादियोंके दर्परूपी वृक्षोंके छेदनेके लिए कुठार थे। (१६) जिस तरह खानमेंसे अनेक रत्न निकलते हैं, उसी तरह उन तपोलक्ष्मीपतिके बहुतसे शिष्य हुए और (१७) उनमें सैकड़ोंसे छोटे सोमदेव पंडित हुए, जो तप, शास्त्र और यशके स्थान थे।

ये भगवान् सोमदेव समस्त विद्याओंके दर्पण, यशोधरचरितके (यशस्तिलकचम्पूके) रचयिता, स्याद्वादोपनिषत्के कर्त्ता, और दूसरे भी सुभाषितोंके निर्माता हैं। तमाम महासामन्तोंके मस्तकोंकी पुष्पमालाओंसे जिनके चरण सुगन्धित हैं; जिनका यशःकमल समस्त विद्वज्जनोंके कानोंका आभूषण है और तमाम राजाओंके मस्तक जिनके चरण-कमलोंसे शोभायमान होते हैं।

स्वस्ति। श्रीपृथिवीवल्लभ महाराजाधिराज परमेश्वर परमभट्टारक श्रीमत् अमोघवर्षदेवके[3] पादानुध्यात[4] या उत्तराधिकारी अकालवर्ष श्रीकृष्णराजदेवके[5] सेवक

---

१ त्रिकलिंग अर्थात् तैलगन या तिलंगाना।

२ वेंगी राज्यकी सीमा उत्तरमें गोदावरी नदी, दक्षिणमें कृष्णा नदी, पूर्वमें समुद्रतट और पश्चिममें पश्चिमी घाट थी। इसकी राजधानी वेंगी नगर थी, जो इस समय पेड्डु वेंगी (गोदावरी जिला) नामसे प्रसिद्ध है।

३ राष्ट्रकूटनरेश जगत्तुंगके दूसरे पुत्र अमोघवर्ष तृतीय।

४ म० म० ओझाजीके अनुसार पादानुध्यातका अर्थ उत्तराधिकारी होता है।

५ अमोघवर्ष तृतीयके पुत्र। इन्हींके समयमें यशस्तिलक चम्पूकी रचना हुई थी।

( पादपद्मोपजीवी ) महासामन्ताधिपति चालुक्यवंशोद्भव और गन्धवारण, गन्धेभ, विद्याधर, प्रियगल्ल, त्रिभुवनमल्ल, उदात्तनारायण, प्रत्यक्षवाद्दलि, विक्रमार्जुन, गुणनिधि, गुणार्णव, सामन्तचूडामणि आदि अनेक विरुदावलियोंसे शोभित उस अरिकेसरीने अपनी लेंबुलपाटक नामक राजधानीमें अपने पिता श्रीमत् वद्दिगके 'शुभधामजिनालय' नामक मन्दिर ( वसति ) की मरम्मत ( खण्डस्फुटित ), चूनेकी कलई करने ( नवासुधाकर्म ), और पूजोपहार चढ़ानेके लिए ( वलिनिवेद्यार्थ ) शकके ८८८ वर्ष बीत जाने और क्षय संवत्सरके शुरू होनेपर वैशाख पूर्णिमा, बुधवारके दिन[2] पूर्वोक्त श्री सोमदेवसूरिको सब्बिदेश सहस्रान्तर्गत[3] रेपाक द्वादशोंमेंका बनिकट्टपुलु नामका गाँव त्रिभोगाभ्यन्तरसिद्धि और सर्वनमस्य सहित जलधारा छोड़कर दिया। उसके पूर्वमें दरियूरु, दक्षिणमें इलिन्दिकुट, पश्चिममें वेल्लालपट्टु और उत्तरमें कट्टाकूरु, इस प्रकार चार सीमाओंसे युक्त उक्त गाँव है। ( आगे १९-२०-२१-२२ नम्बरके श्लोक प्रायः सभी दानपत्रोंमें पाये जाते हैं, इसलिए उनका अर्थ लिखनेकी आवश्यकता नहीं। ) २३ वें श्लोकमें लिखा है कि यह 'शुभधाम जिनालय' का शासन ( दान ) राजा अरिकेसरीने दिया, कवि पेद्दण भट्टने कहा ( रचा ) और रेव नामक शिल्पीने उत्कीर्ण किया ( खोदा )।

१—इस दानपत्रमें दी हुई राष्ट्रकूटनरेश श्रीकृष्णराजदेवके महासामन्त चालुक्यवंशी अरिकेसरीकी पूर्व-परम्परा महाकवि पम्पके 'विक्रमार्जुनविजय' ( पम्प भारत ) से मिलती है।

२—यशस्तिलककी रचना शक संवत् ८८१ में हुई और उस समय अरिकेसरीका प्रथम पुत्र बद्दिग राज्य करता था। यह दानपत्र उससे ७ वर्ष बाद वद्दिगके पुत्र अरिकेसरीके समयमें उत्कीर्ण हुआ।

---

१ निजाम स्टेटके करीम नगर जिलेका 'वेमुलवाडा' नामका गाँव।

२ श्रीयुत जी० एच० खरे महाशयने गणना करके देखा तो मालूम हुआ कि वैशाख पूर्णिमाको बुधवार नहीं आता है। अप्रैल सन् ९६६ को यह दिन पड़ता है। ताम्रपटके लिखनेवालेकी भूल जान पड़ती है।

३ श्रीयुत खरे महाशयने हैद्राबादके इंजीनियर श्रीयुत गाडगीलकी सहायतासे सब्बि और दरियूरुके सिवाय अन्य सब गाँवोंके वर्तमान नामोंका पता लगा लिया है। ये सब करीमनगर जिलेमें है। इनके नाम क्रमसे इस प्रकार है—रेपाक, वोंट्टुडपुल्ल ( वनिकट्टपलु ), इल्लन्दकुट ( इलिन्दिकुट ), वल्लम्-पुटला ( वेल्लालपट्टु ), कुटकूर ( कट्टाकूरु )

३—जिस वद्दिगके समयमें यशस्तिलककी रचना हुई है, वह जैनधर्मका उपासक होगा, क्योंकि उसके वनवाये हुए 'शुभधाम जिनालय' नामक मंदिरके लिए उसके पुत्र अरिकेसरीने यह दान किया था।

४—यशस्तिलककी प्रशस्तिके अनुसार ये देवसंघ-तिलक या देवसंघके आचार्य थे, परन्तु इस दान-पत्रसे स्पष्ट होता है कि गौडसंघके थे।

५—इस समय निजाम राज्यमें जो मलखेड़ नामका छोटा-सा गाँव है वह उस समय राष्ट्रकूट-नरेशोंकी राजधानी मान्यखेट थी, और इस समय 'मेल्पाडि' नामका जो गॉव उत्तर अर्काट जिलेके वॉदिवाश तालुकेमें है, वह मेल्पाटी मालूम होता है। एपिग्राफिआ इंडिकाकी जिल्द ४ पृष्ठ २७८ में जो कऱ्हाड-ताम्रपत्र प्रकाशित हुए हैं, वे फागुन वदी १३ शकसंवत् ८८० के हैं। उस समय राष्ट्रकूट राजा कृष्णराज (तृतीय) का मुकाम मेल्पाटीमें था और उक्त मुकामपर ही उसने ताम्रपत्रोक्त दान किया था। यशस्तिलकमें सोमदेव भी चैत्र सुदी १३ शक संवत् ८८१ को कृष्णराजका मेल्पाटीमें मुकाम बतलाते हैं और इससे विलकुल स्पष्ट हो जाता है कि मेल्पाटीमें राष्ट्रकूटनरेश कृष्णका उस समय सेनासन्निवेश था।

आगे दानपत्रकी प्रतिलिपि दी जाती है—

ओं

जयति जगति जैनं शासनं धर्मचक्रक्रकचविदलितैनश्चक्रवालं नमस्यम्।
त्रिजगदधिपवंद्यं मन्दिरं मंगलानां दधदधिकमनोज्ञं पंचकल्याणलक्ष्मीम् ॥१।
अस्त्यादित्यभवो वंशश्चालुक्य इति विश्रुतः। तत्राभूद्युद्धमल्लाख्यः नृपतिर्विक्रमार्णवः॥२
सपादलक्षभूभर्त्ता तैलवाप्यां सपोदने। अवगाहोत्सवं चक्रे शक्रश्रीर्म्मदन्तिनाम्॥३
सकलिंगत्रयां वेंगिं योऽवतिस्म पराक्रमात्। पुत्रो जयश्रियःपात्रं तस्यासीदरिकेसरी॥४
नरसिंहो भद्रदेवस्तेजः कान्तिनिधी स्वयं। तस्याभूतां सुतौ साक्षात्सूर्यचन्द्रमसाविव॥५
तत्राभून्नरसिंहस्य युद्धमल्लस्तनूभवः। वन्दिचिन्तामणिस्तस्य वद्दिगोऽजनि नन्दनः॥६

नानादुर्द्धरियुद्धलब्धविजयश्रीसंगमाकर्ण्णनाद्
भीमः पाण्डव एष इत्यसुहृदो यस्मात्परः बिभ्यति।
भीमं भीमपराक्रमैकनिलयन्तं हेलयैवाग्रहीद्-
उग्रं ग्राहमिवान्तरंबुसमरे दोर्व्विक्रमाद् वद्दिगः॥ ७॥

औदार्य्यनिर्जितसुरद्रुमकामधेनोर्दोर्विक्रमक्रमतिरस्कृतकार्त्तवीर्य्यात् ।
तस्मादजायत सुतः कमनीयकीर्तिः श्रीयुद्धमल्लनृपतिः प्रथितः प्रतापः ॥ ८ ॥
कुर्व्वन्निवात्र निजनाम यथार्थमुच्चैराविर्भवद्भुजपराक्रमडंबरेण ।
शातासि तीव्रनखराग्रविदारितारिवक्षस्थलोऽजनि ततो नरसिंहराजः ॥ ९ ॥
माद्यद्दुर्द्धरवैरिवारणशिरः कुट्टाकदोःशालिनः
सिंहस्येव स केसरीह नरसिंहस्य स्फुरद्विक्रमः ।
तस्यासीदरिकेसरीति तनयो ( यः ) शून्यं कृतं शैशवं
येनोद्यत्क्षितिभृत्प्रधानकटकाक्रान्तिक्रमाक्रीडया ॥ १० ॥
आर्य्यच्छत्रयुगं हिमांशुविशदं हैमारविन्दांकितं
मायूरातपवारणं च ककुदं यद्यौवराज्यश्रियः ।
अग्रे धावति यस्य सम्प्रति स किं वर्ण्येत वीराग्रणी-
र्द्वीर्वीरोरुपराक्रमो गुणमणिः सामन्तचूडामणिः ॥ ११ ॥
राष्ट्रकूटकुले ख्याते जाता लोकांबिका सती ।
वीरश्रीरिव वीरस्य तस्यासीत्सुदती प्रिया ॥ १२ ॥
भद्रदेव इति नन्दनस्तयोः शक्तिमान्सविनयस्सदक्षिणः ।
शैलराजतनयात्रिनेत्रयोः कार्तिकेय इव कीर्तिमानभूत् ॥ १३ ॥
तस्मादजनि तेजस्वी राजा नाम्नारिकेसरी ।
आनन्दचन्द्रवच्चक्रे कान्त्या कुवलयस्य यः ॥ १४ ॥
श्रीगौडसंघे मुनिमान्यकीर्तिर्नाम्ना यशोदेव इति प्रजज्ञे ।
बभूव यस्योग्रतपः प्रभावात्समागमः शासनदेवताभिः ॥ १५ ॥
शिष्यो भवत्तस्य महर्द्धिभाजः स्याद्वादरत्नाकरपारदृश्वा ।
श्रीनेमिदेवः परवादिदर्प्पद्रुमावलीच्छेदकुठारनेमिः ॥ १६ ॥
तस्मात्तपःश्रियो भर्त्ता ( र्त्तुः ) ल्लो ( र्लो ) कानां हृदयंगमाः ।
बभूवुर्बहवः शिष्या रत्नानीव तदाकरात् ॥ १७ ॥
तेषां शतस्यावरजः शतस्य तयाभवत्पूर्वज एव धीमान् ।
श्रीसोमदेवस्तपसः श्रुतस्य स्थानं यशोधाम गुणोर्ज्जितश्रीः ॥ १८ ॥

अपि च यो भगवानादर्शस्समस्त-विद्यानां विरचयिता यशोधरचरितस्य कर्ता स्याद्वादोपनिषदः कवि(वयि)ता चान्येषामपि सुभाषितानामखिलमहासाम(न्तधी)

मन्तप्रान्तपर्य्यस्तोत्तंसस्रक्सुरभिचरणस्सकलविद्वज्जनकर्ण्णावतंसीभवद्यशःपुण्डरीकः सूर्य्य इव सकलावनिभृतां शिरःश्रोणिषु शिखण्डमण्डनायमानपादपद्मोभूत् ।

स्वस्त्यकालवर्षदेवश्रीपृथिवीवल्लभमहाराजाधिराजपरमेश्वरपरमभट्टारकश्रीमदमोघवर्षदेवपादानुध्यातप्रवर्द्धमानविजयराज्यश्रीकृष्णराजदेवपादपद्मोपजीविना ॥ स्वस्ति समधिगतपंचमहाशब्दमहासामंताधिपतिसमस्तभुवनसंस्तूयमानचालुक्यवंशोद्भवपाम्बराकुशाम्मनगन्धवारणगन्धेभविद्याधरप्रियगल्लत्रिभुवनमल्लोदात्तनारायणप्रत्यक्षवाद्दलिविक्रमार्ज्जुनगुणनिधिगुणार्ण्णवसामन्तचूडामणिप्रमुखानेकप्रशस्तिविजयाकमालिकालंकृतेन (लें) बुलपाटकनामधेयनिजराजधान्यां निजपितुः श्रीमद्वयगस्य शुभधामजिनालयाख्यवस (तेः) खण्डस्फुटितनवसुधाकर्मबलिनिवेद्यार्थं शकाब्देष्वष्टाशीत्यधिकेष्वष्टशतेषु गतेषु (प्रव) र्त्तमानक्षयसंवत्सरवैशाखपो (पौ) र्णमास्या (स्यां) बुधवारे तेन श्रीमदरिकेसरिणा अनन्तरोक्ताय तस्मै श्रीमत्सोमदेवसूरये सब्बिदेशसहस्रान्तर्गतेरपाकद्वादशग्रामी मध्ये कुत्तुंबृत्ति वनिकट्टुपुलनामा ग्रामः त्रिभोगाभ्यन्तर सिद्धिसर्व्वनमस्यस्सोदकधारन्दत्तः ॥ तस्य पूर्व्वतः दरियूरु । दक्षिणतः इलिन्दिकुट - पश्चिमतः वेल्लालपट्टु । उत्तरतः कट्टाकूरु । एवं चतुराघाटघटितभूमिखातसूर्ध्योत्तरीयः ॥

सामान्यो यन्धर्म्मसेतुर्न्नृपाणां काले काले पालनीयो भवद्भिः ।
सर्व्वानेतान्भावि (नः) पार्त्थिवेन्द्रान्भूयो भूयो याचते रामचन्द्रः ॥१९॥

बहुभिर्व्वसुधा दत्ता राजभिस्सगरा (दिभिः) ।
यस्य यस्य यदा भूमितस्य तस्य तदा फलम् ॥ २० ॥

मद्वंशजाः परमहीपतिवंशजा वा पापादपेतमनसो (भु) वि भावि भूपाः ।
ये पालयन्ति मम धर्म्ममिमं समस्तं तेषां मया विरचितोंजलिरेष मूर्द्धिन॥२१॥

स्वदत्ता परदत्तां वा यो हरेत वसुन्धराम् ।
षष्टिर्व्वर्षसहस्राणि विष्ठायां जायते कृमिः ॥ २२ ॥

अरिकेसरिणा दत्तं कथितं कविपेद्दणेन भट्टेन ।
शासनमिदमुत्कीर्ण्णं शुभधामजिनालस्य रेवेण ॥ २३ ॥

---

# स्वयंभु और त्रिभुवन-स्वयंभु

स्वयंभुदेव अपभ्रंश भाषाके महाकवि और आचार्य थे। महाकाव्योंके सिवाय छन्द-शास्त्र और व्याकरणशास्त्रके भी वे प्रणेता थे। अपभ्रंशके प्रायः सभी कवियोंने उनका अग्रगण्यरूपमें स्मरण किया है। छन्दचूडामणि, विजयशेषित या जयपरिशेष और कविराज धवल उनके विरुद्ध थे।

उपलब्ध अपभ्रंश साहित्यमें समयकी दृष्टिसे यही सबसे पहले कवि हैं। इन्होंने अपनेसे पहलेके अपभ्रंश-कवि चतुर्मुखका[1] स्मरण किया है जिनका अब तक कोई ग्रन्थ नहीं मिला।

उनके पिताका नाम था मारुतदेव[2] और माताका पद्मिनी। पिता मारुतदेव भी कवि थे। स्वयंभु-छन्दमें '-तहा य माउरदेवस्स' कहकर उनका एक दोहा उदाहरणस्वरूप दिया गया है[3]।

---

१ प्रो० मधुसूदन मोदीने अपने एक लेखमें (भारतीय विद्या अंक २-३) चतुर्मुख-स्वयंभुको एक ही कवि समझ लिया था जब कि वास्तवमें चतुर्मुख और स्वयंभु दो अलग अलग कवि हैं। इस भ्रमका निरसन मैंने अपने लेखमें (भा० वि० वर्ष २, अंक १) कर दिया था। उसका संक्षेप यह है कि हरिषेणने अपनी 'धम्मपरिक्खा' में, पुष्पदन्तने अपने 'महापुराण' में, कनकामर (कनकदेव) ने अपने 'करकंडुचरिउ' में और स्वयं स्वयंभुदेवने भी अपने अपने ग्रन्थोंमें चतुर्मुखका स्वतन्त्र रूपसे स्मरण किया है और वह इतना स्पष्ट है कि किसी शंकाको स्थान नहीं रहता। विस्तारभयसे उक्त ग्रन्थोंके उद्धरण नहीं दिये गये।

२ गाथा सप्तशतीकी गाथायें—नं० २९१, २९४, ३४६—इन्हीकी बनाई हुई बतलाई गई है।

३ लद्धउ मित्त भमंतेण रअणाअरचंदेण।
सो सिज्जन्ते सिज्जइ वि तह भरइ भरतेण॥ ४—९

स्वयंभु गृहस्थ थे, साधु या मुनि नहीं, जैसा कि उनके ग्रन्थोंकी कुछ प्रतियोंमें लिखा मिलता है। ऐसा जान पड़ता है कि उनकी कई पत्नियाँ थी जिनमेंसे दोका नाम पउमचरिउमे मिलता है—एक तो आइच्चंबा (आदित्याम्बा) जिसने अयोध्याकाण्ड और दूसरी सामिअब्बा, जिसने विद्याधरकाण्ड लिखाया था। संभवतः ये दोनों ही सुशिक्षिता थीं।

स्वयंभुदेवके अनेक पुत्र थे जिनमेंसे सबसे छोटे त्रिभुवन-स्वयंभुको ही हम जानते हैं। उक्त दो पत्नियोंमेंसे ये किसके पुत्र थे, इसका कोई उल्लेख नहीं मिला। सभव है कि पूर्वोक्त दोके सिवाय कोई तीसरी ही उनकी माता हो। नीचे लिखे श्लिष्ट पद्यसे अनुमान होता है कि त्रिभुवन स्वयंभुकी माता और स्वयंभुदेवकी तृतीय पत्नीका नाम शायद 'सुअब्वा' हो—

**सव्वे वि सुआ पंजरसुअ व्व पढि अक्खराइँ सिक्खंति।**
**कइराअस्स सुओ पुण सुअव्व-सुइ-गब्भ संभूओ॥**

अपभंशमें सुअ शब्दसे सुत (पुत्र) और शुक (सुअ=तोता) दोनोंका ही बोध होता है। इस पद्यमें कहा है कि सारे ही सुत पींजरेके सुओंके समान पढ़े हुए ही अक्षर सीखते हैं; परन्तु कविराजका सुत (त्रिभुवन) श्रुत इव श्रुतिगर्भ-संभूत है। अर्थात् जिस तरह श्रुतिसे शास्त्र उत्पन्न हुए उसी तरह दूसरे पक्षमें त्रिभुवन सुअव्व-सुइ-गब्भसंभूअ है, अर्थात् सुअब्बाके शुचि-गर्भसे उत्पन्न हुआ है।

कविराज स्वयंभु शरीरसे बहुत पतले और ऊंचे थे। उनकी नाक चपटी और दाँत विरल थे[3]।

स्वयंभुदेवने अपने वंश गोत्र आदिका कोई उल्लेख नहीं किया। इसी तरह अन्य जैनग्रन्थकर्त्ताओंके समान अपने गुरु या सम्प्रदायकी भी कोई चर्चा नहीं की। परन्तु पुष्पदन्तके महापुराणके 'स्वयंभु' शब्दके टिप्पणमें उन्हें 'आपुलीसंघीय' बतलाया है[4]। इस लिए वे यापनीय सम्प्रदायके अनुयायी जान पड़ते हैं। पर

१-२ देखो पउमचरिउ सन्धि ४२ और २० के पद्य। डॉ० भायाणीने 'सामिअव्वा' के बदले 'अमिअव्वा' (अमृताम्बा) नाम ठीक बतलाया है। 'सा' अश अलग है।

३ अइतणुएण पईहरगत्तें, छिव्वरणासें पविरलदंतें।

४ सयभु. पद्धडीबद्धकर्त्ता आपलीसंघीयः।—म० पु० पृ० ९।

उन्होंने पउमचरिउके प्रारंभमें लिखा है कि यह राम-कथा वर्द्धमान् भगवानके मुख-कुहरसे विनिर्गत होकर इन्द्रभूति गणधर और सुधर्मास्वामी आदिके द्वारा चली आई है और रविषेणाचार्यके प्रसादसे मुझे प्राप्त हुई है।[1]

स्वयंभुदेव पहले धनंजयके आश्रित रहे जब कि उन्होंने पउमचरिउकी रचना की और पीछे धवलइयाके जब कि रिट्ठणेमिचरिउ बनाया। इसलिए उन्होंने पहले ग्रन्थमें धनंजयका और दूसरेमें धवलइयाका प्रत्येक सन्धिके अन्तमें उल्लेख किया है।

## त्रिभुवन-स्वयंभु

स्वयंभुदेवके छोटे पुत्रका नाम त्रिभुवन था पर वे अपनेको पिताके नामके सहित त्रिभुवन-स्वयंभु लिखते थे। ये अपने पिताके सुयोग्य पुत्र थे और उन्हींके समान कवि भी। कविराज-चक्रवर्ती उनका विरुद था। लिखा है कि उस त्रिभुवन-स्वयंभुके गुणोंका वर्णन कौन कर सकता है जिसने बाल्यावस्थामें ही अपने पिताके काव्य-भारको उठा लिया।[2] यदि वह न होता तो स्वयंभुदेवके काव्योंका, कुलका और कवित्वका समुद्धार कौन करता[3]? और सब लोग तो अपने पिताके धनका उत्तराधिकार ग्रहण करते हैं; परन्तु त्रिभुवन स्वयंभुने अपने पिताके सुकवित्वका उत्तराधिकार लिया[4]। उसे छोड़कर स्वयंभुके समस्त शिष्योंमें ऐसा कौन था जो उनके काव्य-समुद्रको पार करता[5]? व्याकरणरूप हैं मजबूत कन्धे जिसके, आगमोंके अंगोंकी उपमावाले हैं विकट पद जिसके, ऐसे त्रिभुवन स्वयंभुरूप धवल (वृषभ) ने जिन-तीर्थमें काव्यका भार वहन किया[6]। इससे मालूम होता है कि त्रिभुवन भी वैयाकरण और आगमोंके ज्ञाता थे।

जिस तरह स्वयंभुदेव धनंजय और धवलइयाके आश्रित थे उसी तरह त्रिभुवन वंदइयाके। ऐसा मालूम होता है कि ये तीनों ही आश्रयदाता किसी एक ही राजमान्य या धनी कुलके थे—धनंजयके उत्तराधिकारी (संभवतः पुत्र) धवलइया और धवलइयाके उत्तराधिकारी वंदइया। एकके देहान्त होनेपर दूसरेके और दूसरेके बाद तीसरेके आश्रयमें ये आये।

बन्दइयाके प्रथम पुत्र गोविन्दका भी त्रिभुवन स्वयंभुने उल्लेख किया है जिसके वात्सल्य भावसे पउमचरियके शेषके सात सर्ग रचे गये[7]।

---

१ देखो सन्धि १, कडवक २। २-३-४-५ पउमचरिउके अन्तिम अंशके पद्य ३, ७, ९, १०।
६ अन्तिम अंशका चौथा पद्य। ७ अन्तिम अंशका १५ वाँ पद्य।

वन्दइयाके साथ पउमचरिउके अन्तमें त्रिभुवन-स्वयंभुने नाग और श्रीपाल आदि भव्य जनोंको भी आशीर्वाद दिया है कि उन्हें आरोग्य, समृद्धि और शान्ति-सुख प्राप्त हो[1]।

## कवि कहाँके थे ?

अपने ग्रन्थोंमें इन दोनों कवियोंने न तो स्थानका नाम दिया है, और न अपने समयके किसी राजा आदिका, जिससे यह पता लग सके कि वे कहाँके रहनेवाले थे। अनुमानसे इतना ही कहा जा सकता है कि वे दाक्षिणात्य थे और बहुत करके पुष्पदन्तके ही समान बरारकी तरफके होंगे; यद्यपि मारुतदेव, धवलइया, बंदइया, नाग, आइच्चंबा, सामिअब्बा, आदि नाम कर्नाटक जैसे हैं और ऐसे ही कुछ नाम अम्मइय, दंगइय, सीलइय, पुष्पदन्तके परिचित जनोंके भी हैं।

## ग्रन्थ-रचना

महाकवि स्वयंभु और त्रिभुवन स्वयंभुके दो सम्पूर्ण और संयुक्त ग्रन्थ उपलब्ध हुए हैं, एक पउमचरिउ[2] (पद्मचरित) या रामायण और दूसरा रिट्ठणेमिचरिउ[3] (अरिष्टनेमिचरित) या हरिवंशपुराण। तीसरा ग्रन्थ पंचमिचरिउ (पंचमी-कथा= नागकुमार-चरित) है जिसका उल्लेख तो किया गया है परन्तु जो अभी तक कहीं उपलब्ध नहीं हुआ।

ये तीनों ही ग्रन्थ स्वयंभुदेवके बनाये हुए हैं और तीनोंको ही उनके पुत्र त्रिभुवन स्वयंभुने पूरा किया है। परन्तु उस तरह नहीं जिस तरह महाकवि बाणकी अधूरी कादम्बरीको उनके पुत्रने, वीरसेनकी अपूर्ण जयधवला टीकाको उनके शिष्य जिनसेनने और जिनसेनके आदिपुराणको उनके शिष्य गुणभद्रने। पिता या गुरुकी अधूरी रचनाओंके पुत्र या शिष्यद्वारा पूरे किये जानेके अनेक उदाहरण हैं; परन्तु यह उदाहरण उन सबसे निराला है। कविराज

---

१ अन्तिम अंशका १६ वाँ पद्य।

२-३ ये दोनों ग्रन्थ भाण्डारकर इंस्टिटयूट पूनेमें हैं—नं० ११२० आफ १८९४-९७ और १११७ आफ १८९१-९५। पउमचरियकी एक प्रति कृपा करके प्रो० हीरालालजी जैनने भी मेरे पास भेज दी है जो सागानेरके गोदीकाके मन्दिरकी है। यद्यपि उसके हासियेपर संवत् १७७५ लिखा हुआ है, परन्तु वह किसी दूसरेके हाथका है। प्रति उससे भी पुरानी है। हरिवंशकी एक प्रति बम्बईके ऐ० पन्नालाल सरस्वती-भवनमें भी है। इस लेखमें उक्त सब प्रतियोंका उपयोग किया गया है।

स्वयंभुदेवने तो अपनी समझसे ये ग्रन्थ पूरे ही रचे थे परन्तु उनके पुत्र त्रिभुवन-स्वयभुको उनमें कुछ कमी महसूस हुई और उस कमीको उन्होंने अपनी तरफसे कई नये सर्ग जोड़कर पूरा किया।

जिस तरह महाकवि पुष्पदन्तके जसहरचरिउ (यशोधरचरितमें) राजा और कौलका प्रसंग, यशोधरका विवाह और भवान्तरोका वर्णन नही था और इस कमीको महसूस करके पानीपतके बीसलसाहु नामक धनीके कहनेसे गन्धर्व कविने उक्त तीन प्रकरण अपनी तरफसे बनाकर यशोधरचरितमें जोड़ दिये थे[1] कविराज चक्रवर्तीने भी उक्त तीनों ग्रन्थोंकी पूर्ति लगभग उसी तरह की है। अन्तर सिर्फ इतना ही है कि गन्धर्वने उक्त प्रयत्न पुष्पदन्तसे लगभग साढ़े तीन सौ वर्ष वाद किया था, परन्तु त्रिभुवन स्वयंभुने पिताके देहान्तके बाद तत्काल ही।

## १–पउमचरिउ

यह ग्रन्थ १२ हजार श्लोकप्रमाण है और इसमें सब मिलाकर ९० सन्धियाँ हैं—विद्याधरकाण्डमें २०, अयोध्या काण्डमें २२, सुन्दर काण्डमें १४, युद्धकांडमें २१ और उत्तरकाण्डमें १३[2]। इनमेंसे ८३ सन्धियाँ स्वयंभुदेवकी और शेष ७ त्रिभुवन-स्वयंभुकी हैं। ८३ वीं सन्धिके अन्तकी पुष्पिकामें भी यद्यपि त्रिभुवन स्वयंभुका नाम है, इसलिए स्वयंभुदेवकी रची हुई ८२ ही सन्धियाँ होनी चाहिए परन्तु ग्रन्थान्तमें त्रिभुवनने अपनी रामकथा-कन्याको सप्तमहासर्गांगी या सात-सर्गोंवाली कहा है, इसलिए ८४ से ९० तक सात सन्धियाँ ही उनकी बनाई जान पड़ती हैं। सम्भव है ८३ वी सन्धिका अपनी आगेकी ८४ वीं सन्धिसे ठीक सन्दर्भ बिठानेके लिए उसमें भी उन्हें कुछ कडवक जोड़ने पड़े हों और इसलिए उसकी पुष्पिकामें भी अपना नाम दे दिया हो[5]।

---

१ देखो आगे 'पुष्पदन्त' शीर्षक लेख। २ देखो पउमचरिउके अन्तके पद्य।

३–४ अपभ्रंश काव्योंमें सर्गकी जगह प्राय: 'सन्धि' का व्यवहार किया जाता है। प्रत्येक सन्धिमें अनेक कडवक होते है और एक कडवक आठ यमकोंका तथा एक यमक दो पदोंका होता है। एक पदमें यदि वह पद्धड़ियाबद्ध हो तो १६ मात्रायें होती है। हेमचन्द्रके अनुसार चार पद्धडियों यानी आठ पंक्तियोंका कडवक होता है। हर एक कडवकके अन्तमें एक घत्ता या ध्रुवक होता है।

५ संघीजैनग्रन्थमालामें पउमचरिउके दो भाग डॉ० हरिवल्लभ भायाणीद्वारा सम्पादित होकर सन् १९५३–४ में प्रकाशित हो चुके है। तीसरा भाग प्रेसमें है।

## २-रिट्ठणेमिचरिउ

यह हरिवंसपुराणु नामसे प्रसिद्ध है। अठारह हजार श्लोकप्रमाण है और इसमें ११२ सन्धियाँ हैं। इसमें तीन काण्ड हैं—यादव, कुरु और युद्ध। यादवमें १३, कुरुमें १९ और युद्धमें ६० सन्धियाँ हैं। सन्धियोंकी यह गणना युद्धकाण्डके अन्तमें दी हुई है और यह भी वतलाया है कि प्रत्येक काण्ड कब लिखा गया और उसकी रचनामें कितना समय लगा[1]। इससे इन ९२ सन्धियोंके कर्तृत्वके विषयमें तो कोई शंका ही नहीं हो सकती, ये तो निश्चयपूर्वक स्वयंभुदेवकी बनाई हुई हैं।

आगे ९३ से ९९ तककी सन्धियोंकी पुष्पिकाओंमें भी स्वयंभुदेवका नाम है और फिर उसके बाद १०० वीं सन्धिके अन्तमें त्रिभुवन-स्वयंभुका नाम है। इसका अर्थ यह हुआ कि ९३ से ९९ तककी सन्धियाँ भी स्वयंभुदेवकी हैं और इस तरह उनका रचा हुआ रिट्ठणेमिचरिय ९९ वीं सन्धिपर समाप्त होता है। इस सन्धिके अन्तमें एक पद्य है जिसमें कहा है कि पउमचरिउ या सुव्वयँ-चरित्र बनाकर अब मैं हरिवंशकी रचनामें प्रवृत्त होता हूँ. सरस्वतीदेवी मुझे सुस्थिरता देवें। निश्चय ही यह पद्य त्रिभुवन स्वयंभुका लिखा हुआ है और इसमें वे कहते हैं कि पउमचरिउकी अर्थात् उसके शेष भागकी रचना तो मैं कर चुका, उसके बाद अब मैं हरिवंशमें अर्थात् उसके भी शेष में हाथ लगाता हूँ। यदि इस पद्यको हम त्रिभुवनका न मानें तो फिर इस स्थानमें इसकी कोई सार्थकता ही नहीं रह जाती। हरिवंशकी ९९ सन्धियाँ बना चुकनेपर स्वयंभुदेव यह कैसे कह कह सकते हैं कि पउमचरिउ बनाकर अब मैं हरिवंश बनाता हूँ? अतएव उक्त पद्यसे यह स्पष्ट हो जाता है कि स्वयंभुकी रचना इस ग्रन्थमें ९९ वीं सन्धिके अन्त तक है।

---

१ स्वयभुको ९२ सन्धियाँ समाप्त करनेमें छह वर्ष तीन महीने और ग्यारह दिन लगे। फाल्गुन नक्षत्र, तृतीया तिथि, बुधवार और शिव नामक योगमें युद्धकाण्ड समाप्त हुआ और भाद्रपद, दशमी, रविवार और मूल नक्षत्रमें उत्तरकाण्ड प्रारम्भ किया गया।

२ राम लक्ष्मण आदि शलाका पुरुष बीसवें तीर्थंकर मुनिसुव्रतके तीर्थमें हुए है, अतएव पउमचरिउ मुनिसुव्रतचरितके ही अन्तर्गत माना जाता है। मुनिसुव्रतचरितको ही संक्षेपमें 'सुव्वयचरिय' कहा है। डॉ० भायाणी 'सुद्धयचरिउ' पाठको ही ठीक मानते हैं। मै उनकी दलीलोंपर इस समय विचार नही कर सका।

इसके आगेका भाग, १०० से ११२ तककी सन्धियाँ, त्रिभुवन स्वयम्भुकी बनाई हुई हैं और इसकी पुष्टि इस बातसे होती है कि अन्तिम सन्धि तककी पुष्पिकाओंमें त्रिभुवन स्वयंभुका नाम दिया हुआ है। परन्तु इन तेरह सन्धियोंमेसे १०६, १०८, ११० और १११ वीं सन्धिके पद्योंमें मुनि जसकित्तिका भी नाम आता है और इनसे एक बड़ी भारी उलझन खड़ी हो जाती है। इसमें तो सन्देह नहीं कि इस अन्तिम अंशमें मुनि जसकित्तिका भी कुछ हाथ है, परन्तु वह कितना है इसका ठीक ठीक निर्णय करना कठिन है।

बहुत कुछ सोच विचारके बाद हम इस निर्णयपर पहुँचे हैं कि मुनि जसकित्तिको इस ग्रन्थकी कोई ऐसी जीर्ण शीर्ण प्रति मिली थी जिसके अन्तिम पत्र नष्ट भ्रष्ट थे और शायद अन्य प्रतियाँ दुर्लभ थी, इसलिए उन्होंने गोपगिरि (ग्वालियर) के समीप कुमरनगरीके जैनमन्दिरमें व्याख्यान करनेके लिए इसे ठीक किया, अर्थात् जहाँ जहाँ जितना अंश पढ़ा नहीं गया, या नष्ट हो गया था, उसको स्वयं रचकर जोड़ दिया और जहाँ जहाँ जोड़ा वहाँ वहाँ अपने परिश्रमके एवजमें अपना नाम भी जोड़ दिया।

१०९ वी सन्धिके अन्तमें वे लिखते हैं कि जिनके मनमें पर्वोंके उद्धार करनेका ही राग था, (पर्वसमुद्धरणरागैकमनसा) ऐसे जसकित्ति जतिने कविराजके शेष भागका प्रकृत अर्थ कहा और फिर अपने इस कार्यका औचित्य बतलाते हुए वे कहते हैं कि संसारमें वे ही जीते हैं, उन्हींका जीवन सार्थक है, जो पराये विहडित (बिगड़े हुए या विशृंखल हुए) काव्य, कुल और धनका उद्धार करते हैं।

पिछली दो सन्धियोंकी रचना और भाषा परसे ऐसा मालूम होता है कि उनमें जसकित्तिका कुछ अधिक हाथ है। जसकित्ति इस ग्रन्थके कर्त्तासे ६–७ सौ वर्ष बादके लेखक हैं, उनकी भाषा इस ग्रन्थकी भाषाके मुकाबिलेमें अवश्य पहिचानी जा सकती है और अपभ्रंश भाषाके विशेषज्ञ परिश्रम करके इस बातका पता लगा सकते हैं कि इस ग्रन्थकी पिछली सन्धियोंमे जसकित्तिकी रचना कितनी है। हमें यह भी आशा है कि हरिवंशकी शायद ऐसी प्रति भी मिल जाय, जो स्वयंभु और त्रिभुवन स्वयंभुकी ही सम्पूर्ण रचना हो और उसमें जसकित्तिके लगाये हुए पेवन्द न हों।

एक बात और भी ध्यान देने योग्य है कि जसकित्तिका खुदका भी बनाया

हुआ एक हरिवंशपुराण है और वह अपभ्रंशभाषाका ही है। इसलिए उनके लिए यह कार्य अत्यन्त सुगम था और क्या आश्चर्य जो उन उन अंशोंके स्थानपर जो त्रिभुवन स्वयंभुके हरिवंशपुराणसे नष्ट हो गये थे अपने उक्त हरिवंशके ही अंश काट-छाँटकर जड़ दिये हों। इसका निर्णय जसकित्तिका ग्रन्थ सामने रखनेसे हो सकता है।

## ३-पंचमीचरिउ

अभी तक इस ग्रन्थकी कोई प्रति उपलब्ध नहीं हुई; परन्तु पउमचरिउमें लिखा है कि यदि स्वयंभुदेवके पुत्र त्रिभुवन न होते तो उनके पद्धड़ियाबद्ध पंचमीचरितको कौन सँवारता ? इससे मालूम होता है कि स्वयंभुदेवका पंचमी-चरित नामका ग्रन्थ भी अवश्य था और उसे भी उनके पुत्रने शायद पूर्वोक्त दो ग्रन्थोंके ही समान सँवारा था—बढ़ाया था।

## स्वयंभुके तीनों ग्रन्थ सम्पूर्ण थे

जैसा कि पहले कहा चुका है, स्वयंभुदेवने अपने तीनों ग्रन्थ अपनी समझ और रुचिके अनुसार सम्पूर्ण ही रचे थे, उन्हें अधूरा नहीं छोड़ा था। पीछे

१ मुनि जसकित्ति या यशःकीर्ति काष्ठासंघ-माथुरान्वय-पुष्करगणके भट्टारक थे और गोपाचल या ग्वालियरकी गद्दीपर आसीन थे। उनके गुरुका नाम गुणकीर्ति था। उनके दो अपभ्रंश ग्रन्थ मिलते हैं एक हरिवंसपुराणु और दूसरा चंदप्पहचरिउ। पहला ग्रन्थ जैन-सिद्धान्तभवन आरामें है। भास्कर ( भाग ८, किरण १ ) में उसके जो बहुत ही अशुद्ध अंश उद्धृत किये गये है उनसे मालूम होता है कि दिवढा साहुके लिए उसकी रचना की गई थी।—" इय हरिवंसपुराणे कुरुवंसाहिट्ठिए विबुहचित्ताणुरंजणे सिरिगुणकित्तिसीसमुणि-जसकित्तिविरइए साहु-दिवढानामंकिए तेरहमो सग्गो सम्मत्तो।" और पिछला ग्रन्थ फर्रुख-नगरके जैनमन्दिरके भंडारमें है। उसके अन्तमें लिखा है—" इय सिरिचन्दप्पहचरिए महाकइजसकित्तिविरइए महाभव्वसिद्धपालसवणभूसणे सिरिचंदप्पहसामिणिव्वाणगमणो णाम एयारहमो संधी सम्मत्तो।" यह प्रति श्रावण वदी १, शनि, संवत् १५६८ की लिखी हुई है। जसकित्ति तोमरवंशी राजा कीर्तिसिंहके समयमें विक्रमकी सोलहवी शताब्दिके प्रारम्भमें हुए हैं। जैनसिद्धान्तभवन आरामें ज्ञानार्णवकी एक प्रति है जो संवत् १५२१ आषाढ सुदी ६ सोमवारको गोपालचलदुर्गमें तोमरवंशी राजा कीर्तिसिंहके राज्यमें लिखी गई थी। इसमें गुणकीर्ति और यशःकीर्तिके बाद उनके शिष्य मलयकीर्ति और प्रशिष्य गुणभद्र भट्टारकके भी नाम है।

उनके पुत्र त्रिभुवनने अधूरोंको पूरा नहीं किया है बल्कि उनमें इजाफा किया है। इसकी पुष्टिमें हम नीचे लिखी बातें कह सकते हैं—

१ यह बात कुछ जँचती नहीं कि कोई कवि एक साथ तीन तीन ग्रन्थोंका लिखना शुरू कर दे और तीनोंको ही अधूरा छोड़ जाय। अपना अन्तिम ग्रन्थ ही वह अधूरा छोड़ सकता है।

२ पउमचरिउमें स्वयंभुदेव अपनेको धनंजयका आश्रित बतलाते हैं और रिट्ठणेमिचरिउमें धवलइयाका। इससे स्पष्ट होता है कि इन दोनों ग्रन्थोंकी रचना एक साथ नहीं हुई है। धनंजयके आश्रयमें रहते समय पहला ग्रन्थ समाप्त किया गया और उसके बाद धवलइयाके आश्रयमें जो कि शायद धनंजयका पुत्र था रिट्ठणेमिचरिउ लिखना शुरू हुआ। पंचमीचरिउ शायद धनंजयके आश्रयमें ही लिखा गया हो।

३ दोनों ग्रन्थोंका शेष त्रिभुवन स्वयंभुने उस समय लिखा जब वे बन्दइयाके आश्रित थे और इस बातका उल्लेख भी रिट्ठणेमिचरियकी ९९ वीं सन्धिके अन्तमें कर दिया कि पउमचरिउको (शेष भागको) कर चुकनेके बाद अब मैं हरिवंश-पुराणकी (शेष भागकी) रचनामें प्रवृत्त होता हूँ। यह उल्लेख स्वयं स्वयंभुदेवका किया हुआ नहीं हो सकता।

४ पउमचरिउका लगभग ८/९ अंश और हरिवंशका ६/७ अंश स्वयंभुदेवका है और शेष १/९ और १/७ त्रिभुवनका। प्रश्न होता है कि पिता यदि दोनोंको अधूरा ही छोड़ता तो इतने थोड़े थोड़े ही अंश क्यों छोड़ता ?

५ त्रिभुवन स्वयंभु अपने ग्रन्थांशोंको 'सेस' 'सयंभुदेव-उव्वरिअ' और 'तिहुअणसयंभुसमाणिअ' विशेषण देते हैं। शेषका अर्थ स्पष्ट है। देसी नाम-मालाके अनुसार 'उव्वरिअ' का अर्थ 'अधिकं अनीप्सितं' होता है। अर्थात्, स्वयंभुदेवको जो अंश अभीप्सित नहीं था, या जो अधिक था, वह अंश। इसी तरह 'समाणिअ' शब्दका अर्थ होता है, लाया गया। इन तीनों विशेषणोंसे यही ध्वनित होता है कि यह अधिक या अनीप्सित अंश ऊपरसे लाया गया है।

६ रिट्ठणेमिचरिउको देखनेसे पता चला चलता है कि वास्तवमें समसवसरणके उपरान्त नेमिनाथका निर्वाण होते ही यह ग्रन्थ समाप्त हो जाना चाहिए। इसके बाद कृष्णकी रानियोंके भवान्तर, गजकुमारनिर्वाण, दीपायन मुनि, द्वारावती-दाह-

बलभद्रका शोक, नारायणका शोक, हलधरदीक्षा, जरत्कुमार-राज्यलाभ, पाण्डव-गृहवास, मोहपरित्याग, पाण्डव-भवान्तर आदि प्रकरण जो ९९ से आगेकी सन्धियोंमें हैं वे नेमिचरितके आवश्यक अंश नहीं हैं, अवान्तर हैं। इनके विना भी वह अपूर्ण नहीं है। परन्तु त्रिभुवन-स्वयंभुने इन विषयोंकी भी आवश्यकता समझी और इस तरह उन्होंने रिट्ठणेमिचरिउको हरिवंशपुराण बना दिया और शायद इसी कारण वह इस नामसे भी प्रसिद्ध हुआ। पउमचरियकी अन्तकी सात सन्धियोंके विषय भी—सीता, बालि, और सीता-पुत्रोंके भवान्तर, मारुत-निर्वाण, हरिमरण आदि—इसी तरह अवान्तर हैं।

## ४—स्वयंभु-छन्द

स्वयंभुदेवके इस छन्दो ग्रन्थका पता अभी कुछ ही समय पहले लगा है। इसकी एक अपूर्ण प्रति[1] जिसमें प्रारम्भके २२ पत्र नहीं हैं प्रो० एच० डी० वेलणकरको प्राप्त हुई है और उन्होंने उसे बड़े परिश्रमसे सम्पादित करके प्रकाशित करा दिया है।[2]

इसके पहलेके तीन अध्यायोंमें प्राकृतके वर्णवृत्तोंका और शेषके पाँच अध्यायोंमें अपभ्रंश छन्दोंका विवेचन है। साथ ही छन्दोंके उदाहरण भी पूर्व कवियोंके ग्रन्थोंमेंसे चुनकर दिये गये हैं।

इस ग्रन्थका प्रारंभिक अंश नहीं है और अन्तमें भी कर्त्ताका परिचय देनेवाली कोई प्रशस्ति आदि नहीं। इस लिए सन्देह हो सकता है कि यह शायद किसी अन्य स्वयंभुकी रचना हो; परन्तु हमारी समझमें निश्चयसे इन्हींकी है। क्यों कि—

१ इसके अन्तिम अध्यायमें गाहा, अडिल्ला, पद्धड़िया आदि छन्दोंके जो स्वोपज्ञ उदाहरण किये हैं उनमें जिनदेवकी स्तुति है[3]। इस लिए इसके कर्त्ताका जैन

---

१ यह प्रति बड़ोदाके ओरियण्टल इन्स्टिट्यूटकी है। आश्विन सुदी ५, गुरुवार संवत् १७२७ को इसे रामनगरमें किसी कृष्णदेवने लिखा था।

२ स्वयंभु-छन्दके पहलेके तीन अध्याय रायल एशियाटिक सोसाइटी बाम्बेके जर्नल (सन् १९३५ पृ० १८-५८) में और शेष पाँच अध्याय बाम्बे यूनीवर्सिटीके जर्नल (जिल्द ५, नं० ३, नवम्बर १९३६) में प्रकाशित हुए है।

३ तुम्ह पअकमलमूले अम्ह जिण दुक्खभावतविआइं।
दुरुदुल्लिआइं जिणवर जं जाणसु तं करेज्जासु॥ ३८
जिणणामें छिंदेवि मोहजालु, उप्पज्जइ देवछसामि सालु।
जिणणामें कम्मइं णिद्दलेवि, मोक्खग्गे पइसिअ सुह लहेवि॥ ४४

होना तो असन्दिग्ध है। साथ ही उसमें (अ० ५-९) छट्ठे अवजाईके उदाहरण-स्वरूप जो घत्ता उद्धृत की है वह पउमचरिउकी १४ वीं सन्धिमें बहुत ही थोड़े पाठान्तरके साथ मौजूद है, घत्ता छन्दका जो उदाहरण (अ० ७-२७) दिया है वह पउमचरिउकी पाँचवीं सन्धिका पहला पद्य है[२]। 'वम्महतिलअ' का जो उदाहरण है (अ० ६-४२) वह ६५ वीं सन्धिका पहला पद्य है, 'रअणावली' का जो उदाहरण है (अ० ६-७४), वह ७७ वीं सन्धिके १३ वें कड़वकका अन्तिम पद्य है और अ० ६ का जो ७१ वॉं पद्य है वह पउमचरियकी ७७ वीं सन्धिका प्रारम्भिक पद्य है। चूँकि ये कविकी अपनी और अपने ही ग्रन्थकी घत्तायें थीं; इसलिए इन्हें विना कर्त्ताके नामके ही उदाहरण-रूपमें दे दिया गया है। यदि अन्य कवियोंकी होतीं तो उनका नाम देनेकी आवश्यकता होती। इससे भी यही निश्चय होता है कि पउमचरिउके कर्त्ता स्वयंभुदेव ही स्वयंभु-छन्दके कर्त्ता हैं। इस छन्दोग्रन्थमें ६-४५, ५८, ९८, १०२, १५२, ८-२, ९ पद्य ऐसे हैं जो हरिवंशकी कथाके प्रसंगके हैं और ६, ६५, ६८, ९०, १५५, ८-२१, २५, ऐसे हैं जो रामकथाके हैं और उदाहरण-स्वरूप दिये गये हैं परन्तु कर्त्ताका नाम नहीं दिया गया है। हमारा विश्वास है है कि वे सब स्वयं स्वयंभुके हैं और खोज करनेसे रिट्ठणेमिचरिउ और पउमचरिउमें उनमेंसे अनेक पद्य मिल जायेंगे।

---

१ कहवि सरुहिरइ दिट्ठइ णहरइं थणसिहरोवरि सुपहुत्तइ।
वेरिंग वलग्गहो मयणतुरगहो णं पइ छुडु छुडु खित्तइ ॥ ९

२ अक्खइ गउतमसामि, तिहुअणलद्धपसंसहो।
सुण सेणिय उप्पत्ति, रक्खसवाणरवसहो ॥

३ हणुवंतु रणे परिवेढिज्जई णिसियरेहिं।
ण गयणयले वालदिवायरु जलहरेहिं।

४ सुरवर डामरु रावणु दट्ठु जासु जग कपइ।
अण्णु कहिं महु चुक्कइ एवणाइ सिहि जपइ ॥

५ भाइविओए जिह जिह करइ विहीसणु सोउ।
तिह तिह दुक्खेण रुवइ सहरिवलवाणरलोउ ॥

स्वयंभु छन्दके मुद्रित पाठमें इस पद्यको 'चउमुह' का बतलाया है, परन्तु असलमें यह लेखककी कुछ असावधानी मालूम पड़ती है। 'चउमुह' का पद्य वहाँ लिखनेसे छूट गया है और उसके आगे यह स्वयं स्वयंभुका अपना उदाहरण आ गया है।

२ रिट्ठणेमिचरिउके प्रारंभमें पूर्व कवियोंने उन्हें क्या क्या दिया, इसका वर्णन करते हुए कहा है कि श्रीहर्षने अपना निपुणत्व दिया—" सिरिहरिसें णियणिउणत्तणउ।" और श्रीहर्षके इसी निपुणत्वके प्रकट करनेवाले संस्कृत पद्यके एक चरणको स्वयंभु छन्दमें ( १-१४४ ) उद्धृत किया गया है—" जह (यथा)—श्रीहर्षो निपुणः कविरित्यादि।" चूँकि यह पद्य श्रीहर्षके नागानन्द नाटककी प्रस्तावनामें सूत्रधारद्वारा कहलाया गया है और बहुत प्रसिद्ध है, इसलिए कविने इसे पूरा देनेकी जरूरत नहीं समझी। परन्तु इससे यह सिद्ध हो जाता है कि स्वयंभुछन्दके कर्त्ता और पउमचरिउके कर्त्ता एक ही हैं, जो श्रीहर्षके निपुणत्वको अपने दोनों ग्रन्थोंमें प्रकट करते हैं।

३ स्वयंभुदेवको उनके पुत्रने 'छन्दचूडामणि' कहा है। इससे भी अनुमान होता है कि वे छन्दशास्त्रके विशेषज्ञ थे और इसलिए उनका कोई छन्दोग्रन्थ अवश्य होना चाहिए।

स्वयंभु छन्दमें माउरदेवके कुछ पद्य उदाहरणस्वरूप दिये हैं और अधिक संभावना यह है कि ये माउरदेव या मारुअदेव कविके पिता मारुतदेव ही होंगे। अपने पिताके पद्योंका पुत्रके द्वारा उद्धृत किया जाना स्वाभाविक है।

## स्वयंभु-व्याकरण

हमारा अनुमान है कि स्वयंभुदेवने स्वयंभु-छन्दके समान अपभ्रंश भाषाका कोई व्याकरण भी लिखा है। क्योंकि पउमचरिउके एक पद्यमें कहा है कि अपभ्रंशरूप मतवाला हाथी तब तक ही स्वच्छन्दतासे भ्रमण करता है जबतक कि उसपर स्वयभु-व्याकरणरूप अंकुश नहीं पड़ता और इसमें स्वयंभु-व्याकरणका स्पष्ट उल्लेख है।

एक और पद्यमें स्वयंभुको पंचानन सिंहकी उपमा दी गई है, जिसकी सच्छन्द-रूप विकट दाढ़ें हैं, जो छन्द और अलंकाररूप नखोंसे दुष्प्रेक्ष्य है और व्याकरण-रूप जिसकी केसर (अयाल) है। इससे भी उनके व्याकरण ग्रन्थ होनेका विश्वास होता है।

---

१ श्रीहर्षो निपुणः कविः परिषदेप्येषा गुणग्राहिणी,
लोके हारि च सिद्धराजचरितं नाट्ये च दक्षा वयम्।
वस्त्वैकैकमपीह वांछितफलप्राप्तेः पदं किं पुन-
र्मद्भाग्योपचयादयं समुदितः सर्वो गुणानां गणः॥

## पूर्ववर्ती कविगण

इस छन्दोग्रन्थमें प्राकृत और अपभ्रंश कवियोंके नाम देकर जो उदाहरण दिये हैं उनसे इन दोनों भाषाओंके उस विशाल साहित्यका आभास मिलता है जो किसी समय अतिशय लोकप्रिय था और जिसका अधिकांश लुप्त हो चुका है। यहाँ हम उन कवियोंके नाम देकर संतोष करेंगे—

**प्राकृत कवि**—बम्हअत्त (ब्रह्मदत्त), दिवायर (दिवाकर), अंगारगण, सुद्धसहाव (शुद्धस्वभाव), ललिअसहाव (ललितस्वभाव), पंछमणाह, माउरदेव (मारुतदेव), कोहंत, णागह, सुद्धसील (शुद्धशील), हरआस (हरदास), हरअत्त (हरदत्त), धणदत्त, गुणहर (गुणधर), णिउण (निपुण), सुद्धराअ (शुद्धराज), उद्भट (उद्भट), चंदण, दुग्गसीह (दुर्गसिंह), कालिआस (कालिदास), वेरणाअ, जीउदेअ (जीवदेव), जणमणाणंद, सीलणिहि (शीलनिधि), हाल (सातवाहन), विमलएव (विमलदेव), कुमारसोम, मूलदेव, कुमारअत्त (कुमारदत्त), तिलोअण (त्रिलोचन), अंगवइ (अंगपति), रज्जउत्त (राजपुत्र), वेआल (वेताल), जोहअ, अजरामर, लोणुअ, कलाणुराअ (कलानुराग), दुग्गसत्ति (दुर्गशक्ति), अण्ण, अब्भुअ (अद्भुत), इसहल, रविवप्प (रविवप्प) छइल्ल, विअड्ड, सुहडराअ (सुभटराज) चंदराअ (चन्द्रराग), ललअ।

**अपभ्रंश कवि**—चउमुहु (चतुर्मुख), धुत्त, धनदेव, छइल्ल, अज्जदेव (आर्यदेव), गोइंद (गोविन्द), सुद्धशील (शुद्धशील), जिणआस (जिनदास), विअड्ढ[1]।

इन कवियोंमें जैन कौन कौन हैं और अजैन कौन, यह निश्चित नहीं। हमारे लिए हाल, कालिदास आदिको छोड़कर प्रायः सभी अपरिचित हैं। फिर भी इनमें जैन कवि काफी होंगे बल्कि अपभ्रंश कवि तो अधिकांश जैन ही होंगे। क्योंकि अबतक अपभ्रंश-साहित्य अधिकांशमें उन्हींका लिखा हुआ मिला है।

वेताल[2] कविके पद्यके प्रारंभिक अंशका जो उदाहरण दिया है, उससे वह जैन जान पड़ता है। चौथे अध्यायके १७, १९, २१, २४, २६ नं० के जो छंद पद्य

---

१ विअड्ढ (विअड्ढ इंद्र) की ५ गाथायें गाथासप्तशतीमें संग्रहीत हैं।

२ कामवाणो वेआलस्स—

‘ णिच्चं णमो वीअराआ ’ एवमाइ त्ति ॥ १—१७७

हैं, वे गोइन्दके हैं और हरिवंशकी कथाके प्रसंगके हैं। उनसे मालूम होता है कि गोइन्द[1] भी जैन है और उसका भी एक हरिवंसपुराण है। माउरदेव, जिनदास और चउमुहु तो जैन हैं ही। चतुर्मुखके जो ४–२, ६–७१, ८३, ८६, ११२ नं० के पद्य हैं वे राम-कथासम्बन्धी हैं और उनके पउमचरिउसे लिये गये हैं। चतुर्मुखके भी हरिवंस, पउमचरिउ और पंचमीचरिउ नामक तीन ग्रन्थोंके होनेके उल्लेख मिलते हैं[2]।

## समय-विचार

पउमचरिअ और रिट्ठनेमिचरिउमें स्वयंभुदेवने अपने पूर्ववर्ती कवियों और उनके कुछ ग्रन्थोंका उल्लेख किया है जिनके समयसे उनके समयकी पूर्व सीमा निश्चित की जा सकती है। पाच महाकाव्य[3], पिंगलका छन्दशास्त्र, भरतका नाट्य-

१ देवसेनके 'सुलोयणाचरिउ' में भी गोविन्द कविका उल्लेख है।

२ अपभ्रंशके कवि धवलने अपने हरिवंशपुराणमें—जो अप्रकाशित है—चतुर्मुखकी 'हरिपाण्डवाना कथा' का उल्लेख किया है—

> हरिपंडुवाणकहा चउमुह-वासेहिं भासियं जम्हा।
> तह विरयमि लोयपिया जेण ण णासेइ दंसण पउर॥

इसमें चउमुहवासेहिं (चतुर्मुख-व्यासैः) पद श्लिष्ट है। पउमचरिउके प्रारम्भमें चौथे पद्यमें कहा है कि स्वयभुको जलक्रीड़ावर्णनमें और चतुर्मुखदेवको गोग्रहकथावर्णनमें आज भी कोई कवि नहीं पा सकता। यह गोग्रहकथा हरिवंशमें ही आती है। स्वयभुछन्दमें चउमुहके जो पद्य उदाहरणस्वरूप उद्धृत है उनमेंसे ४-२, ६-८३, ८६, ११२ पद्योंसे मालूम होता है कि उनका पउमचरिउ भी अवश्य रहा होगा, क्योंकि उनमें रामकथाके प्रसंग हैं।

हरिवंश और पद्मपुराणके समान पंचमीकथा भी जैन कवियोंके लिए बहुत ही प्रिय कथा रही है। संस्कृत और अपभ्रंशके प्रायः सभी प्रसिद्ध कवियोंने इन तीनों कथाओंपर काव्य लिखे है। चतुर्मुख और स्वयभुके भी इन तीनों कथाओंपर ग्रन्थ होने चाहिए। दोनोंके पचमीचरितका इन पद्योंमें उल्लेख है—

> जइण हुअ छंदचूडामणिस्स तिहुअणसयंभु लहु तणई।
> तो पद्धडियाकव्व सिरिपचमि को समारेइ॥ ८॥
> चउमुह-सयंभुएवाण वाणियत्थ अचक्खमाणेण।
> तिहुअण सयभुरइय पचमिचरिय महच्छरिय॥ ५॥

३ रघुवंश, कुमारसम्भव, शिशुपालवध, किरातार्जुनीय और भट्टि।

शास्त्र, भामह और दण्डीके अलंकारशास्त्र, इन्द्रका व्याकरण, व्यास, कवि ईशा[1]न, बाणका अक्षराडम्बर (कादम्बरी), श्रीहर्षको[2] निपुणत्व और रविषेणाचार्यकी रामकथा (पद्मचरित) का उल्लेख है। समयके लिहाजसे जहाँ तक हम जानते हैं इनमें सबसे पीछेके रविषेण हैं और उन्होंने अपना पद्मचरित वि० स० ७३४ (वीर-निर्वाण संवत् १२०३) में समाप्त किया था[3]। अर्थात् स्वयंभु वि० स० ७३४ के बाद किसी समय हुए हैं।

इसी तरह जिन सब लेखकोंने स्वयंभुका उल्लेख किया है और जिनका समय ज्ञात है, उनमें सबसे पहले महाकवि पुष्पदन्त हैं। पुष्पदन्तने अपना महापुराण वि० स० १०१६ (श० स० ८८१) में प्रारंभ किया था। अतएव स्वयंभुके समयकी उत्तर सीमा वि० स० १०१६ है। अर्थात् वे ७३४ से १०१६ के बीच किसी समय हुए हैं। हेमचन्द्रने भी अपने छन्दोनुशासनमें[4] स्वयंभुका उल्लेख किया है जो विक्रमकी तेरहवीं सदीके प्रारंभमें हुए हैं।

परन्तु यह लगभग तीन सौ वर्षका समय बहुत लम्बा है। हमारा खयाल है कि स्वयंभु रविषेणसे बहुत अधिक बाद नहीं हुए। वे हरिवंशपुराणकर्ता जिनसेनसे कुछ ही पहले हुए होंगे। क्यों कि जिस तरह उन्होंने पउमचरिउमें रविषेणका उल्लेख किया है, उसी तरह रिट्ठणेमिचरिउमें हरिवंशके कर्ता जिनसेनका भी उल्लेख अवश्य किया होता, यदि वे उनसे पहले हो गये होते तो। इसी

---

१ शुक्ल अभिनन्दनग्रन्थमें श्री लोचनप्रसाद पाण्डेयका 'महा कोशलमें प्राप्त ताम्र और शिलालेखोंकी संस्कृत रचना' शीर्षक लेख प्रकाशित हुआ है। उसमें अभी हाल ही अडभार ग्रामसे जो तीन ताम्रशासन प्राप्त हुए हैं उनमेंसे एकके प्रशस्तिकारका नाम ईशान हैं जो अपनेको चिन्तातुराङ्क लिखता है—'इति वः प्रशस्तिकारः कविः स चिन्तातुराङ्क-ईशानः' और पाण्डेयजीने इसका समय ईस्वी सन् ७०० के लगभग बतलाया है।

२ नैषधचरितके कर्त्ता श्रीहर्ष नहीं किन्तु बाणके आश्रयदाता सम्राट् हर्ष, जिनके नागानन्द, प्रियदर्शिका आदि नाटक ग्रन्थ प्रसिद्ध है। 'श्रीहर्षो निपुणः कविः' आदि पद्य श्रीहर्षके ही नागानन्दका है और उसे स्वयभुछन्दमें उद्धृत किया गया है। इसी पद्यके 'निपुण' विशेषणका अनुकरण स्वयभुने 'सिरिहरिसें णियणिउणत्तणउ' पद्यमें किया है। नैषधचरितके कर्त्ता स्वयंभुसे और पुष्पदन्तसे भी पीछे हुए हैं। पुष्पदन्तने भी श्रीहर्ष (हर्षवर्द्धन) का ही उल्लेख किया है।

३ देखो मा० जै० ग्रन्थमालामें प्रकाशित पद्मचरितकी भूमिका।

४ देखो, निर्णयसागर-प्रेसकी आवृत्ति पत्र १४, पं० १६।

तरह आदिपुराण-उत्तरपुराणके कर्त्ता जिनसेन गुणभद्र भी स्वयंभुदेवद्वारा स्मरण किये जाने चाहिए थे। यह बात नहीं जँचती कि बाण, श्रीहर्ष, आदि अजैन कवियोंकी तो वे चर्चा करते और जिनसेन आदिको छोड़ देते। इससे यही अनुमान होता है कि स्वयंभु दोनों जिनसेनोंसे कुछ पहले हो चुके होंगे। हरिवंशकी रचना वि० स० ८४० (श० सं० ७०५) में समाप्त हुई थी। इसलिए ७३४ से ८४० के बीच स्वयंभुदेवका समय माना जा सकता है। परन्तु इसकी पुष्टिके लिए अभी और भी प्रमाण चाहिए।

नीचे दोनों ग्रन्थोंके वे सब महत्त्वपूर्ण अंश उद्धृत कर दिये जाते हैं जिनके आधारसे कवियोंका यह परिचय लिखा गया है।

---

## परिशिष्ट

### पउमचरिउके प्रारंभिक अंश

(१)

णमह णव-कमल-कोमल-मणहर-वर-वहल-कंति-सोहिल्लं।
उसहस्स पायकमल ससुरासुरवंदियं सिरसा ॥ १ ॥[1]

[2]चउमुह-मुहम्मि सद्दो दंती[3] भद्दे च मणहरो अत्थो।
तिण्णि वि सयंभुकव्वे किं कीरइ कइयणो सेसो ॥ २ ॥

चउमुहएवस्स सद्दो सयंभुएवस्स मणहरा जीहा
भद्दस्स य गोग्गहणं अज्ज वि कइणो ण पावंति ॥ ३ ॥

जलकीलाए सयंभू चउमुहएवं च गोग्गहकहाए।
भद्दं च मच्छवेहे अज्ज वि कइणो ण पावंति ॥ ४ ॥

तावच्चिय सच्छदो भमइ अवब्भंस-मच्च-मायंगो।
जाव न स्वयंभु वायरण-अंकुसो तच्छिरे पडइ ॥ ५ ॥

---

१ मंगलाचरणके इस पद्यके बाद और दूसरे पद्यके पहले सागानेरवाली प्रतिमें कवि ईशानशयनके सस्कृत 'जिनेन्द्ररुद्राष्टक' के सात पद्य दिये हैं। एक श्लोक शायद छूट गया है। मालूम नहीं, इनकी यहाँ क्या जरूरत थी।

२ दूसरेसे छट्ठे तकके पद्य पूनेकी प्रतिमें नहीं हैं, परन्तु सांगानेरवाली प्रतिमें है।

३ सांगानेरकी प्रतिमें 'दंती सद्द च'।

सच्छह-वियड-दाढो छंदोलंकारणहर-दुप्पिच्छो ।
वायरण-केसरड्ढो सयंभु-पंचाणणो जयउ ॥ ६ ॥
दीहर-समास-णालं सद्द-दलं अत्थकेसरुग्घवियं[1] ।
बुह-महुयर-पीयरसं सयंभु-कव्वुप्पलं जयउ ॥ ७ ॥

(२)

वड्ढमाण-मुह-कुहर-विणिग्गय रामकहाणए एह कमागय ।
अक्खर-वास-जलोह-मणोहर सुयलंकार छंद-मच्छोहर ।
दीह-समास-पवाहावंकिय सक्कय-पायय-पुलिणालंकिय ।
देसीभासा-उभय-तडुज्जल कविदुक्कर-घण-सद्द-सिलायल ।
अत्थबहल-कल्लोलाणिट्ठिय आसासय-समतूह-परिट्ठिय ।
एह रामकह-सरि सोहंती गणहर-देवहिं दिट्ठ वहंती ।
पच्छइं इंदभूइ-आयरिएं पुणु **धम्मेण** गुणालंकरिएं ।
पुणु एवहिं संसाराराएं कित्तिहरेण अणुत्तरवाएं ।
पुणु **रविसेणा**यरिय-पसाएं बुद्धिए अवगाहिय कइराएं[2] ।
पउमिणि-जणणि-गब्भसंभूएं **मारुयएव**-रूव-अणुराएं ।
अइतणुएण पईहरगत्तें छिव्वर-णासें पविरल-दंतें ।
घत्ता—णिम्मल-पुण्ण-पवित्त-कह-कित्तणु आढप्पइ ।
जेण समाणिज्जंतएण थिरकित्ति विढप्पइ ॥ २ ॥

(३)

वुहयण सयंभु पइं विण्णवइ मइं सरिसउ अण्णु णाहिं कुकइ[3] ।
वायरणु कयावि ण जाणियउ णउ वित्ति-सुत्तु वक्खाणियउ ।
णउ पच्चाहारहो तत्ति किय णउ संधिहे उप्परि बुद्धि ठिय ।
णउ णिसुणिउ सत्तविहत्तियाउ छव्विहउ समास-पउत्तियाउ ।
छक्कारय दस-लयार ण सुय वीसोवसग्ग पच्चयबहुय ।
ण बलाबल-धाउ-णिवाय-गणु णउ लिंगु उणाइ चउक्कु वयणु ।

---

१ ‘अत्थकेसरुद्धवियं’ पाठ पूनेकी प्रतिमें है।

२ सांगानेरवाली प्रतिमें ‘बुद्धिइ णियइ जणिय कइराएं’ पाठ है। ३ उक्त प्रतिमें ‘अण्णुण्णाहि कुकइ’ पाठ है।

णउ णिसुणिउ पंच महायकव्वु णउ भरहु गेउ लक्खणु वि सव्वु ।
णउ बुज्झिउ पिंगल पत्थारु णउ भम्मह-दंडियलंकारु ।
ववसाउ तो वि णउ परिहरमि वरि रयडावद्धु कव्वु करमि ।

## अन्तिम अंश

तिहुयण-सयंभु णवरं एक्को कइराय-चक्किणुप्पण्णो ।
पउमचरियस्स चूडामणि व्व सेसं[1] कयं जेण ॥ १ ॥
कइरायस्स विजय-सेसियस्स वित्थारिओ जसो भुवणे ।
तिहुयण-सयभुणा पउमचरियसेसेण णिस्सेसो ॥ २ ॥
तिहुयण-सयंभु-धवलस्स को गुणो वण्णिउं जए तरइ ।
बालेण वि जेण सयंभुकव्वभारो समुव्वूढो ॥ ३ ॥
वायरण-दढ-क्खंधो आगम-अंगोपमाण-वियडपओ ।
तिहुयण-सयभु-धवलो जिणतित्थे वहउ कव्वभरं[2] ॥ ४ ॥
चउमुह-सयंभुएवाण वण्णियत्थं[3] अचक्खमाणेण ।
तिहुयण-सयंभु-रइयं पंचमि-चरियं महच्छरियं ॥ ५ ॥
सव्वे वि सुया पंजर-सुय व्व पढिअक्खराइं सिक्खंति ।
कइरायस्स सुओ पुण सुय व्व सुइगब्भ-संभूओ ॥ ६ ॥
तिहुयण-सयंभु जइ ण हुंतु णंदणो सिरिसयंभुदेवस्स ।
कव्वं कुलं कवित्तं तो पच्छा को समुद्धरइ ॥ ७ ॥
जइ ण हुउ छंदचूडामणिस्स तिहुयण-सयंभु लहुतणउ ।
तो पद्धडियाकव्वं सिरिपंचमि को समारेउ ॥ ८ ॥
सव्वो वि जणो गेण्हइ णिय ताय-विढत्त-दव्व-संताणं ।
तिहुयण-सयंभुणा पुण गहियं णं सुकइत्त-सताणं ॥ ९ ॥
तिहुयण-सयंभुमेक्कं मोत्तूण सयंभुकव्व-मयरहरो ।
को तरइ गंतुमंतं मज्झे णिस्सेस-सीसाणं ॥ १० ॥
इय चारु पोमचरियं सयंभुएवेण रइय सम्मत्तं ।
तिहुयण-सयंभुणा तं समाणियं परिसमत्तमिणं ॥ ११ ॥

---

१ सांगानेरवाली प्रतिमें 'सेसे'।
२ सांगानेरवाली प्रतिमें ३, ४ और ४को क्रमसे ८८, ९० और ८९ वीं सन्धिके प्रारम्भमें भी दिया है। ३ 'वाणियत्थ।'

मारुय-सुय-सिरिकइराय-तणय-कय-पोमचरिय अवसेसं ।
संपुण्णं संपुण्णं वंदइओ लहउ संपुण्णं ॥ १४ ॥
गोइंद-मयण सुयणंत विरइयं (?) वंदइय-पढमतणयस्स ।
वच्छलदाए तिहुयण-सयंभुणा रइय महप्पयं ॥ १५ ॥
वंदइय-णाग-सिरिपाल-पहुइ-भव्वयण-समूहस्स ।
आरोगत्त-समिद्धी संति सुहं होउ सव्वस्स ॥ १६ ॥
सत्तमहासग्गंगी तिरयणभूसा सु रामकह-कण्णा ।
तिहुयण-सयंभु जणिया परिणउ वंदइय मणतणउ ॥ १७ ॥
इय रामायणपुराणं समत्तं ।
[1]सिरि-विज्जाहर-कंडे संधीओ हुंति वीसपरिमाणं ।
उज्झाकंडंमि तहा बावीस मुणेह गणणाए ॥
[2]चउदह सुंदरकंडे एक्काहिय वीस जुज्झकंडे य ।
उत्तरकंडे तेरह संधीओ णवइ सव्वाउ ॥ छ ॥

## पउमचरिउकी सन्धियाँ

१ इय एत्थ पउमचरिए धणंजयासिय-सयंभुएवकए ।
जिण-जम्मुप्पत्ति इमं पढमं चिय साहियं पव्वं ॥
२ जिणवरणिक्खमणं इमं वीयं चिय साहियं पव्वं ॥
१४ जलकीलाए सयंभुं चउमुहएवं च गोग्गहकहाए ।
भद्दं च मच्छवेहे अज्जवि कइणो ण पावंति ॥
२० इय विज्जाहरकंडं वीसहिं आसासएहिं मे सिट्ठं ।
एण्हिं उज्झाकंडं साहिज्जतं णिसामेह ॥
धुअरायघोवतइलुय पणत्ति णत्ती सुयाणु पाढेण ।
णामेण सामिअव्वा सयंभुघरिणी महासत्ता ॥
तीए लिहावियमिणं वीसहिं आसासएहिं पडिबद्धं ।
सिरि विज्जाहरकंडं कंडं पि व कामएवस्स ॥
४२ अउज्झाकंडं समत्तं ।
आइच्चुएवि पडिमोवमाए आइच्चंबि (यणा) माए ।
बीयउ उज्झाकंडं सयंभुघरिणीए लेहविय ॥

---

१–२ सांगानेरकी प्रतिमें ये पद्य ' तिहुवण सयंभु णवर ' आदि पद्यके पहले दिये हैं ।

७८ जुज्झकंडं समत्तं ॥ ज्येष्ठ वदि १ सोमे ।

८३ इय पोमचरिय-सेसे **सयंभुएवस्स** कहवि उव्वरिए ।
तिहयण-सयंभु-रइयं समाणियं सीय-दीव-पव्वमिणं ॥
वंदइआसिय-तिहुयणसयंभु-कह-कहिय-पोमचरियस्स ।
सेसे भुवणपगासे तेआसीमो इमो सग्गो ॥
कइरायस्स विजयसेसियस्स वित्थारिओ जसो भुवणे ।
तिहुयणसयंभुणा पोमचरियस्स सेसेण णिस्सेसो ॥

८४ इय पउमचरियसेसे सयंभुएवस्स कहवि उव्वरिए ।
तिहुणयसयंभुरइए सपरियण-हलीस-भवकहणं ॥
इय रामएव-चरिए वंदइआसियसयंभुसुअ-रइए ।
बुहयण-मण सुह-जणणो चउरासीमो इमो सग्गो ॥

८५ **वंदइआसिय**-महकइ-**सयंभु-लहु-अंगजाय**विणिबद्धो ।
सिरिपोमचरियसेसो पंचासीमो इमो सग्गो ॥

९० इय पोमचरियसेसे सयंभुएवस्स कहवि उव्वरिए ।
तिहुयणसयंभुरइयं राहवणिव्वाणपव्वमिणं ॥
वंदइआसिय-तिहुयण-सयंभुपरिविरइयम्मि महाकव्वे ।
पोमचरियस्स सेसे संपुण्णो णवइमो सग्गो ॥

---

## रिट्ठणेमिचरिउका प्रारंभिक अंश

सिरिपरमागम-णालु सयल-कला-कोमल-दलु ।
करहु विहूसणु कण्णे जायव-कुरुव-कुलुप्पलु ॥

* * *

चिंतवइ **सयंभु** काइ करम्मि हरिवंस-महण्णउ कें तरम्मि ।
गुरु-वयण-तरंडउ लद्धु णवि जम्महो वि ण जोइउ को वि कवि ॥
णउ णाइउ बाहत्तरि कलाउ एक्कु वि ण गंथु परिमोक्कलाउ ।
तहि अवसरि सरसइ धीरवइ करि कव्वु दिण्ण मइ विमलमइ ।

**इंदेण** समप्पिउ वायरणु रसु **भरहें वासें** वित्थरणु।
**पिंगलेण** छंद-पय-पत्थारु **भम्मह-दंडिणिहिं** अलंकारु।
**बाणेण** समप्पिउ घणघणउ तं अक्खर-डंबरु अप्पणउ।
**सिरिहरिसें** णिय णिउणत्तणउ अवरेहि मि कइहि कइत्तणउ।
छड्डणिय-दुवइ-धुवएहिं जडिय **चउमुहेण** समप्पिय पद्धडिया।
जण-णयणाणंद-जणेरियए आसीसए सव्वहु केरियए।
पारंभिय पुणु **हरिवंस-कहा** स-समय-प॰-समय-वियार-सहा।

घत्ता—पुच्छइ मागहणाहु, भवजरमरण-वियारा
थिउ जिण-सासणें केम, कहि हरिवंसु भडारा ॥ २ ॥

## अन्तिम अंश

इह-भारह-पुराणु सुपसिद्धउ णेमिचरिय-हरिवंसाइद्धउ।
**वीरजिणेसे** भवियहो अक्खिउ पच्छइं **गोयमसामिण** रक्खिउ।
**सोहम्में** पुणु **जंबूसामें** **विण्हुकुमारें** दिग्गयगामें।
**णंदिमित्त-अवराज्जियणाहें** **गोवद्धणेण सुभद्दहबाहें।**
एम परंपराइं अणुलग्गउ आयरियह सुहाउ आवग्गउ।
सुणि संखेवसुत्तु अवहारिउ विउसें सयंभें महि-वित्थारिउ।
**पद्धडियाछंदें सुमणोहरु** भवियण-जण-मण-सवण-सुहंकरु।
जसपरिसेसिकविहिं जं सुण्णउ तं तिहुवण-सयंभु किउ पुण्णउं।
तासु पुत्तें पिउ-भरणिव्वाहिउ पिय-जसु णिय-जसु भुवणे पसाहिउ।
गय तिहुयणसयंभु सुरठाणहो जं उव्वरिउ किं पि सुणियाणहो।
तं **जसकित्ति**-मुणिहि उद्धरियउ णिएवि सुत्तु हरिवंसच्छरियउ।
णिय-गुरु-सिरि-**गुणकित्ति**-पसाएं किउ परिपुण्णु मणहो अणुराएं।
सरैहसेणेदं (?)-सेठि-आएसें **कुमर-णयरि** आविउ सविसेसें।
**गोवगिरिहे** समीवे विसालए पणियारहे जिणवर-चेयालए।
सावयजणहो पुरउ वक्खाणिउ दिढु मिच्छत्तु मोहु अवमाणिउ।
जं अ-मुणंतें इह मइं साहिउ तं सुयदेवि खमउ अवराहउ।

---

१ बम्बईके ऐ० पन्नालाल सरस्वती-भवनकी प्रतिमें यह एक चरण और आगेके तीन चरण अधिक है। इससे सम्बन्ध ठीक बैठ जाता है। ये चारों चरण पूनेकी और प्रो० हीरालालजीकी प्रतिमें नहीं है। २ बम्बईकी प्रतिमें यह और आगेकी पंक्ति नहीं है।

णंदउ सासणु सम्मइणाहहो णंदउ भवियण कय-उच्छाहहो ।
णंदउ णरवइ पय-पालंतहो णंदउ दयधम्मु वि अरहंतहो ।
कालं वि य णिच्च परिसक्कउ कासु वि धणु कणु दिंतु ण थक्कउ ।
भद्दवमासि विणासिय-भवकलि हुउ परिपुण्णु चउद्दसि णिम्मलि ।

घत्ता—इय चउविहसंघहं, विहुणिय-विग्घहं, णिण्णासिय-भव-जर-मरणु ।
जसकित्ति-पयासणु, अखिलय-सासणु, पयडउ संति सयंभु जिणु ॥१७॥

इय रिट्ठणेमिचरिए धवलइयासिय-सयंभुएव-उव्वरिय ।
तिहुवण-सयंभु-रइए समाणियं कण्हकित्तिहरिवंसं ॥
गुरु-पव्व-वासमयं सुयणाणाणुक्कमं जहाजायं ।
सयमिक्क-दुद्दह-अहियं संधीओ परिसमत्ताओ ॥ संधि ११२ ॥
इति हरिवंशपुराणं समाप्तं ।

## हरिवंशकी सन्धियाँ

१ इय रिट्ठणेमिचरिए धवलइयासिय-सयंभुएवकए ।
पढमो समुद्दविजयाहिसेसणामो इमो सग्गो ॥

९२ तेरह जाइवकंडे कुरुकंडेकूणवीससंधीओ,
तहसट्ठि जुज्झकंडे एवं वाणउदि संधीओ ॥ १ ॥
सोमसुयस्स य वारे तइयादियहम्मि फग्गुणे रिक्खे,
सिउणामेण य जोए समाणियं जुज्झकंडं व ॥ २ ॥
छव्वरिसाइं तिमासा एयारसवासरा सयंभुस्स,
वाणवइ-संधिकरणे वोलीणो इत्तिओ कालो ॥ ३ ॥
दियहाहिवस्सवारे दसमीदियहम्मि मूलणक्खत्ते,
एयारसम्मि चंदे उत्तरकंडं समाढत्तं ॥ ४ ॥
वरं तेजस्विनो मृत्युर्न मानपरिखण्डनं ।
मृत्युस्तत्क्षणकं दुःखं मानभंगो दिने दिने ॥ ५ ॥

९९ इय रिट्ठणेमिचरिए धवलइयासिय-सयंभु-कए कविराजधवल-
विनिर्मिते श्रीसमवसरणकथनं नाम निन्याणवो संधिः ॥
काऊण पोमचरियं सुव्वय-चरियं च गुणगणग्घवियं ।
हरिवंस-मोहहरणे सरस्सई सुढिय-देह व्व ॥ छ ॥

इय रिट्ठणेमिचरिए धवलइयासिय-सयंभुवएव-उव्वरिए ।
तिहुवण-सयभुमहाकइ-समाणिए समवसरणं णाम सउमो सग्गो ॥

१०२ इय............................सयंभु-उव्वरिए
तिहुवण-सयंभु-महकइ-समाणिए कण्ह-महिल-भवगहणमिणं ॥
तिहुवणो जइ वि ण होंतु णंदणो सिरिसयंभुएवस्स ।
कव्व कुलं कवित्तं तो पच्छा को समुद्धरह ॥

१०५ इउ जाणिवि जिणमउ मणिधरहों जिम जसकित्ति पवित्थरहो ।
संसारमहण्णवु अइविसमु सइंभुएण हेलइ तरउ ॥

१०६ घत्ता—ते धण्णा सउण्णा के वि णरा पालिय-संजुम फेडिय-दुम्मइ ।
इह भवे **जसुकित्ति** पवित्थरिवि हुंति सयंभुवणाहिवइ ॥
इह रिट्ठ ...........सयंभुविरइए णारायणमरण-पव्वमिणं ॥

१०७ घत्ता—**सइंभुयएण** विढत्तु धणु जिम विलसिज्जइ संत ।
तेम सुहासुह-कम्मडा भुंजिज्जहि णिब्भंत ॥
इय रिट्ठ............सयंभुएव-उव्वरिए ।
तिहुवणसयंभु-रइए समाणियं सोयबलभद्दं ॥

१०८ पिंयमायरिहि विराइय महिविक्खाइय भूसिय णियजयसकित्ति जणि ।
जिणदिक्खहे कारणे दुक्खणिवारणे देउ **सयंभुय** धरेवि मणि ॥
इय रिट्ठ............सयंभुएवउव्वरिए ।
तिहुयणसयंभुरइए हलहर-दिक्खासमं कहियं ॥
जरकुमरज्ज-लंभो, पंडवघरवास-मोहपरिचायं ।
सय-अट्ठाहियसंधी समाणियं एत्थ वरकइणा ॥

१०९ इय रिट्ठणेमिपुराणसंगहे धवलइयासियकइ-सयंभुएव-उव्वरिए
तिहुयण-सयंभुरइए समाणियं पंडुसुयहो भवं णवाहिय-सयं संधी ॥
इह जसकित्ति-कएणं पव्वसमुद्धरण-राय-एक्कमणं ।
कइरायस्सुव्वरियं पयडत्थं अक्खियं जइणा ॥ १ ॥
ते जीवंति य भुवणे सज्जण-गुण-गणहरा य भावत्था ।
पर-कव्वकुलं वित्तं विहडियं पि जे समुद्धरहिं ॥ २ ॥

---

१ यह पद्य बम्बईकी प्रतिमें यहाँपर नहीं ।

११० सव्वु सुयंगु णाणु जिण-अक्खिउ, भव्वसहंतरि किं पि ण रक्खिउ ।
णिय-जसुकित्ति तिलोए पयासिउ, जिह सयंभुजिणे चिरु आहासिउ॥
इय रिट्ठणेमिचरिए धवलइयासिय-सयंभुएव उव्वरिए ।
तिहुवण-सयंभुकइणा समाणियं दहसयं सग्गं ॥
एक्को सयंभुविउसो तहो पुत्तो णाम तिहुयण-सयंभू ।
को वण्णिउं समत्थो पिउभरणिव्वहण-एक्कमणो ॥ १ ॥

१११ घत्ता—तेतीससहसवरिसे असणं गिण्हंति माणसे सुच्छं ।
तेत्तिय पक्खुस्सासं जसकित्ति-विहूसिय-सरीरे ॥ छ ॥
इय-रिट्ठणेमिचरिए धवलइयासिय-सयंभुएव उव्वरिए ।
तिहुवण-सयभुरइए णेमिणिव्वाणं पंडुसुयतिण्णं ॥

---

# हरिषेणका कथाकोश

उपलब्ध जैन-कथाकोशोंमें यह कथाकोश सबसे प्राचीन है। इसका रचनाकाल शक संवत् ८५३, वि० सं० ९८९ और श्लोकसंख्या साढ़े बारह हजार है।

दिगम्बर सम्प्रदायमें 'आराधना-कथाकोश' नामके दो संस्कृत ग्रन्थ और हैं, एक प्रभाचन्द्रका गद्यबद्ध और दूसरा मल्लिभूषणके शिष्य ब्र० नेमिदत्तका पद्यबद्ध। दूसरा पहलेका रूपान्तर मात्र है। ये दोनों इस कथाकोशकी अपेक्षा परिमाणमें छोटे हैं, इसीलिए जान पड़ता है कि इसके साथ 'बृहत्' विशेषण लग गया है। स्वयं ग्रन्थकर्ताने इसे 'कथाकोश' ही लिखा है।

इसमें छोटी बड़ी सब मिलाकर १५७ कथायें हैं। इनमें कुछ कथायें चाणक्य, शकटाल, भद्रबाहु, वररुचि, स्वामि कार्तिकेय आदि ऐतिहासिक पुरुषोंसे सम्बन्ध रखनेवाली भी हैं, यद्यपि उनका उद्देश्य इतिहासकी अपेक्षा आराधनाका महत्त्व बतलाना अधिक है।

इसमें भद्रबाहुकी जो १३१ वीं कथा है उसमें दो बातें विलक्षण हैं जो अन्य कथा-ग्रन्थोंसे विरुद्ध जाती हैं। एक तो यह कि भद्रबाहुने बारह वर्षोंके घोर दुर्भिक्ष पड़नेका भविष्य जानकर अपने तमाम शिष्योंको अन्यत्र लवण समुद्रके समीप चले जानेको कहा और अपनी आयु क्षीण जानकर वे स्वयं वहीं रह गये और फिर उज्जयिनीभव (निकट!) भाद्रपद देश (स्थान) में पहुँचकर उन्होंने अनशनपूर्वक समाधिमरण करके स्वर्ग प्राप्त किया[1]। दूसरी यह कि

---

१ भद्रबाहुमुनिर्धीरो भयसप्तकवर्जितः।
पपाक्षुधाश्रमं तीव्रं जिगाय सहसोत्थितम् ॥ ४२
प्राप्यं भाद्रपद देशं श्रीमदुज्जयिनीभवम्।
चकारानशनं धीरः स दिनानि बहून्यलम् ॥ ४३
आराधनां समाराध्य विधिना स चतुर्विधाम् ॥
समाधिमरण प्राप्य भदबाहुर्दिवं ययौ ॥ ४४

उज्जयिनीके राजा चन्द्रगुप्तने भद्रबाहुके ही समीप दीक्षा ले ली थी और यह चन्द्रगुप्त ही आगे मुनि होनेपर विशाखाचार्य कहलाये जो दशपूर्वके धारियोंमें प्रथम थे। वे सर्व संघके स्वामी हो गये और उन्हींके साथ समस्त संघ गुरुवाक्यके अनुसार दक्षिणापथके पुन्नाट देशमें पहुँचा।

अन्य कथाओं और शिलालेखोंके अनुसार भद्रबाहु आचार्य भी अपने शिष्योंके साथ दक्षिणापथको चले गये थे और उनका स्वर्गवास श्रवणबेल्गोलके चन्द्रगिरि पर्वतपर हुआ था। चन्द्रगुप्त उनके साथ ही गये थे और उनका दूसरा नाम विशाखाचार्य नहीं किन्तु प्रभाचन्द्र था। यद्यपि एक विशाखाचार्य नामके आचार्य भी उस संघमें थे, परन्तु वे दूसरे ही थे, चन्द्रगुप्त नहीं। कथाओंका यह विरोध इतिहासज्ञोंके लिए खास तौरसे विचारणीय है।

दूसरे कथाकोशोंमें समन्तभद्र, अकलंकदेव और पात्रकेसरीकी जो कथायें दी हैं वे इसमें नहीं हैं। सबसे पहले ये कथायें प्रभाचन्द्रके कथाकोशमें दिखलाई दी हैं और इनका कुछ अस्पष्ट आभास श्रवणबेल्गोलकी श० सं० १०५० (वि० सं० ११८५) की मल्लिषेण प्रशस्तिमें मिलता है। इससे सन्देह होता है कि कहीं इनकी रचना किंवदन्तियों या प्रचलित प्रवादोंके अनुसार ही बादमें न की गई हो।

इस ग्रन्थकी प्रशस्तिके आठवें श्लोकमें इसे 'आराधनोद्धृत' बतलाया है। इससे मालूम होता है कि 'आराधना' नामक किसी ग्रन्थमें जो उदाहरणरूप कथायें थीं उन्हें इसमें उद्धृत किया गया है। जैसे कि शिवार्यकी भगवती आराधनामें इस तरहके अनेक उदाहरण संकेत रूपमें जगह जगह दिये गये हैं।

डा० ए० एन० उपाध्येका खयाल है कि इस ग्रन्थके कितने एक अंश संभवतः किसी प्राकृत ग्रन्थपरसे संस्कृतमें अनूदित हुए हैं[१] क्यों कि इसमें बहुतसे प्राकृत नाम असावधानीसे प्राकृत ही रह गये हैं जैसे मेदज्ज मुनि। असलमें यह मेतार्यका प्राकृत रूप है। इस तरहके बीसों शब्द इस ग्रन्थमें मिलते हैं। 'भारते वास्ये' (प्रा० भारहे वासे=भारतवर्षे), वाणारसी आदि प्रयोग भी ऐसे ही है। एक ही राजाका नाम विद्युद्दंष्ट्र और विद्युद्दढ़ दिया गया है। प्राकृत नाम 'विज्जुदाढ' है। पंपा, विकुर्वणा, इत्यादि कितने ही शब्द ऐसे हैं जो संस्कृत ग्रंथोंमें तो दुर्मिल हैं किन्तु प्राकृत ग्रंथोंमें खूब प्रचलित हैं। 'आराधनोद्धृत' का अर्थ है आराधना नामक प्राकृत ग्रन्थसे उद्धृत किया हुआ या लिया हुआ।

१ देखिए, डा० उपाध्येद्वारा सम्पादित और सघीजैनग्रन्थमालाद्वारा प्रकाशित कथाकोसकी अंग्रेजी भूमिका।

इसके कर्त्ता आचार्य हरिषेण अपनी गुरुपरम्परा इस प्रकार बतलाते हैं—मौनि भट्टारकके शिष्य श्रीहरिषेण, श्रीहरिषेणके भरतसेन और भरतसेनके हरिषेण (ग्रन्थ-कर्त्ता)। अपने गुरु भरतसेनको उन्होंने छन्द-अलंकार-काव्य-नाटक-शास्त्रोंका ज्ञाता, काव्यका कर्त्ता, व्याकरणज्ञ, तर्कनिपुण और तत्त्वार्थवेदी बतलाया है। कमसे कम 'काव्यस्य कर्त्ता' विशेषण स्पष्ट ही उनके किसी काव्य-ग्रन्थका संकेत करता है।

हरिषेण उसी पुन्नाट संघके आचार्य हैं जिसमें हरिवंशपुराणके कर्त्ता जिनसेन हुए हैं और जिसकी चर्चा अन्य लेखमें विस्तारसे की जा चुकी है। जिस वर्द्धमानपुरमें हरिवंशकी रचना हुई थी उसीमें यह कथाकोश भी रचा गया है और ऐसा जान पड़ता है कि हरिषेणके दादा गुरुके गुरु मौनि भट्टारक जिनसेनकी उत्तरवर्ती दूसरी तीसरी पीढ़ीमें ही होंगे। यदि बीचकी दो-तीन पीढ़ियोंका पता लग जाय तो लोहार्यके बादसे हरिषेण तककी अविच्छिन्न गुरुपरम्परा तैयार हो सकती है।

हरिषेणने वर्द्धमानपुरके विषयमें लिखा है कि वह बड़ा समृद्ध नगर था, जिनके पास बहुत सोना था ऐसे लोगोंसे आबाद था। वहाँ जैन मन्दिरोंका समूह था और सुन्दर महल बने हुए थे।

कथाकोशकी रचना वर्द्धमानपुरमें उस समय की गई है जब कि वहाँपर विनायक पाल नामक राजा राज्य करता था और उसका राज्य शक्र या इन्द्रके जैसा विशाल था।

यह विनायकपाल प्रतिहार वंशका राजा जान पड़ता है जिसके साम्राज्यकी राजधानी कन्नौज थी। उस समय प्रतिहारोंके अधिकारमें केवल राजपूतानेका ही अधिकांश भाग नहीं, गुजरात, काठियावाड़, मध्यभारत और उत्तरमें सतलजसे लेकर बिहार तकका प्रदेश था। यह महाराजाधिराज महेन्द्रपालका पुत्र था और अपने भाइयों महीपाल और भोज (द्वितीय) के बाद गद्दीपर बैठा था। कथाकोशकी रचनाके लगभग एक ही वर्ष पहलेका, वि० सं० ९५५ का, इसका एक दान-पत्र भी मिला है[2]।

---

१ इण्डियन एण्टिक्वेरी, ज़िल्द १५, पृ० १४०-४१। दानपत्रमें पहले सं० १८८ पढ़ा गया था और उसे हर्ष संवत् मान लिया था परन्तु म० म० ओझाजीने उसका शुद्ध पाठ सं० ९८८ पढ़ा है। २-देखो ओझाजीका राजपूतानेका इतिहास जिल्द १, पृ० १६३।

काठियावाड़के हड्डाला गाँवमें विनायकपालके बड़े भाई महीपालके समयका भी श० सं० ८३६ ( वि० सं० ९७१ ) का एक दानपत्र मिला है जिससे मालूम होता है कि उस समय वर्द्धमानपुर या वढवाणमें उसके सामन्त चापवंशी धरणीवराहका अधिकार था। इसके सिर्फ १७ वर्ष बाद ही बढ़वाणमें कथाकोशकी रचना हुई है, अतएव उस समय भी वढ़वाणमें प्रतिहारोंके किसी सामन्तका अधिकार होनेकी संभावना है। परन्तु जान पड़ता है हरिषेणने मुख्य महाराजाधिराजका ही नाम दिया है, और उसके राज्यको शक्र ( इन्द्र ) के राज्यके समान बतलाया है, उसके सामन्तका नाम देनेकी जरूरत नहीं समझी। प्रतिहारवंशके विनायकपालके वाद ही प्रतिहारवंश निर्बल होने लगा था, और उसके सामन्त स्वतंत्र वनने लगे थे।

हरिषेणके बाद पुन्नाटसंघके मुनियोंका काठियाबाड़में और कब तक अस्तित्व रहा, इसका कोई पता नहीं।

अन्तमें हरिषेणके कथाकोशके प्रारंभका मंगलाचरण और अन्तकी प्रशस्ति दी जाती है—

श्रियं परां प्राप्तमनन्तबोधं मुनीन्द्रदेवेन्द्रनरेन्द्रवन्द्यम्।
निरस्तकन्दर्प्पगजेन्द्रदर्पं नमाम्यहं वीरजिनं पवित्रम्॥ १॥

विघ्नो न जायते नूनं न क्षुद्रामरलंघनम्।
न भयं भव्यसत्त्वानां जिनमंगलकारिणाम्॥ २॥

जनस्य सर्वस्य कृतानुरागं विपश्चितां कर्णरसायनं च।
समासतः साधुमनोभिरामं परं कथाकोशमहं प्रवक्ष्ये॥ ३॥

* * * *

यो बोधको भव्यकुमुद्वतीनां निःशेषराद्धान्तवचोमयूखैः।
पुन्नाटसंघांबरसन्निवासी श्रीमौनिभट्टारकपूर्णचन्द्रः॥ ३
जैनालयव्रातविराजितान्ते चन्द्रावदातद्युतिसौधजाले।
कार्तस्वरापूर्णजनाधिवासे श्रीवर्धमानाख्यपुरे वसन्सः॥ ४
सारागमाहितमतिर्विदुषां प्रपूज्यो नानातपोविधिविधानकरो विनेयः।
तस्याभवद्गुणनिधिर्जनताभिवंद्यः श्रीशब्दपूर्वपदको हरिषेणसंज्ञ॥ ५

छन्दोलंकृतिकाव्यनाटकचणः काव्यस्य कर्ता सतो,
वेत्ता व्याकरणस्य तर्कनिपुणस्तत्त्वार्थवेदी परं ।
नानाशास्त्रविचक्षणो बुधगणैः सेव्यो विशुद्धाशयः,
सेनान्तो भरतादिरत्र परमः शिष्यः बभूव क्षितौ ॥ ६

लक्ष्यलक्षणविधानविहीनश्छन्दसापि रहितः प्रमया च ।
तस्य शुभ्रयशसो हि विनेयः संबभूव विनयी हरिषेणः ॥ ७

आराधनोद्धृतः पथ्यो भव्यानां भावितात्मनाम् ।
हरिषेणकृतो भाति कथाकोशो महीतले ॥ ८

हीनाधिकं चारुकथाप्रबन्धं ख्यातं यदस्माभिरतिप्रमुग्धैः ।
मात्सर्यहीनाः कवयो धरायां तच्छोधयन्तु स्फुटमादरेण ॥ ९

भद्रं भूयाज्जिनानां निरुपमयशसां शासनाय प्रकामं,
जैनो धर्मोपि जीयाज्जगति हिततमो देहभाजां समस्तम् ।
राजानोऽवन्तु लोकं सकलमतितरा चारुवातोऽनुकूलः,
सर्वे शाम्यन्तु सत्त्वाः जिनवरवृषभाः सन्तु मोक्षप्रदा नः ॥ १०

नवाष्टनवकेष्वेषु स्थानेषु त्रिषु जायतः ।
विक्रमादित्यकालस्य परिमाणमिदं स्फुटम् ॥ ११

शतेष्टसु विस्पष्टं पंचाशत् त्र्यधिकेषु च ।
शककालस्य सत्यस्य परिमाणमिदं भवेत् ॥ १२

संवत्सरे चतुर्विंशे वर्तमाने खराभिधे ।
विनयादिकपालस्य राज्ये शक्रोपमानके ॥ १३

एवं यथाक्रमोक्तेषु कालराज्येषु सत्सु कौ ।
कथाकोशः कृतोऽस्माभिर्भव्यानां हितकाम्यया ॥ १४

कथाकोशोऽयमीदक्षो भव्यानां मलनाशनः ।
पठतां श्रण्वतां नित्यं व्याख्यातॄणां च सर्वदा ॥ १५

सहस्रैर्द्वादशैर्बद्धो नूनं पंचशतान्वितै :
जिनधर्मश्रुतोद्युक्तैरस्माभिर्मतिवर्जितैः ॥ १६

# पुष्पदन्त

पुष्पदन्त अपभ्रंशके महाकवि थे। उनकी रचनाओंमें जो ओज, जो प्रवाह, जो रस और जो सौन्दय है वह अन्यत्र दुर्लभ है। भाषापर उनका असाधारण अधिकार है। उनके शब्दोंका भंडार विशाल है और शब्दालंकार और अर्थालंकार दोनोंसे ही उनकी कविता समृद्ध है। उनकी सरस और सालंकार रचनायें न केवल पढ़ी ही जाती थीं, वे गाई भी जाती थीं और लोग उन्हें पढ़-सुनकर मुग्ध हो जाते थे।

## कुल-परिचय और धर्म

पुष्पदन्त काश्यपगोत्रीय ब्राह्मण थे। उनके पिताका नाम केशवभट्ट और माताका मुग्धा देवी था।

उनके माता पिता पहले शैव थे, परन्तु पीछे किसी दिगम्बर जैन गुरुके उपदेशामृतको पाकर जैन हो गये और अन्तमें उन्होंने जिन-संन्यास लेकर शरीर त्याग किया। नागकुमारचरितके अन्तमें कविने और और लोगोंके साथ अपने माता पिताकी भी कल्याण-कामना की है और वहाँ इस बातको स्पष्ट किया है[१]। इससे अनुमान होता है कि कवि स्वयं भी पहले शैव थे।

---

१ मूल पंक्तियाँ कठिन होनेके कारण यहाँ उन्हें संस्कृतच्छायासहित दिया जाता है।

सिवभत्ताइ मि जिणसण्णासें वेवि मयाइं दुरियणिण्णासें।
बंभणाइ कासवरिसिगोत्तइ गुरुवयणामियपूरियसोत्तइं॥
मुद्धाएवीकेसवणामइ महु पियराइं होंतु सुहधामइ।
[ शिवभक्तौ अपि जिनसंन्यासेन द्वौ अपि मृतौ दुरितनिर्णाशेन।
ब्राह्मणौ काश्यपऋषिगोत्रौ गुरुवचनामृतपूरितश्रोत्रौ।
मुग्धादेविकेशवनामानौ मम पितरौ भवतां सुखधामनी॥ ]

'गुरु' शब्दपर मूल प्रतिमें 'दिगम्बर' टिप्पण दिया हुआ है।

कविके आश्रयदाता महामात्य भरतने जब उनसे महापुराणके रचनेका आग्रह किया, तब कहा कि तुमने पहले भैरव नरेन्द्रको माना है और उसको पर्वतके समान धीर वीर और अपनी श्रीविशेषसे सुरेन्द्रको जीतनेवाला वर्णन किया है। इससे जो मिथ्यात्व-भाव उत्पन्न हुआ है, उसका यदि तुम इस समय प्रायश्चित्त कर डालो, तो तुम्हारा परलोक सुधर जायँ। इससे भी मालूम होता है कि पहले पुष्पदन्त शैव होंगे और शायद उसी अवस्थामें उन्होंने भैरवनरेन्द्रकी कोई यशोगाथाँ लिखी होगी।

स्तोत्र-साहित्यमें 'शिवमहिम्न-स्तोत्र' बहुत प्रसिद्ध है और उसके कर्त्ताका नाम भी 'पुष्पदन्त' है। परन्तु राजशेखरने अपनी काव्य-मीमांसामें 'शिव-महिम्न' का एक श्लोक उद्धृत किया है। अतएव उसका समय राजशेखरसे पहलेका होना चाहिए और तब अभिमानमेरु पुष्पदन्तसे शिव-महिम्नके कर्ता भिन्न और पूर्ववर्ती होने चाहिए।

अपने ग्रन्थोंमें उन्होंने इस बातका कोई उल्लेख नहीं किया कि वे कब जैन हुए और कैसे हुए, अपने किसी जैनगुरु और सम्प्रदायकी भी कोई चर्चा उन्होंने नहीं की, परन्तु खयाल यही होता है कि पहले वे भी अपने माता पिताके ही समान शैव होंगे। यह तो नहीं कहा जा सकता कि वे माता-पिताके जैन होनेके बाद जैन हुए या पहले। परन्तु इस बातमें सन्देहकी गुंजाइश नहीं है कि वे दृढ श्रद्धानी जैन हो गये थे।

उन्होंने जगह जगह अपनेको 'जिणपयभत्तिं धम्मासत्तिं वयसंजुत्तिं वियलिय-संकिं', अर्थात् जिनपदभक्त, व्रतसंयुक्त, विगलितशंक आदि विशेषण दिये हैं और 'मग्गियपण्डितपण्डितमरणें' अर्थात् पण्डित-पण्डितमरण पानेकी तथा बोधि-समाधिकी आकांक्षा प्रकट की है।

'सिद्धान्तशेखर' नामक ज्योतिष ग्रंथके कर्त्ता श्रीपति भट्ट नागदेवके पुत्र

---

१ गियसिरिविसेसणिज्जियसुरिंदु, गिरिधीरवीरभइरवणरिंदु।
पइं मण्णिउ वण्णिउ वीरराउ, उप्पण्णउ जो मिच्छत्तभाउ।
पच्छित्तु तासु जइ करइ अज्जु, ता घडइ तुज्झु परलोयकज्जु।

२ आगे बतलाया है कि यह यशोगाथा शायद 'कथामकरन्द' नामकी होगी और उसका नायक भैरव-नरेन्द्र। भैरव कहाँके राजा थे, इसका पता नहीं।

३ यह ग्रन्थ कलकत्तायूनीवर्सिटीने प्रकाशित किया है।

और केशवभट्टके पौत्र थे। ज्योतिषरत्नमाला, दैवज्ञवल्लभ, जातकपद्धति, गणित-तिलक[1], बीजगणित, श्रीपति-निबंध, श्रीपतिसमुच्चय, धीकोटिदकरण, ध्रुवमानस-करण आदि ग्रंथोंके कर्त्ता श्रीपति हैं। वे बड़े भारी ज्योतिषी थे। हमारा अनुमान है कि पुष्पदन्तके पिता केशवभट्ट और श्रीपतिके पितामह केशवभट्ट[2] एक ही थे। क्यों कि एक तो दोनों ही काश्यप[3] गोत्रीय हैं और दूसरे दोनोंके समयमें भी अधिक अन्तर नहीं है।

केशवभट्टके एक पुत्र पुष्पदन्त होंगे और दूसरे नागदेव। पुष्पदंत निष्पुत्र-कलत्र थे, परन्तु नागदेवको श्रीपति जैसे महान् ज्योतिषी पुत्र हुए। यदि यह अनुमान ठीक हो, तो श्रीपतिको पुष्पदन्तका भतीजा समझना चाहिए।

पुष्पदन्त मूलमें कहाँके रहनेवाले थे, उनकी रचनाओंमें इस बातका कोई उल्लेख नहीं मिलता। परन्तु उनकी भाषा बतलाती है कि वे कर्नाटकके या उससे और दक्षिणके द्रविड प्रान्तोंके तो नहीं थे। क्योंकि एक तो उनकी सारी रचना-ओंमें कनडी और द्रविड भाषाओंके शब्दोंका अभाव है, दूसरे अब तक अपभ्रंश भाषाका ऐसा एक भी ग्रंथ नहीं मिला है जो कर्नाटक या उसके नीचेके किसी प्रदेशका बना हुआ हो। अपभ्रंश साहित्यकी रचना प्रायः गुजरात, मालवा, बरार और उत्तरभारतमें ही होती रही है। अतएव अधिक संभव यही है कि वे इसी ओरके हों।

श्रीपति ज्योतिषी रोहिणीखेडके रहनेवाले थे और रोहिणीखेड बरारके बुलढाना

---

१ गणिततिलक श्रीसिंहतिलकसूरिकृत टीकासहित गायकवाड ओरियण्टल सीरीजमें प्रकाशित हुआ है।

२ भट्टकेशवपुत्रस्य नागदेवस्य नन्दनः, श्रीपतिः रोहिणीखं(खे)डे ज्योतिःशास्त्रमिदं व्यधात्।
—ध्रुवमानसकरण।

३ ज्योतिषरत्नमालाकी महादेवप्रणीत टीकामें श्रीपतिका काश्यप गोत्र बतलाया है—
"काश्यपवंशपुण्डरीकखण्डमार्तण्डः केशवस्य पौत्रः नागदेवस्य सूनुः श्रीपतिः संहितार्थ-मभिधातुरिच्छुराह—।"

४ महामहोपाध्याय प० सुधाकर द्विवेदीने अपनी 'गणिततरंगिणी' में श्रीपतिका समय श० सं० ९२१ बतलाया और स्वयं श्रीपतिने अपने 'धीकोटिदकरण' में अहर्गणसाधनके लिए श० सं० ९६१ का उपयोग किया है जिससे अनुमान होता है कि वे उक्त समय तक जीवित थे। ध्रुवमानसकरणके सम्पादकने श्रीपतिका समय श० सं० ९५० के आसपास

जिलेका रोहनखेड़ नामका गाँव जान पड़ता है[1]। यदि श्रीपति सचमुच ही पुष्पदन्तके भतीजे हों तो पुष्पदन्तको भी बरारका ही रहनेवाला मानना चाहिए।

बरारकी भाषा मराठी है। अभी ग० वा० तगारे एम० ए०, बी० टी० नामक विद्वानने पुष्पदन्तको प्राचीन मराठीका महाकवि बतलाया है और उनकी रचनाओंमेंसे बहुतसे ऐसे शब्द चुनकर बतलाये हैं, जो प्राचीन मराठीसे मिलते जुलते हैं[2]। वैयाकरण मार्कण्डेयने अपने 'प्राकृत-सर्वस्व' में अपभ्रंश भाषाके नागर, उपनागर और व्राचट ये तीन भेद किये हैं। इनमेंसे व्राचटको लाट (गुजरात) और विदर्भ (बरार) की भाषा बतलाया है। सो पुष्पदन्तकी अपभ्रंश व्राचट होनी चाहिए।

श्रीपतिने अपनी 'ज्योतिषरत्नमाला' पर स्वयं एक मराठी टीका लिखी थी, जो सुप्रसिद्ध इतिहासकार राजवाड़ेको मिली थी और उन्होंने उसे सन् १९१४ में प्रकाशित भी करा दिया था। मुझे उसकी प्रति अभी तक नहीं मिल सकी। उसके प्रारम्भका अंश इस प्रकार हैं—"ते या ईश्वररूपा कालातें मि ग्रंथुकर्त्ता श्रीपति नमस्कारी। मी श्रीपति रत्नाचि माला रचितो।" इसकी भाषा गीताकी प्रसिद्ध

---

बतलाया है। पुष्पदन्त श० सं० ८९४ की मान्यखेटकी लूट तक बल्कि उसके भी बाद तक जीवित थे। अतएव दोनोंके बीच जो अन्तर है, वह इतना अधिक नहीं है कि चाचा और भतीजेके बीच सम्भव न हो। श्रीपतिने उम्र भी शायद अधिक पाई हो।

१ बुलढाना जिलेके गैजेटियरसे पता चला है कि इस रोहनखेडमें ईसाकी १५-१६ वीं शताब्दिमें खानदेशके सूबेदारों और बहमनी खान्दानके नवाबोंके बीच अनेक लड़ाइयाँ हुई है। रोहणखेड़के पुरातन अवशेषोंमें शिवमन्दिर सबसे प्राचीन है। चपटी छत, चौकोन छहकोनस्तम्भ, विशाल गर्भद्वार, तोरणस्थ विभिन्न वेलबूटोंके साथ तांत्रिक देवदेवियोंका बाहुल्य। मन्दिरकी निकटवर्ती चट्टानपर ५ पंक्तियोंका शिलालेख है जिसके प्रत्येक श्लोकान्त भागमें 'ॐ नमः शिवाय' आता है। शिलालेखमें राजवंश, आदि विलुप्त हो गये हैं—केवल 'तदन्वये भूपतिः. कूट' इस पक्तिसे प्रकट होता है कि यह मन्दिर सभवतः किसी राष्ट्रकूट नरेशका बनवाया हुआ है। इस मन्दिरकी कोरणी और शिखर कैलास-मन्दिर (इलोरा) के ढंगके हैं। बरामदेमें शेषशायी विष्णुकी प्रतिमा बहुत ही कलापूर्ण है।

२ देखो सह्याद्रि (मासिकपत्र) का अप्रैल १९४१ का अंक, पृ० २५३-५६। कुछ थोड़ेसे शब्द देखिए—उक्कुरड=उकिरडा (घूरा), गंजोल्लिय=गांजलेले (दुखी), चिक्खिल्ल=चिखल (कीचड), तुप्प=तूप (घी), पंगुरण=पांघरूण (ओढना), फेड=फेडणे (लौटाना), बोक्कड=बोकड (बकरा), आदि।

टीका ज्ञानेश्वरीसे मिलती जुलती है। इससे भी अनुमान होता है कि श्रीपति बरारके ही होंगे और इस लिए पुष्पदन्तका भी वहींका होना सम्भव है।

सबसे पहले पुष्पदन्तको हम मेलाड़ि या मेलपाटीके एक उद्यानमें पाते हैं और फिर उसके बाद मान्यखेटमें। मेलाड़ि उत्तर अर्काट जिलेमें है जहाँ कुछ कालतक राष्ट्रकूट महाराजा कृष्ण तृतीयका सेनासन्निवेश रहा था और वहीं उनका भरत मंत्रीसे साक्षात् होता है। निजाम-राज्यका वर्तमान मलखेड़ ही मान्यखेट है।

यद्यपि इस समय मलखेड़ महाराष्ट्रकी सीमाके अन्तर्गत नहीं माना जाता, परन्तु बहुतसे विद्वानोंका मत हैं राष्ट्रकूटोंके समयमें वह महाराष्ट्रमें ही गिना जाता था[२]। और इसलिए तब वहाँ तक वैदर्भी अपभ्रंशकी पहुँच अवश्य रही होगी।

राष्ट्रकूटोंकी राजधानी पहले नासिकके पास मयूरखडीमें थी, जो महाराष्ट्रमें ही है। मान्यखेटको उन्होंने अपनी राजधानी सुदूर दक्षिणके अन्तरीपपर शासन करनेकी सुविधाके लिए बनाया था। क्योंकि मान्यखेटमें केन्द्र रख कर ही चोल, चेर, पाण्डय देशोंपर ठीक तरहसे शासन किया जा सकता था।

भरतको कविने कई जगह भरत भट्ट लिखा है। नाइल्लइ और सीलइय भी भट्ट विशेषणके साथ उल्लिखित हुए हैं। इससे अनुमान होता है कि पुष्पदंतको इन भट्टोंके मान्यखेटमें रहनेका पता होगा और उसी सूत्रसे वे घूमते घामते उस तरफ पहुँचे होंगे। बहुत संभव है कि ये लोग भी पुष्पदन्तके ही प्रान्तके हों और महान् राष्ट्रकूटोंकी सम्पन्न राजधानीमें अपना भाग्य आजमानेके लिए आकर बस गये हों और कालान्तरमें राजमान्य हो गये हों। उस समय बरार भी राष्ट्रकूटोंके

---

१ मलखेड नामका एक गाँव बरारके अमरावती जिलेमें भी है। उसीपरसे शायद निजाम राज्यके मलखेड़का नामकरण किया गया हो। बरारके दक्षिणमें उससे लगा हुआ ही निजाम-राज्य है, जहाँ मलखेड़ है।

२ राष्ट्रकूटोंकी खान्दानी उपाधि 'लटलूराधीश्वर' थी और मध्यप्रदेशके बिलासपुर जिलेका रत्नपुर ही लटलूर है। इसके सिवाय उनकी कुलदेवी विन्ध्यवासिनी है। मुलताई (बेतूल) में ई० स० ६३१ और ७०९ की प्रशस्तियाँ मिली हैं। इन सबसे मालूम होता है कि राष्ट्रकूट मध्यप्रदेश और बरारकी तरफसे ही उधर गये हैं। स्व० रा० ब० हीरालालजीके अनुसार अचलपुर (इलिचपुर) में राष्ट्रकूटोंका सूबेदार रहता था, और वहाँसे वह बरार, बेतूल, छिन्दवाड़ा, वर्धा, चाँदापर शासन करता था। इन सब स्थानोंमें उनके अनेक लेख मिले हैं। भादक (चाँदा) में प्रथम कृष्णका ७७२ ई० सनका ताम्रपत्र मिला है। देवली (वर्धा) का लेख ९४० ई० का है।

अधिकारमें था, अतएव वहाँके लोगोंका आवागमन मान्यखेट तक होना स्वाभाविक है। कमसे कम विद्योपजीवी लोगोंके लिए तो 'पुरन्दरपुरी' मान्यखेटका आकर्षण बहुत ज्यादा रहा होगा।

भरत मंत्रीको कविने 'प्राकृतकविकाव्यरसावलुब्ध' कहा है और प्राकृतसे उनका मतलब अपभ्रंशसे ही जान पड़ता है। इस भाषाको वे अच्छी तरह जानते होंगे और उसका आनंद ले सकते होंगे, तभी न उन्होंने कविको इतना उत्साहित और सम्मानित किया होगा।

## व्यक्तित्व और स्वभाव

पुष्पदन्तका एक नाम 'खण्ड'[1] था। शायद यह उनका घरू और बोलचालका नाम होगा। महाराष्ट्रमें खंडूजी, खंडोबा नाम अब भी कसरतसे रक्खे जाते है और खण्ड यह संस्कृत स्कन्दका प्राकृत रूप है। अभिमानमेरु[2], अभिमानचिह्न[3], काव्यरत्नाकर[4], कविकुलतिलक[5], सरस्वतीनिलय[6], कव्वपिसल्ल[7] (काव्यपिशाच या काव्यराक्षस) ये उनकी पदवियाँ थीं। यह पिछली पदवी बडी अद्भुत-सी

---

१ (क) जो विहिणा णिम्मउ कव्वपिंडु, तं णिसुणे वि सो संचलिउ खंडु। —म० पु० सन्धि १, क० ६

(ख) मुग्धे श्रीमदनिन्द्यखण्डसुकवेर्बन्धुर्गुणैरुन्नतः। —म० पु० सन्धि ३

(ग) वान्छन्नित्यमहं कुतूहलवती खण्डस्य कीर्तिः कृतेः। —म० पु० स० ३९

२ (क) तं सुणेवि भणइ अहिमाणमेरु। —म० पु० १-३-१२

(ख) कं यास्यस्यभिमानरत्ननिलयं श्रीपुष्पदन्तं विना। —म० पु० स० ४५

(ग) णण्णहो मंदिरि णिवसंतु संतु, अहिमाणमेरु गुणगणमहंतु। —ना० कु० १-२-२

३ वयसंजुत्तिं उत्तमसत्तिं वियलियसंकिं अहिमाणंकिं। —य० च० ४-३१-३

४ भो भो केसवतणुरुह णवसररुहमुह कव्वरयणरयणायर। —म० पु० १-४-१०

५-६ (क) तं णिसुणे वि भरहें वुत्तु ताव, भो कइकुलतिलय विमुक्कगाव। —म० पु० १-८-१

(ख) अणइ कइराउ पुप्फयंतु सरसइणिलउ।
देवियहि सरूउ वण्णइ कइयणकुलतिलउ। —य० च० १-८-१५

७ (क) जिणचरणकमलभत्तिल्लएण, ता जंपिउ कव्वपिसल्लएण। —म० पु० १-८-८

(ख) बोल्लाविउ कइकव्वपिसल्लउ, किं तुहु सच्चउ बप्प गहिल्लउ। —म० पु० ३८-३-५

(ग) णण्णस्स पत्थणाए कव्वपिसल्लएण पहसियमुहेण। —ना० अन्तिम पद्य

है; परन्तु इसका उन्होंने स्वयं ही प्रयोग किया है। शायद अपनी महती कवित्व-शक्तिके कारण ही यह पद उन्होंने पसन्द किया हो। 'अभिमानमेरु' पद उनके स्वभावको भी व्यक्त करता है। वे बड़े ही स्वाभिमानी थे। महापुराणकी उत्थानिकासे मालूम होता है कि जब वे खलजनोंद्वारा अवहेलित और दुर्दिनोंसे पराजित होकर घूमते घामते मेलपाटीके बाहर एक बगीचेमें विश्राम कर रहे थे, तब 'अम्मइय' और 'इन्द्र' नामक दो पुरुषोंने आकर उनसे कहा, "आप इस निर्जन वनमें क्यों पड़े हुए हैं, पासके नगरमें क्यों नहीं चलते?" इसके उत्तरमें उन्होंने कहा, "गिरिकन्दराओंमें घास खाकर रह जाना अच्छा परन्तु दुर्जनोंकी टेढ़ी भौंहें देखना अच्छा नहीं। माताकी कूँखसे जन्मते ही मर जाना अच्छा परन्तु किसी राजाके भ्रूकुंचित नेत्र देखना और उसके कुवचन सुनना अच्छा नहीं। क्योंकि राजलक्ष्मी ढुरते हुए चँवरोंकी हवासे सारे गुणोंको उड़ा देती है, अभिषेकके जलसे सुजनताको धो डालती है, विवेकहीन बना देती है, दर्पसे फूली रहती है, मोहसे अंधी रहती है, मारणशीला होती है, सप्तांग राज्यके बोझेसे लदी रहती है, पिता-पुत्र दोनोंमें रमण करती है, विषकी सहोदरा और जड़-रक्त है। लोग इस

---

१ ........महि परिभमंतु मेलाडिणयरु।
अवहेरियखलयणु गुणमहतु, दियहेहिं पराइउ पुप्फयंतु।
णंदणवणि किर वीसमइ जाम, तहिं विण्णि पुरिस संपत्त ताम।
पणवेप्पिणु तेहिं पवुत्तु एव, भो खड गलियपावावलेव।
परिभमिरभमररवगुमगुमंति, किं किर णिवसहि णिज्जणवणंति।
करिसरबहिरियदिच्चक्कवालि, पइसरहि ण किं पुरवरि विसालि।
त सुणिवि भणइ अहिमाणमेरु, वर खज्जइ गिरिकंदरि कसेरु।
णउ दुज्जनभउँहावकियाइं, दीसतु कलुसभावकियाइ।
वर णरवरु धवलच्छिहे होइ म कुच्छिहे मरउ सोणिमुहणिग्गमे।
खलकुच्छियपहुवयणइं भिउडियणयणइ म णिहालउ सूरुग्गमे॥
चमराणिलउड्डावियगुणाइ, अहिसेयधोयसुयणत्तणाइ।
अविवेयइ दप्पुत्तालियाइ, मोहंधइ मारणसीलियाइ।
सत्तंगरज्जभरभारियाइ, पिउपुत्तरमणरसयारियाइ।
विससहजम्मइ जडरत्तियाइ, किं लच्छिइ विउसविरत्तियाइ।
सपइ जणु नीरसु णिव्विसेसु, गुणवतउ जहिं सुरगुरुवि देसु।
तहिं अम्हह लइ काणणु जि सरणु, अहिमाणें सहुं वरि होउ मरणु।

समय ऐसे नीरस, और निर्विशेष (गुणावगुणविचाररहित) हो गये हैं कि बृहस्पतिके समान गुणियोंका भी द्वेष करते हैं। इस लिए मैंने इस वनकी शरण ली है और यहींपर अभिमानके साथ मर जाना ठीक समझा है।" पाठक देखेंगे कि इन पंक्तियोंमें कितना स्वाभिमान और राजाओं तथा दूसरे हृदयहीन लोगोंके प्रति कितने ज्वालामय उद्‌गार भरे हैं।

ऐसा मालूम होता है कि किसी राजाके द्वारा अवहेलित या उपेक्षित होकर ही वे घरसे चल दिये थे और भ्रमण करते हुए और बड़ा लम्बा दुर्गम रास्ता तय करके मेलपाटी पहुँचे थे। उनका स्वभाव स्वाभिमानी और कुछ उग्र तो था ही, अतएव कोई आश्चर्य नहीं जो राजाकी जरा-सी भी टेढ़ी भौंहको वे न सह सके हों और इसीलिए नगरमें चलनेके आग्रह करनेपर उन दो पुरुषोंके सामने ही राजाओंपर बरस पड़े हों। अपने उग्र स्वभावके कारण ही वे इतने चिढ़ गये और उन्हें इतनी वितृष्णा हो गई कि सर्वत्र दुर्जन ही दुर्जन दिखाई देने लगे, और सारा संसार निष्फल, नीरस, शुष्क प्रतीत होने लगा।[1]

जान पड़ता है महामात्य भरत मनुष्य-स्वभावके बड़े पारखी थे। उन्होंने कविवरकी प्रकृतिको समझ लिया और अपने सद्व्यवहार, समादर और विनयशीलतासे सन्तुष्ट करके उनसे वह महान् कार्य करा लिया जो दूसरा शायद ही करा सकता।

राजाके द्वारा अवहेलित और उपेक्षित होनेके कारण दूसरे लोगोंने भी शायद उनके साथ अच्छा व्यवहार नहीं किया होगा, इसलिए राजाओंके साथ साथ औरोंसे भी वे प्रसन्न नहीं दिखलाई देते, उनको भी बुरा-भला कहते हैं; परन्तु भरत और नन्नकी लगातार प्रशंसा करते हुए भी वे नहीं थकते।

उत्तरपुराणके अन्तमें उन्होंने अपना परिचय इस रूपमें दिया है,—" सिद्धिविलासिनीके मनोहर दूत, मुग्धा देवीके शरीरसे संभूत, निर्धनों और धनियोंको एक दृष्टिसे देखनेवाले, सारे जीवोंके अकारण मित्र, शब्दसलिलसे बढ़ा हुआ है काव्य-स्रोत जिनका, केशवके पुत्र, काश्यपगोत्री, सरस्वतीविलासी, सूने पड़े हुए घरों और देवकुलिकाओंमें रहनेवाले, कलिके प्रबल पाप-पटलोंसे रहित, बेघरबार, पुत्रकलत्रहीन, नदियों, वापिकाओं और सरोवरोंमें स्नान करनेवाले,

---

[1] जो जो दीसइ सो सो दुज्जणु, णिप्फलु णीरसु जं सुकउ वणु।

पुराने वस्त्र और बल्कल पहिननेवाले, धूलधूसरित अंग, दुर्जनोंके संगसे दूर रहनेवाले, जमीनपर सोनेवाले और अपने ही हाथोंको ओढ़नेवाले, पंडित-पंडित-मरणकी प्रतीक्षा करनेवाले, मान्यखेट नगरमें रहनेवाले, मनमें अरहंतदेवका ध्यान करनेवाले, भरतमंत्रीद्वारा सम्मानित, अपने काव्यप्रबंधसे लोगोंको पुलकित करनेवाले और पापरूप कीचड़को जिन्होंने धो डाला है, ऐसे अभिमानमेरु पुष्पदन्तने, यह काव्य जिन-पदकमलोंमें हाथ जोडे हुए भक्तिपूर्वक क्रोधनसंवत्सरकी असाढ सुदी दसवींको बनाया।"

इस परिचयसे कविकी प्रकृति और उनकी निस्संगताका हमारे सामने एक चित्र-सा खिंच जाता है। एक बड़े भारी साम्राज्यके महामंत्रीद्वारा अतिशय सम्मानित होते हुए भी वे सर्वथा अकिंचन और निर्लिप्त ही रहे जान पड़ते हैं। नाममात्रके गृहस्थ होकर एक तरहसे वे मुनि ही थे।

एक जगह वे भरत महामात्यसे कहते हैं कि "मैं धनको तिनकेके समान गिनता हूँ। उसे मैं नहीं लेता। मैं तो केवल अकारण प्रेमका भूखा हूँ और इसीसे तुम्हारे निलयमें हूँ। मेरी कविता तो जिन-चरणोंकी भक्तिसे ही स्फुरायमान होती है, जीविका-निर्वाहके खयालसे नहीं[२]।"

---

१ सिद्धिविलासिणिमणहरदूए, मुद्धाएवीतणुसभूएं।
णिद्धणसधणलोयसमचित्तें, सव्वजीवणिक्कारणमित्तें॥ २१
सद्दसलिलपरिवड्ढियसोत्तें, केसवपुत्त कासवगोत्तें।
विमलसरासइजणियविलासें, सुण्णभवणदेवउलणिवासें॥ २२
कलिमलपवलपडलपरिचत्तें, णिग्घरेण णिप्पुत्तकलत्तें।
णइ-वावी-तलाय-सरह्राणें, जर-चीवर-वक्कल-परिहाणें॥ २३
धीरें धूली-धूसरियंगें, दूरयरुज्झिय दुज्जणसंगें।
महिसयणयलें करपगुरणें, मग्गियपडियपडियमरणें॥ २४
मण्णखेडपुरवरि णिवसंतें, मणे अरहंतु देउ झायंतें।
भरहमण्णणिज्जे णयणिलए, कव्वपबंधजणियजणपुलए॥ २५
पुप्फयंतकइणा धुयपंकें, जइ अहिमाणमेरुणामंकें।
कयउ कव्वु भत्तिए परमत्थें, जिणपयपंकयमउलियहत्थें॥ २६
कोहणसंवच्छरे आसाढए, दहमइ दियहि चंदरुइरूढए।

२ धणु तणुसमु मज्झु ण तं गहणु, णेहु णिकारिमु इच्छमि।
देवीसुअ सुदणिहि तेण हउं, णिलए तुहारए अच्छमि॥—२० उत्तर पु०
मज्झु कइत्तणु जिणपयभत्तिहें, पसरइ णउ णियजीवियवित्तिहें।—३० पु०

इस तरहकी निष्पृहतामें ही स्वाभिमान टिक सकता है और ऐसे ही पुरुषको 'अभिमानमेरु' पद शोभा देता है। कविने एक दो जगह अपने रूपका भी वर्णन कर दिया है, जिससे मालूम होता है कि उनका शरीर बहुत ही दुबला पतला और साँवला था। वे बिल्कुल कुरूप थे[१] परन्तु सदा हँसते रहते थे[२]। जब बोलते थे तो उनकी सफेद दन्तपंक्तिसे दिशाएँ धवल हो जाती थीं[३]। यह उनकी स्पष्टवादिता और निरहंकारताका ही निदर्शन है, जो उन्होंने अपनेको 'शुद्ध कुरूप,' कहनेमें भी संकोच न किया।

पुष्पदन्तमें स्वाभिमान और विनयशीलताका एक विचित्र सम्मेलन दीख पड़ता है। एक ओर तो वे अपनेको ऐसा महान् कवि बतलाते हैं जिसकी बड़े बड़े विशाल ग्रन्थोंके ज्ञाता और मुद्दतसे कविता करनेवाले भी बराबरी नहीं कर सकते[४] और सरस्वतीसे कहते हैं कि देवी, अभिमानरत्ननिलय पुष्पदन्तके बिना तुम कहाँ जाओगी—तुम्हारी क्या दशा होगी[५]? और दूसरी ओर कहते हैं कि मैं दर्शन, व्याकरण, सिद्धान्त, काव्य, अलंकार कुछ भी नहीं जानता, गर्भमूर्ख हूँ। न मुझमें बुद्धि है, न श्रुतसंग है, न किसीका बल है[६]।

भावुक तो सभी कवि होते हैं परन्तु पुष्पदन्तमें यह भावुकता और भी बढ़ी चढ़ी थी। इस भावुकताके कारण वे स्वप्न भी देखा करते थे। आदिपुराणके

---

१ कसणसरीरें सुद्धकुरूवें मुद्धाए विगब्भसंभूवें। ११—उ० पु०

२ णण्णस्स पत्थणाए कव्वपिसल्लेन पहसियमुहेण,
णायकुमारचरित्तं रइयं सिरिपुप्फयंतेण ॥—णायकुमार च०
पहसियतुंडिं कइणा खंडें। —यशोधर चरित

३ सियदंतपंतिधवलीकयासु ता जंपइ वरवायाविलासु।

४ आजन्मं (?) कवितारसैकधिषणा सौभाग्यभाजो गिरां,
दृश्यन्ते कवयो विशालसकलग्रन्थानुगा बोधतः।
किन्तु प्रौढनिरूढगूढमतिना श्रीपुष्पदंतेन भोः,
साम्यं बिभ्रति (?) नैव जातु कविता शीघ्रं स्वतः प्राकृतैः ॥—६६ वी संधि

५ लोके दुर्जनसंकुले हतकुले तृष्णावसे नीरसे,
सालंकारवचोविचारचतुरे लालित्यलीलाधरे।
भद्रे देवि सरस्वति प्रियतमे काले कलौ साम्प्रतं,
कं यास्यस्यभिमानरत्ननिलयं श्रीपुष्पदन्तं विना ॥ —८० वीं संधि

६ णहु मह बुद्धिपरिग्गहु णहु सुयसंगहु णउ कासुवि केरउ बलु।—उ० पु०

समाप्त हो जाने पर किसी कारण उन्हें कुछ अच्छा नहीं लग रहा था, वे निर्विण्णसे हो रहे थे कि एक दिन उन्हें स्वप्नमें सरस्वती देवीने दर्शन दिया और कहा कि 'जन्ममरण-रोगके नाश करनेवाले अरहंत भगवानको, जो पुण्य-वृक्षको सींचनेके लिए मेघतुल्य हैं, नमस्कार करो।' यह सुनते ही कविराज जाग उठे और यहाँ वहाँ देखते हैं तो कहीं कोई नहीं है, वे अपने घरमे ही हैं। उन्हे बड़ा विस्मय हुआ[1]। इसके बाद भरतमंत्रीने आकर उन्हें समझाया और तब वे उत्तरपुराणकी रचनामे प्रवृत्त हुए।

उस समयके ग्रन्थकर्ता चाहे वे किसी भी भाषाके हों, संस्कृतज्ञ तो होते ही थे। यद्यपि अभी तक पुष्पदन्तका कोई कोई स्वतन्त्र संस्कृत ग्रन्थ उपलब्ध नहीं हुआ है, फिर भी वे संस्कृतमें अच्छी रचना कर सकते थे। इसके प्रमाणस्वरूप उनके वे संस्कृत पद्य पेश किये जा सकते हैं जो उन्होंने महापुराण और यशोधर-चरितमें भरत और नन्नकी प्रशंसामें लिखे हैं।

## ग्रन्थ-रचना

महाकवि पुष्पदन्तके अब तक तीन ग्रन्थ उपलब्ध हुए हैं और सौभाग्यकी बात है कि वे तीनों ही आधुनिक पद्धतिसे सुसम्पादित होकर प्रकाशित हो चुके हैं।

**१ तिसट्ठिमहापुरिसगुणालंकारु** ( त्रिषष्टिमहापुरुषगुणालंकार ) या महापुराण। यह आदिपुराण और उत्तरपुराण इन दो खण्डोंमें विभक्त है। ये दोनों अलग अलग भी मिलते हैं। इनमें त्रेसठ शलाका पुरुषोंके चरित हैं। पहलेमें प्रथम तीर्थंकर ऋषभदेवका और दूसरेमें शेष तेईस तीर्थंकरोंका और उनके समयके अन्य महापुरुषोंका। उत्तरपुराणमें पद्मपुराण ( रामायण ) और हरिवंश पुराण ( महाभारत ) भी शामिल हैं और ये भी कहीं कहीं पृथक् रूपमें मिलते हैं।[2]

---

१ मणि जाएण किं पि अमणोज्जें, कइवयदियहें केण वि कज्जें।
णिव्विण्णउ थिउ जाम महाकइ, ता सिवणंतरि पत्त सरासइ।
भणइ भडारी सुहयरुओहं, पणमइ अरुह सुहयरुमेह।
इय णिसुणेवि विउद्धउ कइवरु, सयलकलायरु ण छणससहरु।
दिसउ णिहालइ किं पि ण पेच्छइ, जा विम्हियमइ णियघरि अच्छइ।
—महापुराण ३८-२

२ केवल हरिवंशपुराणको जर्मनीके एक विद्वान् 'आलसडर्फ' ने जर्मन भाषामें सम्पादित करके प्रकाशित किया है।

आदिपुराणमें ८० और उत्तरपुराणमें ४२ सन्धियाँ हैं। दोनोंका श्लोकपरिमाण लगभग वीस हजार है। इसकी रचनामें कविको लगभग छह वर्ष लगे थे।

यह एक महान् ग्रन्थ है और जैसा कि कविने स्वयं कहा है, इसमें सब कुछ है और जो इसमें नहीं है वह कहीं नहीं है[1]।

महामात्य भरतकी प्रेरणा और प्रार्थनासे यह वनाया गया, इसलिए कविने इसकी प्रत्येक सन्धिके अंतमें इसे 'महाभव्वभरताणुमण्णिए' (महाभव्यभरतानुमानिते) विशेषण दिया है और इसकी अधिकांश सन्धियोंमें प्रारम्भमें भरतका विविध-गुणकीर्तन किया है[2]।

जैनपुस्तकभण्डारोंमें इस ग्रन्थकी अनेकानेक प्रतियाँ मिलती हैं। इसपर अनेक टिप्पण-ग्रन्थ भी लिखे गये हैं, जिनमेंसे प्रभाचंद्र और श्रीचंद्र मुनिके दो टिप्पण उपलब्ध हैं[3]। श्रीचंद्रने अपने टिप्पणमें लिखा है—'मूलटिप्पणिकां चालोक्य-कृतमिदं समुच्चयटिप्पणं।' इससे मालूम होता है कि इस ग्रन्थपर स्वयं ग्रन्थ-कर्ताकी लिखी हुई मूल टिप्पणिका भी थी, जिसका उपयोग श्रीचन्द्रने किया है। जान पड़ता है कि यह ग्रन्थ बहुत लोकप्रिय और प्रसिद्ध रहा है।

महापुराणकी प्रथम सन्धिके छठे कड़वकमें जो 'वीरभइरवणरिंदु' शब्द आया है, उसपर प्रभाचंद्रकृत टिप्पण है—"वीरभैरवः अन्यः कश्चिद्दुष्टः महाराजो वर्तते, कथा-मकरन्दनायको वा कश्चिद्राजास्ति।" इससे अनुमान होता है कि 'कथा-मकरन्द' नामका भी कोई ग्रन्थ पुष्पदन्तने वनाया होगा जिसमें इस राजाको अपनी श्रीविशेषसे सुरेन्द्रको जीतनेवाला और पर्वतके समान धीर वतलाया है। भरत-मंत्रीने इसीको लक्ष्य करके कहा था कि तुमने इस राजाकी प्रशंसा करके

---

१ अत्र प्राकृतलक्षणानि सकला नीतिः स्थितिच्छन्दसा-
मर्थालंकृतयो रसाश्च विविधास्तत्त्वार्थनिर्णीतयः।
किञ्चान्यद्यदिहास्ति जैनचरिते नान्यत्र तद्विद्यते।
द्वावेतौ भरतेशपुष्पदशनौ सिद्धं ययोरीदृशम्।

२ ये गुणकीर्तनके सम्पूर्ण पद्य महापुराणके प्रथम खण्डकी प्रस्तावनामें और जैनसाहित्य-संशोधक खण्ड २ अंक १ के मेरे लेखमें प्रकाशित हो चुके हैं।

३ प्रभाचन्द्रकृत टिप्पण परमार राजा जयसिंहदेवके राज्यकालमें और श्रीचन्द्रका भोजदेवके राज्यकालम लिखा गया है। देखो, आगेके पृष्ठोंमें 'श्रीचन्द्र और प्रभाचन्द्र' शीर्षक लेख।

जो मिथ्यात्वभाव उत्पन्न किया है, उसका प्रायश्चित्त करनेके लिए महापुराणकी रचना करो। यह बहुत करके अपभ्रंश भाषाका ही काव्य-ग्रंथ होगा और महापुराणसे पहलेका होगा।

**२ णायकुमारचरिउ** ( नागकुमारचरित )। यह एक खंडकाव्य है। इसमें ९ सन्धियाँ है और यह णण्णणामंकिय ( नन्नमांकित ) है। इसमें पंचमीके उपवासका फल बतलानेवाला नागकुमारका चरित है।

यह मान्यखेटमें नन्नके मन्दिर ( महल ) में रहते हुए बनाया गया है। प्रारंभमें कहा गया है कि महोदधिके गुणवर्म और शोभन नामक दो शिष्योंने प्रार्थना की कि आप पंचमी-फलकी रचना कीजिए, महामात्य नन्नने भी उसे सुननेकी इच्छा प्रकट की और फिर नाइल्ल और शीलभट्टने भी आग्रह किया।

**३ जसहरचरिउ** ( यशोधरचरित )। यह भी एक सुन्दर खंडकाव्य है और इसमें 'यशोधर' नामक पुराण-पुरुषका चरित वर्णित है। इसमें चार सन्धियां हैं। यह कथानक जैनसम्प्रदायमें इतना प्रिय रहा है कि सोमदेव, वादिराज, वासवसेन, सोमकीर्ति, हरिभद्र, क्षमाकल्याण आदि अनेक दिगम्बर-श्वेताम्बर लेखकोंने इसे अपने अपने ढंगसे प्राकृत और संस्कृतमें लिखा है।

यह ग्रन्थ भी भरतके पुत्र और वल्लभनरेन्द्रके गृहमंत्रीके लिए उन्हींके महलमें रहते हुए लिखा गया था, इसलिए कविने इसके लिए प्रत्येक सन्धिके अन्तमें 'णण्णकण्णाभरण ( नन्नके कानोंका गहना ) विशेषण दिया है। इसकी दूसरी, तीसरी और चौथी सन्धिके प्रारम्भमें नन्नके गुणकीर्तन करनेवाले तीन संस्कृत पद्य हैं[२]। इस ग्रन्थकी कुछ प्रतियोंमें गन्धर्व कविके बनाये हुए कुछ क्षेपक भी शामिल हो गये हैं जिनकी चर्चा आगे की गई है। इसकी कई सटिप्पण प्रतियाँ भी मिलती हैं। बम्बईके ऐलक पन्नालाल सरस्वती-भवनमें ( ८०४ क ) एक प्रति ऐसी है जिसमें ग्रन्थकी प्रत्येक पंक्तिकी संस्कृतच्छाया दी हुई है जो बहुत ही उपयोगी है।

---

१ कोंडिण्णगोत्तणहदिणयरासु, वल्लहणरिंदघरमहयरासु।
णण्णहो मदिरि णिवसंतु संतु, अहिमाणमेरु कइ पुप्फयंतु।
—नागकुमारचरित, १-२-२

२ देखो कारजा-सीरीजका यशोधरचरित पृ०, २४, ४७ और ७५।

उपलब्ध ग्रन्थोंमें महापुराण उनकी पहली रचना है और यशोधरचरित सबसे पिछली रचना। इसकी अन्तिम प्रशस्ति उस समय लिखी गई है जब युद्ध और लूटके कारण मान्यखेटकी दुर्दशा हो गई थी, वहाँ दुष्काल पड़ा हुआ था, लोग भूखों मर रहे थे, जगह जगह नर-कंकाल पड़े हुए थे। नागकुमारचरित इससे पहले बन चुका होगा। क्योंकि उसमें स्पष्ट रूपसे मान्यखेटको 'श्रीकृष्णराजकी तलवारसे दुर्गम' बतलाया है। अर्थात् उस समय कृष्ण तृतीय जीवित थे। परन्तु यशोधरचरितमें नन्नको केवल 'वल्लभनरेन्द्रगृहमहत्तर' विशेषण दिया है और वल्लभनरेन्द्र राष्ट्रकूटोंकी सामान्य पदवी थी। वह खोट्टिगदेवके लिए भी प्रयुक्त हो सकती है और उनके उत्तराधिकारी कर्कके लिए भी। महापुराण श० सं० ८८७ में पूर्ण हुआ था और मान्यखेटकी लूट ८९४ के लगभग हुई। इस लिए इन सात बरसोंके बीच कविके द्वारा इन दो छोटे छोटे उपलब्ध ग्रन्थोंके सिवाय और भी ग्रन्थोंके रचे जानेकी सम्भावना है। जल्हणकी सूक्तिमुक्तावलीमें 'आन्ध्रीप्रेम-निबन्धनैकनिपुणः लाटी विदग्धप्रियः' आदि श्लोक 'पुष्पदन्त' के नामसे दिया है।

आचार्य हेमचन्द्रने अपनी 'देसीनाममाला' की स्वोपज्ञ वृत्तिमें किसी 'अभिमानचिह्न' नामक ग्रन्थकर्ताके सूत्र और स्वविवृत्तिके पद्य उद्धृत किये हैं[1]। अभिमानमेरु और अभिमानचिह्न एक हो सकते हैं। और यशोधरचरितके अन्तमें एक जगह पुष्पदन्तने अपनेको अहिमाणंकिं (अभिमानांकेन) या अभिमान-चिह्न लिखा भी है[2]। परन्तु उद्योतनसूरिने कुवलयमालामें अभिमानांक, साहसांक और पराक्रमांक नामक जिन पूर्ववर्ती कवियोंका उल्लेख किया है उनमेंके अभि-मानांकसे ही हेमचन्द्रका अभिप्राय हो सकता है। कुवलयमाला श० सं० ७०० की रचना है।

## कविके आश्रयदाता

**महामात्य भरत।** पुष्पदन्तने दो आश्रयदाताओंका उल्लेख किया है, एक भरतका और दूसरे नन्नका। ये दोनों पिता-पुत्र थे और महाराजाधिराज कृष्ण-राज (तृतीय) के महामात्य। नन्न शायद अपने पिताकी मृत्युके बाद महामात्य

१ देखो, देसीनाममाला १-१४४, ६-९३, ७-१, ८-१२, १७।

२ देखो यशोधरचरित, पृ० १००, पंक्ति ३।

हुए होंगे। यद्यपि उस कालमें योग्यतापर कम ध्यान नहीं दिया जाता था, फिर भी बड़े बड़े राजपद प्रायः वंशानुगत होते थे।

भरतके पितामहका नाम अण्णय्य, पिताका एयण और माताका श्रीदेवी था। वे कौण्डिन्य गोत्रके ब्राह्मण थे। कहीं कहीं इन्हें भरत भट्ट भी लिखा है। भरतकी पत्नीका नाम कुन्दव्वा था जिसके गर्भसे नन्न उत्पन्न हुए थे।

भरत महामात्य-वंशमें ही उत्पन्न हुए थे[1] परन्तु सन्तान-क्रमसे चली आई हुई यह लक्ष्मी ( महामात्यपद ) कुछ समयसे उनके कुलसे चली गई थी जिसे उन्होंने बड़ी भारी आपत्तिके दिनोंमें अपनी तेजस्विता और प्रभुकी सेवासे फिर प्राप्त कर लिया था[2]।

भरत जैनधर्मके अनुयायी थे। उन्हें अनवरत-रचित-जिननाथ-भक्ति और जिन-वर-समय-प्रासादस्तम्भ लिखा गया है।

एक जगह पुष्पदन्तने लिखा है कि वे वल्लभराजके कटकके नायक अर्थात् सेनापति थे[3]। इसके सिवाय वे राजाके दानमंत्री भी थे[4]। इतिहासमें कृष्ण तृतीयके एक मंत्री नारायणका नाम तो मिलता है[5], जो कि बहुत ही विद्वान् और राजनीतिज्ञ था परन्तु भरत महामात्यका कहीं उल्लेख नहीं।

---

१ महमत्तवंसधयवडु गहीरु ( महामात्यवंशध्वजपट गभीर )।

२ तीव्रापद्दिवसेषु बन्धुरहितेनैकेन तेजस्विना,
सन्तानक्रमतो गताऽपि हि रमाऽकृष्टा प्रभो· सेवया।
यस्याचारपद वदन्ति कवय· सौजन्यसत्यास्पद,
सोऽय श्रीभरतो जयत्यनुपम· काले कलौ साम्प्रतम्॥—म० पु० १५ वी सन्धि

३ सोय श्री भरत· कलङ्करहित· कान्तः सुवृत्त· शुचिः,
सज्ज्योतिर्मणिराकरो प्लुत इवानर्घ्यो गुणैर्भासते।
वशो येन पवित्रतामिह महामात्याह्वय प्राप्तवान्,
श्रीमद्वल्लभराजशक्तिकटके यश्चाभवन्नायक·।

४ ह हो भद्र प्रचण्डावनिपतिभवने त्यागसंख्यानकर्त्ता,
कोऽयं श्याम· प्रधान· प्रवरकरिकराकारबाहु· प्रसन्न·।
धन्य· प्रालेयपिण्डोपमधवलयशो धौतधात्रीतलान्त-
ख्यातो बन्धु· कवीना भरत इति कथ पान्थ जानासि नो त्वम्॥

५ सालौटगीका शिलालेख, इं० ए० जिल्द ४, पृ० ६०।

पुष्पदन्तने अपने महापुराणमें भरतका बहुत कुछ परिचय दिया है। उसके सिवाय उन्होंने उसकी अधिकांश सन्धियोंके प्रारम्भमें कुछ प्रशस्तिपद्य पीछेसे भी जोड़े हैं जिनकी संख्या ४८ है[1]। उनमेंसे छह (५, ६, १६, ३०, ३५, ४८) तो शुद्ध प्राकृतके हैं और शेष संस्कृतके। इनमेंसे ४२ पद्योंमें भरतका जो गुण-कीर्तन किया गया है, उससे भी उनके जीवनपर विस्तृत प्रकाश पड़ता है। उक्त सारा गुणानुवाद हो सकता है कि कवित्वपूर्ण होनेके कारण अतिशयोक्तिमय हो, परन्तु कविके स्वभावको देखते हुए उसमें सचाई भी कम नहीं होगी।

वे सारी कलाओं और विद्याओंमें कुशल थे, प्राकृत कवियोंकी रचनाओंपर मुग्ध थे, उन्होंने सरस्वती-सुरभिका दूध पिया था। लक्ष्मी उन्हें चाहती थी। वे सत्यप्रतिज्ञ और निर्मत्सर थे। युद्धोंका बोझ ढोते ढोते उनके कन्धे घिस गये थे[2], अर्थात् उन्होंने अनेक लड़ाइयाँ लड़ी थीं।

बहुत ही मनोहर, कवियोंके लिए कामधेनु, दीन-दुखियोंकी आशा पूरी करनेवाले, चारों ओर प्रसिद्ध, परस्त्रीपराङ्मुख, सच्चरित्र, उन्नतमति और सुजनोंके उद्धारक थे[3]।

उनका रंग साँवला था, हाथीकी सूंडके समान उनकी भुजायें थीं, अङ्ग सुडौल थे, नेत्र सुन्दर थे और वे सदा प्रसन्नमुख रहते थे[4]।

भरत बहुत ही उदार और दानी थे। कविके शब्दोंमें बलि, जीमूत, दधीचि आदिके स्वर्गगत हो जानेसे त्याग गुण अगत्या भरत मंत्रीमें ही आकर बस गया था।

---

१ बम्बईके सरस्वती-भवनमें महापुराणकी जो बहुत ही अशुद्ध प्रति है उसकी ४२ वीं सन्धिके बाद एक 'हरति मनसो मोहं' आदि अशुद्ध पद्य अधिक दिया हुआ है। जान पड़ता है अन्य प्रतियोंमें शायद इस तरहके और भी कुछ पद्य होंगे।

२ ....... णीसेसकलाविण्णाणकुसलु।
पाययकइकव्वरसावलुद्धु, संपीयसरासइसुरहिदुद्धु॥
कमलच्छु अमच्छरु सच्चसंधु, रणभरधुरधरणुग्घुट्ठखंधु।

३ सविलासविलासिणिहियहथेणु, सुपसिद्धमहाकइकामधेणु।
काणीणदीणपरिपूरियासु, जसपसरपसाहियदसदिसासु॥
परस्मणिपरम्मुहु सुद्धसीलु, उण्णयमइ सुयणुद्धरणलीलु।

४ श्यामरुचिनयनसुभगं लावण्यप्रायमङ्गमादाय।
भरतच्छलेन सम्प्रति कामः कामाकृतिमुपेतः॥

एक सूक्तिमें कहा है कि भरतके न तो गुणोंकी गिनती थी और न उनके शत्रुओंकी[1]।

बावडी, कुए, तालाब, और जैनवसति या मन्दिर छोड़कर सुबुद्धि भरतने संसार-समुद्रको पार करनेके लिए यह नौकाके तुल्य महापुराण बनवाया, सो इससे किसका हृदय उनकी वन्दना नहीं करना चाहता ?[2]

पुष्पदन्तकी मित्रता होनेसे भरतका महल विद्याविनोदका स्थान बन गया। वहाँ पाठक निरन्तर पढ़ते थे, गायक गाते थे और लेखक सुन्दर काव्य लिखते थे[3]।

## गृह-मन्त्री नन्न

ये भरतके पुत्र थे। नन्नको महामात्य नहीं किन्तु वल्लभनरेन्द्रका गृहमन्त्री लिखा है। उनके विषयमें कविने थोड़ा ही लिखा है परन्तु जो कुछ लिखा है, उससे मालूम होता है कि वे भी उनका अपने पिताके समान आदर करते थे, तथा अपने ही महलमें रखते थे।

नागकुमारचरितकी प्रशस्तिके अनुसार वे प्रकृतिसे सौम्य थे, उनकी कीर्ति

---

१ धनधवलताश्रयाणामचलस्थितिकारिणां मुहुर्भ्रमताम्।
गणनैव नास्ति लोके भरतगुणानाममरीणा च ॥

२ वापीकूपतडागजैनवसतीस्त्यक्त्वेह यत्कारित,
भव्यश्रीभरतेन सुन्दरधिया जैन पुराण महत्।
तत्कृत्वा प्लवमुत्तम रविकृतिः (?) ससारवार्धे सुख,
कोऽन्यत् स्सहसो (?) स्ति, कस्य हृदय त वन्दितुं नेहते ॥

३ इह पठितमुदार वाचकैर्गीयमानं इह लिखितमजस्रं लेखकैश्चारुकाव्य।
गतिवति कविमित्रे मित्रता पुष्पदन्ते भरत तव गृहेस्मिन्भाति विद्याविनोद।

४ सुहतुंगभवणवावारभारणिव्वहणवीरधवलस्स।
कोंडिल्लगोत्तणहससहरस्स पयईए सोमस्स ॥ १
कुदव्वागब्भसमुब्भवस्स सिरिभरहभट्टतणयस्य।
जसपसरभरियभुवणोयरस्स जिणचरणकमलभसलस्स ॥ २
अणवरयरइयवरजिणहरस्स जिणभवणपूयणिरयस्स ॥
जिणसासणायमुद्धारणस्स मुणिदिण्णदाणस्स ॥ ३
कलिमलकलंकपरिवज्जियस्स, जियदुविहवइरिणियरस्स ॥
कारुण्णकंदणवजलहरस्स, दीणजणसरणस्स ॥ ४ ॥
णिवलच्छीकीलासरवरस्स वाएसरिणिवासस्स।
णिस्सेसविउसविज्जाविणोयणिरयस्स सुद्धहियस्स ॥ ५ ॥

सारे लोकमें फैली हुई थी, उन्होंने जिनमन्दिर बनवाये थे, वे जिनचरणोंके भ्रमर थे और जिनपूजामें निरत रहते थे, जिनशासनके उद्धारक थे, मुनियोंको दान देते थे, पापरहित थे, बाहरी और भीतरी शत्रुओंको जीतनेवाले थे, दयावान्, दीनोंके शरण, राजलक्ष्मीके क्रीड़ासरोवर, सरस्वतीके निवास, तमाम विद्वानोंके साथ विद्या-विनोदमें निरत और शुद्धहृदय थे।

एक प्रशस्तिपद्यमें पुष्पदन्तने नन्नको उनके पुत्रों सहित प्रसन्न रहनेका आशीर्वाद दिया है[1] अर्थात् उनके अनेक पुत्र थे। पर उनके नामोंका उल्लेख नहीं है।

कृष्णराज (तृतीय) के तो वे गृहमंत्री थे ही परन्तु उनकी मृत्युके बाद खोट्टिगदेवके और शायद उनके उत्तराधिकारी कर्क (द्वितीय) के भी वे मंत्री रहे होंगे। क्योंकि यशोधरचरितके अन्तमें कविने लिखा है कि जिस नन्नने बड़े भारी दुष्कालके समय—जब कि सारा जनपद नीरस हो गया था, दुस्सह दुःख व्याप्त हो रहा था, जगह-जगह मनुष्योंकी खोपड़ियाँ और कंकाल फैले पड़े थे, सर्वत्र रंक ही रंक दिखलाई पड़ते थे,—सरस भोजन, सुन्दर वस्त्र और ताम्बूलादिसे मेरी खातिर की, वह चिरायु हो[2]। निश्चय ही मान्यखेटकी लूट और बरबादीके बादकी दुर्दशाका यह चित्र है और तब खोट्टिगदेवकी मृत्यु हो चुकी थी।

## कुछ परिचित जन

पुष्पदन्तने अपने ग्रन्थोंमें भरत और नन्नके सिवाय कुछ और लोगोंका भी उल्लेख किया है। मेलपाटीमें पहुँचनेपर सबसे पहले उन्हें दो पुरुष मिले जिनके नाम अम्मइय और इन्द्रराय थे। ये वहाँके नागरिक थे और इन्हींने भरतमंत्रीकी प्रशंसा करके उनके यहाँ नगरमें चलनेका आग्रह किया। उत्तरपुराणके अन्तमें सबकी शान्ति-कामना करते हुए उन्होंने सन्त, देवल्ल, भोगल्ल, सोहण, गुणवर्म, दंगइय और संतइयका उल्लेख किया है। इनमेंसे सन्तको बहुगुणी, दयावान् और भाग्यवान् बतलाया है। देवल्ल संतका पुत्र था जिसने महापुराणका सारी पृथिवीमें

---

१ स श्रीमानिह भूतले सह सुतैर्नन्नाभिधो नन्दतात्।

२ जणवयनीरसि, दुरियमलीमसि, कइणिंदायरि, दुसहे दुहयरि
पडियकवालइ, णरकंकालइ, बहुरंकालइ अइदुक्कालइ।
पवरागारिं सरसाहारिं सण्हि चेलिं, वरतंबोलिं,
महु उवयारिउ पुण्णि पेरिउ गुणभत्तिल्लउ, णण्णु महल्लउ। होउ चिराउनु.

प्रसार किया। भोगल्लको चतुर्विधदानदाता, भरतका परम मित्र, अनुपमचरित्र और विस्तृतयशवाला बतलाया है। शोभन और गुणवर्मको निरन्तर जिनधर्मका पालनेवाला कहा है। नागकुमारचरितके अनुसार ये महोदधिके शिष्य थे। इन्होंने नागकुमारचरितकी रचना करनेकी प्रेरणा की थी। दंगइय और संतइयकी भी शान्ति-कामना की है। नागकुमारचरितमें दंगइयको आशीर्वाद दिया है कि उसका रत्नत्रय विशुद्ध हो। नाइल्ल और सीलइयका भी उल्लेख है। इन्होंने भी नागकुमारचरित रचनेका आग्रह किया था।

## समकालीन राजा

महापुराणकी उत्थानिकामें कहा है कि इस समय 'तुडिगु महानुभाव' राज्य कर रहे हैं। इस 'तुडिगु' शब्दपर 'कृष्णराजः' टिप्पण दिया हुआ है। कृष्णराज दक्षिणके सुप्रसिद्ध राष्ट्रकूटवंशमें हुए हैं और अपने समयके महान् सम्राट् थे। 'तुडिगु' उनका घरू प्राकृत नाम था। इस तरहके घरू नाम राष्ट्रकूट और चालुक्य वंशके प्रायः सभी राजाओंके मिलते हैं[1]।

वल्लभनरेन्द्र, वल्लभराय, शुभतुंगदेव और कण्हराय नामसे भी कविने उनका उल्लेख किया है।

अमोघवर्ष तृतीय या वद्दिगके तीन पुत्र थे—तुडिगु या कृष्ण तृतीय, जगत्तुंग और खोट्टिगदेव। कृष्ण सबसे बड़े थे जो अपने पिताके बाद गद्दीपर बैठे और चूँकि दूसरे जगत्तुंग उनसे छोटे थे तथा उनके राज्यकालमें ही स्वर्गगत हो गये थे, इस लिए तीसरे पुत्र खोट्टिगदेव गद्दीपर बैठे। कृष्णके पुत्रका इस बीच देहान्त हो गया था और पौत्र भी छोटा था, इसलिए खोट्टिगदेवको अधिकार मिला।

कृष्ण तृतीय राष्ट्रकूट वंशके सबसे अधिक प्रतापी और सार्वभौम राजा थे। इनके पूर्वजोंका साम्राज्य उत्तरमें नर्मदा नदीसे लेकर दक्षिणमें मैसूर तक फैला हुआ था जिसमें सारा गुजरात, मराठी म० प्र०, और निजाम राज्य शामिल

---

१ जैसे गोज्जिग, वद्दिग, तुडिग, पुट्टिग, खोट्टिग आदि।

२ वल्लभराय पदवी पहले दक्षिणके चौलुक्य राजाओंकी थी, पीछे जब उनका राज्य राष्ट्रकूटोंने जीत लिया तब इस वंशके राजा भी इसका उपयोग करने लगे। अरब लेखकोंने मानकिरके बल्हरा नामक बलाढ्य राजाओंका जो उल्लेख किया है वह मान्यखेटके 'वल्लभराज' पद धारण करनेवाले इन्हीं राजाओंको ही लक्ष्य करके किया है।

था। मालवा और बुन्देलखण्ड भी उनके प्रभावक्षेत्रमें थे। इस विस्तृत साम्राज्यको कृष्ण तृतीयने और भी बढ़ाया और दक्षिणका सारा अन्तरीप भी अपने अधिकारमें कर लिया। कहाड़के ताम्रपत्रोंके[1] अनुसार उन्होंने पाण्ड्य और केरलको हराया, सिंहलसे कर वसूल किया और रामेश्वरमें अपनी कीर्तिवल्लरीको लगाया। ये ताम्रपत्र मई सन् ९५९ ( श० सं० ८८१ ) के हैं और उस समय लिखे गये हैं जब कृष्णराज अपने मेलपाटीके सेना-शिविरमें ठहरे हुए थे और अपना जीता हुआ राज्य और धन-रत्न अपने सामन्तों और अनुगतोंको उदारतापूर्वक बाँट रहे थे[2]। इनके दो ही महिने बाद लिखी हुई श्रीसोमदेवसूरिकी यशस्तिलक-प्रशस्तिसे भी इसकी पुष्टि होती है[3]। इस प्रशस्तिमें उन्हें पाण्ड्य, सिंहल, चोल, चेर आदि देशोंको जीतनेवाला लिखा है।

देवलीके[4] शिलालेखसे मालूम होता है कि उसने काचीके राजा दन्तिगको और वप्पुकको मारा, पल्लव-नरेश अन्तिगको हराया, गुर्जरोंके आक्रमणसे मध्य भारतके कलचुरियोंकी रक्षा की और अन्य शत्रुओंपर विजय प्राप्त की। हिमालयसे लेकर लंका और पूर्वसे लेकर पश्चिम समुद्र तकके राजा उसकी आज्ञा मानते थे। उसका साम्राज्य गंगाकी सीमाको भी पार कर गया था।

चोलदेशका राजा परान्तक बहुत महत्त्वाकांक्षी था। उसके कन्याकुमारीमें मिले हुए शिलालेखमें[5] लिखा है कि उसने कृष्ण तृतीयको हराकर वीर चोलकी पदवी धारण की। किस जगह हराया और कहाँ हराया, यह कुछ नहीं लिखा। बल्कि इसके विरुद्ध ऐसे अनेक प्रमाण मिले हैं जिनसे सिद्ध होता है कि ई० स० ९४४ ( श० ८६६ ) से लेकर कृष्णके राज्य-कालके अन्त तक चोलमण्डल कृष्णके ही अधिकारमें रहा। तब उक्त लेखमें इतनी ही सचाई हो सकती है कि सन् ९४४ के आसपास वीरचोलको राष्ट्रकूटोंके साथकी लड़ाईमें थोड़ी-सी अल्पकालिक सफलता मिली होगी।

---

१ एपिग्राफिया इंडिका जिल्द ४ पृ० २७८।

२ वंदीणदिण्णधण-कणयपयरु महिपरिभमतु मेलाडिणयरु।

३ " पाण्ड्यसिंहल-चोल-चेरमप्रभृतीन्महीपतीन्प्रसाध्य.. "।

४ जर्नल बाम्बे ब्रांच रा० ए० सो० जिल्द १८, पृ० २३९ और लिस्ट आफ इन्स्क्रप्शन्स सी० पी० एण्ड बरार, पृ० ८१।

५ त्रावणकोर आर्कि० सीरीज जि० ३, पृ० १४३, श्लोक ४८।

दक्षिण अर्काट जिलेके सिद्धलिंगमादम स्थानके शिलालेखमें[1] जो कृष्ण तृतीयके पाँचवें राज्य-वर्षका है उसके द्वारा कांची और तंजोरके जीतनेका उल्लेख है और उत्तरी अर्काटके शोलापुरम स्थानके ई० स० ९४९-५० ( श० सं० ८७१ ) के शिलालेखमें[2] लिखा है कि उस साल उसने राजादित्यको मारकर तोडयि-मंडल य चोलमण्डलमें प्रवेश किया। यह राजादित्य परान्तक या वीरचोलका पुत्र था और चोल-सेनाका सेनापति था[3]। कृष्ण तृतीयके बहनोई और सेनापति भूतुगने इसे इसके हाथीके हौदेपर आक्रमण करके मारा था[4] और इसके उपलक्षमें उसे वनवासी प्रदेश उपहार मिला था।

ई० सन् ९१५ ( शक सं० ८१७ ) में राष्ट्रकूट इन्द्र ( तृतीय )ने परमार-राजा उपेन्द्र ( कृष्ण ) को जीता था और तबसे कृष्ण तृतीय तक परमार राजे राष्ट्रकूटोंके मांडलिक थे। उस समय गुजरात भी परमारोंके अधीन था।

परमारोंमें सीयक या श्रीहर्ष राजा बहुत पराक्रमी था। जान पड़ता है इसने कृष्ण तृतीयके आधिपत्यके विरुद्ध सिर उठाया होगा और इसी कारण कृष्णको उस-पर चढाई करनी पड़ी होगी और उसे जीता होगा। इस अनुमानकी पुष्टि श्रवण-बेलगोलके मारसिंहके शिलालेखसे[4] होती है जिसमें लिखा है कि उसने कृष्ण तृतीयके लिए उत्तरीय प्रान्त जीते और बदलेमें उसे 'गुर्जर-राज' का खिताब मिला। इसी तरह होलकेरीके[5] ई० स० ९६७ और ९६८ के शिलालेखोंमें मारसिंहके दो सेनापतियोंको 'उज्जयिनी-भुजंग' पदको धारण करनेवाला बतलाया है। ये गुर्जर-राज और उज्जयिनी-भुजंग पद स्पष्ट ही कृष्णद्वारा सीयकके गुजरात और मालवेके जीते जानेका संकेत करते हैं।

सीयक उस समय तो दब गया, परन्तु ज्यों ही पराक्रमी कृष्णकी मृत्यु हुई कि उसने पूरी तैयारीके साथ मान्यखेटको बुरी तरह लूटा और बरबाद किया।

पाइय-लच्छी नाममालाके कर्त्ता धनपालके कथनानुसार यह लूट वि० सं०

---

१ मद्रास एपिग्राफिकल कलेक्शन १९०९ नं० ३७५।

२ ए० इ०जि० ५, पृ० १९५। ४ ए० इ० जि० १९, पृ०८३।

३ आर्किलाजिकल सर्वे आफ साउथ इंडिया जि० ४, पृ० २०१।

४ ए० इ० जि० ५, पृ० १७९।

५ ए० इ० जि० ११, न० २३-३३।

१०२९ ( श० सं० ८९४ ) में हुई और शायद इसी लड़ाईमें खोट्टिगदेव मारा गया। क्योंकि इसी साल उत्कीर्ण किया हुआ खरडाका शिलालेख खोट्टिगदेवके उत्तराधिकारी कर्क ( द्वितीय ) का है।

कृष्ण तृतीय ई० स० ९३९ ( श० सं० ८६१ ) के दिसम्बरके आसपास गद्दीपर बैठे होंगे। क्यों कि इस वर्षके दिसम्बरमें इनके पिता बद्दिग जीवित थे और कोल्लगलुका शिलालेख फाल्गुन सुदी ६ शक सं० ८८९ का है जिसमें लिखा है कि कृष्णकी मृत्यु हो गई और खोट्टिगदेव गद्दीपर बैठा। इससे उनका २८ वर्ष तक राज्य करना सिद्ध होता है, परन्तु कित्तूर ( द० अर्काट ) के वीरत्तनेश्वर मन्दिरका शिलालेख उनके राज्यके ३० वे वर्षका लिखा हुआ है। विद्वानोंका खयाल है कि ये राजकुमारावस्थामें, अपने पिताके जीते जी ही राज्यका कार्य सँभालने लगे थे, इसीसे शायद उस समयके दो वर्ष उक्त तीस वर्षके राज्य-कालमें जोड़ लिये गये हैं।

राष्ट्रकूटों और कृष्ण तृतीयका यह परिचय कुछ विस्तृत इस लिए देना पड़ा जिससे पुष्पदन्तके ग्रन्थोंमें जिन बातोंका जिक्र है, वे ठीक तौरसे समझमें आ जायँ और समय निर्णय करनेमें भी सहायता मिले।

## समय-विचार

महापुराणकी उत्थानिकामें कविने जिन सब ग्रंथों और ग्रन्थकर्ताओंका उल्लेख किया है[4], उनमें सबसे पिछले ग्रन्थ धवल और जयधवल हैं[5]। पाठक जानते हैं

---

१ ए० इ० जि० १२, पृ० २६३। २ मद्रास ए० क० १९१३ नं० २३६। ३ मद्रास एपिग्राफिक कलेक्शन सन् १९०२, न० २३२।

४—अकलंक, कपिल ( साख्यकार ), कणचर या कणाद ( वैशेषिकदर्शनकर्ता ), द्विज ( वेदपाठक ), सुगत ( बुद्ध ), पुरदर ( चार्वाक ), दन्तिल, विशाख ( सगीतशास्त्रकर्ता ), भरत ( नाट्यशास्त्रकार ), पतजलि, भारवि, व्यास कोहल ( कुष्माण्ड कवि ), चतुर्मुख, स्वयभु, श्रीहर्ष ( हर्षवर्द्धन ), द्रोण, ईशान, वाण, धवल-जयधवल-सिद्धान्त, रुद्रट, और यशश्चिह्न, इतनोका उल्लेख किया गया है। इनमेंसे अकलक, चतुर्मुख और स्वयभु जैन हैं। द्रोणका उल्लेख राजशेखरने ' शार्ङ्गधर-पद्धति ' में किया है जो कुलाल था।—

सरस्वतीपवित्राणां जातिस्तत्र न कारणम्। व्यासस्पर्द्धी कुलालोऽभूद्यद्रोणो भारते कविः॥

गाथा सप्तशतीकी २७५ और ८४ गाथाओंका रचयिता ईशान वाणभट्टका समकालीन और मित्र था। सातवी सदी ( ईस्वी ) का पूर्वार्ध।

५ णउ बुज्झिउ आयमसद्दधामु, सिद्धतु धवलु जयधवलु णाम।

कि वीरसेन शिष्य जिनसेनने अपने गुरुकी अधूरी छोड़ी हुई टीका जय-धवलाको श० सं० ७५९ में राष्ट्रकूटनरेश अमोघवर्ष (प्रथम) के समयमें समाप्त की थी। अतएव यह निश्चित है कि पुष्पदन्त उक्त संवत्के बाद ही किसी समय हुए हैं, पहले नहीं।

रुद्रटका समय श्रीयुत काणे और दे के अनुसार ई० सन् ८००—८५० के अर्थात् श० सं० ७२२ और ७७२ के वीच है। इससे भी लगभग उपर्युक्त परिणाम निकलता है।

अभी हाल ही डा० ए० एन० उपाध्येको अपभ्रंश भाषाका 'धम्मपरिक्खा' नामका ग्रंथ मिला है जिसके कर्त्ता बुध (पंडित) हरिषेण हैं, जो धक्कड़वंशीय गोवर्द्धनके पुत्र और सिद्धसेनके शिष्य थे। धक्कड़कुलको सिरिउजपुर या सिंरोजसे निर्गत बतलाया है। वे चित्तौड़ (मेवाड़) के रहनेवाले थे और उसे छोड़कर कार्यवश अचलपुर (एलिचपुर?) गये थे[1]। वहाँपर उन्होंने वि० सं० १०४४ में अपना यह ग्रंथ समाप्त किया था[2]। इस ग्रंथके प्रारम्भमें अपभ्रंशके चतुर्मुख, स्वयंभु और पुष्पदन्त इन तीन कवियोंका स्मरण किया गया है[3]। इससे सिद्ध है कि वि० सं० १०४४ या श० सं० ९०९ से पहले ही पुष्पदन्त एक महाकविके रूपमें प्रसिद्ध हो चुके थे। अर्थात् पुष्पदन्तका समय ७५९ और ७०९ के वीच होना चाहिए। न तो उनका समय समय श० सं० ७५९ के पहले जा सकता है और न ९०९ के बाद।

अब यह देखना चाहिए कि वे श० सं० ७५९ (वि० सं० ८९४) से कितने बाद हुए हैं।

---

१ इह मेवाडदेसे जणसकुले, सिरिउजपुरणिग्गयधक्कडकुले।
गोवद्धणु णामें उप्पण्णओ, जो सम्मत्तरयणसपुण्णओ॥
तहो गोवद्धणासुपियगुणवइ, जा जिणवरपय णिच्चवि पणवइ।
ताए जणिउ हरिसेणणाम सुओ, जो संजाउ विबुहकइविस्सुओ॥
सिरिचित्तउडुचएवि अचलउरेहो, गउ णियकज्जे जिणहरपउरहो।
तहिं छंदालंकारपसाहिद, धम्मपरिक्ख एह ते साहिय॥

२ विक्कमणिवपरियत्तइ कालए, वयगए वरिस सहसचउतालए।

३ चउमुहु कव्वविरयणे सयभुवि, पुप्फयतु अण्णाणणिसंभुवि।
तिण्णवि जोग्ग जेण त सासइ, चउमुहमुहे थिय ताम सरासइ।
जो सयभु सो हेउ पहाणउ, अहकह लोयालोय वि याणउ।
पुप्फयतु णवि माणुसु वुच्चइ, जो सरसइए कयावि ण मुच्चइ।

कविने अपने ग्रंथोंमें तुडिगु[1], शुभतुंग[2], वल्लभनरेन्द्र[3] और कण्हरायका उल्लेख किया है और इन सब नामोंपर ग्रंथोंकी प्रतियों और टिप्पण-ग्रंथोंमें 'कृष्णराजः' टिप्पणी दी है। इसका अर्थ यह हुआ कि ये सभी नाम एक ही राजाके हैं। वल्लभराय या वल्लभनरेन्द्र राष्ट्रकूट राजाओंकी सामान्य पदवी थी, इसलिए यह भी मालूम हो गया कि कृष्ण राष्ट्रकूटवंशके राजा थे।

राष्ट्रकूटोंकी राजधानी पहले मयूरखंडी (नासिक) में थी, पीछे अमोघवर्ष (प्रथम) ने श० सं० ७३७ में उसे मान्यखेटमें प्रतिष्ठित की। पुष्पदन्तने नागकुमारचरितमें कहा है कि कण्हराय (कृष्णराज) की हाथकी तलवाररूपी जलवाहिनीसे जो दुर्गम है और जिसके धवलगृहोंके शिखर मेघावलीसे टकराते हैं, ऐसी बहुत बड़ी मान्यखेट नगरी है[4]।

राष्ट्रकूटवंशमें कृष्ण नामके तीन राजा हुए हैं, एक तो वे जिनकी उपाधि शुभतुंग थी। परन्तु उनके समय तक मान्यखेट राजधानी ही नहीं थी, इसलिए पुष्पदंतका मतलब उनसे नहीं हो सकता।

द्वितीय कृष्ण अमोघवर्ष (प्रथम) के उत्तराधिकारी थे, जिनके समयमें गुणभद्राचार्यके उत्तरपुराणका पूजा-महोत्सव हुआ था और जिन्होंने श० सं० ८३३ तक राज्य किया है। परन्तु इसके साथ भी उन सब बातोंका मेल नहीं खाता जिनका पुष्पदन्तने उल्लेख किया है। इसलिए कृष्ण तृतीयको ही हम उनका समकालीन मान सकते हैं। क्योंकि—

१—जैसा कि पहले बतलाया जा चुका है चोलराजाका सिर कृष्णराजने कटवाया था[5], इसके प्रमाण इतिहासमें मिलते हैं और चोल देशको कृष्ण तृतीयने अपने अधिकारमें कर लिया था।

२—यह चोलनरेश 'परान्तक' ही मालूम होता है जिसने वीर-चोलकी पदवी धारण की थी।

---

१ भुवणेक्करामु रायाहिराउ, जहि अच्छइ 'तुडिगु' महाणुभाउ। म० पु० १-३-३

२ सुहतुंगदेवकमकमलभसलु, णीसेसकलाविण्णाणकुसलु। म० पु० १-५-२

३ वल्लभणरिंदघरमहत्तरासु। यशोधर च० का प्रारंभ।

४ सिरिकण्हरायकरयलणिहिय असिजलवाहिणि दुग्गयरि।
धवलहरसिहरिहयमेहउलि पविउल मण्णखेडणयरि॥

५ उव्वद्धजूडु भूभंगभीसु, तोडेप्पिणु चोडहो तणउ सीसु।

३—धारानरेश-द्वारा मान्यखेटके लूटे जानेका जो उल्लेख पुष्पदन्तने किया है,[1] वह भी कृष्ण द्वितीयके साथ मेल नहीं खाता। यह घटना कृष्णराज तृतीयकी मृत्युके बाद खोट्टिगदेवके समय की है और इसकी पुष्टि अन्य प्रमाणोंसे भी होती है। धनपालने अपनी 'पाइय-लच्छी नाममाला' (प्राकृतलक्ष्मी) में लिखा है कि वि० सं० १०२९ मे मालव-नरेन्द्रने मान्यखेटको लूटा[2]।

मान्यखेटको किस मालव-राजाने लूटा, इसका पता परमार राजा उदयादित्यके समयके उदयपुर (ग्वालियर) के शिलालेखमें[3] परमार राजाओंकी जो प्रशस्ति दी है उससे लगता है। उसके १२ वें पद्यमें लिखा है कि हर्षदेवने खोट्टिगदेवकी राज्यलक्ष्मीको युद्धमें छीन लिया[4]।

ये हर्षदेव ही धारानरेश थे, जो सीयक (द्वितीय) या सिंहभट भी कहलाते थे, और जैसा कि पहले बताया जा चुका है, जिनपर कृष्ण तृतीयने चढ़ाई की थी। खोट्टिगदेव कृष्ण तृतीयके भाई और उत्तराधिकारी थे।

४—महापुराणकी रचना जिस सिद्धार्थ संवत्सरमें शुरू की गई थी, उसी संवत्सरमें सोमदेवने अपना यशस्तिलक चम्पू समाप्त किया था और उस समय कृष्ण तृतीयका पड़ाव मेलपाटीमें था। पुष्पदन्तने भी अपने ग्रन्थ-प्रारंभके समय कृष्णराजका मेलपाटीमें रहनेका उल्लेख किया है। साथ ही यशस्तिलककी प्रशस्तिमें उनको चोल आदि देशोंका जीतनेवाला भी लिखा है[5]। ऐसी दशामें पुष्पदन्तका कृष्ण तृतीयके समयमें होना निःसंशयरूपसे सिद्ध हो जाता है।

पहले उक्त मेलपाटीमें ही पुष्पदन्त पहुँचे थे, सिद्धार्थ संवत्सरमें ही उन्होंने अपना महापुराण प्रारम्भ किया था और यह सिद्धार्थ श० सं० ८८१ ही था।

---

१ दीनानाथधन सदाबहुर्जन प्रोत्फुल्लवल्लीवन,
मान्याखेटपुर पुरदरपुरीलीलाहर सुन्दरम्।
धारानाथनरेन्द्रकोपशिखिना दग्ध विदग्धप्रियं,
क्वेदानीं वसतिं करिष्यति पुन श्रीपुप्पदन्त' कवि.॥

२ विक्कमकालस्स गए अउणुत्तीसुत्तरे सहस्सम्मि।
मालवणरिंदधाडीए लूडिए मण्णखेडम्मि॥ २७६॥

३ एपिग्राफिआ इडिका जिल्द १, पृ० २२६।

४ श्रीहर्षदेव इति खोट्टिगदेवलक्ष्मीं, जग्राह यो युधि नगादसमप्रताप.।

५ देखो, पृ० १७९ में यशस्तिलककी प्रशस्ति।

मेलपाटी या मेलाडिमें श० ८८१ में कृष्णराज थे, इसके और भी प्रमाण मिले हैं जो ऊपर दिये जा चुके हैं।

इन सब प्रमाणोंसे हम इस निष्कर्षपर पहुँचते हैं कि श० सं० ८८१ में पुष्पदन्त मेलपाटीमें भरत महामात्यसे मिले और उनके अतिथि हुए। इसी साल उन्होंने महापुराण शुरू करके उसे श० सं० ८८७ में समाप्त किया। इसके बाद उन्होंने नागकुमार-चरित और यशोधर-चरित बनाये। यशोधर-चरितकी समाप्ति उस समय हुई जब मान्यखेट लूटा जा चुका था। यह श० सं० ८९४ के लगभगकी घटना है। इस तरह वे ८८१ से लेकर कमसे कम ८९४ तक, लगभग तेरह वर्ष, मान्यखेटमें महामात्य भरत और नन्नके सम्मानित अतिथि होकर रहे, यह निश्चित है। उसके बाद वे और कब तक जीवित रहे, यह नहीं कहा जा सकता।

बुध हरिषेणकी धर्मपरीक्षा मान्यखेटकी लूटके कोई पन्द्रह वर्ष बादकी रचना है। इतने थोड़े ही समयमें पुष्पदन्तकी प्रतिभा प्रसिद्ध हो चुकी थी।

## एक शंका

महापुराणकी ५० वीं सन्धिके प्रारंभमें जो 'दीनानाथधनं' आदि संस्कृत पद्य है और जिसमें मान्यखेटके नष्ट होनेका संकेत है, वह श० सं० ८९४ के बादका है और महापुराण ८८७ मे ही समाप्त हो चुका था। शंका होती है कि वह उसमें कैसे आया ?

क्यों कि उक्त पद्य ग्रन्थका अविच्छेद्य अंग नहीं है। इस तरहके अनेक पद्य महापुराणकी भिन्न भिन्न संधियोंके प्रारंभमें दिये गये हैं जो भिन्न भिन्न समयमें रचे जाकर पीछेसे जोड़े गये हैं और अधिकांश भरतकी प्रशंसाके हैं। ग्रन्थ-रचना-क्रमसे जिस तिथिको जो संधि प्रारंभ की गई, उसी तिथिको उसमें दिया हुआ पद्य निर्मित नहीं हुआ। यही कारण है कि सभी प्रतियोंमें ये पद्य एक ही स्थानपर नहीं मिलते। एक पद्य एक प्रतिमें जिस स्थानपर है, दूसरी प्रतिमें उस स्थानपर न होकर किसी और ही स्थानपर है। किसी किसी प्रतिमें उक्त पद्य न्यूनाधिक भी हैं। अभी बम्बईके सरस्वतीभवनकी प्रतिमें हमें एक पूरा

पद्य और एक अधूरा पद्य अधिक भी मिला है[2] जो अन्य प्रतियोंमें नहीं देखा गया।

यशोधरचरितकी दूसरी, तीसरी और चौथी सन्धियोंमें भी इसी तरहके तीन संस्कृत पद्य नन्नकी प्रशंसाके हैं जो अनेक प्रतियोंमें हैं ही नहीं। इससे यही जान पड़ता है कि ये सभी या अधिकांश पद्य भिन्न भिन्न समयोंमें रचे गये हैं और प्रतिलिपियाँ कराते समय पीछेसे जोड़े गये हैं। गरज यह कि 'दीनानाथधनं' आदि पद्य मान्यखेटकी लूटके बाद ही लिखा गया है और उसके बाद जो प्रतियाँ लिखी गईं, उनमें जोड़ा गया है। निश्चय ही यह पद्य उसके पहले जो प्रतियाँ लिखी जा चुकी होंगी उनमें न होगा।

इस प्रकारकी एक प्रति महापुराणके सम्पादक डा० पी० एल० वैद्यको नॉदणी (कोल्हापुर) के श्री तात्या साहब पाटीलसे मिली है जिसमें उक्त पद्य नहीं हैं[3]। ८९४ के पहलेकी लिखी हुई इस तरहकी और भी प्रतियोंकी प्रतिलिपियाँ मिल सकती हैं।

## एक और शंका

'महाकवि पुष्पदन्त और उनका महापुराण' शीर्षक लेख मैंने 'भाण्डारकर इन्स्टिटयूट' पूनाकी वि० सं० १६३० की लिखी हुई जिस प्रतिके आधारसे लिखा था उसमें प्रशस्तिकी तीन पंक्तियाँ इस रूपमें हैं—

> पुप्फयंतकइणा धुयपंकें, जइ अहिमाणमेरुणामंकें।
> कयउ कव्वु भत्तिए परमत्थें, छसयछडोत्तर कयसामत्थें॥
> कोहणसंवच्छरे आसाढए, दहमय दियहे चंदरुइरूढए।

इसके 'छसयछडोत्तरकयसामत्थें' पदका अर्थ उस समय यह किया गया था कि यह ग्रन्थ शकसंवत् ६०६ में समाप्त हुआ[4]। परन्तु पीछे जब गहराईसे विचार

---

१ हरति मनसो मोह द्रोह महाप्रियजतुज। भवतु भविना दभारभ प्रशातिकृतो। जिनवरकथा ग्रन्थप्रत्नागमितरत्वया। कथय कमय तोयस्तीते गुणान् भरतप्रभो। यह पद्य वहुत ही अशुद्ध है। —४२ वी सन्धिके बाद

२ आकल्प भरतेश्वरस्तु जयताधेनादरात्कारिता।
श्रेष्ठायं भुवि मुक्तये जिनकथा तत्त्वामृतस्यन्दिनी।—४३ वीं सन्धिके वाद

३ देखो, महापुराण प्र० ख०, डा० पी० एल० वैद्य-लिखित भूमिका पृ० १७।

४ स्व० वावा दुलीचन्दजीकी ग्रन्थ-सूचीमें भी पुष्पदन्तका समय ६०६ दिया हुआ है।

किया तब पता लगा कि ६०६ संवत्का नाम क्रोधन हो ही नहीं सकता, चाहे वह शक संवत् हो, विक्रम संवत् हो, गुप्त संवत् हो, या कलचुरि संवत् हो। इसलिए उक्त पाठके सही होनेमें सन्देह होने लगा। 'छसयछडोत्तर' तो खैर ठीक, पर 'कयसामत्थें' का अर्थ दुरूह हो गया। तृतीयान्त पद होनेके कारण उसे कविका विशेषण बनानेके सिवाय और कोई चारा नहीं। यदि बिन्दी निकालकर उसे सप्तमी समझ लिया जाय, तो भी 'कृतसामर्थ्ये' का कोई अर्थ नहीं बैठता। अतएव शुद्ध पाठकी खोज की जाने लगी।

सबसे पहले डा० हीरालालजी जैनने अपने 'महाकवि पुष्पदन्तके समयपर विचार' लेख[1] में बतलाया कि कारंजाकी प्रतिमें उक्त पाठ इस तरह दिया हुआ है—

पुप्फयंतकइणा धुयपंकें, जइ अहिमाणमेरुणामंकें।
कयउ कव्वु भत्तिए परमत्थें, जिणपयपंकयमउलियहत्थें।
कोहणसंवच्छरे आसाढए, दहमइ दिवहे चंदरुइरूढए॥

अर्थात् क्रोधन संवत्सरकी आसाढ़ सुदी १० को जिन भगवानके चरण-कमलोंके प्रति हाथ जोड़े हुए अभिमानमेरु, धूतपंक (धुल गये हैं पाप जिसके), और परमार्थी पुष्पदन्त कविने भक्तिपूर्वक यह काव्य बनाया।

यहाँ बम्बईके सरस्वती-भवनमें जो प्रति (१९३ क) है, उसमें भी यही पाठ है और हमारा विश्वास है कि अन्य प्रतियोंमें भी यही पाठ मिलेगा।

ऐसा मालूम होता है कि पूनेवाली प्रतिके अर्द्धदग्ध लेखकको उक्त स्थानमें सिर्फ मिती लिखी देखकर संवत्-संख्या देनेकी जरूरत महसूस हुई और उसकी पूर्ति उसने अपनी विलक्षण बुद्धिसे स्वयं कर डाली!

यहाँ यह बात नोट करने लायक है कि कविने सिद्धार्थ संवत्सरमें अपना ग्रन्थ प्रारम्भ किया और क्रोधन संवत्सरमें समाप्त। न वहाँ शक संवत् दिया और न यहाँ।

## तीसरी शंका

पं० जुगलकिशोरजी मुख्तारने नीचे लिखी प्रशस्तिके आधारपर 'जसहरचरिउ' की रचनाका समय वि० सं० १३६५ बतलाया था[2]—

---

१ जैनसाहित्य संशोधक भाग २, अंक ३-४।
२ देखो, जैनजगत् (१ अक्टूबर सन् १९२६) में 'महाकवि पुष्पदन्तका समय'।

किउ उवरोहें जस्स कइयइ एउ भवंतर ।
तहो भव्वहु णामु पायडमि पयडउ घर ॥ २९ ॥
चिरु पट्टणे छंगेसाहु साहु, तहो सुउ खेला गुणवंतु साहु ।
तहो तणुरुह वीसलु णाम साहु, वीरोसाहुणि थिहि सुलहु णाहु ॥
सोयारु सुणणगुणगणसणाहु, एक्कइया चिंतइ चित्ति लाहु ।
हो पंडियठक्कुर कण्हपुत्त, उवयारियवल्लहपरममित्त ॥
कइपुप्फयंति जसहरचरित्तु, किउ सुट्ठु सद्दलक्खणविचित्तु ।
पेसहिं तहिं राउलु कउलु अज्जु (?), जसहरविवाहु तह जणियचोज्जु ।
सयलहं भवभमणभवंतराइं, महु वंछिउ करहि णिरंतराइं ॥
ता साहुसमीहिउ कियउ सव्वु, राउलुविवाहु भवभमणु भव्वु ।
वक्खाणिउ पुरउ हवेइ जाम, संतुट्ठउ वीसलु साहु ताम ।
जोइणिपुरवरि णिवसंतु सिट्ठु, साहुहि घरे सुत्थियणहु घुट्ठु ॥
पणसट्ठिमहिय तेरहसयाइं, णिवविक्कमसंवच्छरगयाइं ।
वइसाहपहिल्लइ पक्खि वीय, रविवारि समित्थउ मिस्सतीय ॥
चिरु वत्थुवंधि कइ कियउ जं जि, पद्धडियवंधि मइ रइउ तं जि ।
गंधव्वें कण्हडणंदणेण, आयहं भवाइं किय थिरमणेण ।
महु दोसु ण दिज्जइ पुव्विं कइउ, कइवच्छराइं तं सुत्तु लइउ ॥

परन्तु वास्तवमें इन पंक्तियोंका भावार्थ यह है —

"जिसके उपरोध या आग्रहसे कविने यह पूर्वभवोंका वर्णन किया (अब मैं) उस भव्यका नाम प्रकट करता हूँ। पहले पट्टण या पानीपतमें[1] छंगे साहु नामके एक साहु थे। उनके खेला साहु नामके गुणी पुत्र हुए। फिर खेला साहुके वीसलं साहु हुए जिनकी पत्नीका नाम वीरो था। वे गुणी श्रोता थे। एक दिन उन्होंने अपने चित्तमें सोचा (और कहा) कि हे कण्हके पुत्र पंडित ठक्कुर (गन्धर्व), वल्लभराय (कृष्ण तृतीय) के परम मित्र और उपकारित कवि पुष्पदन्तने सुन्दर और शब्दलक्षणविचित्र जो जसहरचरित बनाया है उसमें यदि राजा और कौलका प्रसंग, यशोधरका आश्चर्यजनक विवाह और सबके भवांतर और प्रविष्ट कर दो, तो मेरा मन-चाहा हो जाय। तब मैंने वही सब कर दिया, जो साहुने चाहा

१ 'पट्टण' पर 'पानीपत' टिप्पणी दी हुई है।

था — राउलु ( राजा ) और कौलका प्रसंग, विवाह और भवांतर। फिर जब वीसल साहुके सामने व्याख्यान किया, सुनाया, तब वे सन्तुष्ट हुए। योगिनीपुर ( दिल्ली ) में साहुके घर अच्छी तरह सुस्थितिपूर्वक रहते हुए विक्रम राजाके १३६५ संवत्में पहले वैशाखके दूसरे पक्षकी तीज रविवारको यह कार्य पूरा हुआ। पहले कविने जिसे वस्तुछन्दमें किया था, वही मैंने पद्धड़ीबद्ध रचा। कन्हड़के पुत्र गन्धर्वने स्थिर मनसे भवांतरोंको कहा है। इसमें कोई मुझे दोष न दे। क्योंकि पूर्वमें वच्छरायने यह कहा था। उसीके सूत्रको लेकर मैंने कहा।"

इसके आगेका घत्ता और प्रशस्ति स्वयं पुष्पदन्तकृत है जिसमें उन्होंने अपना परिचय दिया है।

पूर्वोक्त पद्योंसे स्पष्ट होता है कि गन्धर्व कविने दिल्लीमें पानीपतके रहनेवाले वीसल साहु नामक धनीकी प्रेरणासे तीन प्रकरण स्वयं बना कर पुष्पदन्तके यशोधरचरितमें पीछेसे सं० १३६५ में शामिल किये हैं और कहाँ कहा शामिल किये हैं, सो भी यथास्थान ईमानदारीसे बतला दिया है। देखिए—

१ पहली सन्धिके चौथे कड़वककी 'चाएण कण्णु विहवेण इंदु' आदि पंक्तिके बाद आठवें कड़वकके अन्त तककी ८१ पंक्तियाँ गन्धर्वरचित हैं जिनमें राजा मारिदत्त और भैरवकुलाचार्यका संलाप है। उनके अन्तमें कहा है—

"गंधव्वु भणइ मइं कियउ एउ, णिव-जोईसहो संजोयभेउ।
अग्गइ कइरायपुप्फयंतु सरसइणिलउ।
देवियहि सरूउ वण्णइ कइयणकुलतिलउ॥"

अर्थात् गन्धर्व कहता है कि यह राजा और योगीश ( कौलाचार्य ) का संयोग-भेद मैंने कहा। अब आगे सरस्वतीनिलय कविकुलतिलक कविराज पुष्पदंत ( मैं नहीं ) देवीका स्वरूप वर्णन करते हैं।

२ पहली ही सन्धिके २४ वें कड़वककी 'पोढत्तणि पुट्ठि पलट्टियंगु' आदि पंक्तिसे लेकर २७ वें कड़वक तककी ७९ पंक्तियाँ भी गन्धर्वकी हैं। इसे उन्होंने ७९ वी पंक्तिमें इस तरह स्पष्ट किया है—

"जं वासवसेणिं पुव्व रइउ, तं पेक्खवि गंधव्वेण कहिउ।"

अर्थात् वासवसेनने पूर्वमें (ग्रन्थ) रचा था, उसको देखकर ही यह गंधर्वने कहा[1]।

३ चौथी संधिके २२ वें कड़वककी 'जज्जरिउ जेण बहुभेयकम्म' आदि १५ वीं पंक्तिसे लेकर आगेकी १७२ पंक्तियाँ भी गंधर्वकी हैं। इसके आगे भी कुछ पंक्तियाँ प्रकरणके अनुसार कुछ परिवर्तित करके लिखी गई हैं[2]। फिर एक घत्ता और १५ पंक्तियाँ गंधर्वकी हैं जो ऊपर भावार्थसहित दे दी गई हैं।

इस तरह इस ग्रंथमें सब मिलाकर ३३५ पंक्तियाँ प्रक्षिप्त हैं और वे ऐसी हैं कि जरा गहराईसे देखनेमे पुष्पदन्तकी प्रौढ़ और सुन्दर रचनाके बीच छुप भी नहीं सकतीं। अतएव गंधर्वके क्षेपकोंके सहारे पुष्पदन्तको विक्रमकी चौदहवीं शताब्दिमें नहीं लाया जा सकता।

इसके सिवाय बहुत थोड़ी ही प्रतियोंमें, सो भी उत्तर भारतकी प्रतियोंमें—ही यह प्रक्षिप्त अंश मिलता है। बम्बईके तेरहपंथी जैनमन्दिरकी जो वि० सं० १३९० की लिखी हुई अतिशय प्राचीन प्रति है, उसमें गन्धर्वरचित उक्त पंक्तियाँ नहीं हैं और ऐलक पन्नालाल सरस्वती-भवनकी दो प्रतियोंमें भी नहीं हैं।

---

१ श्रीवासवसेनके इस यशोधरचरितकी प्रति बम्बईमें (नं० ६०४ क) माजूद है। यह संस्कृतमें है। इसकी अन्तिम पुष्पिकामें 'इति यशोधरचरिते मुनिवासवसेनकृते काव्ये अष्टम. सर्ग. समाप्त' वाक्य है। प्रारम्भमें लिखा है 'प्रभंजनादिभि पूर्वं हरिषेणसमन्वितै, यदुक्त तत्कथ शक्य मया बालेन भाषितुम्।' इससे मालूम होता है कि उनसे पूर्व प्रभंजन और हरिषेणने यशोधरके चरित लिखे थे। इन्होंने अपने समय और कुलादिका कोई परिचय नहीं दिया। परन्तु इतना निश्चित है कि वे गन्धर्व कविसे अर्थात् संवत् (१३६५) से पहले हुए हैं। इस ग्रन्थकी एक प्रति प्रो० हीरालालजीने जयपुरके बाबा दुलीचन्दजीके भंडारमें भी देखी थी और उसके नोट्स लिये थे। हरिषेण शायद वे ही हों, जिनकी धर्मपरीक्षा (अपभ्रंश) अभी डा० उपाध्येको मिली है।

२ अपरिवर्तित पाठ मुद्रित ग्रन्थमें न होनेके कारण यहाँ दे दिया जाता है—

सो जसवइ सो कल्लाणमित्तु, सो अभयणाउ सो मारिदत्तु।
वणिकुलपकयबोहणदिणेसु, सो गोवड्ढणु गुणगणविसेसु॥
सा कुसुमावलि पालियति गुत्ति, सा अभयमइत्ति णरिंदपुत्ति।
भव्वइ दुण्णयणिण्णासणेण, तउ चएवि चारु सण्णासणेण।
कालें जंतें सव्वइ मयाइ, जिणधम्में सग्गग्गहो गयाइ॥

३ बम्बईके सरस्वती-भवनमें जो (८०४ क) संस्कृतछायासहित प्रति है उसमें 'जिणधम्में सग्गग्गहो गयाइ'के आगे प्रक्षिप्त पाठकी 'गंधव्वें कण्हडणंदणेण' आदि केवल दो पंक्तियाँ न न जाने कैसे आ पड़ी है। इस प्रतिमें इन दो पंक्तियोंको छोड़कर और कोई प्रक्षिप्त अंश नहीं है।

# पद्मनन्दिकी जंबुदीव-पण्णत्ति

जैनसाहित्यमें करणानुयोगके ग्रन्थोंकी एक समय बहुत प्रधानता रही है। जिन ग्रन्थोंमें ऊर्ध्वलोक, अधोलोक, और मध्यलोकका; चारों गतियोंका, और युगोंके परिवर्तन आदिका वर्णन रहता है, वे सब ग्रन्थ करणानुयोगके अन्तर्गत समझे जाते हैं। आजकलकी भाषामें हम जैनधर्मके करणानुयोगको एक तरहसे भूगोल और खगोल-शास्त्रकी समष्टि कह सकते हैं। दिगम्बर और श्वेताम्बर दोनों ही सम्प्रदायोंमें इस विषयके सैकड़ों ग्रन्थ हैं और उनमें अधिकाश बहुत प्राचीन हैं। इस विषयपर जैन लेखकोंने जितना अधिक लिखा है उतना शायद ही संसारके किसी सम्प्रदायके लेखकोंने लिखा हो। परम्परासे यह विश्वास चला आता है कि इन सब परोक्ष और दूरवर्ती क्षेत्रों या पदार्थोंका वर्णन साक्षात् सर्वज्ञ भगवानने अपनी दिव्य-ध्वनिमें किया था। जान पड़ता है कि इसी अटल श्रद्धाके कारण इस प्रकारके साहित्यकी इतनी अधिक वृद्धि हुई और हजारों वर्ष तक यह जैनधर्मके सर्वज्ञप्रणीत होनेका अकाट्य प्रमाण समझा जाता रहा।

हिंदुओंके पौराणिक भू-वर्णनको पढ़नेसे ऐसा मालूम होता है कि दो ढाई हजार बरस पहले भारतके प्रायः सभी संप्रदायवालोंका पृथ्वीके आकार प्रकार और द्वीप-समुद्र-पर्वतादिक सम्बन्धमें करीब करीब इसी प्रकारकी धारणायें थीं, जिस प्रकारकी जैनधर्मके करणानुयोगमें पाई जाती हैं। पृथ्वी थालीके समान गोल और चपटी है, उसमें अनेक द्वीप और समुद्र हैं, द्वीपके बाद समुद्र और समुद्रके बाद द्वीप, इस प्रकार क्रम चला गया है; जम्बूद्वीपके बीचमें नाभिके तुल्य सुमेरु पर्वत है, इत्यादि। परन्तु पीछेके आर्यभट्ट, भास्कराचार्य आदि महान् ज्योतिषियोंने पूर्वोक्त विचारोंको बिलकुल ही बदल डाला। इसका फल यह हुआ कि इस

---

१ लोकालोकविभक्तेर्युगपरिवृत्तेश्चतुर्गतीनां च।
आदर्शमिव यथामतिरवैति करणानुयोगं च ॥—रत्नकरण्ड श्रा०

विषयका जो प्रारंभिक हिन्दू साहित्य था उसका बढ़ना तो दूर रहा, वह धीरे धीरे क्षीण होता गया और इधर चूँकि जैन विद्वानोंका विश्वास था कि यह साक्षात् सर्वज्ञ-प्रणीत है, अतएव वे इसे बढ़ाते ही चले गये।

यह करणानुयोगका वर्णन केवल इस विषयके स्वतंत्र ग्रन्थोंमें ही नहीं है, इसने प्रथमानुयोग या कथानुयोगादिके ग्रन्थोंका भी बहुत अधिक स्थान रोका है। दिगम्बर संप्रदायके महापुराण, हरिवंशपुराण, पद्मपुराणादि प्रधान प्रधान पुराणोंमें तथा अन्य चरित्र-ग्रन्थोंमें भी यह खूब विस्तारके साथ लिखा गया है। श्वेतांबर सम्प्रदायके कथा-ग्रन्थोंका भी यही हाल है। बल्कि उसके तो आगम-ग्रन्थोंमें भी इसकी विपुलता है। भगवती सूत्र ( व्याख्याप्रज्ञप्ति ) आदि अंग और जम्बूद्वीपप्रज्ञप्ति, सूर्यप्रज्ञप्ति, चन्द्रप्रज्ञप्ति आदि उपांग ग्रन्थ करणानुयोगके ही वर्णनसे भरे हुए हैं।

दिगम्बर संप्रदायमें इस विषयका सबसे प्राचीन ग्रन्थ लोक-विभाग है और उसके बादका 'तिलोयपण्णत्ति' ( त्रिलोकप्रज्ञप्ति )। इन दोनों ग्रंथोंका परिचय अन्यत्र दिया जा चुका है। जंबूद्वीपप्रज्ञप्ति नामका और एक ग्रंथ माथुरसंघी अमितगतिका भी कहा जाता है जो अब उपलब्ध नहीं है। अमितगतिने पंचसंग्रह, भगवती आराधना आदि अनेक प्राकृत ग्रन्थोंका संस्कृतमें रूपान्तर किया है। संभव है कि जम्बूद्वीपप्रज्ञप्ति भी ऐसे ही किसी प्राकृत ग्रन्थका रूपान्तर हो। जंबुदीवपण्णत्ति नामका ग्रन्थ श्वेताम्बर संप्रदायका भी है। इसका संकलन करनेवाले सुधर्मास्वामी गणधर हैं। यह छट्ठा उपांग है और आगम-शैलीसे लिखा हुआ है।[१]

दिगम्बरसम्प्रदायकी जंबुदीवपण्णत्तिकी दो प्रतियाँ हमने देखी हैं; एक स्वर्गीय दानवीर शेठ माणिकचन्द्रजीके चौपाटीके ग्रन्थ-भाण्डारमें और दूसरी पूनेके भाण्डारकर ओरिएण्टल रिसर्च इन्स्टिटयूटमें। पहली प्रति सावन वदि १२ सं० १९६० की लिखी हुई है और यह सेठजीने अजमेरसे लिखवाकर मँगवाई थी। दूसरी प्रतिपर उसके लिखे जानेका समय नहीं दिया है; परन्तु वह कुछ प्राचीन मालूम होती है।

---

१ इसकी श्लोकसंख्या ४१४६ है। मुर्शिदाबादके राय धनपतिसिंह बहादुरके द्वारा यह वाचनाचार्य रामचन्द्रगणिकृत संस्कृतटीका और चन्द्रभाणकृत भाषाटीकासहित छप चुका है।

डॉ० ए० एन० उपाध्येके अनुसार इसकी भाषा सौरसेनी प्राकृत है। यह ग्रन्थ गाथाबद्ध है। इसमें १३ उद्देश या अध्याय, २४२७ गाथायें और भरत, ऐरावत पूर्व विदेह, उत्तर विदेह, देवकुरु, उत्तरकुरु, लवणसमुद्र, ज्योतिषपटल आदिका वर्णन है जो त्रिलोकप्रज्ञप्तिकी अपेक्षा कुछ संक्षिप्त है।

इसके कर्ताका नाम पउमणंदि या पद्मनन्दि है। वे अपनी गुरुपरम्परा इस प्रकार बतलाते हैं—वीरनन्दि, बलनन्दि और पद्मनन्दि। अपने लिए उन्होंने गुणगणकलित, त्रिदण्डरहित, त्रिशल्यपरिशुद्ध, त्रिगारवरहित, सिद्धान्तपारगामी, तप-नियम-योग-युक्त, ज्ञानदर्शनचारित्रोद्युक्त और आरम्भकरणरहित विशेषण दिये हैं। उन्होंने अपने गुरुओंके भी ज्ञान और तप आदिकी प्रशंसा की है। उन्होंने विजय गुरुके निकट जिनवदनविनिर्गत सुपरिशुद्ध आगमको श्रवण करके, उनके ही कृपामाहात्म्यसे इस ग्रन्थकी रचना की है। वे विजयगुरुका विशेष परिचय नहीं देते, इससे उनकी गुरुपरम्परापर कोई प्रकाश नही पड़ता।

माघनन्दी नामके एक और विख्यात गुरु थे जो राग-द्वेष-मोहसे रहित, श्रुतसागरके पारगामी, प्रगल्भ मतिमान, और तपःसंयमसंपन्न थे। उनके शिष्य सकलचन्द्र गुरु हुए, जो नियमों और शीलका पालन करते थे, गुणी थे और सिद्धान्त महोदधिमें जिन्होंने अपने पापोंको धो डाला था। इन्हींके शिष्य नन्दि-गुरुके लिए—जो सम्यग्दर्शन-ज्ञान-चारित्र्यसम्पन्न थे—यह ग्रन्थ बनाया गया।

पद्मनन्दि जिस समय बारानगरमें थे, उस समय यह ग्रन्थ रचा गया है। इस नगरकी प्रशंसामें लिखा है कि उसमें वापिकायें, तालाब, और भवन बहुत थे, भिन्न भिन्न प्रकारके लोगोंसे वह भरा हुआ था, बहुत ही रम्य था, धनधान्यसे परिपूर्ण था। सम्यग्दृष्टिजनोंसे, मुनियोंके समूहसे और जैन मंदिरोंसे विभूषित था। यह नगर पारियत्त (पारियात्र) नामक देशके अन्तर्गत था। बारा नगरके प्रभु या राजाका नाम शक्ति या शक्तिकुमार था। वह सम्यग्दर्शन-शुद्ध, व्रती, शीलसम्पन्न, दानी, जिनशासनवत्सल, वीर, गुणी, कलाकुशल और नरपतिसंपूजित था।

हेमचन्द्रने अपने कोशमें लिखा है—"उत्तरो विन्ध्यात्पारियात्रः"। अर्थात् विन्ध्याचलके उत्तरमें पारियात्र है। यह पारियात्र शब्द पर्वतवाची और प्रदेशवाची भी है। विन्ध्याचलकी पर्वतमालाका पश्चिम भाग जो नर्मदा तटसे शुरू

१ पूनेकी प्रतिमें सन्ति (शान्ति) और बम्बईकी प्रतिमें सत्ति (शक्ति) पाठ है।

होकर खंभाततक जाता है और उत्तर भाग जो अर्वलीकी पर्वतश्रेणीतक गया है पारियात्र कहलाता है। अतः पूर्वोक्त वारानगर इसी भूभागके अन्तर्गत होना चाहिए। राजपूतानेके कोटा राज्यमें जो वारा नामका कसवा है वही वारानगर है। क्योंकि वह पारियात्र देशकी सीमाके भीतर ही आता है। नन्दिसंघकी पट्टावलीके[1] अनुसार बारामें एक भट्टारकोंकी गद्दी भी रही है और उसमें वि० सं० ११४४ से १२०६ तकके १२ भट्टारकोंके नाम दिये हैं। इससे भी जान पड़ता पड़ता है कि सम्भवतः ये सब पद्मनन्दि या माघनन्दिकी ही शिष्यपरम्परामें हुए होंगे और यही बारा ( कोटा ) जम्बूदीपप्रज्ञप्तिके निर्मित होनेका स्थान होगा।

ज्ञानप्रबोध नामक पद्यबद्ध भाषाग्रन्थमें कुन्दकुन्दाचार्यकी एक कथा दी है। उसमें कुन्दकुन्दको इसी वारापुर या वाराके धनी कुन्दश्रेष्ठी और कुन्दलताका पुत्र वतलाया है। पाठक जानते हैं कि कुन्दकुन्दका एकनाम पद्मनन्दि भी है। जान पड़ता है कि जम्बूद्वीपप्रज्ञप्तिके कर्ता पद्मनन्दिको ही भ्रमवश कुन्दकुन्द समझकर ज्ञानप्रवोधके कर्ताने कुदन्कुन्दका जन्म-स्थान कर्नाटकके कोण्डकुण्डपुरके बदले बारा वतला दिया है। कुन्दकुन्द नामकी उपपत्ति बिठानेके लिए कुन्दलता और कुन्दश्रेष्ठीकी कल्पना भी उन्हींके उर्वर मस्तिष्ककी उपज है, जैसे उमा माता और स्वाति पिताकी सन्तान उमास्वाति। पर इससे यह वात वहुत कुछ निश्चित हो जाती है कि कोटा राज्यके इसी बारामें यह ग्रन्थ निर्मित हुआ है।[2]

पद्मनन्दिने अपने संघ, गण, अन्वय आदिका कोई उल्लेख नहीं किया। उनकी गुरुपरम्परा और श्रीनन्दिकी गुरुपरम्परा भी—जिनके निमित्त यह ग्रन्थ बनाया गया—समयके विषयमें कोई सहायता नहीं देती। पद्मनन्दि नामके अनेक विद्वान् हो गये हैं परन्तु उनमें ऐसा कोई नहीं जान पड़ता जिसके गुरु बलनन्दि और प्रगुर वीरनन्दि हों। इसी तरह श्रीनन्दि भी ऐसे कोई नहीं मिले जिनके गुरु सकलचन्द्र और प्रगुरु माघनन्दि हों।

राजपूतानेका इतिहास ( ओझा ) के अनुसार गुहिलोत वंशके राजा नरवाहनका पुत्र शालिवाहन वि० सं० १०३०–३५ के लगभग मेवाड़का शासक था जिसका उत्तराधिकारी और पुत्र शक्तिकुमार हुआ। इसी शक्तिकुमारके

१ देखो जैनसिद्धान्तभास्कर किरण ४ और इंडियन एण्टिक्वेरीकी २० वी जिल्द।
२ सुना है कि वारामें पद्मनन्दिकी एक निषिद्या भी है।

समयमें जंवुदीवपण्णत्तिकी रचना हुई जान पड़ती है। इसके राजत्वकालके तीन शिलालेख अब तक मिले हैं—

( १ ) वि० सं० १०३४ वैशाख शुक्ला १ का आटपुर ( आहाड़ ) में कर्नल टाडको मिला[1]। इसमें गुहदत्त ( गुहिल ) से शक्तिकुमार तककी पूरी वंशावली दी है। इसमें उसे प्रभुशक्ति, मंत्रशक्ति और उत्साहशक्तिसे सम्पन्न कहा है।

( २ ) आहाड़के जैनमन्दिरकी देवकुलिकावाला लेख[3]। इसका संवत्वाला अंश जाता रहा है।

( ३ ) आहाड़के जैनमन्दिरकी सीढ़ीमें मामूली पत्थरके स्थानपर लगा हुआ लेख[4]।

हस्तिकुंडी ( हथूंडी ) के राठोड़ राजा धवल और उसके पुत्र बालप्रसादके समयके वि० स० १०५३ माघ शुक्ला १३ के शिलालेखसे मालूम होता है कि जब मुंजने मेदपाट ( मेवाड़ ) के मदरूप आघाट-( आहाड ) को तोड़ा उस समय धवलने मेवाड़-सैन्यकी सहायता की थी। मुंज शक्तिकुमारका समकालीन था, इस लिए मुंजकी चढ़ाई शक्तिकुमारके समयकी घटना है। मुंजने केवल आहाड़को तोड़ा हो, इतना ही नही किन्तु चितौड़का दुर्ग तथा उसके आसपासका कुछ प्रदेश भी अपने राज्यमें मिला लिया था, ऐसा जान पढ़ता है। क्यों कि मुंजका उत्तराधिकारी और छोटे भाई सिन्धुराजका पुत्र भोजदेव चित्तौड़के किलेमें रहा करता था और उसने अपने उपनाम 'त्रिभुवननारायण' की स्मृतिमे त्रिभुवननारायण नामक शिवमन्दिर भी बनवाया था जिसे इस समय मोकलजीका मन्दिर कहते हैं। भोजके पीछे चितौड़का किला परमारोंके अधीन कब तक रहा, इसका ठीक निश्चय अब तक नहीं हुआ, परन्तु गुजरातके सिद्धराज जयसिंहने १२ वर्ष तक मालवेके परमार राजा नरवर्मा और उसके पुत्र यशोवर्मासे लड़कर जिस समय मालवेपर अपना अधिकार जमाया, उस समय चित्तौड़ भी मालवेके जयसिंहके अधीन रहा हो, ऐसा अनुमान होता है। उसके उत्तराधिकारी कुमारपालके दो शिलालेख चित्तौड़में मिले हैं। कुमारपालके पीछे चित्तौड़पर फिर मेवाड़के राजाओंका अधिकार हुआ।

---

१ शालिवाहनकी राजधानी आहाड या आटपुरमें थी। इस नगरके खण्डहर उदयपुरके पास विद्यमान है। २ इंडियन ए० जि० ३९ पृ० १९१। ३ यह अभी तक कहीं नहीं छपा। ४ उदयपुर म्यूजियममें सुरक्षित।

इस सब विवरणसे हम इस नतीजे पर पहुँचते हैं कि शक्तिकुमार मेवाड़का गुहिल-वंशी राजा ही था जिसके समयमें जंबुदीवपण्णत्तिका निर्माण हुआ। परन्तु वह उस समय आहाड़ ( मेवाड़ ) का नहीं, बारानगरका प्रभु था। परमारों द्वारा चित्तौड़ और मेवाड़की पुरानी राजधानी आहाड़ ले ली गई होगी और वह वहाँसे हटकर बचे खुचे राज्यका संचालन करता होगा। नरपतिसंपूजित विशेषणसे पता चलता है कि तब तक लोग उसे पुराना सम्मान ही देते थे और उसने अपने राज्यके उद्धारकी आशा नहीं छोड़ी थी।

जैनमन्दिरोंके लेखोंसे वह जिन-शासनवत्सल भी मालूम होता है, यद्यपि वह पाशुपत मतका अनुयायी था। बारा चित्तौड़से बहुत ज्यादा दूर नहीं है।

मुंजने वि० सं० १०५३ के लगभग मेवाड़की राजधानी आहाड़को तोड़ा था, अतएव उसके बाद ही किसी समय शक्तिकुमारका निवासस्थान बारा हुआ होगा और वही जंबूदीपपण्णत्तिका रचनाकाल जान पड़ता है।

डा० हीरालाल जैनने तिलोयपण्णत्तिकी भूमिकामें इस ग्रन्थकी आराधना, मूलाचार, हरिवंश, तिलोकसार, जंबुदीवपण्णत्ति आदिसे तुलना करते हुए लिखा है कि जंबुदीवपण्णत्तिमें तिलोकसारकी अनेक गाथायें ज्योंकी त्यों पाई जाती हैं, अतः यदि वे उससे भी प्राचीन किसी अन्य ग्रन्थकी नहीं हैं तो यह प्रायः निश्चित है कि इसकी रचना तिलोकसारके पश्चात् हुई है और तिलोकसारका रचनाकाल वि० सं० १०५० के लगभग है। अतएव शक्तिकुमारके समय विक्रमकी ग्यारहवीं शताब्दिके उत्तरार्धमें जंबुदीवपण्णत्तिका रचा जाना ठीक ही है।

'धम्मरसायण' नामका एक और ग्रन्थ भी पद्मनन्दिका रचा हुआ है। यद्यपि उसमें उनके गुरु आदिका कोई उल्लेख नहीं है, फिर भी वह प्राकृतमें है, इसलिए बहुत संभव है कि वह इन्हीं पद्मनन्दिका हो। पद्मनन्दि नामके और जितने ग्रंथकर्त्ताओंका पता लगता है वे प्रायः संस्कृतके ही हैं।

इस ग्रन्थमें भगवान् महावीरके बादकी आचार्य-परम्परा इस प्रकार दी है—

विपुलाचलके ऊँचे शिखरपर विराजमान् वर्द्धमान् जिनेन्द्रने गौतममुनिको प्रमाणनयसंयुक्त अर्थ कहा। उन्होंने लोहार्यको और लोहार्यने, जिनका नाम सुधर्मा भी है, जम्बूस्वामीको कहा। ये तीनों गणधर, गुणसमग्र और निर्मल चार ज्ञानके धारी थे। ये केवलज्ञानको प्राप्त करके मोक्षको प्राप्त हुए। इनके बाद

नन्दि, नन्दिमित्र, अपराजित, गोवर्धन, भद्रबाहु ये पाँच पुरुषश्रेष्ठ चौदह पूर्व और बारह अंगके धारक हुए। इनके बाद क्रमसे विशाखाचार्य, प्रोष्ठिल, क्षत्रिय, जय, नाग, सिद्धार्थ, धृतिषेण, विजय, बुद्धिल्ल, गंगदेव और धर्मसेन, ये दस पूर्वधारी हुए। फिर नक्षत्र, यशःपाल, पाण्डु, ध्रुवसेन, और कंस ये पाँच ग्यारह अंगके धारक हुए। इनके बाद सुभद्र, यशोभद्र, यशोबाहु और अन्तिम लोह ( लोहाचार्य ) ये आचारांगके धारक हुए।

इस परम्परासे यह एक विशेष बात मालूम हुई कि सुधर्मास्वामीका दूसरा नाम लोहार्य भी था। लोहार्य नामके एक और भी आचार्य हुए हैं जो आचारांग-धारी थे। उन्हें दूसरा लोहाचार्य समझना चाहिए। श्रवणबेलगोलकी चन्द्रगुप्त-वस्तिके शिलालेखके—' महावीरसवितरि परिनिर्वृते भगवत्परमर्षि-गौतमगणधर-साक्षाच्छिष्यलोहार्य-जम्बु—XX' आदि वाक्यमें जो लोहार्यको गौतमगणधरका साक्षात् शिष्य लिखा है, उसका भी इससे खुलासा हो जाता है। अभीतक इस बातका स्पष्ट उल्लेख कहीं भी नहीं मिला था कि सुधर्मास्वामीका दूसरा नाम लोहार्य था।

इस परम्परामें और त्रिलोकप्रज्ञप्तिकी परम्परामें कोई अन्तर नहीं है। गुणभद्रकृत उत्तर-पुराण, ब्रह्म हेमचन्द्रकृत श्रुतस्कन्ध, और इन्द्रनन्दिकृत श्रुताव-तारमें भी बिलकुल यही परम्परा दी हुई है। परन्तु हरिवंशपुराण, नन्दिसंघ-बलात्कारगण-सरस्वतीगच्छकी प्राकृत पट्टावली, सेनगणकी पट्टावली और काष्ठा-संघकी पट्टावलीमें नन्दिकी जगह विष्णु नाम मिलता है[1]। इसके सिवाय नन्दि-संघकी पूर्वोक्त पट्टावलीमें और काष्ठासंघकी पट्टावलीमें यशोबाहुके स्थानमें भद्रबाहु नाम है। जान पड़ता है नन्दिका पूरा नाम विष्णुनन्दि होगा और वही कहीं नन्दि और कहीं विष्णुरूपमें लिख दिया गया है। इसी तरह यशोबाहुका नामान्तर भद्रबाहु होगा।

लोहाचार्य तककी गुरुपरम्परा दिगम्बर संप्रदायमें एक-सी मानी जाती है। इसमें कोई मतभेद नहीं है। परन्तु श्वेताम्बर सम्प्रदायमें जम्बूस्वामीके बाद जो परम्परा मानी जाती है, वह इससे सर्वथा भिन्न है।

जंबुदीवपण्णत्तिका आदि और अंतका कुछ भाग नीचे दिया जाता है—

---

१ देखो, जैनसिद्धान्तभास्कर किरण १

देवासुरिंदमहिदे दसद्धरूवूणु कम्मपरिहीणे[1]।
केवलणाणालोए सद्धम्मुवएसदे अरुहे ॥ १ ॥......
ते वंदिऊण सिरसा वोच्छामि जहाकमेण जिणदिट्ठं ।
आयरियपरंपरया पण्णत्ति दीवजलधीणं ॥ ६ ॥

* * *

विउलगिरितुंगसिहरे जिणिंदइंदेण वड्ढमाणेण ।
गोदममुणिस्स कहिदं पमाणणयसजुदं अत्थं ॥ ९ ॥
तेण वि लोहज्जस्स य लोहज्जेण य सुधम्मणामेण ।
गणधरसुधम्मणा खलु जंबूणामस्स णिद्दिट्ठं ॥ १० ॥
चदुरमलवुद्धिसहिदे तिण्णेदे गणधरे गुणसमग्गे ।
केवलणाणपईवे सिद्धिं पत्ते णमंसामि ॥ ११ ॥
णंदी य णंदिमित्तो अवराजिदमुणिवरो महातेओ ।
गोवद्धणो महप्पा महागुणो भद्दबाहू य ॥ १२ ॥
पंचेदे पुरिसवरा चउदसपुव्वी हवंति णायव्वा ।
वारस अंगधरा खलु वीरजिणिंदस्स णायव्वा ॥ १३ ॥
तह य विसाखायरिओ पोट्ठिल्लो खत्तिओ य जयणामो ।
णागो सिद्धत्थो वि य धिदिसेणो विजयणामो य ॥ १४ ॥
बुद्धिल्ल-गंगदेवो धम्मसेणो य होइ पच्छिमओ ।
पारंपरेण एदे दसपुव्वधरा समक्खादा ॥ १५ ॥
णक्खत्तो जसपालो पंडु धुवसेण-कंस-आयरिओ ।
ऐयारसअंगधरा पंचजना होंति णिद्दिट्ठा ॥ १६ ॥
णामेण सुभद्दमुणी जसभद्दो तह य होइ जसबाहू ।
आचारधरा णेया अपच्छिमो लोहणामो य ॥ १७ ॥
आयरियपरंपरया सायरदीवाण तह य पण्णत्ती ।
संखेवेण समत्थं वोच्छामि जहाणुपुव्वीए ॥ १८ ॥

* * * *

---

१ ' एयारसगधारी ' भी पाठ है ।

णाणाणरवइमहिदो विगयभओ संगभंगउम्मुक्को ।
सम्मद्दंसणसुद्धो संजम-तव-सील-संपुण्णो ॥ १४३ ॥
जिणवर-वयण विणिग्गयपरमागमदेसओ महासत्तो ।
सिरिणिलओ गुणसहिओ सिरिविजयगुरु त्ति विक्खाओ ॥ १४४ ॥
सोऊण तस्स पासे जिणवयणविणिग्गयं अमदभूदं ।
रइदं किंचुद्देसे अत्थपदं तह व लद्धूण ॥ १४५ ॥

* * *

अह तिरिय-उड्ढलोएसु तेसु जे होंति बहुवियप्पा दु ।
सिरिविजयस्स महप्पा ते सव्वे वण्णिदा किंचि ॥ १५३ ॥
गयरायदोसमोहो सुदसायरपारओ मइ-पगब्भो ।
तवसंजमसंपण्णो विक्खाओ माघणंदिगुरू ॥ १५४ ॥
तस्सेव य वरसिस्सो सिद्धंतमहोदहिम्मि धुयकलुसो ।
णवणियमसीलकलिदो गुणउत्तो सयलचंदगुरू ॥ १५५ ॥
तस्सेव य वरसिस्सो णिम्मलवरणाणचरणसंजुत्तो ।
सम्मद्दंसणसुद्धो सिरिणंदिगुरु त्ति विक्खाओ ॥ १५६ ॥
तस्स णिमित्तं लिहियं जंबूदीवस्स तहय पण्णत्ती ।
जो पढइ सुणइ एदं सो गच्छइ उत्तमं ठाणं ॥ १५७ ॥
पंचमहव्वयसुद्धो दंसणसुद्धो या णाणसंजुत्तो ।
संजमतवगुणसहिदो रागादिविवज्जिदो धीरो ॥ १५८ ॥
पंचाचारसमग्गो छज्जीवदयावरो विगदमोहो ।
हरिस-विसाय-विहूणो णामेण य वीरणंदि त्ति ॥ १५९ ॥
तस्सेव य वरसिस्सो सुत्तत्थवियक्खणो मइपगब्भो ।
परपरिवादणियत्तो णिस्सगो सव्वसंगेसु ॥ १६० ॥
सम्मत्तअभिगदमणो णाणे तह दंसणे चरित्ते य ।
परतंतिणियत्तमणो बलणंदि गुरु त्ति विक्खाओ ॥ १६१ ॥
तस्स य गुणगणकलिदो तिदंडरहिदो तिसल्लपरिसुद्धो ।
तिण्णि वि गारवरहिदो सिस्सो सिद्धतगयपारो ॥ १६२ ॥

१ ' किंचिद्देसं ' भी है। २ ' रइयं ' पाठ पूनेकी प्रतिमें है।

तवणियमजोगजुत्तो उज्जुत्तो णाणदंसणचरित्ते ।
आरंभकरणरहिदो णामेण य पउमणंदि त्ति ॥ १६३ ॥
सिरिगुरुविजयसयासे सोऊणं आगम सुपरिसुद्ध ।
मुणि-पउमणंदिणा खलु लिहियं एयं समासेण ॥ १६४ ॥
सम्मद्दंसणसुद्धो कदवदकम्मो सुसीलसंपण्णो ।
अणवरयदाणसीलो जिणसासणवच्छलो धीरो ॥ १६५ ॥
णाणागुणगणकलिओ णरवइसंपूजिओ कलाकुसलो ॥
वारा-णयरस्स पहू णरुत्तमो सत्तिभूपालो ॥ १६६ ॥
पोक्खरणिवाविपउरे बहुभवनविहूसिए परमरम्मे ।
णाणाजणसंकिण्णे धणधण्णसमाउले दिव्वे ॥ १६७ ॥
सम्मादिट्ठिजणोघे मुणिगणणिवहेहि मंडिए रम्मे ।
देसम्मि पारियत्ते जिणभवणविभूसिए रम्मे ॥ १६८ ॥
जंवूदीवस्स तहा पण्णत्ती बहु पयत्थसंजुत्तं ( त्ता ) ।
लिहियं ( या ) संखेवेणं वाराए अच्छमाणेण ॥ १६९ ॥
छदुमत्थेण विरइयं जं किं पि हवेज्ज पवयणविरुद्धं ।
सोधंतु सुगीदत्था तं पवयणवच्छलत्ताए ॥ १७० ॥

* * * *

विउध-वइ-मउडमणिगण-कर-सलिलसुधोय चारुपयकमलं
वरपउमणंदिणमियं वीरजिणिंदं णमंसामि ॥ १७६ ॥

इय जंबुदीवपण्णत्तिसंगहे पमाणपरिच्छेदो णाम तेरसो उद्देसो सम्मत्तो ॥ १३ ॥

---

# चामुण्डराय

चामुण्डराय का घरू नाम 'गोम्मट' था और 'राय' राजा राचमल्लद्वारा मिली हुई पदवी थी, इसलिए गोम्मटराय नामसे भी इनका उल्लेख मिलता है। डा० आदिनाथ उपाध्येने अपने एक लेख[1]में सप्रमाण सिद्ध किया है कि बाहुबलि स्वामीकी मूर्तिका नाम गोम्मट-जिन या गोम्मटेश्वर इसी कारण प्रसिद्ध हुआ है कि वह चामुण्डरायद्वारा निर्मापित हुई थी और नेमिचन्द्रका पंच-संग्रह भी गोम्मट-सार, गोम्मट-संग्रह, या गोम्मट-संग्रह-सूत्र इसीलिए कहलाया कि वह चामुण्डरायके लिए उनके प्रश्नके अनुरूप धवलादि सिद्धान्तोंपरसे संग्रह किया गया था। 'अण्ण' भी उनका एक बोलचालका नाम था। केवल 'राय' या 'देव' नामसे भी उनका उल्लेख किया गया है। चामुण्डराय ब्रह्म-क्षत्रिय-वैश्य कुलके थे[2]। इस कुलके विषयमें हमें कुछ पता नहीं। संभव है, उनके पूर्वज पहले ब्राह्मण और वैश्य रहे हों और पीछे क्षात्रवृत्ति धारण कर ली हो।

वे गंग[3]वंशी राजा राचमल्लके अमात्य (मंत्री) और सेनापति थे। राचमल्ल (चतुर्थ) का राज्य-काल श० सं० ८९६ से ९०६ (वि० सं० १०३१-४१) तक निश्चित है। ये गंग-वज्र मारसिंहके उत्तराधिकारी थे। मारसिंह

---

१ देखो अनेकान्त वर्ष, ४ अक ३-४।

२ बाहुबलिचरितमें चामुंडरायको 'ब्रह्म-क्षत्रिय-वैश्यशुक्ति-सुमणि' कहा है।

३ यह वंश मैसूर प्रान्तमें ईसाकी चौथीसे लेकर ग्यारहवीं सदीतक रहा है। आधुनिक मैसूरका अधिकांश भाग गंगराजाओंके ही अधिकारमें था। इनकी राजधानी पहले कोलार (पालार नदीके किनारे) थी, जो पीछे कावेरीके तटपर तलकाड चली गई थी। इस राजवंशका जैनधर्मसे घनिष्ठ सम्बन्ध रहा है। गोम्मटसारके टीकाकर्त्ता अभयचन्द्रने इसे 'सिंहनन्दिमुनीन्द्राभिनन्दित' राजवंश कहा है। कई जगह सिंहनन्दिको इस राजवंशकी जड़ जमानेवाला भी बतलाया है।

अजितसेनके शिष्य थे और उन्हींके समीप वंकापुर (धारवाड़) में उन्होंने समाधिपूर्वक देहत्याग किया था।[1] वे बड़े भारी योद्धा थे और उन्होंने अनेक जैनमन्दिर निर्माण कराये थे। जगदेकवीर राचमल्ल भी उन्हींके समान जैनधर्मपर श्रद्धा रखते थे।

चामुण्डराय केवल महामात्य ही नहीं, वीर सेनापति भी थे। उन्होंने अपने स्वामीके लिए अनेक युद्ध जीते थे, गोविन्दराज, वेंकोंडुराज आदि अनेक राजाओंको परास्त किया था और इसके उपलक्ष्यमें उन्हें समर-धुरंधर, वीर-मार्तण्ड, रणरगसिंह, वैरिकुल-कालदण्ड, असहायपराक्रम, प्रतिपक्षराक्षस, भुजविक्रम, समर-परशुराम आदि विरुद प्राप्त हुए थे और कौन-सी उपाधि किस युद्धके जीतनेपर मिली, इसका भी उल्लेख मिलता है। अपनी सत्यप्रियताके कारण वे सत्ययुधिष्ठिर भी कहे जाते थे।

जैनधर्मनिष्ठ होनेके कारण जैन-ग्रन्थकारोंने उन्हें सम्यक्त्वरत्नाकर, शौचाभरण, गुणरत्नभूषण, देवराज आदि विशेषण भी दिये हैं[2]।

गोम्मटराय या चामुण्डराय तीन कामोंके लिए विख्यात हैं—गोम्मट-संग्रहसूत्र (गोम्मटसार), गोम्मट-शिखर या चन्द्रगिरिके ऊपरके गोम्मट-जिन और दक्षिण-कुक्कुट-जिन। गोम्मटसारमें उसके कर्ता नेमिचन्द्रने इन तीनोंकी जय मनाई है। इनमेंसे गोम्मट-जिन नेमिनाथकी इन्द्रनीलमणिकी उस प्रतिमाके लिए कहा गया है जो चामुण्डराय वस्तिमें थी परन्तु अब उसका पता नहीं कि कहाँ गई और अब उसके वदलेमें एचणके बनवाये हुए मन्दिरमेंसे नेमिनाथकी दूसरी प्रतिमा लाकर

---

१ देखो जैनशिलालेखसंग्रहका ३८ वाँ लेख।

२ नेमिचन्द्रने श्लिष्टरूपमें तीर्थंकर भगवानको भी ऊपर लिखे विशेषण देकर चामुण्डरायका संकेत किया है—

क—असहायजिणवरिंदे असहायपरक्कमे महावीरे। क० का० ३९८

ख—णमिऊण णेमिचंद असहायपरक्कम महावीर।—कर्मकाण्ड ८७

ग—णमिऊण णेमिणाह सच्चजुहिट्ठिरणमंसियंघिजुग। क० का० ४५१

घ—णमह गुणरयणभूसण-सिद्धंतामियमहद्धिभवभाव। क० का० ८९६

गुणरयणभूसणवुहिमइवेला भरउ भुवणयल॥ „ ९६७

ङ—णमिऊण वड्ढमाण कणयणिह देवरायपरिपुज्ज। „ ३५८

स्थापित कर दी गई जो पाँच फीट ऊँची है और दक्षिण-कुक्कुट-जिन बाहुबलि-स्वामीकी उस विशाल मूर्तिके लिए कहा गया है जो जगत्प्रसिद्ध है*। एक प्रवाद था कि भरतचक्रवर्तीने उत्तरमें बाहुबलिकी प्रतिमा निर्माण कराई थी, जो कुक्कुट सर्पोंसे व्याप्त हो गई थी। इसे वही न समझ लिया जाय, यह उससे पृथक् है, इसे बतलानेके लिए 'दक्षिण' कुक्कुट विशेषण दिया गया है[1]।

उक्त बाहुबलि स्वामीकी विशाल प्रतिमाके सुन्दर और आकर्षक मुखके विषयमें कहा गया है कि उसे सर्वार्थसिद्धिके देवोंने और सर्वावधि-परमावधिज्ञानके धारी योगियोंने दूरसे देखा[2]।

उनके बनवाये जिनमन्दिरका नाम 'ईसिपभार' या 'ईषत्प्राग्भार' था जो कि शायद इस समय चामुण्डरायबस्तिके नामसे प्रसिद्ध है। कहा गया है कि उसका तलभाग वज्र जैसा है, और उसपर सोनेका कलश है[3]।

चामुण्डरायने एक स्तंभ भी बनवाया था जिसके ऊपर यक्षोंकी मूर्तियाँ थीं और जिनके मुकुटोंके किरण-जलसे सिद्धोंके चरण धुलते रहे थे[4]। डा० उपाध्येका खयाल है कि यह स्तंभ 'त्यागद ब्रह्मदेव' स्तंभ है, जो विन्ध्यगिरिपर है।

ये गंगवज्र मारसिंहके गुरु अजितसेनके ही शिष्य थे। अजितसेन अपने समयके बहुत बड़े प्रभावशाली गुरु थे और वे आर्यसेनके शिष्य थे। गोम्मटसारके

---

* बम्बईके प्रिन्स आफ वेल्स म्यूजियममें अभी एक काँसेकी बाहुबलिकी प्रतिमा लाकर रक्खी गई है जो मूर्तिशिल्पके विशेषज्ञोंकी रायमें श्रवणबेलगोलकी उक्त जगत्प्रसिद्ध मूर्तिसे भी पहलेकी बनी हुई है और श्रवणबेलगोलके ही एक मकानमें प्राप्त हुई है।

१ गोम्मटसंगहसुत्तं गोम्मटसिहरुवरि गोम्मटजिणो य।
गोम्मटरायविणिम्मिय-दक्खिणकुक्कुडजिणो जयउ ॥ ९६८

२ जेण विणिम्मियपडिमावयणं सव्वट्ठसिद्धिदेवेहिं।
सव्वपरमोहिजोगिहि दिट्ठं सो गोमटो जयउ ॥ ९६९

३ वज्जयल जिणभवणं ईसिपभार सुवण्णकलसं तु।
तिहुवणपडिमाणिक्कं जेण कय जयउ सो राओ ॥ ९७०

सिद्धलोक या आठवीं पृथिवीका नाम 'ईषत्प्राग्भार' है। उसीके अनुकरणमें यह नाम रक्खा गया है। देखो, त्रिलोकसारकी ५५६ वीं गाथा।

४ जेणुब्भियथंभुवरिमजक्खतिरीटग्गकिरणजलधोया।
सिद्धाण सुद्धपाया सो राओ गोम्मटो जयउ ॥ ९७१ —क० का०

कर्त्ताने उन्हें ऋद्धिप्राप्त गणधरदेवादि सदृश गुणी और भुवन-गुरु कहा है।
चामुण्डरायके पुत्र जिनदेवन भी इन्हींके शिष्य थे।

चामुण्डराय जैनधर्मके उपासक तो थे ही, मर्मज्ञ विद्वान् भी थे। उनका कनड़ी भाषाका त्रिषष्टिलक्षणमहापुराण (चामुण्डराय-पुराण) प्रसिद्ध है। उपलब्ध गद्य-ग्रन्थोंमें यह सबसे प्राचीन गिना जाता है। इसके प्रारम्भमें लिखा है कि यह चरित्र पहले कूचि (?) भट्टारक, तदनन्तर नन्दिमुनीश्वर, तत्पश्चात् कविपरमेश्वर और फिर जिनसेन-गुणभद्र, इस प्रकार परम्परा-क्रमसे चला आया है और उन्हींके अनुसार मैं भी लिखता हूँ।

गोम्मटसारके अन्तमें एक गाथा है जिससे ऐसा भास होता है कि गोम्मटसारकी कोई देसी टीका (कनड़ी टीका) भी उन्होंने लिखी थी जिसका नाम वीरमत्तण्डी था।

चारित्रसार नामका एक संस्कृत ग्रन्थ भी चामुंडरायका बनाया हुआ कहा जाता है परन्तु वह एक तरहसे संग्रह ग्रन्थ है और बहुत करके तत्त्वार्थ-वार्तिक-परसे संग्रह किया गया है[2]।

---

१—गोम्मट्टसुत्तल्लिहिणे गोम्मटरायेण जा कया देसी।
सो (सा) राओ (अइ) चिरकालं णामेण य वीरमत्तडी॥

इस गाथाका ठीक अन्वय नहीं बैठता। पाठ भी शायद कुछ अशुद्ध है। परन्तु यदि सचमुच ही चामुण्डरायकी कोई देसी या कनडी टीका हो, जिसका कि नाम 'वीरमत्तंडी' था, तो वह केशववर्णीकी कर्नाटकी वृत्तिसे जुदा ही होगी, यह निश्चित है। एक कल्पना यह भी होती है कि उन्होंने गोम्मटसारकी कोई देसी (कनड़ी) प्रतिलिपि की हो। केशववर्णीकी कनडी वृत्तिके लिए देखिए डा० उपाध्यायका 'जीवतत्त्वप्रदीपिका ऑन गोम्मटसार: इट्स आथर एण्ड डेट' शीर्षक लेख।—इंडियन कल्चर जिल्द ७, नं० १।

२ देखिए, प० मिलापचन्द्र कटारियाका 'चामुडरायका चारित्रसार' शीर्षक लेख। (जै० सि० भा० भाग २ अंक ३)।

तत्त्वार्थराद्धान्तमहापुराणेष्वाचारशास्त्रेषु च विस्तरोक्तं।
आख्यात्समासादनुयोगवेदी चारित्रसारं रणरंगसिंहः॥

इति सकलागमसंयमसम्पन्नश्रीमज्जितसेन (श्रीमदजितसेन) भट्टारकश्रीपादपद्मप्रसादासादितचतुरनुयोगपारावारपारगधर्मविजयश्रीमच्चामुण्डरायमहाराजविरचिते भावनासारसंग्रहे चारित्रसारेऽनगारधर्मसमाप्तः।

—चारित्रसार

## समसामयिक विद्वान्

चामुण्डरायके समयमें अनेक बड़े बड़े विद्वान् हो गये हैं। उनमेंसे एक तो उनके गुरु अजितसेन थे जिनका उल्लेख ऊपर किया जा चुका है। उन्हें 'भुवन-गुरु' कहा गया है[1]। दूसरे हैं अभयनन्दि—जिनके वीरनन्दि, इन्द्रनन्दि और नेमिचंद्र नामके शिष्य थे। इनमेंसे नेमिचन्द्र सिद्धान्तचक्रवर्ती प्रसिद्ध गोम्मटसार और त्रिलोकसारके कर्त्ता हैं। वे स्वयं अपनेको अभयनन्दिका ही शिष्य लिखते हैं[2]।

वीरनन्दि और इन्द्रनन्दि उनके ज्येष्ठ गुरुभाई थे और इस लिए उन्होंने एक दो जगह उनको भी गुरुतुल्य मानकर नमस्कार किया है और अपनेको उनका वच्छ (वत्स) या शिष्य भी कहा है[3]।

ये वीरनन्दि ही चन्द्रप्रभ महाकाव्यके कर्त्ता हैं। इन्होंने इस काव्यकी प्रशस्तिमें लिखा है कि मेरे गुरुका नाम अभयनन्दि है जो देशीयगणके हैं। अभयनन्दिके गुरु विबुध गुणनन्दि और प्रगुरु (दादागुरु) गुणनन्दि थे[4]।

---

१—अज्जज्जसेणगुणगणसमूहसधारिअजियसेणगुरू।
भुवणगुरू जस्सगुरू सो राओ गोम्मटो जयउ॥ ७३३॥—जी० का।

२—इदि णेमिचंदमुणिणाणप्पसुदेणभयणंदिवच्छेण।
रइयो तिलोयसारो खमंतु तं वहुसुदाइरिया॥—त्रि० सा०

३—णमिऊण अभयणंदिं सुदसागरपारगिंदणंदिगुरुं।
वरवीरणंदिणाहं पयडीण पच्चयं वोच्छं॥ ७८५—क० का०
णमह गुणरयणभूसणसिद्धंतामियमहद्धिभवभाव।
वरवीरणंदिचंदं णिम्मलगुणमिंदणंदिगुरूं॥ ८९६—क० का०
वीरिंदणंदिवच्छेणप्पसुदेणभयणंदिसिस्सेण।
दंसणचरित्तलद्धी सुसूयिया णेमिचंदेण॥ ६४८—ल० सा०

४—बभूव भव्याम्बुजपद्मबन्धुः पतिर्मुनीनां गणभृत्समानः।
सदग्रणीर्देशिगणाग्रगण्यो गुणाकरः श्रीगुणनन्दिनामा॥ १॥
गुणग्रामाम्भोधेः सुकृतवसतेर्मित्रमहसा-
मसाध्यं यस्यासीन्न किमपि महीशासितुमिव।
स तच्छिष्यो ज्येष्ठः शिशिरकरसौम्यः समभवत्।
प्रविख्यातो नाम्ना विबुधगुणनन्दीति भुवने॥ २॥

गोम्मटसार ( कर्मकांड) में नेमिचन्द्रने लिखा है कि जिनके चरणोंके प्रसादसे वीरनन्दि और इन्द्रनन्दि शिष्य संसार-समुद्रसे पार हो गये उन अभयनन्दि गुरुको नमस्कार हो[1]। इससे भी मालूम होता है कि ये वीरनन्दि चन्द्रप्रभ काव्यके कर्त्ता ही हैं जो अपनेको अभयनन्दिका शिष्य बतलाते हैं। आगे इन सबके अस्तित्व-कालपर जो विचार किया गया है, उससे भी यही निश्चय होता है।

इन्द्रनन्दि नामके अनेक ग्रन्थकर्त्ता हो गये हैं। हमारा खयाल है कि श्रुतावतार या श्रुतपंचमी कथाके कर्त्ता इन्द्रनन्दि यही होंगे, क्योंकि श्रुतावतारसे मालूम होता है कि वे सिद्धान्त शास्त्रोंसे खूब अच्छी तरह परिचित थे और गोम्मटसार ( कर्म-काण्ड ) में उन्हें श्रुतसागरपारगामी लिखा भी है।

कनकनन्दिके विषयमें इतना ही मालूम होता है कि गोम्मटसारकी रचनामें उनका भी हाथ था और वे शायद इन्द्रनन्दिसे छोटे थे। कर्मकाण्डकी एक गाथाके अनुसार उन्होंने इन्द्रनन्दि गुरुके पास सब सिद्धान्त सुनकर सत्त्व-स्थानकी रचना की थी[2]। पं० जुगलकिशोरजी मुख्तारके अनुसार आराके जैनसिद्धान्त-भवनमें कनकनन्दिका रचा हुआ 'त्रिभंगी' नामका एक ग्रन्थ है, जो १४०० श्लोक प्रमाण है और वे यही कनकनन्दि होंगे[3]।

त्रिलोकसारकी व्याख्याके कर्त्ता माधवचन्द्र त्रैविद्यदेव हैं। मूलग्रन्थमें भी इनकी कई गाथायें सम्मिलित हैं। गोम्मटसारमें भी इनकी कई गाथायें सग्रह की गई हैं जो संस्कृत-टीकाकी उत्थानिकासे मालूम होती हैं। संस्कृत गद्यमय क्षपणासार

---

मुनिजननुतपाद' प्रास्तमिथ्याप्रवाद. सकलगुणसमृद्धस्तस्य शिष्यः प्रसिद्धः।
अभवदभयनन्दी जैनधर्माभिनन्दी स्वमहिमजितसिन्धुभव्यलोकैकबन्धु' ॥ ३ ॥
भव्याम्भोजविबोधनोद्यतमतेर्भास्वत्समानत्विष
शिष्यस्तस्य गुणाकरस्य सुधिय श्रीवीरनन्दीत्यभूत्।
स्वाधीनाखिलवाङ्मयस्य भुवनप्रख्यातकीर्तें' सतां
ससत्सु व्यजयन्त यस्य जयिनो वाचाः कुतर्काकुशा ॥ चन्द्रप्रभचरित

१ जस्स य पायपसाएणणतसंसारजलहिमुत्तिण्णो।
वीरिंदणदिवच्छो णमामि त अभयणदिगुरुं ॥ ४३६ ॥ क० का०

२ वरइदणदिगुरुणो पासे सोऊण सयलसिद्धत।
सिरिकणयणदिगुरुणा सत्तट्ठाण समुद्दिट्ठ ॥ ३९६ ॥

३ जैनहितैषी भाग १४, अंक ६, पृ० १६५–६६।

भी जो कि लब्धिसारमें शामिल है, माधवचन्द्रका है। परन्तु ये नेमिचन्द्रके शिष्य या समकालीन नहीं मालूम होते[1]।

नेमिचन्द्र सिद्धान्तचक्रवर्तीकी गोम्मटसार और त्रिलोकसार नामकी दो रचनायें प्रसिद्ध हैं और ये दोनों ही संग्रह ग्रन्थ हैं। इन दोनोंकी ही अधिकांश गाथायें धवल सिद्धान्त और तिलोयपण्णत्तिसे सार रूपमे संग्रह की गई हैं। इनमेंसे गोम्मटसार तो चामुण्डरायकी ही प्रेरणासे उन्होंने बनाया है और जैसा कि पहले कहा जा चुका है उन्हींके गोम्मटराय नामपर इसका नामकरण किया गया है। गोम्मटसारका परिशिष्टरूप लब्धिसार भी यतिवृषभके कषाय-प्राभृतपरसे इन्होंने संग्रह किया है। नेमिचन्द्रकी अन्य किसी रचनाका पता नहीं है।

जिस तरह चक्रवर्ती अपने शासन-चक्रसे भारतवर्षके छह खण्डोंको साधता है, या अपने अधीन करता है, उसी तरह नेमिचन्द्रने अपने बुद्धिरूप चक्रसे षट्खंडागमको साधा। इसीलिए वे सिद्धान्तचक्रवर्ती कहलाये[2]।

---

१ कारंजाके भंडारके क्षपणासार (संस्कृत) की प्रतिमें उसका रचनाकाल दिया हुआ है—

अमुना माधवचन्द्रदिव्यगणिना त्रैविद्यचक्रेशिना,
क्षपणासारमकारि बाहुबलिसन्मंत्रीशसंज्ञसया।
शककाले शर-सूर्य-चन्द्रगणिते जाते प्रभौ क्षुल्लके,
शुभदे दुदुभिवत्सरे विजयतामाचन्द्रतारं भुवि॥

अर्थात् शक सवत् ११२५ (वि० सं० १२६०) में बाहुबलि मंत्रीशकी विज्ञप्तिसे क्षपणासार बनाया। (डा० हीरालालजी जैनने अपने ता० १--८--२४ के पत्रके साथ क्षपणासारका यह अन्तिम पद्य उक्त प्रतिमें देखकर भेजनेकी कृपा की थी।) जयपुरके तेरहपंथी मन्दिरके भण्डारमे भी इस ग्रन्थकी एक प्रति है, जिसकी प्रशस्ति पं० परमानन्दजी शास्त्रीने 'जैनग्रन्थ प्रशास्ति-सग्रह' में दी है। उसमें भी यह पद्य कुछ अशुद्ध रूपमें है। 'जाते पुरे दुल्के' के स्थानमें 'जाते प्रभौ क्षुल्लके' पाठ होना चाहिए।

यह बाहुबलि मन्त्री कौन थे, मालूम नही। चामुण्डराय तो हो नही सकते। उनके समयसे लगभग दो सौ वर्षवाद इस ग्रन्थकी रचना हुई है। इसलिए उसके कर्त्ता माधवचन्द्र नेमिचन्दके साक्षात् शिष्य भी नहीं हो सकते। ये उनके उत्तरकालवर्ती कोई दूसरे ही माधवचन्द्र है जिनके गुरु शायद सकलचन्द्र है।

२ जह चक्केण य चक्की छक्खंड साहियं अविग्घेण।
तह मइचक्केण मया छक्खंडं साहियं सम्मं॥ ३९७- क० का०

## समय-विचार

प्रारम्भमें ही कहा जा चुका है कि चामुण्डराय गंगनरेश राचमल्लके मन्त्री थे और उनका राज्यकाल वि० सं० १०३१ से १०४१ तक है।

चामुण्डरायने अपना चामुण्डरायपुराण श० सं० ९०० अर्थात् वि० सं० १०३५ में समाप्त किया था।

कनडी भाषाके सुप्रसिद्ध कवि रन्नने अपना 'पुराण-तिलक' (अजितपुराण) नामक ग्रन्थ श० सं० ९१५ अर्थात् वि० स० १०५० में समाप्त किया था। उसने अपने ऊपर चामुण्डरायकी विशेष कृपा होनेका उल्लेख किया है।

इससे चामुण्डरायका समय विक्रमकी ग्यारहवीं सदीका पूर्वार्ध निश्चित होता है।

माधवचन्द्र त्रैविद्यदेवने तिलोयसार-टीकामें लिखा है कि चामुण्डरायको प्रति-

---

(२७२ वें पृष्ठकी टिप्पणी नं. १ का आगेका अंश—)

जैन-शिलालेखसंग्रह तृतीय भागके ४३१ नं० के लेखमें जो शक सं० ११२९ का है मुनिचन्द्र और कुलभूषण व्रतीके शिष्य सकलचन्द्र भट्टारकके पैरोंका प्रक्षालन करके महाप्रधान महादण्डनायकने कुछ चावलोंकी भूमि, दो कोल्हू और एक दूकानका एदग-जिनालयको दान किया है। इन्हीं सकलचन्द्रके शिष्य माधवचन्द्र जान पड़ते है और जिस क्षुल्लकपुरमें क्षपणासार बनाया गया है वह वर्तमान कोल्हापुरका दूसरा नाम है। जैनग्रन्थ-प्रशस्तिसंग्रहमें क्षपणासारके आदिका जो अंश दिया गया है उसमें बाहुबलि मन्त्रीको 'भोजराज-प्राज्यसाम्राज्यसमुद्धरणसमर्थबाहुबलयुक्त-दानादिगुणोत्कृष्ट-महामात्यपदवीलक्ष्मीवल्लभबाहुबलि-प्रधानेन' लिखा है और ये भोजराज शिलाहारकुलके वही वीर भोजदेव हैं, जिनके कोल्हापुर-देशान्तर्वर्ती अर्जुरिका स्थानमें सोमदेवने शकसंवत् ११२७ में शब्दार्णवचन्द्रिकाकी रचना की थी। बाहुबलि इन्हीं भोजदेवके मन्त्री होंगे जिनकी सज्ञप्तिके लिए क्षपणसारकी रचना हुई। चामुण्डरायसे इन बाहुबलि मन्त्रीशका कोई सम्बन्ध नहीं, और ये बहुत पीछेके हैं। क्षपणासारकी प्रशस्तिमें मुनिचन्द्र, नेमिचन्द्रगणि और सकलचन्द्र भट्टारकको नमस्कार किया गया है और नेमिचन्द्रके लिए लिखा है कि उनके प्रसादसे 'प्रसाधितमविघ्नत' सपदि येन षट्खण्डकं।' अर्थात् विना विघ्नके छह खण्डोंको साधा। ये नेमिचन्द्र भी गोम्मटसारके कर्तासे भिन्न हैं।

बुद्ध करनेके लिए नेमिचन्द्र सि० च० ने इस ग्रन्थकी रचना की[1] और इसी तरह गोम्मटसारकी मन्दप्रबोधिका टीकाके कर्त्ता अभयचन्द्र कहते हैं[2], कि गंगनरेश राचमल्लके महामात्य चामुण्डरायके प्रश्नके अनुरूप यह ग्रन्थ बनाया गया। इससे उक्त दोनों ग्रन्थोंके कर्त्ता नेमिचन्द्र सि० च० और उनके सहयोगियों—वीरनन्दि, इन्द्रनन्दि, कनकनन्दि,—का समय भी विक्रमकी ग्यारहवीं सदीका पूर्वार्ध ठहरता है।

वादिराजने अपना पार्श्वनाथचरित काव्य शं० स० ९४७ ( वि० सं० १०८२ ) में समाप्त किया है[3] और उन्होंने उसके प्रारम्भमें पूर्व कवियोंकी स्तुति करते हुए वीरनन्दिके चन्द्रप्रभकाव्यका स्पष्ट उल्लेख किया है[4]। अर्थात् वि० सं० १०८२ तक उक्त काव्यकी ख्याति हो चुकी थी और इससे भी पूर्वोक्त समयकी पुष्टि होती है।

पं० के० भुजवलि शास्त्रीने अपने एक लेखमें ' कर्नाटक कविचरिते ' के द्वि० भागके पृ० १९ की साक्षी देकर लिखा है कि वीरनन्दिने अपने ' आचारसार ' ग्रन्थकी कन्नड टीका श० सं० १०७६ ( वि० सं० १२११ ) में लिखी थी, इससे मालूम होता है कि वे पार्श्वनाथचरितकी रचनाके बाद भी बहुत समय तक जीते रहे हैं।

---

१ श्रीमदप्रतिहताप्रतिमनिःप्रतिपक्षनिष्करणभगवन्नेमिचन्द्रसैद्धान्तदेवश्चतुरनुयोगचतुरुदधिपारगश्चामुण्डरायप्रतिबोधनव्याजेन अशेषविनेयजनप्रतिबोधनार्थं त्रिलोकसारनामानं ग्रन्थमारचयन्—

२ सिंहनन्दिमुनीन्द्राभिनन्दितगंगवंशललाम .. श्रीमद्राचमल्लदेवमहीवल्लभमहामात्यपदविराजमान-रणरंगमल्लासहायपराक्रमगुणरत्नभूषण--सम्यक्त्वरत्ननिलयादिविविधगुणग्रामनामसमासादितकीर्ति .. श्रीचामुण्डरायभव्यपुण्डरीक-द्रव्यानुयोगप्रश्नानुरूपम् ..

३ शाकाब्दे नगवार्धिरन्ध्रगणने संवत्सरे क्रोधने
मासे कार्तिकनाम्नि बुद्धमहिते शुद्धे तृतीया दिने।
सिंहे पाति जयादिके वसुमतीं जैनी कथेयं मया
निष्पत्तिं गमिता सती भवतु वः कल्याणनिष्पत्तये ॥--पा० च०

४ चन्द्रप्रभाभिसम्बद्धा रसपुष्टा मनःप्रिया।
कुमुद्वतीव नो धत्ते भारती वीरनन्दिनः ॥ ३०--पा० च०

५ देखो, जैनसिद्धान्तभास्कर भाग २ अंक १ में ' नीतिवाक्यामृत और कन्नड कवि नेमिनाथ ' शीर्षक लेख।

# अमितगति

## परमार राजा और जैन विद्वान्

मालवेके विद्याप्रेमी और विद्वान् परमार-वंशके राजाओंके कालमें जो अनेक जैन ग्रन्थकर्त्ता हो गये हैं, उनमें अमितगतिका विशेष स्थान है। इस वंशके राजा जैनधर्मके प्रति आदर-भाव रखते थे। प्रद्युम्नचरित कर्त्ता महासेन मुंजराजाद्वारा पूजित थे[1] और सिन्धुलके महामात्य पर्पटके गुरु थे। न्यायकुमदचन्द्र और प्रमेयकमलमार्तण्डके कर्ता प्रभाचन्द्र धाराधीश भोजदेवद्वारा सम्मानित थे[2]। धनपालने अपने प्रसिद्ध गद्य-काव्य 'तिलक-मंजरी' की रचना राजा भोजके कहनेसे की थी और राजा भोजने उन्हें अपनी सभामें 'सरस्वती' की पदवीसे सम्मानित किया था। दुबकुण्डके वि० सं० ११४५ के लेखके अनुसार शान्तिषेणने भोजदेवकी सभामें अम्बरसेन आदि जैन विद्वानोंका अपमान करनेवाले पण्डितोंको हराया था। इसी तरह भोजके वंशज अर्जुनदेवके सान्धिविग्रहिक मंत्री सलखण सम्भवतः पण्डित आशाधरके पिता थे[3] और गुरु बालसरस्वती मदनोपाध्याय शिष्य थे। इससे पता लगता है कि उक्त सब राजाओंके कालमें जैन विद्वानोंकी काफी प्रतिष्ठा थी और उनका जैनधर्मके प्रति सद्भाव था।

पं० विश्वेश्वरनाथ रेउके कथनानुसार अमितगति वाक्पतिराज मुंजकी सभाके एक रत्न थे[4]। वे बहुश्रुत थे और विविध विषयोंके ग्रन्थनिर्माता। उनके तमाम उपलब्ध ग्रन्थ संस्कृतमें हैं, प्राकृत या अपभ्रंशका एक भी नहीं।

---

१ आसीत् श्रीमहसेनसूरिरनघः श्रीमुञ्जराजार्चित ।—प्रद्युम्नचरित

२ देखो जैनशिलालेखसंग्रहका लेख नं० ५५—श्रीधाराधिपभोजराजमुकुटप्रोताश्मरश्मि-च्छ्टा. श्रीमान्प्रभाचन्द्रमा।

३ देखो, आगे 'आशाधर' शीर्षक लेख।

४ देखो, श्रीविश्वेश्वरनाथ रेउका 'राजा भोज'।

